असमर्थ रहे। इस बकाया धन को वसूल करने के लिए मराठो को सैनिक बल पर धन वसूली का मार्ग अपनाना पड़ा। उदाहरणार्थ, दिसम्बर १७५० ई० में माधोसिंह ने जयपुर का सिंहासन प्राप्त करने में मराठो को उनकी सैनिक सेवाओं के बदले १० लाख रुपये देने का वचन दिया था[४८] १ जनवरी १७५१ मे जयपुर नगर मे लगभग ४ हजार मराठे सैनिको की हत्या तथा उनका माल-असबाब लूटने के सम्बन्ध मे माधोसिंह पर ५½ लाख रुपया जुर्माना थोपा गया। नवम्बर १७५३ मे पेशवा के भाई रघुनाथराव के प्रथम बार जयपुर आने के उपलक्ष मे माधोसिंह पर १½ लाख रुपये नजराने के थोप दिए गए। इस प्रकार, उसे १६½ लाख रुपये चुकाने थे। परन्तु अप्रैल १७५५ तक वह केवल १०,३५,०७४ रुपये चुका पाया और ६,१४,९२६ रुपये बाकी रह गए।[४६] जुलाई १७५५ ई० मे जयप्पा सिन्धिया की मृत्यु के बाद उसने मराठों से युद्ध छेड़ दिया जिसमे उसका सेनापति अनुरुद्धसिंह पराजित हुआ और पकडा गया। उसकी मुक्ति के लिए उसने मराठो को ५ लाख रुपये देने का वचन दिया परन्तु यह सारी रकम बकाया रह गई। तब मार्च १७५७ मे रघुनाथराव को जयपुर पर आक्रमण करना पडा। माधोसिंह ने युद्ध के हर्जाने के बतौर ११ लाख रुपये देने का वचन दिया। ६ लाख रुपये नकद चुका दिए और ५ लाख रुपये पहले के बकाया मे जोड दिए गए।[५०] सितम्बर १७५८ मे बकाया की वसूली के लिए जनकोजी सिन्धिया को पुनः अभियान करना पडा और माधोसिंह ने ३० लाख रुपयो का हर्जाना तथा ३ लाख का नजराना देना स्वीकार किया। इस प्रकार, १७५८ के अन्त तक माधोसिंह को कुल मिलाकर ५५,१४,६२६ रुपये का भुगतान करना बाकी था।[५१] इसलिए जुलाई १७५६ मे पेशवा ने मल्हारराव होल्कर को जयपुर, जोधपुर, उदयपुर आदि से बकाया रुपये वसूल करने का आदेश दिया। पेशवा के निदेश थे, "महाराणा की भावनाओ पर ध्यान न देते हुए हर प्रकार की सख्ती का उपयोग किया जाय जिससे कि बकाया रकम वसूल

---

४८. (क) सिलेक्श स फ्रोम पेशवा दफ्तर खण्ड २, पृ० ३१।
(ख) वही, खण्ड २७ पृ० ६४ ६५।
४६ (क) वही खण्ड , पृ० ६४-६५।
(ख) वही खण्ड २१ पृ० १२०-२१।
५०. (क) सिलेक्शन्स फ्राम पेशवा दफ्तर, खण्ड २, पृ० ६४-६५।
(ख) वही, खण्ड २१, पृ० १२०-२१।
५१ (क) वही, खण्ड २, पृ० १०१।
(ख) वही, खण्ड २७, पृ० २३६।

की जा सके।"[५२] इसी प्रकार, राजपूत शासकों ने मराठों को वार्षिक खिराज देना तो स्वीकार कर लिया था[५३] परन्तु उन्होंने स्वेच्छा से वार्षिक खिराज की रकम भी कभी नियमित रूप से अदा नहीं की। परिणामस्वरूप खिराज की रकम भी बकाया रहने लगी और उसकी वसूली के लिए मराठों को बार-बार धमकियों, लूटमार तथा सैनिक शक्ति के प्रयोग का सहारा लेना पड़ता। उदाहरणार्थ, जोधपुर के विजयसिंह ने १७६९-७२ का खिराज, जोकि ५ ½ लाख के लगभग था, नहीं चुकाया। सिन्धिया ने धमकी दी कि यदि १५ जून १७७२ तक बकाया रकम नहीं चुकाई गई तो मारवाड़ को नष्ट कर दिया जाएगा।[५४] फिर भी, विजयसिंह ने केवल एक लाख रुपया चुकाया।[५५] तब दिसम्बर १७७२ में सिन्धिया ने पुनः धमकी दी[५६] जिसका कोई परिणाम नहीं निकला। अतः जब १७७४ के शुरू में उसने अभियान की तैयारी की तब जोधपुर ने अपना हिसाब साफ किया।[५७] चूंकि राजपूत शासक स्वेच्छा से खिराज अदा नहीं करते थे इसलिए बकाया निरन्तर बढ़ती जाती थी। इस बकाया रकम के हिसाब-किताब में भी विवाद उठ खड़े होते थे और मराठों को बार-बार पुराने हिसाब का जोड़-तोड़ करके नई रकम निर्धारित करनी पड़ती थी। उदाहरणार्थ, १७५१ ई० में महाराणा उदयपुर ने मराठों को २० लाख रुपये देने का वचन दिया था। इसके बाद उसने रामपुरा, बूंदा, जारडा, मण्डेडा आदि परगनों का लगान देने का भी वायदा किया। परन्तु कुछ दिया गया और कुछ बाकी रहा। तब १७६३ ई० में होल्कर ने मेवाड़ पर चढ़ाई कर दी और दोनों पक्षों में पुराना हिसाब जोड़कर ५१ लाख रुपये देने-लेने का फैसला हुआ।[५८]

---

५२. (क) वही, खण्ड २१, पृ० १६७ और १७२।
    (ख) सरकार-मुगल साम्राज्य का पतन, खण्ड २, पृ० १६६।

५३. जोधपुर राज्य सिन्धिया को खिराज देता था। जयपुर और बून्दी सिन्धिया तथा होल्कर दोनों को उदयपुर, कोटा और भरतपुर सिन्धिया, होल्कर और पेशवा तीनों को, करौली पेशवा को, प्रतापगढ़ होल्कर को, डूंगरपुर और बाँसवाड़ा-धार के पँवार को खिराज देते थे। जैसलमेर और बीकानेर ने मराठों को कभी खिराज नहीं दिया।

५४. रा० रा० अ० (जोधपुर रिकार्डस)-पोर्ट फोलियो फाइल न० ६, पत्र संख्या १८-१९।

५५. वही, अर्जी बही न० ४, पृ० ३०।

५६. वही, पोर्ट फोलियो फाइल न० ६, पत्र संख्या १७।

५७. वही—(क) पोर्ट फोलियो फाइल न० ६, पत्र संख्या २९-३०।
    (ख) अर्जी बही नं० २, पृ० १२५-२६।

५८. श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० १५४६-४७।

राजपूत शासक तत्कालीन लाभ प्राप्ति को ध्यान मे रखते हुए इस नीति के दूरगामी परिणामों पर ध्यान नही देते थे। सम्भवत मराठों के समर्थन से, वे पहले की भांति अपने राज्यों मे निरकुश शासक बनना चाहते थे। परन्तु इसके विपरीत, मराठा हस्तक्षेप से राजपूत राज्यो मे राजाओ और सामन्तो के आपसी सम्बन्धो मे अधिक तनाव पैदा हो गया क्योंकि उनमे से प्रत्येक पक्ष को मराठो का समर्थन उपलब्ध हो सकता था। उदाहरणार्थ, १७९४ ई० मे मारवाड नरेश भीमसिंह और उसके सामन्त सवाईसिंह (पोकरण ठाकुर) मे विवाद उठ खडा हुआ। सवाईसिंह ने लकवा दादा को जोधपुर पर चढाई करने के लिए आमन्त्रित किया। भीमसिंह ने भारी रकम देकर मराठो को वापस कर दिया।[५९] इसी प्रकार, १७९५-९६ मे जयपुर नरेश और उसके शेखावत सरदारों (सीकर, सिंघाणा इत्यादि) में झगडा उठ खडा हुआ जिसमे शेखावतो ने जार्जटॉमस का सैनिक सहयोग प्राप्त किया।[६०] राजाओ ने भी मराठो की सहायता से अपने सामन्तो को कुचलने का प्रयत्न किया। उदाहरणार्थ, जयपुर के अल्पवयस्क पृथ्वीसिंह (१७६८-१७७८) की अभिभाविका चूडावतजी ने सिन्धिया के सेनानायक अम्बाजी इगले की सहायता से सामन्तो का दमन किया।[६१] इसी प्रकार, १७९०-९१ मे महाराणा भीमसिंह द्वितीय ने महादाजी सिन्धिया की सहायता से चूडावत सरदारो को परास्त किया और उनकी शक्ति का दमन किया।[६२] मराठो का हस्तक्षेप अधिक धन मिलने के वायदे के आधार पर ही सम्भव था फलस्वरूप परिलक्षित धन न मिलने पर मराठे राज्यो मे लूटमार तथा आतंक फैलाकार धन वसूल करने लगते थे। राजपूत राजा मराठो के इन अभियानो को रोकने मे असमर्थ थे। मराठे इस लूटमार मे खालसा भूमि तथा जागीरो में कोई अन्तर नही समझते थे। कई बार तो राजा लोग ही उन्हें जागीरदारो से धन वसूल करने की स्वीकृति देते थे। उदाहरणार्थ, १७६९ ई० मे जब उदयपुर ने मराठो को ६४ लाख रुपये देने का समझौता कर लिया तो प्रथम किश्त के ८ लाख रुपये जागीरदारो से वसूल करने का आदेश मराठो को ही दिया गया।[६३]

---

५९ (क) मारवाड की ख्यात, खण्ड ३, पृ० ६।
(ख) रेउ मारवाड का इतिहास, खण्ड १, पृ० ३९७।
६० प० हनुमान शर्मा-जयपुर राज्य का इतिहास, पृ० २२३।
६१ ठा० फतेसिंह-ए ब्रीफ हिस्ट्री आफ जयपुर, पृ० ८६।
६२. श्यामलदास वीर विनोद, पृ० १७१३-१४।
६३ (क) सिलेक्शन्स फ्राम पेशवा दफ्तर, खंड २६, पृ० २४३।
(ख) वही, खंड ३८, पृ० १८५।

इसी प्रकार, १७८६ ई० मे जब जयपुर नरेश ने सिन्धिया को ६३ लाख रुपये देने का समझौता कर लिया तो उसमे से २२ लाख रुपये जागीरदारों से वसूल करने का अधिकार मराठो को दिया गया।[६४] इसके अलावा, राजपूत शासक बकाया रकम के भुगतान के लिए कई परगनो की आय मराठों के पास गिरवी रख देते थे। मराठे अधिकारी इन परगनो से बलपूर्वक धन वसूल करते थे। उदाहरणार्थ, उदयपुर महाराणा ने १७५१ ई० मे रामपुरा और भानपुरा के परगने, १७६६ मे जावद, जीरण, नीमच, नीबाहेड़ा के परगने और १७७४ मे रतनगढ़, खेड़ी, सींगोली, अरण्या, जाठ और नन्दवाय के परगनो की आय मराठो के पास गिरवी रखी थी।[६५] इसी प्रकार, १७६१ मे जोधपुर के विजयसिंह ने सिन्धिया को ६० लाख रुपये देने का वायदा किया तथा २० लाख रुपयो के बदले साभर, मारोठ, नावाँ, परवतसर, मेड़ता और सोजत की आमदनी अमानत के तौर पर मराठो को सौंप दी।[६६] सामन्तो ने मराठो द्वारा अपनी जागीरों के लूटे जाने के कारण खालसा भूमि को अधिकृत कर या लूटमार कर अपनी क्षतिपूर्ति करना प्रारम्भ किया। उदाहरणार्थ, १७६६ मे उदयपुर राज्य मे देवगढ के राघवदेव और भीडर के मुहकमसिंह ने खालसा भूमि को लूटा।[६७] १७६१ मे उदयपुर के देवलिया प्रतापगढ़ के रावत सामन्तसिंह ने खालसा के धरियावाद और डांगल परगनो को दबा लिया।[६८] १७६३ मे जयपुर के अन्तर्गत सीकर ठिकाने के राव देवीसिंह ने खालसा के कई गाँवो पर अधिकार कर लिया।[६९] इतना ही नहीं उनियारा जैसे बड़े ठिकाने के राव ने तो जयपुर राज्य से स्वतन्त्र हो जाने का भी प्रयत्न किया था।[७०] इस प्रकार, मराठा हस्तक्षेप से शासकों और सामन्तों का आपसी तनाव बढ़ता ही गया।

राजपूत राजाओ ने अपने अधिकारो को सुरक्षित बनाए रखने की आशा मे मराठो को आमन्त्रित किया था। परन्तु उन्हें निराश होना पड़ा और राज्यो की

६४ दिल्ली येथिल मराठ्या चेन राजकारणे, खड १, पृ० १६३।

६५ (क) श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० १७०४।
(ख) सिलेक्शन्स फ्राम पेशवा दफ्तर, खंड २६, पृ० २४३।

६६ (क) रा० रा० आ० (जोधपुर रिकार्डस)–पोटफोलियो फाइल नं० ६, पत्र सं० ५७–५६।
(ख) रेउ मारवाड़ राज्य का इतिहास खड १, पृ० ३६०।

६७ श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० १५६८।

६८. वही, पृ० १७१८।

६९. पं० हनुमान शर्मा–जयपुर राज्य का इतिहास, पृ० २२१।

७०. वही, पृ० १६६।

आर्थिक स्थिति भी बिगड गई। मराठा-निर्भरता से अपने आपको बचाने की दृष्टि से राजपूत राजाओ ने एक अन्य दोषपूर्ण पद्धति भी अपनाई। उन्होने अपने कुलो के राजपूतो के अलावा अरबो, रुहिलो, सिन्धी, मुसलमानों और पूरबियो की भर्ती सेना रखना शुरू किया।[७१] उदाहरणार्थ, १७६९ मे महादाजी सिन्धिया के आक्रमण से उदयपुर की रक्षा के लिए तैनात सैनिको मे ८००० सिन्धी मुसलमान सैनिक और ५००० अरब सैनिक थे।[७२] राजाओ की यह वैतनिक सेना कालान्तर मे मराठा सहायता से भी अधिक विनाशकारी सिद्ध हुई।

अठारहवीं सदी के अन्त तक राजपूत शासको ने अपनी निरकुशता को पूर्ववत स्थापित करने के लिए अपने सामन्तो की स्वामिभक्ति और विश्वास भी खो दिया था जैसाकि वीर विनोद के लेखक ने लिखा है कि, "महाराणा के दिल से राजपूतो का और राजपूतों के दिल से महाराणा का एतिबार जाता रहा।"[७३] इस नीति का परिणाम उनके अपने राज्य, सत्ता और मर्यादा के लिए घातक हुआ क्योंकि भविष्य मे वे सरक्षण देने योग्य किसी भी शक्ति की आधीनता स्वीकार करने को विवश हो गए।

१७८१ ई० मे जोधपुर के विजयसिंह ने मराठो के विरुद्ध अग्रेजो से पत्र-व्यवहार किया। वारेन हैस्टिग्ज ने महाराजा विजयसिंह को सूचित किया कि वह अपने दूत एडरसन को भेज रहा है ताकि सामान्य शत्रु के विरुद्ध आपसी सधि पर विचार किया जा सके। उसने यह भी लिखा कि ब्रिटिश सरकार महाराजा की मैत्री प्राप्त करने को उत्सुक है।[७४] १७८६ मे जयपुर के शासक प्रतापसिंह ने भी मराठों के विरुद्ध अग्रेजों से सहायता प्राप्त करने का असफल प्रयत्न किया।[७५] १७८९ मे जोधपुर के विजयसिंह और जयपुर के प्रतापसिंह ने महादाजी सिन्धिया के विरुद्ध ईस्ट इडिया कम्पनी से सैनिक सहयोग प्राप्त करने का पुन प्रयत्न किया। परन्तु कम्पनी के तत्कालीन गवर्नर जनरल लार्ड कार्नवालिस ने स्थिति को अनुकूल न देख

---

७१. (क) आसोपा-मारवाड का मूल इतिहास, पृ० २४४।
(ख) टॉड-ऐनल्स आफ राजस्थान, खंड २, पृ० ९८।

७२ श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० १५६०-६१।

७३. वही, पृ० १५४४।

७४. केलन्डर आफ पर्शियन कारेसपोन्डेंस, खंड ६, पृ० १७५ और २८०।
(डा० परिहार की "मारवाड एण्ड मराठाज्" पुस्तक से उद्धृत)

७५. वही, खड ७, पृ० ५६४-६५, १५४२ और १५५६।

कर राजपूतों को सहायता देना उचित नहीं समझा।[७६] महादाजी की मृत्यु के बाद १७९५ में जयपुर तथा कोटा के शासकों ने मराठों के विरुद्ध अंग्रेजों से सहायता प्राप्त करने का असफल प्रयत्न किया।[७७] १७९६ ई० में जोधपुर के भीमसिंह ने मराठों के विरुद्ध अंग्रेजों से सहायता प्राप्त करने का विफल प्रयत्न किया।[७८] १७९९ में जयपुर के प्रतापसिंह ने लार्ड वेलेज़ली के दूत कर्नल कालिन्स के द्वारा मराठों के विरुद्ध अंग्रेजों से सहायता प्राप्त करने का एक और प्रयत्न किया।[७९] कम्पनी सरकार को प्रसन्न करने के लिए उसने अपनी शरण में आए अवध के पदच्युत नवाब वज़ीरअली को अंग्रेजों को सौंप दिया, परन्तु वेलेज़ली ने सहायता देना स्वीकार नहीं किया।

१८०३ ई० में द्वितीय अंग्रेज-मराठा युद्ध छिड़ गया। इस युद्ध में मराठे पराजित हुए और उत्तर-पूर्वी राजस्थान के सीमावर्ती क्षेत्रों पर अंग्रेजों का अधिकार हो गया। इस घटना ने राजपूत राजाओं को मराठा-विरोधी शक्ति (अंग्रेज) का स्वागत करने का एक महान् अवसर प्रदान कर दिया। २९ सितम्बर १८०३ ई० को भरतपुर के जाट राज्य ने अंग्रेजों के साथ संधि कर ली।[८०] इसके बाद, अलवर राज्य ने भी अंग्रेजों के साथ संधि कर ली।[८१] अलवर पहला राजपूत राज्य था जिसने अंग्रेजों के साथ समझौता किया था।

द्वितीय मराठा युद्ध-काल में लार्ड वेलेज़ली ने राजस्थान से सिन्धिया का प्रभाव समाप्त करने की दृष्टि से जयपुर और जोधपुर के साथ भी सन्धियाँ करने का निर्णय लिया और तदनुसार १२ सितम्बर १८०३ को जयपुर के साथ[८२] और २२ दिसम्बर १८०३ को जोधपुर के साथ[८३] सरक्षणात्मक सन्धियाँ सम्पन्न की गईं। जयपुर-

---

७६ (क) पूना रेजीडेन्सी कॉरिसपोन्डेंस, खंड १, पृ० २५०।
(ख) केलेन्डर आफ पर्शियन कॉरेसपोन्डेंस, खंड ६, पृ० १६१ और २०७।

७७ (क) पोलीटिकल डिपार्टमेन्ट रिकार्डस, खंड १४, पृ० ३५१।
(ख) पूना रेजीडेन्सी कॉरिसपोन्टेन्स, खंड ६, पृ० २९४।

७८. पोलीटिकल डिपार्टमेन्ट रिकार्डस, खंड १५, पृ० ३११।

७९ वही, खंड १६, पृ० १५१।

८०. ऐचिसन, खण्ड ३, पृ० ३८९।

८१. वही, पृ० ४००।

८२ वही, पृ० ९६।

८३ (क) वही, पृ० १२६।
(ख) पो० क० १४ जून, १८०४, नं० ५६ (ए)।

जोधपुर का अनुसरण करते हुए उदयपुर और कोटा के शासकों ने भी अंग्रेजों के साथ संधि करने का प्रयत्न किया परन्तु कम्पनी सरकार को इन राज्यों के साथ अभी सन्धियाँ करने में अपना विशेष हित नहीं दिखलाई पड़ा। अतः उनके साथ सन्धियाँ करना उचित नहीं समझा गया।[८४]

भरतपुर, अलवर, जयपुर और जोधपुर के साथ सन्धियाँ करने में लार्ड वेलेजली का मुख्य ध्येय सिन्धिया के शक्ति-साधनों को कमजोर करना था।[८५] दिल्ली-आगरा क्षेत्र पर अधिकार कर लेने के बाद इस प्रदेश के सीमान्त पर स्थित भरतपुर और अलवर के राज्यों के साथ समझौता करना आवश्यक हो गया था, क्योंकि इन दोनों राज्यों पर सिन्धिया का प्रभाव था। जयपुर और जोधपुर राजस्थान के प्रमुख राज्य थे। दोनों ही राज्य अपने सामन्तों के विरोध तथा मराठों की बकाया रकम न चुका पाने के कारण मराठों द्वारा परेशान थे और दोनों ने ही इससे पूर्व भी मराठों के विरुद्ध अंग्रेजों से सैनिक सहायता प्राप्त करने का प्रयत्न किया था। चूंकि अभी द्वितीय मराठा युद्ध चल रहा था, अतः वेलेजली ने जयपुर और जोधपुर राज्यों को भी ब्रिटिश संरक्षण में लेकर राजस्थान में सिन्धिया और होल्कर के साधनों को कमजोर बनाने की बात सोची थी।[८६]

सिन्धिया की पराजय और आत्म समर्पण के बाद जयपुर और जोधपुर के प्रति अंग्रेजों की नीति में परिवर्तन आ गया। अंग्रेजों का यह विचार था कि अपने सामन्तों और मराठों से परेशान होने के कारण इन दोनों राज्यों में ब्रिटिश संरक्षण का हार्दिक स्वागत होगा और वे मराठों के विरुद्ध अंग्रेजों को सक्रिय सहयोग देंगे।[८७] परन्तु इन राज्यों में न तो ब्रिटिश संरक्षण का अपेक्षित स्वागत ही किया गया और न अंग्रेजों को उनसे पर्याप्त सहयोग ही मिला। जोधपुर के मानसिंह ने मूल सन्धि को स्वीकार करने से इन्कार कर दिया और उसमें कुछ काट छांट कर दूसरी सन्धि करने का प्रस्ताव रखा।[८८] इसी समय उसने अंग्रेजों के विरुद्ध होल्कर से सन्धि भी

---

८४. (क) पो० क० १२ अप्रैल, १८०४, नं० ११०।
(ख) सी० क० ७ मार्च, १८०५, न० १३३।

८५. एडमानस्टन टु ग्रैमशमसंर, २२ जुलाई १८०३। वे० डि० (मार्टिन सं०) पृ० २२८।

८६ वेलेजली टु लेक, १७ जुलाई १८०३, वे० डि० (मार्टिन सं०)।

८७ एडमानस्टन टु लेक, २८ जुलाई १८०३, वे० डि० (मार्टिन सं०)।

८८ (क) पो० क० १४ जून १८०४, न० ५६ (ए)।
(ख) रेउ-मारवाड़ का इतिहास, खण्ड २, पृ० ४०३।

कर ली[८९] और उसके परिवार को अपने आश्रय में ले लिया। ऐसी स्थिति में अंग्रेजों ने मानसिंह द्वारा प्रस्तावित संशोधित संधि को अस्वीकार करते हुए मूल संधि को भी भंग कर दिया, यद्यपि बाद में मानसिंह ने मूल संधि की पुष्टि भी कर दी।[९०] परन्तु कम्पनी सरकार ने इस विषय पर पुनर्विचार करना भी उचित नहीं समझा।[९१] और इस प्रकार, जोधपुर राज्य ब्रिटिश संरक्षण की सीमा से बाहर हो गया।

जयपुर राज्य के साथ संधि भंग करने का मुख्य कारण भी यही था कि ब्रिटिश संरक्षण का अपेक्षित स्वागत नहीं हो पाया। युद्ध काल में, जयपुर का व्यवहार प्रत्यक्ष रूप में प्रतिकूल तो नहीं रहा परन्तु मैत्रीपूर्ण भी नहीं था। इसलिए लार्ड वेलेजली को भी संधि के औचित्य पर सन्देह उत्पन्न हो गया।[९२] उनके उत्तराधिकारी बार्लो ने जयपुर के साथ की गई संधि को भंग कर दिया।[९३] बार्लो की कार्यवाही कम्पनी सरकार की नीति का एक अंग थी। भरतपुर और अलवर की बात दूसरी थी। दोनों राज्य दिल्ली-आगरा क्षेत्र की सीमा पर स्थित थे और अंग्रेजों को इस क्षेत्र में अभी अपनी सत्ता को सुदृढ़ करना था। अतः उनके साथ की गई सन्धियों को कायम रखा गया।

उदयपुर महाराणा भीमसिंह की कन्या कृष्णाकुमारी का विवाह जोधपुर महाराजा भीमसिंह से होना निश्चित हुआ था। परन्तु विवाह के पूर्व ही उनका स्वर्गवास हो जाने पर महाराणा ने कृष्णाकुमारी का विवाह जयपुर नरेश जगतसिंह से करने का विचार किया।[९४] इस पर जोधपुर के मानसिंह ने विरोध किया क्योंकि कृष्णाकुमारी का विवाह पहले जोधपुर राजघराने में होना तय हो चुका था।[९५]

---

८९ (क) रा० रा० अ० (जोधपुर रिकार्ड्स)–हकीकत बही नं० ८, पृ० ४५०।
(ख) वही, अर्जी बही नं० ५, पृ० १०६।

९० (क) पो० क० ६ सितम्बर १८०४, नं० ४ (ए)।
(ख) रेउ–मारवाड़ का इतिहास, खण्ड २, पृ० ४०४।

९१. पो० क० ६ सितम्बर १८०४ नं० ५।

९२ कार्नवालिस टु लेक, १ सितम्बर १८०५, (कॉरेसपोण्डेंस ऑफ चार्ल्स फर्स्ट मार्क्विस कार्नवालिस, चार्ल्स रोस संस्करण, पृ० ५४७)।

९३. पो० क० २६ दिसम्बर १८०५, नं० ३१।

९४. (क) मारवाड़ की ख्यात, खण्ड ३, पृ० ६०।
(ख) श्यामलदास, वीर विनोद पृ० ८६२।

९५ (क) रा० रा० अ० (जोधपुर रिकार्ड्स)–
(i) खास रुक्का परवाना बही नं० ६, पृ० ४५७।
(ii) खरीता बही नं० १२, पृ० ४८–४६।

महाराणा ने उसके विरोध पर ध्यान न देकर कृष्णाकुमारी के वाग्दान का टीका जयपुर भेजने का निश्चय कर लिया।[९६] इस पर मानसिंह ने युद्ध की तैयारी कर दी।[९७] जयपुर नरेश जगतसिंह भी युद्ध के लिए तैयार हो गए।[९८] दोनो ही पक्षो ने अंग्रेजो, मराठो और पठानो से सैनिक सहायता प्राप्त करने का पूरा-पूरा प्रयास किया।[९९]

कृष्णाकुमारी घटना से राजपूत राज्यों के आन्तरिक खोखलेपन का अनावरण हो जाता है। राजपूत शासक एक कन्या विशेष से विवाह के लिए इतने उत्सुक थे कि न तो अपने राज्य की हानि का विचार करने के लिए तैयार थे और न उनको यही सकोच था कि स्वार्थ सिद्धि के लिए उनको बाहरी सहायता लेनी पड रही है। ये बाहरी शक्तियां कभी तो राजाओ और उनके सामन्तो को लडाती थी तो कभी सामन्तो को ही आपस मे लडा देती थी जिसके परिणामस्वरूप एक ओर तो सामन्त और उनके राजा दोनो ही निर्बल होते गए और दूसरी ओर बाहर वालो को धन देकर उनकी शक्ति बढाते रहे। उदाहरणार्थ, होल्कर और सिन्धिया–दोनों ने ही जयपुर से भारी रकम वसूल की[१००] और अमीरखां ने भी दोनों पक्षो से रुपया

---

९६. (क) रा० रा० अ० (जोधपुर रिकार्डस)–हकीकत खाता बही नं० ६, पृ० ४५७।
(ख) पो० क० २६ जनवरी १८०७, न० ३२।
(ग) मारवाड की ख्यात, खण्ड ३, पृ० ६१।

९७ रा० रा० अ० (जोधपुर रिकार्डस)–हकीकत खाता बही नं० ६, पृ० ४५७।

९८ (क) वही, पृ० ४७४।
(ख) मारवाड की ख्यात, खण्ड ३, पृ० ६४।
(ग) श्यामलदास, वीर विनोद, पृ० ८६२।

९९ (क) रा० रा० अ० (जो० रि०)—
(i) खास रुक्का परवाना बही नं० २, पृ० ३।
(ii) खरीता बही नं० ६, पृ० १५०।
(iii) अर्जी बही नं० ५, पृ० ८ और ६६।
(ख) पो० क० १२ फरवरी १८०७ न० ६६ और २६ फरवरी १८०७ न० २६, २८ और २६।
(ग) पूना रेजीडेंसी कॉरेसपोंडेन्स, खण्ड ११, पृ० २०८।

१००. (क) पो० क० १२ फरवरी १८०७, न० ६७।
[ख] वही, २३ जुलाई १८०७, नं० ३१।

वसूल किया।[१०१]

१८०४–१५ के मध्य कई राजपूत शासकों ने ब्रिटिश सरक्षण के लिए बार बार प्रयत्न किया, परन्तु कम्पनी सरकार ने उनके अनुरोधो को स्वीकार नही किया।[१०२] मराठा शक्ति के पतन के पश्चात् किसी अन्य भारतीय शक्ति द्वारा राजपूत राज्यो पर नियन्त्रण करने की कोई सम्भावना नही थी। पूर्व अनुभव के कारण अंग्रेज, राजपूत राज्यो को उस समय तक सरक्षण मे लेने को तैयार नहीं थे जबतक राजपूत राज्य पूर्णत ब्रिटिश सरक्षण की याचना न करें।[१०३]

कम्पनी सरकार की इस नीति को अपेक्षित सफलता मिली। राजपूत शासकों की सत्ता इतनी दुर्बल हो गई थी कि वे अपने राज्यों में सामन्तों पर नियन्त्रण स्थापित करने मे भी असमर्थ थे। दस वर्षों के भीतर ब्रिटिश सरक्षण प्राप्त करने के लिए उनके अनुरोध पत्रो की भाषा तथा शैली भी बदल चुकी थी। उदाहरणार्थ, जोधपुर के जिस मानसिंह ने १८०४ ई० मे अंग्रेजो द्वारा प्रस्तावित एव स्वीकृत सन्धि को स्वीकार न कर उसके स्थान पर सशोधित सन्धि प्रस्तावित की थी, उसी मानसिंह ने १८०७ ई० में कम्पनी सरकार का सरक्षण प्राप्त करने के लिए अपने राज्य के चार परगने देने तथा उनकी प्रत्येक शर्त मानने का प्रस्ताव रखा था।[१०४] इसी प्रकार जयपुर के शासक ने दिल्ली के बैंकर लाला हरसुखराय के द्वारा ब्रिटिश सरक्षण प्राप्त करने का विफल प्रयत्न किया था।[१०५]

---

१०१ रा० रा० अ० [जो० रि०]—
 [I] हकीकत खाता बही न० ६, पृ० ४७५ और ४८२।
 [II] वही, नं० २७, पृ० ३१।
 [III] परीक्षा बही नं० ९, पृ० १५०।

१०२. पो० क०—
 [I] २६ मार्च १८०७, न० ३०।
 [II] ५ अगस्त १८०९, नं० ९।
 [III] २१ जून १८१०, नं० ६२।
 [IV] १५ जनवरी १८१३, न० ६।
 [V] २८ मार्च १८१४, न० १४।
 [VI] २७ अक्टूबर १८१५, नं० २४।

१०३ वैलेजली टु लेक, १९ नवम्बर १८०३, [वै० डि० खंड ३, पृ० ४६०]।

१०४ पो० क० १७ मार्च १८०७, नं० ६५ (ठाकरदास अखबारनवीस के फारसी पत्र का अनुवाद]

१०५. वही, १५ मई १८०८, नं० ५२।

अंग्रेज संरक्षण का औचित्य बताते हुए मालकम ने लिखा था कि भारत में हमेशा ही किसी एक ऐसी सत्ता का अस्तित्व रहा है जिसके समक्ष शांतिप्रिय राज्य आत्म-समर्पण कर संरक्षण प्राप्त करते रहे हैं। ऐसा करने पर ही उनकी सरकारों का अस्तित्व और सम्मान बना रहा है और वे उपद्रवी तथा लुटेरों की सेनाओं से सुरक्षित रहे हैं। अब ब्रिटिश सरकार ने संरक्षण प्रदान करने वाली महान सत्ता का स्थान ले लिया है और वह शांतिप्रिय और कमजोर शासक सत्ताओं की नैसर्गिक अभिभावक बन गई है। जहां कहीं उन्हें ऐसा संरक्षण नहीं मिल सका या दिया जा सका है वहीं शान्तिप्रिय और कमजोर राज्यों को लुटेरों और आततायियों के दमन और अत्याचार का शिकार बनना पड रहा है।[१०६]

१८१३ ई० मे पारित ईस्ट इण्डिया कम्पनी के चार्टर की धारा तीन के अन्तर्गत कम्पनी का भारत के साथ व्यापारिक एकाधिकार समाप्त कर दिया गया।[१०७] भारतीय व्यापार को सभी ब्रिटिश नागरिकों के लिए उन्मुक्त कर दिया गया। इस घटना से कम्पनी सरकार की नीति मे भी परिवर्तन शुरू हो गया। नवम्बर १८१४ ई० मे चार्ल्स मेटकॉफ ने गवर्नर-जनरल को प्रेषित अपने ज्ञापन में स्पष्ट रूप से इंगित किया कि, "यदि समय पर विनम्रतापूर्वक माँग करने पर भी संरक्षण प्रदान नही किया गया तो शायद बाद में, प्रस्तावित संरक्षण भी अमान्य हो जाय।[१०८] अगले दो वर्षों मे हेस्टिंग्स नेपाल युद्ध मे व्यस्त होने के कारण इस ओर विशेष ध्यान नही दे सका। १८१७ ई० में लार्ड हेस्टिंग्ज ने सधियाँ करने के लिए यह तर्क प्रस्तुत किया कि चूंकि मराठे, पिंडारियों की लूट-खसोट को नियन्त्रित करने मे असफल रहे हैं, अत: उनके साथ की गई सधियों के दायित्व को त्यागना 'न्याय-संगत' होगा।[१०९] इसलिए उसने दिल्ली स्थित अंग्रेज रेजीडेन्ट को राजपूत शासकों के साथ सन्धि समझौते सम्पन्न करने का आदेश दे दिया।[११०] १८१८ ई० के अन्त तक, सिरोही के अलावा शेष सभी राजपूत राज्यों के साथ सन्धि समझौते

---

१०६ [क] वही, १२ सितम्बर १८०८, नं० २८।
[ख] जोन मालकम-पोलीटिकल हिस्ट्री ऑफ इंडिया, खंड १, पृ० २१४।

१०७. मिल एण्ड विल्सन-हिस्ट्री ऑफ ब्रिटिश इंडिया, खंड ७, पृ० ४३६ से उद्धृत।

१०८. के-दी लाइफ एण्ड कॉरेसपोन्डेंस ऑफ चार्ल्स, लार्ड मेटकॉफ, पृ० ३२०।

१०९. [क] पो० क० २९ सितम्बर १८१७, [एडम्स टू क्लोज]।
[ख] सो० क० २८ अक्टूबर १८१७, नं० ४१५।

११०. पो० क० २८ अक्टूबर १८१७, नं० २६।

सम्पन्न हो गए।[१११]

राजपूत राज्यो के साथ सन्धियाँ करने मे लार्ड हैस्टिग्ज ने अपना मुख्य ध्येय लुटेरी पद्धति के पुनरुत्थान के विरुद्ध अवरोध स्थापित करना तथा मराठों की शक्ति के विस्तार को रोकना बताया था।[११२] जोन मालकम की धारणा थी कि "सैनिक कार्यवाहियो तथा रसद्-सामग्री, दोनो के लिए इन राज्यो के प्रदेशो पर हमारा नियन्त्रण होना चाहिए अन्यथा ये राज्य हमारे शत्रुओ को हम पर आक्रमण करने योग्य साधन उपलब्ध करेंगे।"[११३] मालकम का मत था कि कम्पनी सरकार पिंडारियो को नष्ट करने तथा मराठा शक्ति के विस्तार को रोकने के लिए राजपूत राज्यो से सन्धियाँ करना चाहती थी।

परन्तु तत्कालीन परिस्थितियाँ इस तथ्य की पुष्टि नही करती। द्वितीय मराठा युद्ध के परिणामस्वरूप सिन्धिया और होलकर, दोनो प्रमुख मराठा सरदारो की शक्ति पूर्णत: कमजोर हो गई और उन्हे अपने विस्तृत प्रदेशो से हाथ धोना पडा जिससे उनके सैनिक तथा आर्थिक साधन काफी सीमित रह गए।[११४] अत मराठा शक्ति के विस्तार के विरुद्ध राजपूत राज्यों से सहयोग लेने की आवश्यकता ही नही रही। इसके अलावा, स्वय राजपूत राज्यो की शक्ति इतनी कमजोर हो चुकी थी कि उनमे मराठो अथवा पिंडारियो का अवरोध करने की क्षमता ही नही थी। इसीलिए, वे बार-बार ब्रिटिश सरक्षण प्राप्त करने को प्रयत्नशील थे।[११५] राजपूत राज्यों के साथ की गई सन्धियो म भी मराठो अथवा पिंडारियों का कहीं उल्लेख नहीं मिलता। सन्धियो मे वर्णित "बाह्य आक्रमण के विरुद्ध सुरक्षा"-एक सामान्य धारा थी जिसका उल्लेख वैलेजली के समय से ही देशी राज्यों के साथ सम्पादित प्रत्येक सन्धि मे किया जाता रहा था। उदाहरणार्थ, १८०० ई० मे हैदराबाद के

---

१११. सिरोही राज्य पर जोधपुर राज्य ने अपनी प्रभुसत्ता का दावा कर रखा था। अतः उसके साथ उस समय सन्धि नहीं की जा सकी।

११२ [क] सी० क० २८ अक्टूबर १८१७, न० २६।
[ख] प्राइवेट जर्नल आफ मार्क्विस ऑफ हैस्टिग्ज, ७ नवम्बर १८१७।
[रेम्जे म्यूर कृत "दी मेकिंग ऑफ ब्रिटिश इंडिया," पृ० २६६ से उद्धृत]

११३ जोन मालकम—दि-पालीटिकल हिस्ट्री ऑफ इंडिया, खड २, पृ० २८६।

११४ वही, खंड १, पृ० १८१।

११५ प्राइवेट जर्नल ऑफ मार्क्विस ऑफ हैस्टिग्ज् १ फरवरी १८१४।
[रेम्जे म्यूर कृत "दी मेकिंग ऑफ ब्रिटिश इंडिया, पृ० २५६ से उद्धृत]।

निजाम के साथ सम्पन्न सन्धि[११६] मे कहा गया है कि, "एक राज्य के शत्रु और मित्र, दोनो राज्यो के शत्रु और मित्र माने जाएँगे। यदि कोई शक्ति किसी भी राज्य के विरुद्ध या उसके अधीन जागीरदारों के विरुद्ध अथवा उसके मित्र राज्य के विरुद्ध अकारण किसी प्रकार का दमन करे या अन्याय करे और माँगने पर आवश्यक सफाई देने से इनकार करे, तो स्थिति के अनुसार जिस कार्यवाई की आवश्यकता होगी, सही (हस्ताक्षर) करने वाले दोनो राज्य वह कार्यवाई फौरन करेंगे। ब्रिटिश सरकार श्रीमन्त निजाम के प्रदेशो की बाह्य आक्रमणो से सुरक्षा करेगी।" इसी प्रकार की सन्धियाँ मैसूर[११७] तथा अवध[११८] आदि राज्यो के साथ भी की गई थी। १८०३ ई० मे जयपुर और जोधपुर के साथ सम्पन्न सन्धियो मे भी ब्रिटिश सरकार ने बाह्य शत्रुओ के विरुद्ध सुरक्षा का वचन दिया था।[११९] राजपूत राज्यों से सन्धियाँ करने के बाद अन्य देशी राज्यों के साथ की गई सन्धियों मे भी इस धारा का समावेश किया जाता रहा।[१२०] इस धारा का समावेश कम्पनी सरकार की सर्वोच्च सत्ता की अभिव्यक्ति का प्रतीक मात्र था।

सन्धियो मे राजपूत राज्यो के उन प्रदेशो को, जिन्हे पिंडारियो अथवा मराठो ने हस्तगत कर रखा था, वापस दिलवाने का भी उल्लेख नही मिलता।[१२१] उदयपुर के साथ सम्पन्न सन्धि की ७वी धारा मे केवल इतना-सा संकेत मिलता है कि "महाराणा कहते हैं कि उदयपुर राज्य के कुछ हिस्से अनुचित साधनों से दबाए गए हैं, वे ब्रिटिश सरकार की सहायता से उदयपुर राज्य को मिलने चाहिएँ। इस विषय

---

११६. एचीसन-खंड ६, पृ० ६२।

११७. वही, पृ० २४१।

११८. वही, खंड २, पृ० १११।

११९ वही, खंड ३, पृ० ६६ और १२६।

१२० उदाहरणार्थ, (क) १८३८ ई० में भावलपुर के साथ की गई सन्धि।

—एचीसन, खण्ड १, पृ० २३५।

(ख) १८४६ ई० में जम्मू और कश्मीर के साथ की गई संधि।

—एचीसन, खण्ड २, पृ० २२।

१२१ उदाहरणार्थ, १८०८ ई० में जयपुर और अमीर खाँ के बीच टोंक-रामपुरा के २२ गांवों के बारे में सन्धि हुई थी जिसमे अमीर खाँ ने उन गांवो पर जयपुर के स्वामित्व को स्वीकार कर लिया था। १८१८ ई० में अंग्रेजो ने जयपुर को आश्वासन दिया था कि उन २२ गांवो को वापस दिला देंगे। परन्तु बाद में इनकार कर दिया।

—पो० क० २५ सितम्बर १८१४, नं० ५०।

मे ब्रिटिश सरकार को पूरा ज्ञान नही है, इसलिए सरकार निश्चित वचन नही दे सकती, लेकिन उदयपुर का दबा हुआ राज्यांश वापिस दिलाने का सरकार को सदैव ध्यान रहेगा और जांच-पड़ताल के बाद जहाँ मुनासिब होगा, वहाँ इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए प्रयत्न किया जाएगा।"[१२२] इस प्रकार का प्रावधान अन्य सन्धियो मे नही था लेकिन इस विषय पर बातचीत हो चुकी थी तथा अंग्रेजो ने राजपूत राज्यो के अधिकारो को परीक्षण के पश्चात् मानने की बात कही थी। उपर्युक्त सन्धियो को यदि पिंडारियो के विरुद्ध सम्पन्न किया गया होता तो पिंडारियो द्वारा छीने गए प्रदेशो को लौटाने का निश्चित प्रावधान होना चाहिए था। इसलिए राजपूत राज्यो के साथ सन्धियाँ करने मे अंग्रेजो का ध्येय मराठा अथवा पिंडारी-विरोधी नही था।[१२३]

लार्ड हैस्टिंगज़ को भारत मे अंग्रेजी राज्य की सीमाओ का विस्तार करने के लिए गवर्नर-जनरल बनाकर भेजा गया था।[१२४] वह ईस्ट इण्डिया कम्पनी को भारत की सर्वोच्च सत्ता बनाना चाहता था[१२५] जिसके लिए भारत के समस्त देशी राज्यो को कम्पनी के संरक्षण मे लाना जरूरी था। इस दृष्टि से १८१७-१८ मे राजपूत राज्यो के साथ की गई सन्धियाँ उसकी नीति का सामान्य अंग मात्र थीं। एक अन्य ध्येय कम्पनी सरकार के वाणिज्यीय एवं वित्तीय हितो की वृद्धि करना भी था। बीकानेर और बाँसवाड़ा-दोनो राज्य महत्त्वपूर्ण व्यापारिक मार्गों का नियन्त्रण करते थे। बीकानेर, उत्तर-पश्चिमी प्रदेशो के मुख्य मार्ग पर था तो बाँसवाड़ा गुजरात-मालवा मार्ग पर। ब्रिटिश व्यापार-वाणिज्य वृद्धि के लिए इन राज्यो पर ब्रिटिश संरक्षण का होना आवश्यक था।[१२६] सन्धियो के अन्तर्गत विविध राज्यों से 'खिराज' के रूप मे प्राप्त होने वाली धनराशि भी कम्पनी सरकार के लिए एक वित्तीय लाभ ही था।[१२७]

---

१२२ एचीसन, खण्ड ३, पृ० २१।

१२३ 'बाह्य आक्रमण के विरुद्ध सुरक्षा''—इस धारा का मराठा आक्रमण के विरुद्ध सुरक्षा का अर्थ लगाना अतिशयोक्तिपूर्ण होगा क्योंकि सहायक संधियों के द्वारा मराठे भी इस बात को स्वीकार कर चुके थे कि वे ब्रिटिश प्रदेशों अथवा उनके मित्र राज्यों पर आक्रमण नहीं करेंगे।

१२४ बी० डी० बसु—राइज ऑफ दी क्रिश्चियन पावर इन इंडिया, खण्ड ४, पृ० ६८।

१२५. एम० एस० मेहता—लार्ड हैस्टिंग्ज एण्ड दी इंडियन स्टेटस, पृ० ३१ और २५२।

१२६ पो० क० १० अक्टूबर १८१८, नं० ४।
[बीकानेर पर मराठों का कभी आक्रमण नहीं हुआ था]।

१२७ एम० एस० मेहता—लार्ड हैस्टिंग्ज एण्ड दी इंडियन स्टेट्स, पृ० ११६।

राजस्थान के इतिहासकारो[१२८] की मान्यता है कि राजपूत राज्यो ने मराठो तथा पिंडारियो के आक्रमणो तथा लूट-खसोटो से अपने राज्यो को बचाने के लिए ब्रिटिश सरक्षण स्वीकार किया था। मिल और विल्सन, मालकम, टॉड आदि अग्रेज विद्वान् भी उनके कथन की पुष्टि करते हैं।[१२९] किन्तु द्वितीय मराठा युद्ध मे सिन्धिया और होल्कर की शक्ति काफी कमजोर हो चुकी थी तथा १८०४-५ से १८१८ ई० तक उन्होने किसी भी राजपूत राज्य पर विजय अभियान नहीं किया था। हाँ, इन राज्यो से वार्षिक खिराज की वसूली के लिए और शासको को आतकित करने के लिए उन्हे कभी-कभी बल प्रयोग अवश्य करना पडा क्योंकि राजपूत राजाओ ने स्वेच्छा से कभी भी नियमित रूप से खिराज नही चुकाया।[१३०] अध्याय के अन्त मे दी गई सूचियाँ इस तथ्य को पुष्ट करती हैं। इसके अलावा, राजपूत शासकों को ईस्ट इण्डिया कम्पनी को भी उतना ही खिराज देना स्वीकार करना पड़ा था जितना कि वे मराठो को देते आए थे। इस दृष्टि से, राजपूत राज्यो को किसी प्रकार की राहत नही मिली थी।

पिंडारियो के प्रमुख नेताओ मे से केवल अमीर खाँ का राजपूत राज्यो के साथ सम्पर्क रहा। अमीर खाँ व्यक्तिगत रूप से एक प्रबल शक्ति नही था। कृष्णाकुमारी घटना के समय सर्वप्रथम जयपुर ने उसकी सेवाओ को क्रय किया।[१३१] बाद में, अधिक धन के प्रलोभन मे वह जोधपुर से मिल गया।[१३२] उसने जयपुर, नागौर और उदयपुर की तरफ जो अभियान किए, उनमे राठौड सेनाओ ने उसका पूरा-पूरा

---

१२८. (क) ओझा—राजपूताने का इतिहास, खंड १, पृ० १४३।
(ख) श्यामलदास—वीर विनोद, पृ० १०४३।
(ग) एम० एस० मेहता—लार्ड हेस्टिंग्ज़ एण्ड दी इंडियन स्टेट्स, पृ० १२८।

१२९. (क) मिल एण्ड विल्सन—हिस्ट्री ऑफ ब्रिटिश इंडिया, खंड ८, पृ० १४८ और ३०१।
(ख) जोन मालकम—दी पोलीटिकल हिस्ट्री ऑफ इंडिया, खंड १, पृ० २१४-१५।

१३०. (क) पो० क० २२ मार्च १८४३, नं० ५२।
(ख) मिल एण्ड विल्सन—वही, खंड ७, पृ० ६१।
(ग) पूना रेजीडेन्सी करिसपोन्डेन्स, खंड ११, पृ० २६०-६२ और २८९-९०।

१३१. पो० क० २१ जुलाई १८०७, न० ३०।

१३२ रा० रा० अ० [जोधपुर रिकार्ड्स]—[i] हकीकत बही नं० ६, पृ० ४७७।
[ii] अर्जी बही नं० ५, पृ० ६५।
[iii] हथ बही नं० ३, पृ० ४२-४३।

साथ दिया।[१३३] महाराजा मानसिंह के विरोधी सामन्तो के सहयोग[१३४] से ही वह *जोधपुर की राजनीति मे थोडे समय के लिए घुसपैठ करने मे सफल रहा था।* राजपूतो के विविध पक्षो का काम करते-करते उसे उनकी वास्तविक कमजोरी का पता चल गया था जिससे उसका हौसला बढ गया और वह अपनी सेवाओ की भारी कीमत सख्ती से वसूल करने लगा। इसके अलावा, १७ नवम्बर १८१७ ई० अर्थात् राजपूत राज्यो द्वारा ब्रिटिश सरक्षण प्राप्त करने के पूर्व ही अमीर खाँ ने अग्रेजो के साथ सन्धि करली थी।[१३५] कम्पनी सरकार ने टोक और रामपुरा पर उसका अधिकार स्वीकार करते हुए उसे 'नवाब' की उपाधि प्रदान की थी, जिसके बदले मे अमीर खाँ न शान्तिपूर्वक रहने का वचन दिया था। इसलिए स्पष्ट है कि राजपूत राज्यो द्वारा अग्रेजी सरक्षण स्वीकार करने के पूर्व ही पिंडारी आतक समाप्त हो चुका था।

राजपूत शासको द्वारा ब्रिटिश सरक्षण स्वीकार करन का मुख्य कारण यह था कि व अपने सामन्तो की शक्ति को नियन्त्रित करने तथा अपनी निरकुश सत्ता की वृद्धि के लिए किसी सर्वोच्च सत्ता का सहयोग प्राप्त करना अनिवार्य समझते थे। इस उद्देश्य म उन्हें मराठो से यथेष्ट समर्थन और सहयोग नही मिल पाया और वे अपने सामन्तो को नियन्त्रण मे रखने में असफल रह। प्रत्येक राज्य मे सामन्तो की शक्ति मे वृद्धि हुई। सयोगवश, सामन्तो मे भी परस्पर-विरोधी गुट बनते गए और उनकी आपसी स्पर्द्धा के कारण राज्यों मे अव्यवस्था फैल गई। उदाहरणार्थ, जोधपुर के सामन्तो के दो प्रभावशाली गुटो में से एक न अमीर खाँ को भारी रकम देकर अपने विरोधी सत्तारूढ दल के आयस देवनाथ और सिंघवी इन्द्रराज का वध करवा दिया।[१३६] इस हत्याकाण्ड के समय महाराजा मानसिंह पास के कमरे मे ही था।

---

१३३. वही—[i] हकीकत खाता बही नं० ६, पृ० ४७७।
[ii] खरीता बही नं० ६, पृ० १३०।
[iii] हकीकत बही नं० ६, पृ० ६३।
[iv] मारवाड की ख्यात, खंड ४, पृ० ५८।

१३४. वही—(क) हकीकत खाता बही न० ६, पृ० ६११–१४।
(ख) हकीकत बही न० १०, पृ० ८४ और ११७।
(ग) मारवाड़ की ख्यात, खड ४, पृ० ७३–७७।

१३५. एचीसन, खंड ३, पृ० २४४।

१३६ (क) मारवाड की ख्यात, खंड ३, पृ० २२२।
(ख) श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० ८६५।
(ग) पो० क० १० नवम्बर १८१५, नं० १४।
[आयस देवनाथ महाराजा मानसिंह के गुरु थे। सिंघवी इन्द्रराज महाराजा मानसिंह का

घटना की जानकारी मिलते ही उसने हत्यारो को मौत के घाट उतारने का आदेश दिया परन्तु दूसरे पक्ष के सामन्तों ने उसे अमीर खाँ का भय दिखलाकर शान्त कर दिया।[१३७] राजमहल मे ही राज्य के दीवान तथा महाराजा के गुरु की हत्या हो जाना और हत्यारो का सही-सलामत निकल जाना राजा की दुर्बलता को स्पष्ट कर देता है। इस घटना के बाद, मानसिंह ने गुप्तरूप से सिंघवी इन्द्रराज के भाई गुलराज की सहायता से विरोधी पक्ष के हाथो से प्रशासन की बागडोर छीन कर गुलराज को दीवान नियुक्त किया।[१३८] तब विरोधी पक्ष ने युवराज छतरसिंह को अपने पक्ष मे मिलाकर[१३९] गुलराज को मरवा डाला।[१४०] सामन्तो के दबाव के कारण मानसिंह ने विवश होकर युवराज को राज्य का अभिभावक बना दिया।[१४१]

इसी प्रकार की स्थिति अन्य राज्यो मे भी थी। माचेड़ी (बाद मे अलवर) के प्रतापसिंह को जब भी अवसर हाथ लगा उसने जयपुर की खालसा भूमि को हस्तगत करने का प्रयत्न किया। अंग्रेजो के साथ सन्धि करने के बाद भी १८११ ई० मे उसने जयपुर के सिकरावा और दूबी के दुर्गों तथा इलाको पर आक्रमण कर उन्हें अपने अधिकार मे ले लिया।[१४२] चार्ल्स मेटकाफ की सख्त चेतावनी और सैनिक तैयारियों से भयभीत होकर उसने इन क्षेत्रो को वापस लौटाया था।[१४३] जयपुर राज्य मे

---

१३७ (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]-हकीकत खाता बही नं० ६, पृ० ६११।
(ख) मारवाड की ख्यात, खंड ३, पृ० २२३।
(ग) श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० ८६५।
(घ) ओझा--जोधपुर राज्य का इतिहास, खंड २, पृ० ८१८।

१३८. (क) मारवाड की ख्यात, खड ३, पृ० २४१-४२।
(ख) श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० ८६६।
(ग) पो० क० १६ सितम्बर १८१८, नं० १३-१४।

१३९. मारवाड की ख्यात, खंड ३, पृ० २४२।

१४०. (क) मारवाड की ख्यात, खंड ३, पृ० २४७।
(ख) श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० ८६६।

१४१. (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]—[i] हकीकत बही नं० १०, पृ० १११।
[ii] खरीता बही नं० १२, पृ० १०२।
*[iii] अर्जी बही नं० २, पृ० ११।*
(ख) पो० क० १४ जून १८१७, नं० १३ और १ अगस्त १८१७, नं० ४०।

१४२. पो० क० १७ मई १८११, न० ५२ और ५४।

१४३. मेटकाफ टु रावराजा ऑफ माचेडी।
[लाइफ एण्ड कॉरेसपोन्डेन्स ऑफ चार्ल्स मेटकाफ, खंड १, पृ० ३११।]

खेतडी के ठाकुर अभयसिंह और सीकर के लक्ष्मणसिंह मे राज्य प्रशासन को अपने नियन्त्रण मे लेने के लिए गहरी प्रतिस्पर्द्धा चली। जब लक्ष्मणसिंह का गुट मिसर गणेशनारायण को मुख्यमन्त्री पद से हटाने मे सफल हो गया[१४४] तो गणेशनारायण ने अभयसिंह और बख्शी मानजीदास के साथ मिलकर सीकर के इलाको को लूटना शुरू कर दिया।[१४५] बीकानेर का महाराजा भी इस लूटमार मे उनके साथ हो गया।[१४६] जयपुर के असहाय शासक ने बख्शी मानजीदास को मुख्यमन्त्री बनाकर शान्ति स्थापित करने का प्रयत्न किया।[१४७] शेखावाटी के ठाकुर श्यामसिंह ने ब्रिटिश राज्य के कुछ सीमावर्ती गाँवो को लूट लिया। ब्रिटिश सरकार ने महाराजा जयपुर को विरोध-पत्र भेजा जिसके उत्तर मे जयपुर शासक ने लिखा कि वह श्यामसिंह को नियन्त्रित करने अथवा सजा देने मे असमर्थ है।[१४८] सामन्तो के आपसी सघर्षों तथा उन्हे नियन्त्रित करन म शासको की असफलता ने ही उन्हे बाह्य सहयोग की तलाश करने को विवश कर दिया था। जयपुर की भाँति उदयपुर मे भी राज्य प्रशासन का नियन्त्रण प्राप्त करने के लिए लावा के ठाकुर सग्रामसिंह और सलूम्बर के पद्मसिंह मे तीव्र प्रतिस्पर्द्धा चलती रही। कई सामन्तों ने खालसा भूमि को हडप लिया। महाराणा अपने सामन्तो को नियन्त्रित करने मे असमर्थ रहे। उनकी स्वय की आर्थिक स्थिति इतनी अधिक बिगड गई थी कि उन्हें कुछ दिनो तक कोटा के जालिमसिंह से रुपये लेकर अपना दैनिक खर्च चलाने पर विवश हो जाना पडा था।[१४९] बीकानेर का राज्य यद्यपि मराठो और पिंडारियो की लूटमार से सामान्यत बचा रहा था परन्तु वहा के शासक को भी अपने सामन्तो से भारी सघर्ष करना पडा। १८०६ ई० मे साडवे, बाघपुर, मैणासर, मुकरका, सीधमुख, भाद्रा आदि के जागीरदारो ने विद्रोह कर दिया।[१५०] १८१३ ई० मे देपालसर, के ठाकुर ने विद्रोह कर दिया।[१५१] १८१५ ई० मे चूरू ठाकुर के नेतृत्व मे पणीरोत, देपालसर, सरसला,

---

१४४ पो० क० २७ अक्टूबर १८१५, नं० २४।

१४५. वही, १७ नवम्बर १८१५, नं० २८।

१४६ पो० क० २५ नवम्बर १८१५, नं० ७०।

१४७. वही, ३ फरवरी १८१६, नं० १८।

१४८ वही, २१ अगस्त १८१२, नं० २१।

१४९ (क) श्यामलदास—वीर विनोद, पृ०

(ख) पूना रेजीडेन्सी कॉरेसपोन्डेन्स, खड ११ पृ० १६४।

१५० ओझा—बीकानेर राज्य का इतिहास, खड २, पृ० ३६१।

१५१ वही, पृ० ३६३।

सीधमुख, जसाणे, भाद्रा, ददेवा, रावतसर आदि के जागीरदारो ने विद्रोह कर दिया[१५२] जिसका दमन तबतक नही किया जा सका जबतक कि अंग्रेजो की सैनिक सहायता प्राप्त नही हो गई। अपने सामन्तो की बढती हुई शक्ति और उसे नियन्त्रित करने मे अपनी असफलता के कारण ही बीकानर के शासक ने अंग्रेजो के साथ सन्धि करना उचित समझा था। सन्धि की सातवी धारा मे स्पष्ट रूप से उल्लेख किया गया है कि "अंग्रेज सरकार महाराजा के विरुद्ध विद्रोह करने वाले एव उनकी सत्ता को न मानने वाले ठाकुरों तथा राज्य के अन्य पुरुषो को उनके अधीन करेगी।"[१५३]

इस प्रकार, राजपूत शासक अपने शक्तिशाली सामन्तो पर नियन्त्रण रखने मे असमर्थ थे। उनकी सत्ता कमजोर पडने लग गई थी। इसलिए उनके सामने मराठा अथवा पिंडारी आतंक की समस्या उतनी सर्वोपरि नही थी जितनी कि समर्थ सरंक्षक के आश्रय के अभाव की। ऐसी स्थिति मे राजपूत शासको के समक्ष ब्रिटिश सरंक्षण को स्वीकार करने के अलावा अन्य कोई विकल्प नही रह गया था।



१५२ वही, पृ० ३६५।

१५३ (क) एचीसन, खंड ३, पृ० २८७–८८।

(ख) ओझा—बीकानेर राज्य का इतिहास, खंड २, पृ० ४००।

# २

# ब्रिटिश संरक्षण और परिवर्तित वातावरण

राजपूत राजाओ के साथ सम्पन्न सन्धियो के अन्तर्गत अंग्रेजो ने राजाओ का वशानुगत राज्याधिकार स्वीकार कर लिया।[1] ब्रिटिश सरक्षण के बदले मे राजपूत शासको को अपनी बाह्य सत्ता अंग्रेजो को सौंपनी पडी और अपने आपसी विवादो की अंग्रेज सरकार की मध्यस्थता तथा निर्णय हेतु प्रस्तुत करने का वचन देना पडा।[2] इतना ही नही, अपितु आन्तरिक कमजोरियो से विवश राजपूत शासको को अपने राज्याधिकारो की सुरक्षा के लिए सर्वोच्च सत्ता के साथ समानता के भावी दावे को छोडते हुए ब्रिटिश सरकार के प्रति अधीनस्थता की नीति अपनानी पडी।[3] आवश्यकता के समय उन्हे अपने राज्यों के समस्त सैनिक साधन अंग्रेज सरकार के सुपुर्द करना स्वीकार करना पडा।[4] राजपूत राजाओ ने इससे पूर्व, इतने प्रभावकारी और निश्चित रूप से अपनी स्वाधीनता, किसी अन्य शक्ति, यहाँ तक कि मुगल-सत्ता को भी समर्पित नहीं की थी, जैसाकि उन्हे १८१८ ई० मे कम्पनी सरकार को करना पडा।[5] बीकानेर, जैसलमर और किशनगढ़[6] के अलावा अन्य सभी राज्यो को

---

१. (क) एचीसन, खंड ३, सन्धियो की धारा ३।
   (ख) पो० क० २८ अक्टूबर १८१७, नं २६।

२ (क) एचीसन, खड ३, पृ० सं० २२, ६८, १२८, २१२, २२३, २८८, ३५७, ४५० और ४६६।
   (ख) के० आर० आर० शास्त्री—इंडियन स्टेटस, पृ० १६।

३. वही।

४. वही।

५. डॉ० मोहनसिंह मेहता—लार्ड हैस्टिंग्ज एंड दी इंडियन स्टेट्स, पृ० १७८।

६. इन तीन राज्यों ने मराठों को भी कभी खिराज नही दिया था।

वार्षिक खिराज देना स्वीकार करना पडा। सभी को अपने राज्यो मे अंग्रेज रेजीडेंट रखना भी स्वीकार करना पडा।

राजपूत शासक अपने विद्रोही सामन्तों को कुचलकर अपनी आन्तरिक प्रभुसत्ता को बनाए रखने की आशा रखते थे। इस सम्बन्ध मे उन्हें अंग्रेजो से सहायता का आश्वासन मिल चुका था। मराठो और पिंडारियो के पतन तथा भारत के अधिकाश भाग पर अंग्रेजों की प्रधानता स्थापित हो जाने से १८१८ ई० के बाद सामन्तों के लिए बाह्य अद्वैत सैनिक सहायता सम्भव नही रही, जिससे राजाओं को अपने-अपने राज्यों मे अपनी शक्ति बढाने का अवसर उपलब्ध हो गया।

## युद्धप्रिय जातियों की समस्या सैनिक बटालियनो की स्थापना

मध्यकालीन राजस्थान में युद्धों की प्रधानता के कारण राजपूत, भील, मीना और मेर इत्यादि युद्धप्रिय एव लडाकू जातियों ने महत्त्वपूर्ण भूमिका अदा की थी। भील, मीना और मेर जाति के लोग सामान्यतः कृषि का काम करते थे। परन्तु युद्ध-काल मे अपने शासक या सामन्त का आदेश पाते ही हाथ मे शस्त्र लेकर शासक के झण्डे के नीचे आ जुटते थे। उदयपुर राज्य को भीलो से, मारवाड को मेर तथा मीनों और मालानी के राजपूतो मे और जयपुर को शेखावाटी तथा तोरावाटी के राजपूतों एव मीनो से समय-समय पर महत्त्वपूर्ण सैनिक सहयोग मिलता रहा।[७] मुगलो के विरुद्ध अपने दीर्घकालीन सघर्ष मे भीलों और मीनो के कारण मेवाड के महाराणाओ को मानव शक्ति उपलब्ध रही।[८] वस्तुत ये जातियाँ सकटकाल में राजपूत राज्यों की सैनिक शक्ति के मुख्य स्रोत थीं।[९]

राज्यों को ब्रिटिश सरक्षण की प्राप्ति के बाद, परिवर्तित राजनीतिक वातावरण में इन जातियों के लिए अपनी भूमिका अदा करने का कोई विशेष क्षेत्र नहीं रहा। विवश होकर उनमें से कई लोगों ने जीवन-निर्वाह के लिए लूटमार तथा चोरी का

---

७ (क) डॉ० गोपीनाथ शर्मा—सोशल लाइफ इन मेडीवल राजस्थान, पृ० १०१-३।
(ख) श्यामलदास-वीर विनोद पृ० १५६८ और १७३२।
(ग) पो० क० १० दिसम्बर १८४८, नं० २६४-४७४।
[मिलिट्री रिसोर्सेज ऑफ नेटिव स्टेटस् इन राजस्थान]।

८ (क) डॉ० गोपीनाथ शर्मा—मेवाड़ एण्ड दी मुगल एम्परर्स, पृ० ५-६।
(ख) टॉड, खंड २, पृ० ११५३।

९ पो० क० १० दिसम्बर १८४८, नं० २६४-४७४ [वही]।

१८३४ ई० मे जयपुर राज्य मे शेखावाटी के राजपूतो के लिए "शेखावाटी ब्रिगेड" बनाई गई।[२६] १८३७ ई० मे मारवाड की सीमा पर एरनपुरा मे "जोधपुर लीजियन" की स्थापना की गई।[२७] १८३८ ई० मे कोटा के लिए 'कोटा कान्टिंजेंट" की स्थापना की गई।[२८] कोटा के शासक से इस बटालियन का पूरा खर्च न लिया जाकर केवल दो लाख रुपये वार्षिक ही लिया गया[२९] जबकि अन्य राज्यो से पूरा खर्चा लिया गया था।

राजपूत राज्यों मे उन्ही के व्यय पर अंग्रेज अधिकारियो के अन्तर्गत सैनिक बटालियनों की स्थापना की नीति के दूरगामी परिणाम निकले। राजपूत राज्यो को लडाकू जातियो की परम्परागत स्वामिभक्ति से वचित हो जाना पडा। नवनिर्मित बटालियनो की सम्पूर्ण व्यवस्था अंग्रेज अधिकारियो के अन्तर्गत होने से बटालियन के सैनिको मे ब्रिटिश सरकार के प्रति स्वामिभक्ति और निष्ठा की भावना का विकास हुआ क्योकि इसके बिना व्यक्तिगत उन्नति सम्भव नही थी। इसका एक परिणाम यह भी निकला कि सैनिकों मे अपने राज्य तथा शासक के लिए त्याग और बलिदान की भावना समाप्त हो गई।

सन्धियो के अन्तर्गत राजपूत राज्यों को अन्य सहायता-संधि मे सम्मिलित राज्यो की भाँति अपने यहाँ अंग्रेज सेना रखने तथा उसका खर्च सहन करने के लिए नही कहा गया था। परन्तु 'शान्ति और व्यवस्था' के लिए जो उपर्युक्त बटालियनें कायम की गईं उनका सम्पूर्ण व्यय सम्बन्धित राज्यो को चुकाना पडा। इस नये आर्थिक बोझ के परिणामस्वरूप उन राज्यो को अपनी सैनिक शक्ति कम करनी पडी और सामन्तों से सैनिक सेवाओ के बदले म नकद खिराज माँगने पर विवश हो जाना पडा।[३०] यह शासको और सामन्तों के मध्य विवाद का एक कारण बन गया।

---

२६. पो० क० २१ फरवरी १८३१, नं० १५ और २६ जुलाई १८४६ नं० १०६।

२७. (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]—(i) हकीकत बही नं० ३६, पृ० १४७।
(ii) खरीता बही नं० १०, पृ० ३४७।
(ख) पो० क० ८ फरवरी १८३६, नं० ६४-६६।

२८ (क) एचीसन खंड ३, पृ० ३३४।
(ख) पो० क० २६ अगस्त १८३८ नं० २१ और १५ मई १८३६, नं० ३।

२९ वही।

३० सामन्तों से सैनिक सेवाओं के स्थान पर नकद खिराज की माग पर आगे के पृष्ठ में विस्तार से उल्लेख किया गया है।

### आन्तरिक प्रशासन में हस्तक्षेप :

यद्यपि सन्धियो मे इस बात का उल्लेख किया गया था कि राजपूत शासक अपने राज्यों के शासक बने रहेंगे[३१] फिर भी, सन्धि-पत्रो मे ऐसी धाराओं का समावेश था जो राज्यो के आन्तरिक शासन मे ब्रिटिश हस्तक्षेप का मार्ग प्रशस्त करने वाली थीं। बीकानेर के साथ सम्पन्न सन्धि की ७वीं धारा के अन्तर्गत ब्रिटिश सरकार ने शासक को उसके विरोधी सामन्तो तथा प्रजाजनो को कुचलने मे सहयोग देने की बात कही थी।[३२] डूंगरपुर, बांसवाडा और प्रतापगढ के साथ सम्पन्न सन्धियो की ५वी धारा के अन्तर्गत राजाओ को ब्रिटिश सरकार की सलाह के अनुसार अपना शासन चलाने का वचन देना पडा था।[३३] जयपुर और उदयपुर के साथ सम्पन्न सन्धियो मे खिराज की रकम निश्चित न करके, राज्य के कुल राजस्व का एक हिस्सा लेना तय किया गया था।[३४] अर्थात् राज्य की आय मे कम्पनी सरकार भागीदार हो गई और इस आधार पर उसे इन राज्यों के आन्तरिक मामलों मे हस्तक्षेप करने का अवसर मिल गया।

राजपूत शासको और सामन्तो के आपसी विवादो तथा नए शासक को मान्यता प्रदान करने मे सर्वोच्च सत्ता के रूप मे कम्पनी सरकार की निर्णायक भूमिका ने राजपूत राज्यों पर उसका वास्तविक नियन्त्रण स्थापित कर दिया।

---

३१ एचीसन, खड ३, पृ० सं० २२, ६८, १२८, २१२, २२३, २८८, ३५७, ४५० और ४६६।

३२. वही, पृ० २८७–८८।

३३ वही, पृ० ४५०, ४५९ और ४६६।

३४ उदयपुर की सन्धि के बाद के प्रथम पांच वर्षों के लिए कुल राजस्व का १/४ भाग खिराज देने का वचन देना पडा। इसके बाद कुल राजस्व का ३/८वां भाग देना तय किया गया था।

—एचीसन, खड ३, पृ० २२

जयपुर के मामले में इस प्रकार की व्यवस्था की गई थी —

| | | |
|---|---|---|
| प्रथम वर्ष | — | कुछ नहीं |
| द्वितीय वर्ष | — | चार लाख रुपये |
| तृतीय वर्ष | — | पांच लाख रुपये |
| चतुर्थ वर्ष | — | छ लाख रुपये |
| पंचम वर्ष | — | सात लाख रुपये |
| षष्ठ वर्ष | — | आठ लाख रुपये। |

इसके बाद प्रतिवर्ष आठ लाख रुपये। परन्तु कुल राजस्व के चालीस लाख रुपयो से अधिक होने पर अधिक राशि का ५/१६वां भाग आठ लाख के अलावा कम्पनी सरकार को देने की व्यवस्था थी।

—एचीसन, खड ३, पृ० ६६

राजपूत शासक अंग्रेजी संरक्षण की सहायता से अपने सामन्तों की शक्ति को कुचलना चाहते थे।[१५] सामन्त लोग भी अपना प्रभाव बनाए रखने के लिए अंग्रेजों का समर्थन प्राप्त करना चाहते थे। अतः दोनों ही पक्ष ब्रिटिश समर्थन प्राप्त करने के लिए प्रयत्नशील हुए। ऐसी स्थिति में ब्रिटिश सरकार को राज्यों के आन्तरिक मामलों में हस्तक्षेप करने तथा अपना वास्तविक नियन्त्रण स्थापित करने का अवसर उपलब्ध हुआ। जोधपुर, जयपुर, उदयपुर और बीकानेर के मामलों में अंग्रेज अधिकारियों की भूमिका इस तथ्य की पुष्टि करती है।

जोधपुर राज्य के साथ ब्रिटिश सरकार की सन्धि युवराज छत्तरसिंह के अभिभावकत्व काल में हुई थी। युवराज के दल ने सन्धि से कुछ महीनों पूर्व ही महाराजा मानसिंह को शासनाधिकार त्यागने के लिए विवश कर दिया था।[१६] सन्धि सम्पादन के कुछ दिनों बाद ही युवराज की मृत्यु हो गई और शासनाधिकार पुनः मानसिंह के हाथ में आ गए।[१७] शासनाधिकार मिलने के कुछ महीनों बाद मानसिंह ने युवराज समर्थक सामन्तों और अधिकारियों का दमन करना शुरू कर दिया। कई प्रमुख सामन्तों की जागीरें छीन लीं और कइयों को मौत के घाट उतार दिया।[१८] ब्रिटिश सरकार ने अपने रेज़ीडेंट को लिखा कि वह राजा की वास्तविक स्थिति तथा मन्त्रियों और सामन्तों की शक्ति के बारे में स्पष्ट एवं विस्तृत जानकारी भेजे जिसके आधार पर सरकार अपनी भावी नीति निर्धारित कर सके।[१९] दूसरी ओर,

---

१५ (क) पो० क० ११ मार्च १८३१, नं० ४५ और २६ दिसम्बर १८५१, नं० ४३३।
[उदयपुर के महाराणाओं द्वारा सामन्तों के विरुद्ध सैनिक सहायता की मांग]।
(ख) पो० क० २६ अगस्त १८२०, नं० २६।
[मानसिंह द्वारा अपने विरोधी सामन्तों को दबाने के लिए सैनिक सहायता की मांग]।

१६ (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]—(i) हकीकत बही नं० १०, पृ० ११७।
(ii) खरीता बही नं० १२, पृ० १०२।
(iii) अर्जी बही नं० २, पृ० १३।
(ख) पो० क० १४ जून १८१७, नं० १३ और १ अगस्त १८१७, नं० ४०।

१७. (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]—हकीकत बही नं० १०, पृ० २०९।
(ख) पो० क० २६ दिसम्बर १८१८, नं० ५५–५६।
(ग) श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० ८६७।

१८. (क) मारवाड़ की ख्यात, खंड ३, पृ० २८४–२८९।
(ख) पो० क० ३१ मार्च १८२१, नं० १३–१४।
(ग) श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० ८६७।

१९ राजपूताना रेजीडेन्सी रिकार्ड्स, खण्ड २४, ५ सितम्बर १८१८, पृ० ५–१०।

मारवाड से भागे हुए सामन्तो ने ब्रिटिश सरकार से सहायता की याचना की।[४०] इधर मानसिंह ने भी अपने सामन्तो के विरुद्ध अंग्रेजो से सैनिक सहायता मांगी।[४१] ब्रिटिश सरकार ने अपने रेजीडेंट को यह आदेश दिया कि महाराजा मानसिंह के व्यवहार की पूर्ण जानकारी के बिना उसे सहायता नही दी जाय। यदि मानसिंह ब्रिटिश सरकार की सलाह को मानने का पक्का आश्वासन दे तो सहायता दी जाय अन्यथा नहीं।[४२] परन्तु मानसिंह ने अपनी ही शक्ति से सामन्तो के विरोध को दबा दिया। इस पर ब्रिटिश सरकार ने सामन्तो का पक्ष लेकर मानसिंह पर दबाव डालना शुरू किया क्योंकि युवराज समर्थन दल वालो ने ही अंग्रेजो के साथ सन्धि सम्पन्न की थी और वे ब्रिटिश समर्थक समझे जाते थे। ब्रिटिश सरकार के निरन्तर दबाव के कारण १८२४ ई० मे मानसिंह को अधिकाश सामन्तो की जागीरें वापस लौटानी पडी।[४३] अंग्रेज पोलीटिकल एजेंट के आश्वासन देने पर कि अंग्रेज भविष्य में सामन्तो का समर्थन नही करेंगे, मानसिंह ने अधिकाश विरोधी सामन्तो को क्षमा करके उनकी जागीरें लौटा दीं।[४४] मानसिंह ने जिन सामन्तो की जागीरें नही लौटाई उन्होंने जयपुर राज्य को केन्द्र बनाकर मानसिंह के विरुद्ध कार्यवाहियाँ जारी रखीं।[४५] मानसिंह ने उनकी शक्ति को कुचलने के लिए ब्रिटिश सरकार से सहायता चाही किन्तु उसने केवल 'अन्यायपूर्ण अपहरण अथवा विप्लव" के विरुद्ध अपने कर्त्तव्य को सीमित समझा।[४६] इसी प्रकार, जब मानसिंह के उत्तराधिकारी महाराजा तख्तसिंह ने ब्रिटिश अधिकारियो की सलाह के विरुद्ध सामन्तो का दमन कर अपनी निरकुश सत्ता स्थापित करने का प्रयत्न किया तो ब्रिटिश सरकार ने उसे चेतावनी दी कि यदि निर्धारित समय के भीतर उसने ब्रिटिश अधिकारियों के सुझावानुसार कार्य नही किया तो उसे शेष जीवन के लिए सभी शासनाधिकारो से वंचित कर

४०. मारवाड़ की ख्यात, खण्ड ३, पृ० ३०७। [भागने वाले सामन्तो में पोकरण, निमाज, आसोप, चडावल, रूअडला, राहट, साथीन, अहोर आदि प्रमुख थे]।

४१ पो० क० २६ अगस्त १८२० न० २६।

४२ वही नं० ३०।

४३ (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]–खरीता बही नं० १२, पृ० ३४६, ३४७ और ३५५।
(ख) पो० क० ६ मई १८२५, नं० १२।
(ग) एचीसन, खण्ड ३, पृ० १३०–३१।

४४. एचीसन, खंड ३, पृ० १३१।

४५ पो० क० २१ जुलाई १८२८, नं० ११ और १३ जून १८२८, नं० २, ३ और ४।

४६ वही, १६ अगस्त १८२८, नं० १८।

दिया जाएगा। तब तख्तसिंह को विवश होकर अपने विद्रोही सामन्तों के साथ समझौता करना पड़ा।[४७]

जयपुर राज्य में कम्पनी सरकार की नीति निर्धारण में यह तथ्य सहायक हुआ कि वह राज्य के राजस्व की भागीदार है। राज्य की आय-वृद्धि का अर्थ था—कम्पनी सरकार के हिस्से की वृद्धि। अत जयपुर राज्य के मामले में उसने सामन्तों के विरुद्ध शासक का पक्ष लिया। शेखावाटी के ठाकुर श्यामसिंह और बख्तावरसिंह, डिग्गी के मेघसिंह सामोद के बैरीसाल, माधोपुर के भरतसिंह आदि कई जागीरदारों ने शासक की कमजोरी से लाभ उठाकर खालसा भूमि पर बलात् अधिकार जमा लिया था और उसे वापस लौटाने को तैयार नहीं थे।[४८] जयपुर के साथ सन्धि हो जाने के बाद दिल्ली स्थित ब्रिटिश रेजीडेंट आक्टरलोनी जयपुर आया[४९] और उसके प्रभाव के कारण जागीरदारों ने अवैध रूप से अधिकृत खालसा भूमि लौटाना स्वीकार कर लिया।[५०] परन्तु रेजीडेंट की वापसी के बाद जागीरदार खालसा भूमि को लौटाने में आनाकानी करने लग गए। इस पर रेजीडेंट ने सर्वप्रथम, माधोपुर के भरतसिंह के विरुद्ध सैनिक कार्यवाही करने का आदेश जारी किया।[५१] इससे आतंकित होकर भरतसिंह ने आत्मसमर्पण कर दिया और उसका अनुकरण करते हुए अधिकांश सामन्तों ने भी बलपूर्वक हड़पी हुई खालसा भूमि वापस लौटा दी।[५२]

जैसाकि कहा जा चुका है बीकानेर के मामले में कम्पनी सरकार की विशेष रुचि का मुख्य कारण अपने व्यावसायिक हितों की वृद्धि करना था क्योंकि बीकानेर, दिल्ली और सिन्ध के मुख्य व्यापारिक मार्ग पर स्थित था।[५३] सन्धि हो जाने के बाद अंग्रेजी सेना की सहायता से चूरू, बणीरोत, देपालसर, सरसला, सीधमुख, जसाणे, भादरा, ददेवा, रावतसर, साडवा, बायपुर, मेणासर, भुकरका आदि ठिकानों के

---

४७. रा० ए० आ० हिस्टोरिकल रिकार्ड २५०, फाइल नं० ८१, जोधपुर, खण्ड १, १८५१।

४८ (क) पो० क० १७ जुलाई १८१८, नं० ४०।
   (ख) एच० सी० बत्रा, पृ० ५२–५३।

४९ पो० क० १७ जुलाई १८१८, नं० ४२।

५०. वही।

५१ पो० क० १४ अगस्त १८१८, न० १००।

५२. वही, २४ अक्टूबर १८१८, नं० २६।

५३. (क) पो० क० १० अक्टूबर १८१८, नं० ४।
   (ख) सी० क० १३ मार्च १८४४, नं० ३६६–६७।

जागीरदारों का दमन कर महाराजा की सत्ता को सबल बनाया गया।[५४]

उदयपुर राज्य में अंग्रेजों की अधिक रुचि के कई कारण थे, जैसे कि, राज्य की आय मे भागीदार होना, उदयपुर का अफीम उत्पादक क्षेत्र होना और उत्तरी भारत में उदयपुर राजवंश को सम्मान की दृष्टि से देखा जाना इत्यादि। अतः यहाँ कम्पनी सरकार ने शासक का पक्ष लिया। क्योंकि सन्धि सम्पादन के समय महाराणा की स्थिति काफी कमजोर थी,[५५] कई सामन्तो ने खालसा भूमि पर बलात् अधिकार जमा रखा था।[५६] अधिकांश सामन्तों ने महाराणा को परम्परागत सेवाएँ देना भी बन्द कर दिया था। महाराणा की कमजोर स्थिति के कारण सन्धि-सम्पादन के तुरन्त बाद अंग्रेजो ने थोड़े समय के लिए राज्य का सम्पूर्ण शासन-प्रबन्ध सीधे अपने एजेंट कप्तान टॉड को सौंपने का निश्चय कर लिया।[५७] परन्तु कम्पनी सरकार द्वारा कुल राजस्व मे अपने हिस्से के बदले वार्षिक खिराज की रकम निश्चित कर[५८] दिये जाने के बाद जब महाराणा ने अपने सामन्तों के विरुद्ध अंग्रेजो सेना की सहायता की माँग की[५९] तो उसे स्पष्ट कर दिया गया कि इस सम्बन्ध मे उसे किसी प्रकार की सहायता नही दी जाएगी और अंग्रेज सरकार सामन्तो के परम्परागत हितों की रक्षा का ध्यान रखेगी।[६०]

उपर्युक्त तथ्यों से स्पष्ट है कि शासकों और सामन्तों के आपसी संघर्ष में ब्रिटिश सरकार ने सामान्यत कमजोर पक्ष का समर्थन कर शक्तिशाली पक्ष को कमजोर बनाने की नीति अपनाई ताकि दोनों ही पक्ष ब्रिटिश सरकार के पूर्णत आश्रित बन जायँ और कम्पनी सरकार को उनके राज्यो का वास्तविक नियंत्रण प्राप्त हो जाय। आक्टरलोनी ने मेवाड स्थित अंग्रेज पोलीटिकल एजेंट कप्तान कॉब को निर्देश दिया था कि चाहे हमारी नीति शासन करने की क्यों न हो, परन्तु किसी को इसका

५४ ओझा-बीकानेर राज्य का इतिहास खंड २, पृ० ४०२।

५५ (क) डा० मोहनसिंह मेहता—लार्ड हैस्टिंग्ज् एण्ड दी इंडियन स्टेटस, पृ० १४२।
(ख) श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० १७४१-४२।

५६ जिन सामन्तो ने खालसा भूमि हड़प ली थी उनमें भादेसर, भींडर, आमेट और लावा के सामन्त प्रमुख थे।—ओझा—उदयपुर राज्य का इतिहास, खण्ड २, पृ० ७०७-७०६।

५७ (क) टाड, खण्ड २, पृ० ६४२, ६७५-७६ और ६८२।
(ख) श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० १७४४।

५८ पो० क० ११ मार्च १८३१, न० ५२ और २६ जून १८४६, नं० २०६।

५९ वही २६ दिसम्बर १८५१, नं० ४३३।

६० पो० क० ७ मार्च १८५४, नं० १०५।

दिया जाएगा। तब लक्ष्मणसिंह को विवश होकर अपने विद्रोही सामन्तों के साथ समझौता करना पड़ा।[४७]

जयपुर राज्य में कम्पनी सरकार की नीति निर्धारण में यह तथ्य सहायक हुआ कि यह राज्य के राजस्व की भागीदार है। राज्य की आय-वृद्धि का अर्थ था—कम्पनी सरकार के हिस्से की वृद्धि। अतः जयपुर राज्य के मामले में उसने सामन्तों के विरुद्ध शासक का पक्ष लिया। शेखावाटी के ठाकुर श्यामसिंह और बख्तावरसिंह, डिग्गी के मेघसिंह सामोद के बैरीसाल, माधोपुर के भरतसिंह आदि कई जागीरदारों ने शासक की कमजोरी से लाभ उठाकर खालसा भूमि पर बलात् अधिकार जमा लिया था और उसे वापस लौटाने को तैयार नहीं थे।[४८] जयपुर से संधि हो जाने के बाद दिल्ली स्थित ब्रिटिश रेजीडेंट आक्टरलोनी जयपुर आया[४९] और उसके प्रभाव के कारण जागीरदारों ने अवैध रूप से अधिकृत खालसा भूमि लौटाना स्वीकार कर लिया।[५०] परन्तु रेजीडेंट की वापसी के बाद जागीरदार खालसा भूमि को लौटाने में आनाकानी करने लग गए। इस पर रेजीडेंट ने सर्वप्रथम माधोपुर के भरतसिंह के विरुद्ध सैनिक कार्यवाही करने का आदेश जारी किया।[५१] इससे आतंकित होकर भरतसिंह ने आत्मसमर्पण कर दिया और उसका अनुकरण करते हुए अधिकांश सामन्तों ने भी बलपूर्वक हड़पी हुई खालसा भूमि वापस लौटा दी।[५२]

जैसाकि कहा जा चुका है बीकानेर के मामले में कम्पनी सरकार की विशेष रुचि का मुख्य कारण अपने व्यावसायिक हितों की वृद्धि करना था क्योंकि बीकानेर, दिल्ली और सिन्ध के मुख्य व्यापारिक मार्ग पर स्थित था।[५३] संधि हो जाने के बाद अंग्रेजी सेना की सहायता से चूरू, कणीरोत, देदासर, सरसला, सीधमुख, जसाणे, भादरा, ददेवा, रावतसर, साडवा, बायपुर, मेगासर, भुकरका आदि ठिकानों के

---

४७. रा० ए० आ० हिस्टोरिकल रिकार्ड २५०, फाइल नं० ८१, जोधपुर, खण्ड १, १८२१।

४८ (क) पो० क० १७ जुलाई १८१८, नं० ४०।
(ख) एच० सी० बत्रा, पृ० ५२–५३।

४९ पो० क० १७ जुलाई १८१८, नं० ४२।

५०. वही।

५१ पो० क० १४ अगस्त १८१८, नं० १००।

५२. वही, २४ अक्टूबर १८१८, नं० २६।

५३. (क) पो० क० १० अक्टूबर १८१८, नं० ४।
(ख) सी० क० १३ मार्च १८५४, नं० १६६–६७।

जागीरदारों का दमन कर महाराजा की सत्ता को सबल बनाया गया।[५४]

उदयपुर राज्य में अंग्रेजों की अधिक रुचि के कई कारण थे, जैसे कि, राज्य की आय में भागीदार होना, उदयपुर का अफीम उत्पादक क्षेत्र होना और उत्तरी भारत में उदयपुर राजवश को सम्मान की दृष्टि से देखा जाना इत्यादि। अतः यहाँ कम्पनी सरकार ने शासक का पक्ष लिया। क्योंकि सन्धि सम्पादन के समय महाराणा की स्थिति काफी कमजोर थी,[५५] कई सामन्तों ने खालसा भूमि पर बलात् अधिकार जमा रखा था।[५६] अधिकांश सामन्तों ने महाराणा को परम्परागत सेवाएँ देना भी बन्द कर दिया था। महाराणा की कमजोर स्थिति के कारण सन्धि-सम्पादन के तुरन्त बाद अंग्रेजों ने थोड़े समय के लिए राज्य का सम्पूर्ण शासन-प्रबन्ध सीधे अपने एजेंट कप्तान टॉड को सौंपने का निश्चय कर लिया।[५७] परन्तु कम्पनी सरकार द्वारा कुल राजस्व में अपने हिस्से के बदले वार्षिक खिराज की रकम निश्चित कर[५८] दिये जाने के बाद जब महाराणा ने अपने सामन्तों के विरुद्ध अंग्रेजी सेना की सहायता की माँग की[५९] तो उसे स्पष्ट कर दिया गया कि इस सम्बन्ध में उसे किसी प्रकार की सहायता नहीं दी जाएगी और अंग्रेज सरकार सामन्तों के परम्परागत हितों की रक्षा का ध्यान रखेगी।[६०]

उपर्युक्त तथ्यों से स्पष्ट है कि शासकों और सामन्तों के आपसी संघर्ष में ब्रिटिश सरकार ने सामान्यतः कमजोर पक्ष का समर्थन कर शक्तिशाली पक्ष को कमजोर बनाने की नीति अपनाई ताकि दोनों ही पक्ष ब्रिटिश सरकार के पूर्णतः आश्रित बन जायें और कम्पनी सरकार को उनके राज्यों का वास्तविक नियंत्रण प्राप्त हो जाय। आक्टरलोनी ने मेवाड़ स्थित अंग्रेज पोलीटिकल एजेंट कप्तान कॉब को निर्देश दिया था कि चाहे हमारी नीति शासन करने की क्या न हो, परन्तु किसी को इसका

५४ ओझा-बीकानेर राज्य का इतिहास, खंड २, पृ० ४०२।

५५ (क) डा० मोहनसिंह मेहता-लार्ड हैस्टिंग्ज् एण्ड दी इण्डियन स्टेट्स, पृ० १४२।
(ख) श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० १७४१-४२।

५६ जिन सामन्तों ने खालसा भूमि हड़प ली थी उनमें भादेसर, भीडार, आमेट और लावा के सामन्त प्रमुख थे।—ओझा-उदयपुर राज्य का इतिहास, खण्ड २, पृ० ७०७-७०६।

५७ (क) टाड, खण्ड २, पृ० ६४२, ६७५-७६ और ६८२।
(ख) श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० १७४४।

५८ पो० क० ११ मार्च १८३१, न० ५२ और २६ जून १८४६, नं० २०६।

५९ वही २६ दिसम्बर १८५१, नं० ४३३।

६० पो० क० ७ मार्च १८५४, नं० १०५।

आभास नही होना चाहिए। इसके लिए महाराणा का विश्वास प्राप्त कर राज्य के वास्तविक हितो से उसका ध्यान हटाना जरूरी होगा।[६१]

राजपूत राज्यो म वशानुगत उत्तराधिकारी क अभाव अथवा विवादग्रस्त उत्तराधिकार के मामलो म अग्रजो को राज्यो के अन्दर ब्रिटिश सर्वोच्चता को स्थापित करने क महत्त्वपूर्ण अवसर मिल। उदाहरणार्थ दिसम्बर १८१८ म जयपुर नरेश जगतसिंह के नि सतान मर जान पर अग्रज समथक मुख्यमत्री मोहनराम नाजिर न अन्य उम्मीदवारा की उपेक्षा कर नरवर के मोहनसिंह को सिंहासन पर बैठा दिया।[६२] रेजीडेंट आक्टरलोनी न भी उस मान्यता दने के लिए कम्पनी सरकार को सिफारिश करदी।[६३] इसी प्रकार, फरवरी १८२५ म भरतपुर के बलदेवसिंह की मृत्यु पर उसके भतीज दुजनसाल क स्थान पर उसके अवैध अवयस्क पुत्र बलवन्तसिंह को उत्तराधिकारी मान लिया गया।[६४] १८४३ ई० म जोधपुर के मानसिंह की मृत्यु पर उसके निकट उत्तराधिकारियो क स्थान पर अहमदनगर क तख्तसिंह को सिंहासन प्रदान किया गया।[६५] १८७४ ई० म महाराणा स्वरूपसिंह के नि सतान मरने पर ब्रिटिश सरकार ने विरोधी उम्मीदवारो म से अवयस्क सज्जनसिंह को मान्यता प्रदान की यद्यपि मृत महाराणा न बागौर क सोहनसिंह का अपना उत्तराधिकारी मनोनीत किया था।[६६]

अवयस्क उत्तराधिकारी के मामल म भी ब्रिटिश सरकार को राज्या पर अपना नियत्रण स्थापित करने का सुअवसर मिलता रहा। ऐस मामला म ब्रिटिश सरकार पोलिटिकल एजेंट की अध्यक्षता मे अभिभावक परिषद् गठित कर देती थी और उसके द्वारा राज्य का शासन-प्रबन्ध सीधे उसके नियत्रण मे आ जाता था। उदाहरणार्थ, १८२६ ई० म भरतपुर के अवयस्क राजा बलवन्तसिंह के शासनकाल म जो अभिभावक-परिषद् गठित की गई थी उसमे ब्रिटिश समथको की सख्या अधिक

---

६१ राजपूताना रेजीडेन्सी रिकार्डस्, मिस० कार० लेटर न० ३३४, खड ६६ पृ० २६६–७४; दिनाक २ जून १८२३।

६२ पो० क० ६ फरवरी १८१६, न० ४५।

६३ वही, २० फरवरी १८१६ न० ११।

६४ वही, ५ अप्रैल १८२५, न० ३७।

६५ (क) मारवाड की ख्यात, खण्ड ३, पृ० ४३८।
(ख) रा० ए० रि० हिस्टारिकल रिकाडस् २३७, फाइल न० ५२, जोधपुर १८४३।

६६ मेवाड़ एजेन्सी रिपोट, १८७४–७५।

थी।[६७] इसी प्रकार, १८३६ ई० म जयपुर के अवयस्क रामसिंह के शासनकाल मे गठित अभिभावक-परिषद् मे महाराजा की अभिभाविका को सम्मिलित ही नही किया गया।[६८] १८६१ ई० मे उदयपुर के अवयस्क महाराणा शभूसिंह के शासनकाल मे पोलिटिक्ल एजेंट की अध्यक्षता म ही अभिभावक-परिषद् गठित की गई थी।[६९] अभिभावक-परिषदो के द्वारा ब्रिटिश सरकार का राज्यो की प्रशासन व्यवस्था पर अपना सीधा नियत्रण स्थापित करने म महत्त्वपूर्ण सहायता मिली।

## राज्यो मे ब्रिटिश समर्थक दलो का उदय

राजपूत राज्यो के आन्तरिक शासन पर अपना पूर्ण प्रभाव स्थापित करने की दृष्टि से ब्रिटिश सरकार ने अपने पक्ष के स्थानीय दलो को प्रभावशाली बनाने का भी प्रयत्न किया। इस दिशा मे दिल्ली स्थित ब्रिटिश रेजीडेंट आक्टरलोनी की भूमिका विशेष महत्त्वपूर्ण रही। सन्धि-सम्पादन के तुरन्त बाद ही उसने जयपुर के महाराजा जगतसिंह पर अपने मन्त्रिमण्डल के पुनर्गठन के लिए दबाव डालना शुरू कर दिया।[७०] परिणामस्वरूप ब्रिटिश समर्थक नाजिर मोहनराम तिवाडी को राज्य का 'मुख्तार' (मुख्यमन्त्री) नियुक्त किया गया।[७१] २१ दिसम्बर १८१८ को निसतान जगतसिंह की मृत्यु हो गई। इस पर नाजिर मोहनराम तथा ब्रिटिश समर्थक डिग्गी के जागीरदार मेघसिंह ने मिलकर अन्य उम्मीदवारो के वशानुगत दावो की अवहेलना करते हुए नरवर क अवयस्क मोहनसिंह को सिंहासन पर बैठा दिया।[७२] जनरल आक्टरलोनी न पूरी जाँच पडताल किए बिना ही अपने समर्थकों की कार्यवाही की पुष्टि कर दी।[७३] राज्य के अधिकाश सामन्तो ने इस कार्यवाही का विरोध किया जिससे सम्पूर्ण राज्य मे असतोष फैल गया। सामन्तो के विरोध का मुख्य कारण यह था कि वे मोहनसिंह को नाजिर का और नाजिर को ब्रिटिश सरकार का पिछलग्गू समझते थे और इससे आन्तरिक प्रशासन मे ब्रिटिश प्रभाव के बढ जाने की आशका थी। सयोगवश, २५ अप्रल १८१६ को मृत महाराजा जगतसिंह की विधवा रानी के पुत्र हो जान से सम्पूर्ण स्थिति ही बदल गई और

---

६७ पो० क० १४ अप्रैल १८२६, नं० ४।
६८ वही, ३ जुलाई १८३६, न० ५।
६९. वही, ७ अप्रैल १८३९, नं० ५।
७० वही, १७ जुलाई १८१८, न० ४२।
७१ सी० क० १६ जून १८१८ न० २२।
७२ पो० क० ६ फरवरी १८१६, नं० ४५।
७३ वही, २४ अप्रैल १८१६, न० ४६, १ मई १८१६, नं० ४० और ७ मई १८१६, नं० ९४।

मोहनसिंह को हटा कर उस शिशु को 'जयसिंह तृतीय' के नाम से शासक घोषित कर दिया गया।[७४] राजमाता भटियाणी राज्य की अभिभाविका बन गई और उसने मोहनराम नाजिर को पदच्युत करने का निश्चय किया। इस पर जनरल आक्टरलोनी ने हर सम्भव उपाय से राजमाता को अपना निर्णय बदलने के लिए विवश करने का प्रयत्न किया[७५] परन्तु राजमाता अपने निश्चय पर अटल रही और आक्टरलोनी को झुकना पड़ा।[७६] इससे थोड़े समय के लिए राज्य मे ब्रिटिश समर्थक दल का महत्व कम हो गया।

राजमाता ने नाजिर को पदच्युत कर रावल बैरीसाल को मुख्तार और फौजीराम को परामर्शदाता नियुक्त किया। राजमाता के समर्थक इन अधिकारियो को आक्टरलोनी का सहयोग नही मिल पाया। इस कारण राज्य की स्थिति भी बिगड़ने लग गई। आक्टरलोनी ने तत्काल अपनी सरकार को सुझाव दिया कि राज्य मे हस्तक्षेप किया जाय अथवा ब्रिटिश एजेंट को नियुक्त किया जाय। परन्तु उसके सुझाव को स्वीकार नही किया गया।[७७] इसके कुछ दिनो बाद ही, राजप्रासाद मे फौजीराम और राजमाता के गुरु हनुमन्त चेला मे सशस्त्र झड़प हो गई जिसमे उन दोनो के अलावा कुछ अन्य लोग भी मारे गए। इस स्थिति का उल्लेख करते हुए आक्टरलोनी ने पुन अपने सुझाव रखे। इस बार, ब्रिटिश सरकार ने उसके सुझाव को मानते हुए उसकी देख-रेख मे कप्तान स्टीवर्ट को अपना एजेन्ट बनाकर जयपुर मे नियुक्त किया।[७८] परन्तु स्टीवर्ट को राज्य के "राजस्व प्रशासन" मे ही हस्तक्षेप करने की स्वीकृति दी गई।[७९]

कप्तान स्टीवर्ट की नियुक्ति के बाद आक्टरलोनी ने ब्रिटिश समर्थक दल को पुनः शक्तिशाली बनाने का प्रयत्न किया। उसने मुख्तार बैरीसाल को अपने समर्थन का आश्वासन देकर अपने पक्ष मे मिला लिया।[८०] ब्रिटिश रेजीडेंट का समर्थन मिलने के बाद बैरीसाल ने राजमाता की अवज्ञा करनी शुरू कर दी जिससे राजमाता

---

७४. वही, १४ मई १८१९, नं० २९ और २२ मई १८१९, नं० २८।

७५. वही, ३ जून १८१९, नं० २०।

७६. वही, २१ मार्च १८२३, नं० ११।

७७. वही, २८ अक्टूबर, १८२०, नं० १८।

७८ पो० क० १० फरवरी १८२१, नं० ११।

७९. वही, ३० जून १८२१, नं० ८।

८०. वही, २० अक्टूबर १८२०, नं० ८।

उसकी विरोधी हो गई। उन दोनों के विवाद में आक्टरलोनी ने वैरीसाल का ही पक्ष लिया।[८१] परन्तु अन्ततोगत्वा राजमाता वैरीसाल को पदच्युत करने में सफल रही।[८२] अब शासन की बागडोर राजमाता के समर्थकों—रूपा बडारिन, झूथाराम और हुकमचन्द के हाथों में आ गई।[८३]

१८३५ ई० में जयसिंह तृतीय की मृत्यु हो गई और उसके अवयस्क पुत्र रामसिंह को सिंहासन पर बैठाया गया।[८४] ब्रिटिश समर्थक दल ने यह अफवाह फैलाई कि झूथाराम के दल ने जयसिंह को जहर देकर मारा है ताकि अवयस्क राजा के शासन-काल में उनकी सत्ता बनी रहे।[८५] इस अफवाह के आधार पर अंग्रेज अधिकारियों को अपने विरोधी पक्ष को कमजोर बनाने का अवसर मिल गया। ए. जी. जी कर्नल एल्वेस ने जयपुर आकर स्थिति का अध्ययन करने के पश्चात् अवयस्क राजा के हितों की देख-भाल का दायित्व ग्रहण करने की घोषणा कर दी।[८६] इससे राजमाता के समर्थकों में असंतोष फैल गया और ४ जून १८३५ के दिन एल्वेस और उसके सहायक मार्टिन ब्लेक पर घातक हमला किया गया। एल्वेस तो बच गया परन्तु मार्टिन मारा गया।[८७] इस घटना का दोष झूथाराम और उसके साथियों पर लगाया गया और उन्हें बन्दी बना लिया गया तथा आजीवन कारावास की सजा देकर चुनार दुर्ग में रखा गया।[८८] राजमाता को प्रशासन सम्बन्धी अधिकारों से वंचित कर दिया गया। ब्रिटिश समर्थक रावल वैरीसाल की अध्यक्षता में पाँच सरदारों की अभिभावक-परिषद् गठित की गई और इस परिषद् को राज्य के शासनाधिकार सौंप दिए गए।[८९] १८३८ ई० में जयपुर के लिए पुनः राजनीतिक

---

८१. वही, २१ मार्च १८२३, नं० ३७, २ मई १८२३, नं० २१ और १२ नवम्बर १८२४, नं० १०।

८२. वही, १५ अप्रैल १८२५, नं० २०।

८३. रूपा बडारिन राजमाता की दासी थी। झूथाराम राजमाता का भूतपूर्व गुमाश्ता था और हुकमचन्द दिल्ली का भूतपूर्व वस्त्र-व्यवसायी था।
पो० क० १६ मई १८२६, नं० १२।

८४. पो० क० ३० मार्च १८३५, नं० १२७-२८।

८५. वही, १ जून १८३५, नं० १६।

८६ पो० क० ५ मार्च १८३५, नं० ६०।

८७. वही, १५ जून १८३५, न० १५ तथा ६४ और ७ सितम्बर १८३५, नं० १०।

८८. वही, २७ फरवरी १८३७, नं० १४ और १७।

८९. वही, ६ जुलाई १८३५, नं० १२।

एजेन्सी कायम की गई।[६०] इसके बाद, जयपुर राज्य में ब्रिटिश समर्थक दल का प्रभाव बढ़ता ही गया।

जोधपुर राज्य में ब्रिटिश समर्थक दल को अपना प्रभाव स्थापित करने के लिए एक लम्बे समय तक प्रतीक्षा करनी पड़ी। अंग्रेजों के साथ संधि करने के कुछ दिनों बाद ही संधि करने वाले युवराज छतरसिंह की मृत्यु हो गई। युवराज की आकस्मिक मृत्यु से शासन की बागडोर पुनः महाराजा मानसिंह के हाथ में आ गई।[६१] इससे ब्रिटिश समर्थक दल की स्थिति कमजोर पड़ गई क्योंकि मानसिंह हृदय से अंग्रेजों का विरोधी था।[६२] ब्रिटिश विरोधी तत्त्वों को कुचलने में सहयोग देना तो दूर रहा मानसिंह ने इसके विपरीत उनके साथ सहानुभूति प्रदर्शित की और अपने आन्तरिक शासन में ब्रिटिश हस्तक्षेप का हमेशा विरोध किया।[६३] आक्टरलोनी के दबाव पर मानसिंह ने अपने विरोधी परन्तु ब्रिटिश समर्थक मेहता अखैचन्द को दीवान और पोकरण के ठाकुर सलीमसिंह को प्रधान नियुक्त कर दिया।[६४] परन्तु अपनी स्थिति के मजबूत होते ही उसने किसी न किसी आरोप पर मेहता अखैचन्द और उसके साथियों को मरवा डाला।[६५] सलीमसिंह ने जैसलमेर भाग कर अपने प्राण बचा लिए परन्तु उसके मुख्य सहयोगियों–खेजड़ला और नीम्बाज के जागीरदारों को अपने प्राणों से हाथ धोना पड़ा।[६६]

मानसिंह के विरोधी ब्रिटिश समर्थक सामन्तों ने ब्रिटिश सरकार से अपील की और उसके दबाव के कारण मानसिंह को अपने विरोधी सामन्तों से समझौता करना पड़ा।[६७] फिर भी, उसने उन्हें महत्त्वपूर्ण पदों पर नियुक्त नहीं किया। राज्य के

---

६० वही, १४ नवम्बर १८३८, न० २७।

६१ (क) रा० रा० अ० (जो० रि०)–हकीकत बही नं० १०, पृ० २०६।
(ख) पो० क० २६ दिसम्बर १८१८, न० ५५–५६।

६२. नाथूराम खड़गावत–राजस्थान्स रोल इन दी स्ट्रगल ऑफ १८५७, पृ० २।

६३. रा० ए० ओ०, फाइल न० ५, जोधपुर, खण्ड १, १८३४।

६४. (क) डा० रामप्रसाद व्यास–नाबिलिटी इन मारवाड़, पृ० ५७।
(ख) श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० ८६७।

६५ (क) मारवाड़ की ख्यात, खण्ड ३, पृ० २८७–८९।
(ख) आसोपा–मारवाड़ का मूल इतिहास, पृ० २७६।
(ग) श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० ८६७–६८।

६६. (क) मारवाड़ की ख्यात, खण्ड ३, पृ० २६१–६३।
(ख) पो० क० ८ दिसम्बर १८२१, न० ४२–४३।

६७. (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]–खरीता बही नं० १२, पृ० ३४६–४७ और ३५५।
(ख) एचीसन, खण्ड ३, पृ० १३०–३१।

प्रशासन पर उनके कृपापात्र एवं ब्रिटिश विरोधी नाथो का ही प्रभाव बना रहा।[९८] नाथो के कारण जोधपुर राज्य मे ब्रिटिश समर्थक दल का प्रभाव नही बढ पाया। वस्तुत अंग्रेजो को नाथ दल के प्रतिनिधियो मे विश्वास नही था।[९९] अत उन्होंने नाथो का प्रभाव समाप्त करने का पूरा-पूरा प्रयत्न किया। इसके लिए उन्हें जोधपुर राज्य पर सैनिक अभियान तक करना पडा।[१००] कप्तान लडलू को जोधपुर राज्य म राजनीतिक एजेंट नियुक्त किया गया।[१०१] ब्रिटिश एजेंट की नियुक्ति और महाराजा मानसिंह की मृत्यु के बाद जोधपुर राज्य मे ब्रिटिश समर्थक दल का प्रभाव बढ गया। मेहता विजयसिंह इस दल के प्रमुख नेता थे जिन पर अंग्रेजो को अपार विश्वास था।[१०२]

उदयपुर राज्य मे ब्रिटिश समर्थक दल को अपना प्रभाव बढाने मे अधिक कठिनाई का सामना नही करना पडा क्योंकि सन्धि के तत्काल बाद ही कप्तान टॉड ने सम्पूर्ण शासन अपनी देखरेख म ले लिया था।[१०३] फिर भी, कई बार उसे उतार-चढ़ाव का सामना करना पडा। कप्तान टॉड ने शासन सचालन के लिए जो समिति गठित की थी उसम ब्रिटिश समर्थक मेहता देवीचन्द और मेहता रामसिंह को काफी अधिकार दिए गए थ।[१०४] महाराणा भीमसिंह की इस शासन समिति से नहीं बनी और उसने मेहता देवीचन्द को पदच्युत कर शिवलाल गलूंड्या को अपना मुख्यमंत्री नियुक्त किया।[१०५] कर्नल टॉड के अनुरोध पर महाराणा ने मेहता देवीचन्द की

---

९८ (क) मारवाड की ख्यात, खण्ड ३, पृ० ३६३।
(ख) मारवाड प्रैसी, पृ० २२।
(ग) पो० क० ४ अगस्त १८३०, न० ४, ५ सितम्बर १८२८, नं० २० और ७ मार्च १८३६, न० २५-२६।

९९ पो० क० १४ अगस्त १८३६, नं० १६।

१०० (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]—हकीकत बही नं० १२, पृ० २५३।
(ख) मारवाड की ख्यात, खण्ड ३, पृ० ३६५-६६।
(ग) रा० ए० ओ० हिस्टोरिकल रिकार्ड २२७, फाइल नं० १४ ब, जोधपुर खण्ड ६, १८३६।

१०१ (क) रा० रा० अ० (जो० रि०)—हकीकत खाता बही नं० १३, पृ० २०७ और ११८।
(ख) मारवाड़ की ख्यात, खण्ड ३, पृ० ४०२-४०८।

१०२. मुख सम्पत्ति राय भण्डारी—ओसवाल जाति का इतिहास, पृ० ६६-६७।

१०३. (क) श्यामलदास—वीर विनोद, पृ० १७४४।
(ख) टॉड खण्ड २, पृ० ६४२।

१०४. श्यामलदास—वीर विनोद, पृ० १७४५।

१०५. वही, पृ० १७४६।

जागीर अवश्य वापस लौटा दी। इसके कुछ मास बाद ही ब्रिटिश एजेंट के दबाव के परिणामस्वरूप महाराणा को शिवलाल गलूंड्या को पदच्युत कर अंग्रेजों के कृपापात्र मेहता रामसिंह को प्रधान बनाना पड़ा।[१०६] महाराणा जवानसिंह ने मेहता रामसिंह को हटाने का प्रयत्न किया परन्तु ब्रिटिश एजेंट कॉब के विरोध के सामने उन्हें अपना विचार स्थगित करना पड़ा।[१०७] कॉब के हटते ही महाराणा ने मेहता रामसिंह को पदच्युत कर बन्दी बना लिया और उसके स्थान पर मेहता शेरसिंह को नियुक्त किया।[१०८] शेरसिंह की नियुक्ति से ब्रिटिश समर्थक दल का प्रभाव कमजोर हो गया। महाराणा सरदारसिंह के शासनकाल में उसे मेहता शेरसिंह को पदच्युत कराने तथा मेहता रामसिंह को पुन प्रधान बनाने में सफलता मिल गई।[१०९] इसके बाद, ब्रिटिश समर्थक दल को कभी पीछे नहीं देखना पड़ा।

जयपुर, जोधपुर, बीकानेर और उदयपुर के विवरण में यह स्पष्ट हो जाता है कि ब्रिटिश सरकार ने राजपूत राज्यों के आंतरिक शासन पर अपना नियंत्रण स्थापित करने के लिए राज्यों में ब्रिटिश समर्थक दलों को प्रभावशाली बनाने में पूरा पूरा योग दिया। ऐसा करते समय उसने अपने विरोधियों की नियुक्ति का विरोध करने और नियुक्त हो जाने पर उनके कार्यों में बाधाएँ उपस्थित कर उन्हें अयोग्य सिद्ध करने आदि उपायों का भी सहारा लिया। उदाहरणार्थ, जयपुर राज्य में जब अभिभाविका राजमाता ने ब्रिटिश पक्ष के मोहनराम नाजिर को मुख्तार पद से हटा दिया तो रेजीडेंट आक्टरलोनी ने राजमाता को सत्ताच्युत करने के लिए विविध चालें चलीं। सर्वप्रथम, उसने अभिभाविका राठौड़ी रानी और राजमाता भटियाणी में आपसी झगड़ा पैदा करने का प्रयत्न किया।[११०] इसके बाद उसने नवजात शासक जयसिंह तृतीय को ही अवैध ठहराने की कोशिश की।[१११] इनमें असफल होने पर उसने अभिभाविका रानी पर फौजीराम के साथ अनुचित सम्बन्धों का लाछन लगाया[११२]

---

१०६ वही, पृ० १७४७।

१०७ वही, पृ० १७६२।

१०८ (क) वही पृ० १७६३।
(ख) पो० क० १६ सितम्बर १८३१, नं० ३२-३५ और ६ जनवरी १८३६, नं० ७२।

१०९ श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० १८६३।

११०. पो० क० २८ अक्टूबर १८२०, नं० १७।

१११ वही, २८ अक्टूबर, १८२०, नं० १८।

११२ वही, ७ अक्टूबर १८२०, नं० ८।

और फौजीराम पर गबन का आरोप लगाया।[११३] आक्टरलोनी ने फौजीराम और हनुमन्त चेला की मृत्यु के लिए भी रानी को उत्तरदायी ठहराने का प्रयत्न किया।[११४] जब राजमाता ने झूथाराम और अमरचन्द को राजस्व मंत्री बनाना चाहा तो आक्टरलोनी ने अपनी स्वीकृति नहीं दी।[११५] उसने राजमाता की इच्छा के विरुद्ध अपने पक्षपाती मिसर गणेशनारायण को, जोकि एक राजद्रोही था, राजस्व विभाग मे नियुक्त करवाया।[११६] इसके बाद, आक्टरलोनी ने रावल बैरीसाल को राजमाता के विरुद्ध संरक्षण देने का आश्वासन देकर अपने पक्ष में मिला लिया।[११७] राजमाता ने बैरीसाल को पदच्युत कर मेघसिंह को मुख्तार नियुक्त किया तब ब्रिटिश अधिकारियों ने उसके विरुद्ध कार्यवाहियाँ शुरू कर दी। सर्वप्रथम, राजमाता के मुख्य सलाहकार झूथाराम को राज्य से निर्वासित किया गया।[११८] फिर मेघसिंह से लावा की जागीर छीनने की कार्यवाही की गई। इसके लिए १८१८ ई० मे जयपुर नरेश और सामन्तो के मध्य सम्पन्न समझौते[११९] की दुहाई दी गई और लावा पर ब्रिटिश सैनिकों का अधिकार हो गया परन्तु इस जागीर को जयपुर राज्य को नही सौंपा गया। उसे यह सूचित किया गया कि जबतक ब्रिटिश सरकार का विश्वस्त व्यक्ति मुख्तार नही बनता तब तक यह जागीर जयपुर राज्य को नही सौंपी जाएगी।[१२०] इतना ही नही, अपितु मेघसिंह से ब्रिटिश सरकार के प्रति स्वामिभक्ति और निष्ठा की शपथ भी ली गई।[१२१] तब राजमाता ने उसके स्थान पर झूथाराम को मुख्त्यार नियुक्त किया। इस पर ब्रिटिश सरकार ने अपने पोलीटिकल एजेन्ट को आदेश दिया कि वह झूथाराम को किसी प्रकार का समर्थन न दे और

---

११३ वही, २८ अक्टूबर १८२०, न० १८।

११४. वही, १३ जुलाई १८२०, न० ६।

११५ वही, २३ जून १८२१, न० १४ और १८।

११६ वही, २८ जुलाई १८२१, नं० १४।

११७ वही, २२ सितम्बर १८२१, न० ७।

११८ वही, २ मई १८२३ न० २१।

११९. १८१८ ई० में आक्टरलोनी के प्रयत्नों से जयपुर शासक और उसके सामन्तो में एक समझौता हुआ था। जिसके अन्तर्गत सामन्तों ने अवैध रूप से हस्तगत की गई खालसा भूमि को लौटाने का वचन दिया था। जबतक मेघसिंह ब्रिटिश पक्ष में रहा उसके विरुद्ध कार्यवाही नहीं की गई और लावा की जागीर जिसे उसने अवैध रूप से हस्तगत कर रखा था, उसके अधिकार में बनी रही। परन्तु मेघसिंह के पक्ष बदलते ही यह कार्यवाही की गई।

१२०. पा० क० २ मई १८२३, नं० २१।

१२१ वही, १५ अप्रैल १८२५, नं० २७।

विशेष लगाव नही था, अतः वे पूर्णरूप से ब्रिटिश अधिकारियों पर ही निर्भर होकर शासनकार्य चलाने लगे। ब्रिटिश प्रान्तो मे आने वाले इन अधिकारियों ने अपने सगे-सम्बन्धियो और मित्रो को भी राजकीय सेवाओ मे भर्ती करवाया जिसके परिणामस्वरूप उन्नीसवी सदी के अन्त तक लगभग सभी राज्यो मे इस नये नौकरशाही वर्ग की प्रधानता हो गई—ऐसे वर्ग की, जिसकी स्वामिभक्ति और निष्ठा राज्य तथा शासक के प्रति न होकर ब्रिटिश सरकार के प्रति बनी रही।

रेजीडेन्सियो और एजेन्सियो की स्थापना :

राज्यो के आन्तरिक शासन पर अपना वास्तविक नियन्त्रण स्थापित करने की दिशा मे अंग्रेजी शासनतन्त्र का मुख्य कदम राज्यों मे अपने रेजीडेंट अथवा एजेंट नियुक्त करना था। उन्नीसवी सदी के अन्त तक राजस्थान मे निम्नलिखित तीन रेजीडेन्सियाँ, पाँच एजेन्सियाँ और एक कमिश्नरी कायम हो चुकी थी[१३६] —

**मेवाड रेजीडेन्सी** —इसका मुख्य कार्यालय उदयपुर मे था और इसके नियन्त्रण म उदयपुर, बाँसवाडा, डूंगरपुर और प्रतापगढ के राज्य थे। इसकी स्थापना का मुख्य कारण कम्पनी सरकार का व्यावसायिक हित था।[१३७] उदयपुर राज्य राजस्थान का सबसे बडा अफीम उत्पादक क्षेत्र था।[१३८] इस राज्य मे अफीम की पैदावार बढाने तथा उस पर पूर्ण नियन्त्रण रखने की दृष्टि से राज्य के शासन-प्रबन्ध पर नियन्त्रण रखना जरूरी था।

**पश्चिम राजपूताना रेजीडेन्सी** —इसका मुख्य कार्यालय जोधपुर मे था और इसके नियन्त्रण मे जोधपुर, जैसलमेर और सिरोही के राज्य थे। इसकी स्थापना का मुख्य कारण राजनीतिक था। महाराजा मानसिंह और सत्तारूढ़ नाथ दल की ब्रिटिश विरोधी कार्यवाहियो को नियन्त्रित करने के लिए १८३६ ई० मे इस रेजीडेन्सी की स्थापना की गई थी।[१३६]

**जयपुर रेजीडेन्सी** .—इसका मुख्य कार्यालय जयपुर मे था और इसके नियन्त्रण मे जयपुर और किशनगढ के राज्य तथा लावा का ठिकाना था। जयपुर के राजस्व-

१३६ इम्पीरियल गजेटियर ऑफ इण्डिया, खण्ड २१, पृ० १४२-४३।

१३७ सी० क० ६ फरवरी १८१८, न० १०७।

१३८ इम्पीरियल गजेटियर ऑफ इण्डिया, खंड २१, पृ० ७४।

१३६ (क) रा० रा० अ० (जो० रि०)—खरीता बही न० १३ पृ० ४३१-३२।

(ख) वही—दस्तरी रिकार्डस् बही न० १३, पृ० ४२३।

(ग) मारवाड की ख्यात, खड ३, पृ० ३६५-६६।

(घ) पो० क० २४ फरवरी १८४०, न० ३४।

## ब्रिटिश संरक्षण और परिवर्तित वातावरण



प्रशासन पर नियन्त्रण स्थापित करने की दृष्टि से[140] सर्वप्रथम १८२१ ई० में जयपुर एजेन्सी कायम की गई थी परन्तु राजमाता और ब्रिटिश एजेण्टों में चलने वाले निरन्तर विवाद के कारण १८३० ई० मे एजेन्सी को हटा दिया गया।[141] सितम्बर १८३८ ई० में जयपुर एजेन्सी को पुनः कायम किया गया।[142]

पूर्वी राजपूताना एजेन्सी :—इसका मुख्य कार्यालय भरतपुर में था और इसके अन्तर्गत भरतपुर, करौली और धौलपुर के राज्य थे।

हाड़ौती और टोंक एजेन्सी :—इसका मुख्य कार्यालय देवली मे था और इसके अन्तर्गत बून्दी और टोंक के राज्य तथा शाहपुरा का ठिकाना था।

अलवर एजेन्सी .—इसके अन्तर्गत केवल अलवर राज्य था।

कोटा एजेन्सी '—इसका मुख्य कार्यालय कोटा मे था और इसके अन्तर्गत कोटा और झालावाड के राज्य थे। कोटा के शासक और मुख्यमन्त्री मे बढते हुए आपसी विवाद के कारण कोटा एजेन्सी कायम हुई।[143] क्योंकि अंग्रेज अपने मित्र तथा समर्थक जालिमसिंह झाला के उत्तराधिकारी की सत्ता को बनाये रखना चाहते थे। अन्त में, १८३८ ई० मे उसके लिए कोटा राज्य के कुछ परगनो को कोटा से पृथक् कर झालावाड नामक पृथक् राज्य की स्थापना की गई।[144]

बीकानेर एजेन्सी :—इसके अन्तर्गत केवल बीकानेर का राज्य था।

अजमेर कमिश्नरी —इसके अन्तर्गत अजमेर के अंग्रेजी इलाके तथा अजमेर-मेरवाड़ा क्षेत्र की शासन व्यवस्था थी।

शुरू मे, दिल्ली स्थित रेजीडेंट को राजस्थान के सभी राज्यों पर नियन्त्रण रखने का काम सौंपा गया था। परन्तु १८३२ ई० मे अजमेर मे राजपूताना रेजीडेन्सी कायम की गई और इसकी व्यवस्था के लिए ए० जी० जी० (एजेन्ट टू दी गवर्नर-जनरल) की नियुक्ति की गई।[145] ए० जी० जी० की नियुक्ति और अजमेर मे उसके कार्यालय की स्थापना का ध्येय राजपूत राज्यों पर अंग्रेजी सरकार के नियन्त्रण

---

१४०. पो० क० १० फरवरी १८२१, नं० ११।

१४१ पो० क० १० दिसम्बर १८३०, नं० ६३।

१४२ वही, १४ नवम्बर १८३८, नं० २७।

१४३. राजपूताना रेजीडेंसी रिकार्डस्, खंड ६६, लेटर नं० १३३।

१४४ (क) एचीसन, खंड ३, पृ० २६३।

(ख) श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० १४४७ और १४७५।

१४५. पो० क० १६ अप्रैल १८३२, नं० २२।

को और अधिक मजबूत बनाना था। १८४५ ई० में ए० जी० जी० का कार्यालय अजमेर से आबू ले जाया गया।

रेजीडेन्सियों तथा एजेन्सियों के क्षेत्राधिकार को निर्धारित करते समय अंग्रेजी प्रशासन ने अपने व्यावसायिक हितों तथा अपने समर्थकों की प्रतिष्ठा को भी ध्यान में रखा था। उदाहरणार्थ, उदयपुर, बांसवाडा डूंगरपुर और प्रतापगढ़, इन सभी राज्यों को मेवाड़ रेजीडेन्सी के अन्तर्गत इसलिए रखा गया था कि ये सभी अफीम-उत्पादक राज्य थे, न कि इसलिए कि ये सभी एक कुल से सम्बन्धित थे। बीकानेर को पश्चिमी राजपूताना एजेन्सी के अन्तर्गत इसलिए नहीं रखा गया कि जोधपुर और बीकानेर के राजवंशों में "ज्येष्ठता" का विवाद चलता रहता था और बीकानेर मुख्य व्यापारिक मार्ग पर भी स्थित था। अतः उसे सन्तुष्ट करने के लिए उस राज्य में पृथक् एजेन्सी कायम की गई। रेजीडेन्सियों और एजेन्सियों की स्थापना से शासकों तथा उनके समर्थक दलों की सत्ता कमजोर पड़ गई और राज्यों के आन्तरिक शासन पर ब्रिटिश अधिकारियों का नियन्त्रण पूरी तरह से कायम हो गया।



## ३

# राजस्थान के राजघराने

उन्नीसवीं सदी के प्रारम्भ मे राजस्थान के विविध राज्यो पर राजपूत ग्रौर जाट राजघरानो का शासन था। वश परम्परा के ग्रनुसार राजपूत राजघराने तीन वर्गों में विभक्त थे—सूर्यवशी, चन्द्रवशी ग्रौर ग्रग्निवशी। सूर्यवशी राजपूतो के तीन कुल थे—सिसोदिया, कच्छवाह ग्रौर राठौड। सिसोदिया कुल के पाँच राजघराने थे—उदयपुर, डूँगरपुर, प्रतापगढ बाँसवाडा ग्रौर शाहपुरा। कच्छवाह कुल के दो राजघराने थे—जयपुर ग्रौर ग्रलवर। राठौड कुल के तीन राजघराने थे—जोधपुर, बीकानेर ग्रौर किशनगढ़। चन्द्रवशी राजपूतों के दो कुल थे—यादव ग्रौर भाटी। यादव कुल का शासन करौली मे ग्रौर भाटी कुल का शासन जैसलमेर मे था। ग्रग्निवशी राजपूतों मे केवल चौहान कुल का शासन था। बूदी ग्रौर कोटा मे इस कुल की 'हाडा' शाखा का शासन था ग्रौर सिरोही मे 'देवडा' शाखा का। भरतपुर में जाट राजघराने का शासन था।

ब्रिटिश सरकार की नीति के परिणामस्वरूप राजस्थान में तीन नये राजघरानो का निर्माण हुग्रा। सवप्रथम १८०६ ई० में गोहद के भूतपूर्व शासक को ग्रग्रेजों ने गोहद के बदले मे धौलपुर, वाडी ग्रौर राजाखेडा के इलाके देकर धौलपुर के जाट राज्य का निर्माण किया।[1] १७ नवम्बर १८१७ ई० को ग्रग्रेजो ने ग्रमीरखाँ पठान को टौंक का नवाब बनाकर राजस्थान के एकमात्र मुस्लिम राजघराने की स्थापना की।[2] इसके बाद १८३८ ई० मे कोटा राज्य के कुछ परगनों को उससे पृथक् कर, ग्रग्रेजो ने कोटा के मुख्यमन्त्री जालिमसिंह झाला के उत्तराधिकारियो के लिए 'झालावाड' के पृथक् राज्य का निर्माण किया।[3]

---

१. (क) एचीसन खड ३, पृ० ३४५।
   (ख) श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० १३७७।
२. एचीसन, खण्ड ३, पृ० २४४।
३ (क) एचीसन खड ३, पृ० २९३।
   (ख) श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० १४७७ ग्रौर १४७५।
   (ग) पो० क० १८ जुलाई १८३८, न० ६८ ग्रौर ८४।

शासकों की शासन के प्रति उदासीनता :

सन्धियों द्वारा शासकों को अपने राज्यों पर वशानुगत अधिकार का आश्वासन मिल गया था। इससे उन्हें अपने सामन्तों अथवा विरोधी दावेदारों के षडयन्त्रों से राजपद को उत्पन्न खतरे से भी मुक्ति मिल गई। अत शासन सम्बन्धी कर्त्तव्यों के लिए अब वे सामन्तों के प्रति अपना कोई उत्तरदायित्व अनुभव नहीं करते थे। अधिकाश शासकों को ब्रिटिश सहयोग से अपने सामन्तों की शक्ति को नियन्त्रित करने मे सफलता मिल गई। सामन्तों ने भी अब ब्रिटिश समर्थक दल के सदस्यों के रूप में अपने खोए हुए प्रभाव को पुन प्राप्त करने का यत्न किया। शासकों और सामन्तों अथवा शासक समर्थक सामन्तो और ब्रिटिश समर्थक सामन्तो के आपसी सघर्ष में ब्रिटिश सरकार ने सामान्यत अपने पक्ष को पूरा-पूरा समर्थन और सहयोग दिया।

राज्यों के आन्तरिक शासन पर अपना वास्तविक नियन्त्रण स्थापित करने की दृष्टि से ब्रिटिश सरकार ने अपने रेजीडेंटो तथा एजेंटो के द्वारा आन्तरिक प्रशासन मे हस्तक्षेप[४] करना तथा अपने समर्थक पक्ष को सबल बनाना शुरू किया। इन ब्रिटिश समर्थक दलों की स्वामिभक्ति और निष्ठा अपने शासकों के प्रति न रह कर ब्रिटिश सरकार के प्रति रही। वे ब्रिटिश अधिकारियों को ही 'सत्ता और अधिकार का स्रोत'[५] मान कर उन्हीं के निदेशानुसार शासन कार्य चलाना अपना परम कर्त्तव्य समझते थे। स्वय राजपूत शासकों को भी कई अवसरो पर ब्रिटिश सरकार के दबाव अथवा धमकी पर अपने आदेशो को वापस लेना पडा और अपनी इच्छा के विरुद्ध नए आदेश जारी करने पडे। उदाहरणार्थ, जयपुर की राजमाता भूथाराम और अमरचन्द को राजस्व विभाग सौंपना चाहती थी परन्तु ब्रिटिश रेजीडेंट ने मिसर गणेशनारायण को, जिसे राजमाता विश्वासघाती मानती थी, नियुक्त करने का निश्चय किया।[६] इसी प्रकार, जब राजमाता ने रावल बैरीसाल को मुख्तार पद से हटा दिया[७] तो ब्रिटिश सरकार ने उसे धमकी दी[८] और राजमाता को विवश हो बैरीसाल को पुन मुख्तार बनाना पडा।[९] जोधपुर के मानसिंह को भी जनरल

---

४ रशब्रुक विलियम्स-दी ब्रिटिश क्राउन एण्ड दी नेटिव स्टेट्स, पृ० ४८।

५. वही, पृ० १२८।

६. पो० क० २८ जुलाई १८२१, नं० १४ और २६।

७ वही, २१ फरवरी १८२३, नं० १७।

८. वही, २१ मार्च १८२३, नं० २६, ३२ और ३७।

९. पो० क० २ मई १८२३, नं० २१।

श्राक्टरलोनी के दबाव पर अपने विरोधियों–मेहता अखैचन्द को दीवान श्रौर सालिमसिंह को प्रधान बनाना पडा।[१०] इसी प्रकार, उदयपुर के महाराणा जवानसिंह अपने प्रधान मेहता रामसिंह को पदच्युत कर मेहता शेरसिंह को प्रधान बनाना चाहते थे, परन्तु पोलीटिकल एजेंट ने मेहता रामसिंह का पक्ष लिया श्रौर महाराणा को विवश होकर रामसिंह को प्रधान पद पर रखना पडा।[११] पोलीटिकल एजेंट कप्तान कॉब के स्थानान्तरण होते ही महाराणा ने रामसिंह को कैद कर लिया श्रौर मेहता शेरसिंह को प्रधान बनाया।[१२]

सन्धियो के द्वारा शासको के अधिकार एव उनके कार्यक्षेत्र पहले ही सीमित हो चुके थे। अब आन्तरिक शासन में ब्रिटिश अधिकारियो के हस्तक्षेप तथा उनके द्वारा ब्रिटिश समर्थक दलो को प्रोत्साहन दिए जाने से राजपूत नरेश शासन सम्बन्धी कामो के प्रति उदासीन होने लगे।

### शासको की विलासिता मे वृद्धि :

मध्यकालीन राजस्थान मे राज्य का शासन, न्याय वितरण, उच्च पदो पर नियुक्ति, दण्ड, सैन्य-सचालन, युद्ध श्रौर सन्धि आदि के सूत्र का सम्पूर्ण आधार शासको के व्यक्तित्व मे निहित था।[13] वे केवल शान्ति स्थापना श्रौर देश-रक्षा तथा प्रजा-पालन को ही अपने जीवन का लक्ष्य नही समझते थे, अपितु अपने राज्य की सर्वतोमुखी उन्नति में भी रुचि लेते थे। साधारणत अन्य व्यक्तियो की अपेक्षा उनकी दिनचर्या मे भी कुछ विशेषताएँ होती थी। प्रात दरबार लगाने के पूर्व, स्नानादि दिनचर्या से निवृत्त होते ही वे राज्य के अधिकारियो को आवश्यक आदेश दे देते थे।[१४] फिर, प्रात-कालीन दरबार मे विविध विषयो पर विचार-विमर्श होता था। भोजन के उपरान्त न्याय, शासन, व्यवस्था आदि का काम देखा जाता था। सन्ध्या के पूर्व सवारी के समय फरियादें सुनी जाती श्रौर निरीक्षण का काम किया जाता

---

१०. (क) मारवाड़ की ख्यात, खण्ड ४, पृ० ८९–९०।
(ख) पो० क० २६ दिसम्बर १८१८, नं० ५१ और ५५।

११. (क) श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० १७६२।
(ख) पो० क० १६ सितम्बर १८३१, नं० ३२–३३।

१२. वही।

१३. डॉ० गोपीनाथ शर्मा–राजस्थान का इतिहास, पृ० ६२३।

१४. रा० रा० अ० (क) जोधपुर रिकार्ड्स–हकीकत बहियाँ।
(ख) जयपुर रिकार्ड्स–दस्तूर कौमवार।

था। साधारणत इन राजाओ को प्रात काल से लेकर रात तक राजकार्य में ही समय बिताना होता था। डॉ० गोपीनाथ शर्मा का मत है कि वह युग ऐसा था जब प्रत्येक व्यक्ति को अपने राज्य और निजी पद को सुरक्षित रखना पडता था, अतएव उन्हे अपनी दैनिकचर्या का अधिकाश समय राजकाय मे ही लगाना पडता था, केवल कुछ समय स्नान, पूजा, विश्राम, भोजन, मनोरजन क लिए निर्धारित होता था।[१५]

ब्रिटिश सरक्षण की स्थापना के बाद शासन क प्रति उदासीन शासको के पास भोग विलास तथा आमोद प्रमोद के अलावा अन्य कोई विकल्प नही बचा। अत वे भोग विलास मे डूबत गए। स्वार्थियो और खुशामदियो का समूह हमेशा उन्हें घेरे रहता था।[१६] वे लोग इस बात की पूरी सावधानी रखते थे कि उनके समूह के लोगो के अलावा अन्य किसी व्यक्ति की शासक तक पहुँच न हो ताकि उनके स्वार्थ सुरक्षित रह।[१७] उदाहरणार्थ, जोधपुर के दीवान इन्द्रराज सिंघवी ने महाराजा मानसिंह से यह आदेश जारी करवाया था कि राजकीय कार्यों म कोई व्यक्ति सीधे महाराजा से न मिले।[१८] ब्रिटिश अधिकारियो का हित भी इसी मे था कि शासक लोग प्रशासनिक कार्यों से विमुख हाकर भोग विलास तथा आमोद प्रमोद म डूबे रहे ताकि वे अपनी इच्छानुसार शासन चला सकें।[१९]

जयपुर का जगतसिंह अपने वश म सबस अधिक विलासी निकला।[२०] जोधपुर का मानसिंह भी धीरे धीरे भोग विलासिता म डूबता गया।[२१] उसके

---

१५ डॉ० गोपीनाथ शर्मा–राजस्थान का इतिहास, पृ० ६२६।

१६ श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० १३१६ और १४२८।

१७ वही, पृ० १४२८ और ८७८।

१८. (क) रा० रा० अ० तवारीख जोधपुर, बस्ता नं० ४०, बुक नं० ७, पृ० ११५।
(ख) मारवाड की ख्यात, खड ३, पृ० ३१४।

१९ (क) रा० ए० रि० खड ६६, २ जून १८२३, लटर नं० ३३४, पृ० २६६–६७।
(ख) पो० क० १० जुलाई १८३६, न० ३७।

२०. जगतसिंह ने रसकपूर नामक एक सामा य वश्या को महारानियो से भी अधिक सम्मान और अधिकार प्रदान किया और उसके नाम के सिक्के भी जारी किए।
(क)—श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० १३१६।
(ख) दस्तूर कौमवार, खड २५, पृ० ७५१।

२१. (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]—हथबही न० ५।
(ख) मारवाड़ की ख्यात, खड ३, पृ० ३४४–४६।
(ग) डॉ० रामप्रसाद व्यास–रोल ऑफ नाबिलिटि इन मारवाड़ पृ० ८१।

उत्तराधिकारी तख्तसिंह का भी यही हाल रहा।[२२] श्यामलदास के मतानुसार, "महाराजा ऐश-इशरत और शराब के नशे मे डूबे रहते थे। महाराजा का खजाना लौंडियों के हाथ मे था, कभी किसी लौंडी ने पचास हजार रुपये हजम किए, कल दूसरी ने अपना काम बनाया। महाराजा चन्द दिनो के बाद कुछ मिनटो के लिए बाहर आते, बल्कि कभी महीनो तक जनाने मे नही निकलते थे।"[२३] कोटा का शत्रुसाल भी अपना अधिकाश समय रनिवास मे ही बिताया करता था।[२४] उदयपुर के जवानसिंह[२५] और स्वरूपसिंह[२६] भी अत्यधिक विलासी निकले। लगभग ऐसा ही हाल अन्य शासकों का था। पोलो, शिकार, कुश्ती के दगल, हाथियो के दगल, विलायती नटों (जिमनेस्टिक) के तमाशे, विलायती कुत्तो के तमाशे, सगीत-नृत्य एव शराब की दावतों इत्यादि मे ही उनका अधिकाश समय व्यतीत होने लगा।"[२७]

शासको की इस स्थिति के सम्बन्ध म मुशी देवीप्रसाद ने लिखा है कि, 'किसी ने भी कभी अपनी रियासत मे इस सिरे से उस सिरे तक दौरा न किया होगा। न ही रय्यत से पूछा हो कि तुम्हारी क्या हालत है। हमारे अहलकार और हाकिम तुम्हारे साथ कैसा सलूक करत हैं और क्या हासिल (लगान) लेते हैं। शेर और सूअर की तलाश मे तो अपने मुल्क के ऊजड जगलो मे नजर दौडा कर इधर-उधर गौर से देखा होगा, मगर यह कभी न हुआ कि उन जगलो मे कहीं से पानी लाने की तरकीब कर घास फूस की जगह जो और गेहूँ के सर सब्ज खेतों से आँखों को ठडा करें। मेले और तमाशे के शौक से तो बहुत मरतब गलियो और बाजारो मे बन ठन कर निकले होगे मगर वैसे कभी रय्यत के दुख-सुख की खबर लेने को महलो के बाहर कदम भी न रखा होगा। डोम डाढ़ी, रडी और भडवों को तो हमेशा रूबरू

---

२२ पो० क० १४ मार्च १८४५, नं० ७२-७३।

२३ श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० ८७८।

२४ वही, पृ० १४२८।

२५. (क) वही, पृ० १७६८।
(ख) टॉड, खड २, पृ० ६७४।

२६ रा० रा० अ० (उदयपुर रिकार्ड्स)-(क) जनानी ड्योढी बही नं० १८३।
(ख) बक्शीखाना बही नं० ६१।

२७ रा० रा० अ० (क) जोधपुर रिकार्ड्स-बस्ता न० ४३, फाइल नं० ३६।
(ख) कोटा रिकार्ड्स-भडार नं० १, बस्ता नं० ४८, वि० सं० १८९४।
भंडार नं० २/२, बस्ता नं० १४०, वि० सं० १८८४।
भडार नं० ३, बस्ता नं० १७०, वि० सं० १९१३।

बुलाकर दो-दो और चार-चार पहर तक उनका नाच और मुजरा देखा होगा मगर कभी दरबारे-आम मे बैठकर रय्यत की फरयाद दो घडी भी न सुनी होगी।"[२८]

## कुशासन का विकास

सन्धियो के अन्तर्गत अपने राज्यो की वशानुगत मान्यता का आश्वासन मिल जाने तथा राज्यो मे ब्रिटिश रेजीडेंटों की उपस्थिति के परिणामस्वरूप शासक अपने प्रशासनिक दायित्वो से विमुख हो गए।[२६] रेजीडेंटो ने एक सलाहकार की हैसियत से काम करने की अपेक्षा एक तानाशाह की भूमिका निभाना शुरू किया।[३०] इससे राज्यो मे दो परस्पर विरोधी दलो का उदय हुआ। एक दल शासक और उसके समर्थको का था और दूसरा ब्रिटिश अधिकारियो तथा उनके पक्षधरो का था। शासनतन्त्र पर नियन्त्रण बनाए रखने के लिए दोनो पक्षों की स्पर्द्धा के कारण राजकर्मचारियो के लिए अपनी सेवाओ को सुरक्षित रखना तथा प्रशासन का कुशल सचालन करना कठिन हो गया। क्योकि यदि वे शासक को सन्तुष्ट रखने का प्रयत्न करते तो ब्रिटिश अधिकारी असन्तुष्ट हो जाते और यदि उन्हे खुश करने का प्रयत्न करते तो शासक उनके विरोधी हो जाते थे और विरोधी पक्ष अवसर मिलते ही उन्हें सेवा से हटा देता था। इस विषय मे जयपुर के मुख्यमत्री पद के लिए रावल बैरीसाल और भूथाराम तथा उदयपुर के मुख्यमत्री पद के लिए मेहता रामसिह और मेहता शेरसिह की पारस्परिक स्पर्द्धा और ईर्ष्या के उदाहरण पिछले अध्यायो मे दिए जा चुके हैं।[३१] भरतपुर राज्य मे, दुर्जनसाल के विद्रोह के दमन के बाद राजमाता अमृतकौर द्वारा ब्रिटिश समर्थक चूडामण और जवाहरलाल को शक्तिहीन बनाकर ज्ञानी बैजनाथ के हाथ मे शासन के सर्वोच्च अधिकार सौंप देने और बदले मे ब्रिटिश सरकार द्वारा ज्ञानी बैजनाथ को भरतपुर से निर्वासित कर शासन की बागडोर पुन: चूडामण और जवाहरलाल को सभला देने का उल्लेख भी हो चुका है।[३२]

---

२८ मुन्शी देवीप्रसाद-स्वप्न राजस्थान, पृ० ३१-३२।

२६. रशब्रुक विलियम्स-दी ब्रिटिश क्राउन एण्ड दी नेटिव स्टेट्स, पृ० ४८।

३०. वही, पृ० १२८।

३१ द्रष्टव्य इसी अध्याय के प्रारम्भिक पृष्ठ तथा पूर्ववर्ती अध्याय।
(i) पो० क० २४ फरवरी १८२६, नं० १६।
(ii) वही, १४ अप्रैल १८२६, नं० ७।
(iii) वही ७ जुलाई १८२६, नं० ११।

३२. पो० क० ७ जुलाई १८२६, नं० १६ और ८ सितम्बर १८२६, नं० ११।

ब्रिटिश सरकार ने अपने प्रान्तो मे "राजकीय सेवाम्रों की सुरक्षा" पर विशेष ध्यान दिया था। परन्तु राजस्थान के राज्यो मे राजकीय सेवाएँ सुरक्षित नही थी और इससे कुशासन म वृद्धि हुई क्योकि इस प्रकार की स्थिति ने मन्त्रियो और राज-कर्मचारियो को अपने सेवाकाल मे अधिक से अधिक धन अर्जित करने को प्रोत्साहित किया। उदाहरणार्थ, जोधपुर राज्य मे अग्रेज समर्थक दीवान मेहता अखैचन्द ने लगभग ४० लाख रुपयो का गबन किया।[३३] जयपुर राज्य मे अग्रेज समर्थक नाथावत मन्त्रियो शिवसिंह और लक्ष्मणसिंह न न केवल ३ लाख से अधिक रुपयों का ही गबन किया अपितु १,२५ ००० रु० वार्षिक आय की खालसा भूमि पर भी अवैध कब्जा कर लिया था।[३४] जयपुर म अग्रेजी प्रशासन द्वारा नियुक्त प० अयोध्यानाथ ने भी काफी रुपयो का गबन किया था।[३५] उदयपुर राज्य मे अग्रेज समयक मुख्यमत्री मेहता शेरसिंह[३६] और मेहता रामसिंह ने भी लाखो रुपया का गबन किया।[३७] कोटा मे अग्रेजो द्वारा नियुक्त मुख्य प्रशासनाधिकारी नवाब फैजअलीखाँ न बैंकरो से मिलकर राज्य को दिए जाने वाले ऋण म काफी गबन किया।[३८] इस सम्बन्ध मे अग्रेज एजेंट तथा उनके सरिश्तेदार भी पीछे नही रहे। उदाहरणाथ, जयपुर स्थित अग्रेज एजेंट रिवाड रिश्वत के मामले म काफी बदनाम हो चुका था।[३९]

ए० जी० जी० और दूसरे महत्वपूर्ण अग्रेज अधिकारियो द्वारा राज्यो का दौरा करन के समय शासक लोग उन्हे काफी मूल्यवान भेंटें और उपहार दिया करत थे। उदाहरणार्थ, १८२३ ई० म ए० जी० जी० को जयपुर आने पर रावल बैरीसाल ने उन्हे १५६११ रु० का एक हार भेंट किया था।[४०] इसी प्रकार १८५२ ई० म उदयपुर महाराणा न ए० जी० जी० को २००० रु० मूल्य का एक हार और १००० रु० मूल्य का सरपच तथा एजेंट को १००० रु० का हार तथा ५०० रु० मूल्य का सरपेच भेंट किया था। ए० जी० जी० के दल के खाने-पीने की व्यवस्था पर ४०००

---

३३ (क) मारवाड़ की ख्यात, खंड १, पृ० २८८।
(ख) कर्नल टॉड खड २ पृ० २१६।

३४ पो० क० ७ अगस्त १८४७, नं० ८३८।

३५ वही १७ अक्टूबर १८३३, न० ८७-६०।

३६. वही, ६ जनवरी १८३६, न० ७२।

३७ उदयपुर रिकाड्स-मेहता सवाईसिंह करेस्पा ड फाइल न० २५७।

३८ पो० क० 'ए, जनवरी १८७८, न० १ से २०।

३९ पो० क० ३ जनवरी १८५६, नं० १५४ और १६ अगस्त १८५६, न० १५६।

४०. पो० क० ५ दिसम्बर १८३३, नं० ५।

रु० खर्च किए थे।[४१] बाद में सभी राज्यों में यूरोपीय अधिकारियों के आगमन पर मूल्यवान 'डाली' भेंट करने की प्रथा चल पड़ी। ए० जी० जी० के साथ आने वाले प्रत्येक यूरोपीय सदस्य को १००० रु० नकद भेंट दिए जाते थे।[४२] परिणामस्वरूप, राज्यों में घूंस और भ्रष्टाचार की वृद्धि हुई।[४३] इस सन्दर्भ में मुन्शी देवीप्रसाद ने लिखा है कि, "जयपुर में पहले रिश्वत नहीं ली जाती थी। सिंघी झूथाराम तो रिश्वत की सजा में हाथ कटवा देता था। मगर जब से रावलजी (बैरीसाल) का दौर हुआ, रिश्वत ने बड़ी तरक्की पाई और रायल कौन्सल के मुकर्रर होने से तो वह कमाल को पहुँच गई। हरेक शख्स को दस आदमियों की मुठ्ठी गर्म करनी पड़ती है, तब कहीं उसकी मिसल पढ़ी जाती है।"[४४]

राज्यों में व्याप्त कुशासन का एक मुख्य कारण उनकी आर्थिक स्थिति का पतन था। ब्रिटिश सरकार ने शुरू से ही राज्यों से अधिक से अधिक धन वसूल करने की नीति अपनाई थी। उदाहरणार्थ, १८१८ से १८४२ ई० तक जयपुर को ८ लाख रुपये वार्षिक के हिसाब से खिराज चुकाना पड़ा जबकि इस अवधि में उसकी औसत वार्षिक आय २२/२३ लाख रुपये से कभी अधिक नहीं रही।[४५] ध्यान देने योग्य बात यह है कि जयपुर राज्य ने, जब उसकी आय ४० लाख वार्षिक से भी अधिक रही थी, मराठों को भी २,४०,००० रुपये वार्षिक से अधिक की खिराज कभी नहीं

---

४१ उदयपुर रिकार्ड्स-मेहता संग्रामसिंह कलक्शन्स, फाइल नं० ७४४।

४२. वानवर्ट-सर प्रतापसिंह, पृ० ६८।

४३ रा० रा० अ० (क) जोधपुर रिकार्ड्स (i) रेजीडेन्सी फाइल न० १०, १८४० ई०।
(ii) दस्तरी रिकार्ड्स, फाइल नं० ६, वि० सं० १६०१।
(iii) वही, फाइल नं० ९, वि० स० १६०३।
(ख) कोटा रिकार्ड्स (i) भंडार नं० ३, वि० सं० १८८०।
(ii) भंडार न० १६, बस्ता न० १३, वि० सं० १८६८–१६१८।
(iii) भंडार न० २/२, बस्ता न० १२, वि० सं० १८६१–१६०२।
(ग) उदयपुर रिकार्ड्स—मेहता संग्रामसिंह कलेक्शन्स, फाइल न० २६, २७ और ७६।

४४. मुन्शी देवीप्रसाद-स्वप्न राजस्थान, पृ० ८८।

४५. पो० क० २२ मार्च १८४१, नं० ४२ और ३० जून १८४१, नं० ६।

चुकाई गी और यह राशि भी कभी नियमित रूप से नहीं चुकाई गई थी।[४६] खिराज वसूली के सम्बन्ध में ब्रिटिश सरकार ने हमेशा सख्ती से काम लिया। १८२७ ई० में जब खिराज की बकाया रकम काफी चढ़ गई तो कम्पनी सरकार ने जयपुर राज्य को चेतावनी दी कि यदि बकाया खिराज तत्काल अदा नहीं की गई तो राज्य के कुछ परगनों को जब्त कर उनकी आय से बकाया खिराज की वसूली की जाएगी।[४७] ऐसी स्थिति में राज्य को विवश होकर स्थानीय साहूकारों से भारी ब्याज दर पर ८ लाख रुपये ऋण लेकर खिराज चुकाना पड़ा।[४८] राजमाता और उसके मन्त्रियों ने खिराज में कमी करने के सम्बन्ध में बार-बार अनुरोध किया[४९] परन्तु ब्रिटिश सरकार ने कोई ध्यान नहीं दिया। १८३२-३३ ई० में जब राज्य में भारी अकाल पड़ गया तब महाराजा ने ब्रिटिश सरकार से पुनः अनुरोध किया कि चालू वर्ष की खिराज में थोड़ी कमी कर दी जाय, परन्तु यह अनुरोध भी ठुकरा दिया गया।[५०]

खिराज की भारी रकम के अलावा समय समय पर राज्य पर अन्य खर्चे भी बलात् थोप दिए जाते थे। उदाहरणार्थ, १८२३ ई० में ठाकुर मेघसिंह से लावा की जागीर लेने के लिए जो सैनिक कार्यवाही की गई उसका सम्पूर्ण खर्चा जयपुर राज्य से वसूल किया गया।[५१] इसी प्रकार, शान्ति और व्यवस्था के नाम पर, राजमाता के समर्थक सामन्तों को कुचलने के लिए शेखावाटी और तोरावाटी पर आक्रमण किया गया और इस सैनिक अभियान के खर्चे की वसूली के लिए साभर झील तथा जिले को ब्रिटिश सरकार ने अपने नियन्त्रण में ले लिया।[५२] इससे जयपुर राज्य को साभर झील से होने वाली १,५०,००० रुपये वार्षिक आय का घाटा हुआ। १८३५ ई० में शेखावाटी में शान्ति और व्यवस्था को बनाए रखने के नाम पर "शेखावाटी ब्रिगेड" की स्थापना की गई।[५३] इसका नियन्त्रण अंग्रेज अधिकारियों

---

४६ वही, २२ मार्च १८४३ नं० ५२।
[नोट—अलवर और टोंक परगनों के जयपुर से पृथक् हो जाने से आय घट गई थी]।

४७ पो० क० १३ सितम्बर १८२७, न० ५०।

४८ वही, ६ नवम्बर १८२७, नं० २१।

४६. वही, ३० जुलाई १८३०, नं० २ और २६ नवम्बर १८३०, नं० ३८।

५०. वही, ३१ अक्टूबर १८३३, न० २६-३४ और ५ दिसम्बर १८३३, न० ७।

५१ वही, २ मई १८२३, नं० २१।

५२. पो० क० १६ फरवरी १८३५, नं० २० और ३४।

५३ पो० क० २६ फरवरी १८३६, नं० १५ और २६ जुलाई १८४६, नं० १०६।

विरुद्ध ब्रिटिश सरकार ने जो सैनिक कार्यवाहियाँ की थीं उनका सम्पूर्ण खर्च महाराणा के नाम पर ऋण के रूप मे लिखा गया और इस ऋण पर ६ प्रतिशत वार्षिक की दर से ब्याज लिया जाने लगा।[७१] १८३१ ई० तक इस मद के अन्तर्गत महाराणा पर ७,३३,०७६ रुपये का कर्ज हो गया था।[७२] १८१८-१८३० की अवधि मे उदयपुर राज्य ने कुल मिलाकर २४,६७,२६२ रुपये १ आ० ११ पा० खिराज के रुपये नकद चुकाए और ५,१३,२७६ रुपये ८ आ० चुकाना बाकी रह गया था।[७३] सन् १८३६ के शुरू मे उदयपुर राज्य पर १६,६७,५०० रुपये का कर्ज हो गया जिसमें ७८२,५०० रुपये तो ब्रिटिश सरकार के खिराज के ही बकाया थे।[७४]

बकाया खिराज की वसूली के मामलो मे अन्य राज्यो के प्रति भी कम्पनी सरकार का रवैया बहुत सख्त रहा। उदाहरणार्थ प्रतापगढ और डूँगरपुर के शासको को चेतावनी दी गई कि यदि उन्होने ब्याज सहित बकाया खिराज को चुकाने की तत्काल व्यवस्था नही की तो उनके राज्यो के कुछ परगनो तथा सायर की आमदनी को ब्रिटिश नियन्त्रण मे ले लिया जाएगा।[७५] करौली के नए शासक को तभी मान्यता दी गई जबकि राजमाता ने बकाया खिराज की प्रथम किश्त अदा कर दी।[७६] झालावाड और भरतपुर के शासको को भी चेतावनी दी गई कि यदि निकट भविष्य मे बकाया खिराज का हिसाब साफ नही किया गया तो उनके राज्यो के कुछ परगनो को कम्पनी सरकार के नियन्त्रण मे ले लिया जाएगा।[७७]

वार्षिक खिराज की वसूली दो किश्तो मे की जाती थी। प्रत्येक किश्त की बकाया खिराज पर १२ प्रतिशत वार्षिक की दर से ब्याज जोडकर उसे मूलधन के साथ जोड दिया जाता था।[७८] इस प्रकार, कम्पनी सरकार सेठ-साहूकारों की भाँति

---

७१ वही।

७२. वही।

७३. वही, नं० ४६।

७४. वही, ६ जनवरी १८३६, न० ७२।

७५. वही, १० अप्रैल १८३६, नं० ८६।

७६. पो० क० २२ दिसम्बर १८४६ नं० १३६-४१।

७७ पो० क० १६ फरवरी, १८४८, न० ६५ और १० फरवरी १८४६, नं० ३२ (झालावाड)। वही, ११ फरवरी १८४८, नं० ११६ और २६ अगस्त १८४८, नं० ११२ (भरतपुर)।

७८. वही, ६ जनवरी १८३६, नं० ५७।

चक्रवृद्धि ब्याज वसूल करती थी। उदाहरणार्थ, प्रतापगढ़ जैसी छोटी रियासत को बकाया खिराज की रकम पर केवल दो वर्षों (१८३६-३८) मे ८४,४०७ रुपये ४ आ० ५ पा० ब्याज के चुकाने पडे।[७९] इसी अवधि मे डूंगरपुर राज्य को बकाया खिराज के लिए ५६,१७८ रुपये १० आ० ३ पा० ब्याज चुकाना पडा।[८०]

भारी खिराज, बकाया खिराज पर चक्रवृद्धि ब्याज और अन्य खर्चों के थोपे जाने के फलस्वरूप राज्यों की आर्थिक स्थिति काफी कमजोर हो गई। कम्पनी सरकार द्वारा राज्यो से अधिक से अधिक धन वसूल करने की नीति के परिणामस्वरूप राज्यों के पास सामान्य शासन व्यय के लिए भी रुपया नहीं बच पाया और कई राज्य तो अपने सैनिकों और कर्मचारियो को कई महीनो तक वेतन चुकाने मे भी असमर्थ रहे। सैनिको और राज-कर्मचारियो को बकाया वेतन के लिए बार-बार विद्रोह करने पर विवश होना पडता था। उदाहरणार्थ, १८२४ ई० मे जयपुर के सैनिको और सिपाहियों को कई महीनो से वेतन नही मिलने पर विद्रोह करना पड़ा।[८१] इसी कारण से उन लोगों को १८२७ ई० मे,[८२] १८३८ ई० मे[८३] और १८५७ ई० में[८४] पुन विद्रोह करने पडे। १८५७ ई० मे तो सैनिकों और राजकर्मचारियो को एक साल से वेतन नही चुकाया गया था। विद्रोह होने पर ब्रिटिश सरकार की जमानत के बाद स्थानीय सेठ-साहूकारों से आठ लाख का ऋण लेकर वेतन चुकाया गया।[८५]

इसी प्रकार, उदयपुर राज्य भी अपने सैनिको एव राजकर्मचारियो को नियमित रूप से वेतन चुकाने मे असमर्थ रहा। १८२३ ई० मे ब्रिटिश सरकार की जमानत पर १८ प्रतिशत वार्षिक ब्याज की भारी दर से २,२५,००० रुपये का ऋण लेकर वेतन चुकाया गया।[८६] १८३१ ई० में ६ महीनो तक राजकर्मचारियों को वेतन नहीं चुकाया जा सका।[८७] इसी प्रकार, १८१८ ई० मे ८ महीनो तक कर्मचारियो को

---

७९. वही।

८०. वही।

८१. पो० क० १२ नवम्बर १८२४, नं० ७ और १२।

८२. वही, ८ नवम्बर १८२७, नं० १७ और ९ मं० १८२७, नं० १९।

८३. वही, १९ दिसम्बर १८३८, नं० ५४-५६।

८४. वही, २७ फरवरी १८५७, नं० १६६-६८।

८५. वही।

८६ वही, ११ मार्च १८३१, नं० ८८।

८७. वही।

वेतन नहीं मिल पाया।[८८] १८२० ई० मे जोधपुर राज्य की वेतन भोगी विदेशी सेना (सिन्धी, पठान वगैरह) ने कई मास से वेतन नहीं मिलने पर विद्रोह कर दिया था।[८९]

ऐसी स्थिति मे राजकर्मचारी भी चोरों के समान व्यवहार करने लगे अथवा चोरो को आश्रय देने लगे।[९०] वे लोग व्यापारियो तथा प्रजाजनो से घूंस और बेगार लेने लगे। दुकानदारो को कम कीमतें देकर बलपूर्वक सामान लेने लगे। पुलिस कोतवाली की कार्यवाहियाँ तो और भी अधिक बदनाम थीं। आने-जाने के मार्ग तक सुरक्षित नहीं रहे[९१] और लोगो को यात्रा के समय अपनी सुरक्षा के लिए राजकीय सैनिक अथवा निजी गारद (पहरेदार) साथ लेकर जाना पड़ता था।[९२] न्यायालयो मे भी अन्धेरा था और लोगो को न्याय नही मिल पाता था।[९३]

राज्यों मे कुशासन की वृद्धि का एक अन्य कारण ब्रिटिश सरकार द्वारा अपने समर्थक मन्त्रियों तथा अधिकारियो को संरक्षण देने की नीति थी। ब्रिटिश संरक्षण प्राप्त मन्त्री अपने शासकों की नाराजगी अथवा अपने विरोधियो की आलोचना का विशेष भय नही रहने से प्रशासन को सुधारने की अपेक्षा अपने स्वार्थों को पूरा करने मे लगे रहते थे। उनमें से कई तो प्रशासनिक योग्यता से भी हीन थे। यद्यपि ब्रिटिश सरकार उन लोगो की कार्यवाहियो से पूर्णरूप से परिचित थी तथापि उसने उन्हें अपने पदो से हटाने का प्रयत्न नही किया। उन लोगो के विरुद्ध बहुत अधिक शिकायतें आने पर चेतावनी मात्र देना ही पर्याप्त समझा जाता था। उदाहरणार्थ, जयपुर के

---

८८. वही, ६ जनवरी १८३६, नं० ७२।

८९ रेउ-मारवाड़ का इतिहास, खण्ड २, पृ० ४२३।

९०. मुन्शी देवीप्रसाद-स्वप्न राजस्थान, पृ० ८८।

९१ (क) रा० ए० ओ० हिस्टोरिकल रिकार्ड्स २५०, फाइल नं० ८१, जोधपुर खड १, १८५१।
(ख) मारवाड़ प्रेसी, पृ० ५१ और १६५।
(ग) पो० क० २१ जनवरी १८३२, नम्बर २८-२६, २१ दिसम्बर १८३७, नं० २१।
(घ) रा० रा० अ० कर्नल एल्वेस के पत्र, दि० १८ दिसम्बर और २६ दिसम्बर १८३७।

९२ रा० रा० अ० (कोटा रिकार्ड्स)-भंडार नं० ३, बस्ता नं० ४४, वि० सं० १६०८।
भंडार न० २/२, बस्ता नं० १४४, वि० स० १८८८।
(उदयपुर रिकार्ड्स)-मेहता संग्रामसिंह कलेक्शन्स, फाइल नं० ७६।

९३. रा० रा० अ० [जो० रि०]-जोधपुर रेजीडेंसी फाइल नं० पी० टी० १०।
-दस्तरी रिकार्ड्स—फाइल नं० ४, वि० स० १८६१।
कोटा रिकार्ड्स—भंडार न० २/२, बस्ता नं० १०, वि० स० १८६१।

रावल बैरीसाल के अयोग्य शासन से जब राज्य मे बहुत अधिक अव्यवस्था फैलने लगी तब ब्रिटिश सरकार ने रावल को चेतावनी देकर ही छोड दिया।[६४] उसकी मृत्यु के बाद १८३९ ई० मे उसके लडके रावल शिवसिंह को मुख्यमन्त्री बनाया गया। उसमे प्रशासनिक योग्यता का सर्वथा अभाव था। १८५५ ई० मे स्वयं ए० जी० जी० ने लिखा था कि 'जयपुर मे रावल शिवसिंह के शासन से अधिक धनलोलुप और अपमानजनक शासन की कल्पना भी नही की जा सकती।'[६५] फिर भी, उसके खिलाफ कोई कार्यवाही नही की गई। उदयपुर राज्य की प्रशासन व्यवस्था मे ब्रिटिश अधिकारियो की सर्वाधिक प्रत्यक्ष भूमिका रही फिर भी, ए० जी० जी० को विवश होकर लिखना पडा कि उसकी स्थिति मे कोई विशेष सुधार नही हो पाया।[६६] बीकानेर मे अंग्रेजो द्वारा नियुक्त मुख्यमन्त्री प० मनफूल के विरुद्ध काफी शिकायतें आई और स्वय पोलीटिकल एजेंट ने भी अपनी रिपोर्ट में यह स्वीकार किया कि प० मनफूल राय राज्य की शासन-व्यवस्था को सुधारने में असफल रहे हैं।[६७] फिर भी, उन्हे अपने पद पर बहाल रखा गया। इसी प्रकार, कोटा मे नियुक्त नवाब फय्याज अली के विरुद्ध भी गम्भीर शिकायतें आई परन्तु ब्रिटिश सरकार ने उन पर कोई ध्यान नहीं दिया।[६८] ब्रिटिश सरकार द्वारा अपने कृपापात्र मन्त्रियो के विरुद्ध कडी कार्यवाही न करने के परिणामस्वरूप उन लोगो को अपनी मनमानी करने तथा राज्य के हितों की अपेक्षा अपने निजी हित-साधन का अवसर मिल गया जिससे कुशासन को बढावा मिला।

मुन्शी देवीप्रसाद ने कुशासन के एक अन्य कारण का उल्लेख करते हुए लिखा है कि, "राज्यो के दफ्तर तो फारसी हैं और हाकिम लोग पूरी सी हिन्दी भी पढे हुए नही हैं और जो दफ्तर वाले हैं, वे अक्सर परदेशी हैं। वे न तो अच्छी तरह से वहाँ की बोली को समझते हैं और न मुल्क की रीति-रिवाज को जानते हैं। ऐसे लोगो से बन्दोबस्त बनता नही बल्कि और बिगडता है।"[६९]

**राज्यों का पाश्चात्यकरण :**—राज्यो की प्रशासन व्यवस्था पर अपना पूर्ण नियन्त्रण स्थापित करने तथा अपने आर्थिक एव व्यापारिक हितो की वृद्धि की

---

६४ पो० क० ६ अगस्त १८२४, नं० ११ और १२ नवम्बर १८२४, नं० ७ और १२।
६५ पो० क० ३१ अगस्त १८५३, न० ६२।
६६ वही, २६ दिसम्बर १८४६, नं० ३८।
६७ वही, फरवरी १८७१, न० ३२-३७।
६८. वही, जनवरी १८७८, न० ९-२०।
६९ मुंशी देवीप्रसाद—स्वप्न राजस्थान, पृ० ८६।

दृष्टि से ब्रिटिश सरकार ने राज्यो मे अपने समर्थक सामन्तो एवं मुत्सद्दियों को सत्तारूढ बनाने मे पर्याप्त रुचि ली। फिर भी, उसे अपेक्षित सफलता न मिली। उदाहरणार्थ, दिल्ली रजीडेंट आक्टरलोनी ने जयपुर के ब्रिटिश समर्थक मुख्यमन्त्री रावल बैरीसाल से ब्रिटिश वस्तुओ पर से चुगी कर हटा लेने अथवा नाममात्र का कर लगाने का अनुरोध किया था,[१००] जिसे स्वीकार नही किया गया।[१०१] इसी प्रकार, ब्रिटिश सरकार को राज्यो मे वसूल किए जाने वाले 'राहदारी शुल्क' को कम कराने मे भी एक लम्बे समय तक प्रयत्न करना पडा।[१०२] खिराज वसूली के मामले मे भी उसे बार-बार सख्त कदम उठाने पडे। ध्यान देने योग्य बात है कि शासक-विरोधी सामन्त वर्ग भी राज्य के परम्परागत रीति-रिवाजो के विरुद्ध ब्रिटिश सरकार का साथ देने को तैयार नही था। उदाहरणार्थ, अक्टूबर १८२६ ई० मे जब ब्रिटिश सरकार ने जयपुर की राजमाता को अभिभावक पद से हटाने के सम्बन्ध में सामन्तो की राय पूछी तो अधिकाश सामन्तो ने राजमाता का पक्ष लिया।[१०३] इसी प्रकार, जब जोधपुर के विरोधी सामन्त महाराजा मानसिंह के विरुद्ध शिकायतें लेकर कर्नल सदरलैण्ड के पास पहुँचे तो उसने विरोधी सामन्तो से पूछा कि यदि हमे महाराजा के साथ युद्ध करना पडा तो आप किसका साथ देंगे? इस पर विरोधी सामन्तो ने स्पष्ट कहा कि ऐसा होने पर हम महाराजा का साथ देंगे।[१०४]

ऐसी स्थिति मे ब्रिटिश सरकार ने राज्यो की परम्परागत शासन व्यवस्था का, जिस पर सामन्तो का प्रभाव था, पाश्चात्यकरण करने का निश्चय किया क्योकि उसका विश्वास था कि सामन्तो के विरोध के भय से ही शासक लोग प्रशासन सम्बन्धी सुधारों को लागू करने मे हिचक रहे है।[१०५] पाश्चात्यकरण की दिशा मे सर्वप्रथम न्याय सम्बन्धी सुधारो की तरफ ध्यान दिया गया।

१८३६ ई० मे जयपुर की राजमाता को अभिभावक पद मे हटा कर ब्रिटिश

---

१००. पो० क० २३ अक्टूबर १८१६, नं० ३२-३३।

१०१. वही, ४ दिसम्बर १८१६, नं० ८।

१०२ (क) पो० क० ८ अगस्त १८३८, नं० ५८-५६।
(ख) सी० क० २३ मार्च १८४४, नं० ३६६।

१०३ पो० क० १२ जनवरी १८२७, नं० १८।

१०४ (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]—अर्जी बही नं० ६, पृ० २०५।
(ख) मारवाड की ख्यात, खंड ३, पृ० १८३।

१०५. राजपूताना एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट ऑफ १८६७-६८।

एजेंट की देखरेख मे एक शासन परिषद के गठन का उल्लेख हो चुका है।[१०६] इस अवसर का लाभ उठाते हुए राज्य मे दीवानी और फौजदारी अदालतें स्थापित की गई।[१०७] इसके पूर्व, न्याय और शासन विभाग एक थे। ब्रिटिश एजेंट थर्सबी ने न्याय विभाग को पृथक कर ब्रिटिश प्रान्तो मे प्रचलित अदालतो की नकल पर दीवानी और फौजदारी अदालतें स्थापित की।[१०८] इसी समय (१८३६ ई०) जोधपुर के मानसिंह के विरुद्ध सैनिक कार्यवाही की गई और मानसिंह के साथ एक नवीन सन्धि की गई। इसके अनुसार पोलीटिकल एजेंट की अध्यक्षता म एक शासन समिति गठित की गई।[१०९] इस समिति ने दीवानी और फौजदारी अदालतें स्थापित की।[११०] १८३८ ई० म अलवर के शासक बन्नेसिंह ने दिल्ली रेजीडेंट के सरिश्तेदार अम्मूजान को अपना दीवान बनाया जिसने १८४० ई० म दीवानी तथा फौजदारी न्यायालय स्थापित किए। इसके बाद अन्य राज्यो मे भी आधुनिक ढग की अदालतें स्थापित की गईं। अदालतों की स्थापना के बाद ब्रिटिश प्रान्तों मे प्रचलित अग्रेजी कानूनो को लागू करने का प्रयत्न किया गया। सर्वप्रथम १८४६ ई० मे जयपुर मे नए कानूनों को लागू किया गया।[१११] बाद म जोधपुर,[११२] उदयपुर,[११३] कोटा[११४] इत्यादि अन्य राज्यो म भी नए कानूनो को प्रसारित किया गया।

नए कायदे कानूनो के अन्तर्गत न्याय की दृष्टि से व्यक्ति की समानता को स्वीकार किया गया और जाति, धर्म वश, पद और प्रतिष्ठा के आधार पर उपलब्ध सुविधाएँ समाप्त हो गईं। इससे पूर्व, मुकदमो का सारा काम जबानी होता था। केवल वादी

---

१०६ पो० क० १० जुलाई १८३६, न० ३७।

१०७ वही।

१०८ प० हनुमान शर्मा—जयपुर राज्य का इतिहास, पृ० २६६।

१०९ (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]—खरीता बही नं० १६, पृ० २५२-५४।
(ख) मारवाड की ख्यात खड ३, पृ० ४०८-६।

११० क) मारवाड प्रेसी पृ० ८०-८१ और १०२-१०५।
(ख) मुशी हरदयाल-पृ० ६८७-८८।

१११ प० हनुमान शर्मा—जयपुर राज्य का इतिहास, पृ० २७०।

११२ (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]—हथबही न० ४।
(ख) मुशी हरदयालसिंह पृ० २६४।

११३ रा० रा० अ० [उदयपुर रिकार्ड स]-फौजदारी अपराध बही सन् १८७०।

११४ वही, [कोटा रिकार्ड स]—भंडार नं० ३, बस्ता न० ११८, वि० स० १९३०।

और प्रतिवादी का कुछ हाल एक बही मे लिख लिया जाता था और फैसला रोजनामचे मे दर्ज हो जाता था।[११५] सामन्त लोग अदालतो के फैसलो की परवाह नही करते थे।[११६] सरना (आश्रय स्थल) जगह-जगह था जिसके कारण हत्यारे खून करके भी बच जाते थे।[११७] सरदार लोग सरना भग के विरोध मे थे क्योंकि वे इसे एक परम्परागत प्रथा मानते थे।[११८] नए नियमो के अन्तर्गत सामन्तों के न्यायिक अधिकार काफी सीमित हो गए।[११९] जोधपुर राज्य मे केवल ४७ सरदारो को सीमित न्यायिक अधिकार प्रदान किए गए।[१२०] इससे सामन्त वर्ग का प्रभाव कम हो गया और पूर्व-प्रतिष्ठित सामाजिक वर्गों की विशेष सुविधाएँ समाप्त हो गईं।

नए प्रशासकीय नियमो के अन्तर्गत चोरी डकैती की रोकथाम की तरफ भी विशेष ध्यान दिया गया।[१२१] गांवो मे चौकीदारो की नियुक्ति का अधिकार पुलिस विभाग को सौंपा गया।[१२२] व्यापारियो को अपने साथ गारद (सुरक्षा दल) रखने की हिदायत दी गई[१२३] और लुट जाने पर सम्बन्धित राज्य से क्षतिपूर्ति की रकम दिलवाने की व्यवस्था की गई।[१२४] सामन्तो को विशेष रूप से हिदायत दी गई कि वे अपनी-अपनी जागीरो मे व्यापारियो की सुरक्षा का ध्यान रखें और उनसे किसी

---

११५ रेउ—मारवाड राज्य का इतिहास, खंड २, पृ० ४६३।

११६. वही।

११७. मुन्शी हरदयालसिंह, पृ० ९६४।

११८ (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]—बस्ता न० ४३, बुक न० २।
ख्यात री बही, पृ० ६–७।

(ख) मारवाड प्रैसी, पृ० १३५।

(ग) कर्नल सदरलैण्ड की रिपोर्ट, ७ अगस्त १८४७।

११९ (क) रा० रा० अ० [बीकानेर रिकार्ड्स]—रेजीडेन्सी फाइल न० ४।

(ख) पो० क० अक्टूबर १८९४, नं० ३४५–४६।

१२० एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट ऑफ जोधपुर स्टेट, १८८४–८५, पृ० १२।

१२१ रा० रा० अ० [जोधपुर रिकार्ड्स]—रेजीडेन्सी फाइल नं० १०, सन् १८८४।
[उदयपुर ,, ,, ]—मेहता संग्रामसिंह कलेक्शन्स फाइल नं० २६।
[कोटा ,, ,, ]—भडार न० ३, वि०सं० १८८० और वि० सं० १९१३।

१२२. रा० रा० अ० [जो० रि०]—रेजीडेन्सी फाइल नं० सी/चार, खंड ३।

१२३. वही, [उदयपुर रि०]—मेहता सग्रामसिंह कलेक्शन्स, फाइल नं० ७६।

१२४ वही, [जोधपुर रि०]—दस्तरी रिकार्ड्स, फाइल नं० १, वि० स० १८९८।
—वही, फाइल नं० २, वि० सं० १९०२।
[कोटा रि०]—भंडार नं० ३, वि० सं० १८८०।

प्रकार का राहदारी शुल्क (कर) न लें।[१२४] इस प्रकार के सुधारो का ध्येय सेठ-साहूकार तथा व्यापारी वर्ग की सहानुभूति प्राप्त करना तथा सामन्तो के प्रभाव को कम कर ब्रिटिश सत्ता के प्रति निष्ठावान नौकरशाही वर्ग का विकास करना था।[१२६] इस सन्दर्भ मे कर्नल सदरलैण्ड ने जयपुर स्थित पोलीटिकल एजेंट को लिखा था कि "राज्य की शासन समिति मे पोलीटिकल एजेंट को अधिक सक्रिय और महत्त्वपूर्ण भूमिका अदा करनी चाहिए। शासन समिति मे किसी दल विशेष का प्रभाव नही बढने देना चाहिए और सभी को यह आभास हो जाना चाहिए कि पोलीटिकल एजेंट की स्वीकृति के बिना कोई कार्य नही हो सकता।"[१२७]

राज्यो के पाश्चात्यकरण का सबसे अधिक प्रभाव भू-राजस्व व्यवस्था पर पडा जिसकी विस्तृत चर्चा सातवें अध्याय मे की गई है। शिक्षा, चिकित्सा, सार्वजनिक स्वास्थ्य आदि सामाजिक कल्याणकारी क्षेत्रो मे ब्रिटिश सरकार ने विशेष रुचि नही ली। परिणामस्वरूप, इन क्षेत्रो मे सुधारो की गति बहुत मद रही। इससे यह स्पष्ट है कि ब्रिटिश सरकार केवल कुछ ही प्रशासनिक क्षेत्रो मे परिवर्तन चाहती थी। इसी भांति, समाज मे प्रचलित कुछ कुरीतियो की ओर भी उसका विशेष ध्यान गया जैसे कि सती प्रथा, कन्या वध तथा स्त्रियो और बच्चो का क्रय-विक्रय इत्यादि किन्तु आँकडो के कम उपलब्ध होने के कारण यह निश्चित रूप से नही कहा जा सकता कि ये दोष किस सीमा तक प्रचलित थे।

## परम्परावादियो द्वारा विरोध :

राजस्थान के कुछ परम्परावादी राजघरानो विशेषत उदयपुर, बून्दी और बासवाड़ा ने पाश्चात्यकरण के बढते हुए प्रभाव को रोकने और परम्परागत सस्थाओ, रीति-रिवाजो एव मान्यताओ को बनाए रखने का प्रयत्न किया। उन्हे अपने इस कार्य मे कर्नल टॉड से भी प्रोत्साहन मिला। कर्नल टॉड अग्रेज से अधिक राजपूत बन गया था[१२८] और उसने अपने सुप्रसिद्ध ग्रन्थ मे राजपूतों के परम्परागत रीति-रिवाजो और सस्थाओ की भूरि-भूरि प्रशसा की।[१२६] कर्नल टॉड के वास्तविक

---

१२५. रा० रा० अ० [उदयपुर रिकार्ड्स]-मेहता सग्रामसिह कलेक्शन्स फाइल न० २६, वि० स० १८६३।

१२६. पो० क० १० जुलाई १८३६, नं० ३७।

१२७. वही।

१२८. वही, २ मई १८२३, नं० ११।

—ओझा–राजपूताने का इतिहास, खड १, पृ० ३७।

१२६. बिशप हेबर–नैरेशन ऑफ ए जरनी थ्रू दि अपर प्रोविन्सेज ऑफ इण्डिया, (१८२४–२५)।

ध्येय के बारे मे तो निश्चित रूप से कुछ नही कहा जा सकता परन्तु राजपूत शासको पर इसका गहरा प्रभाव पडा । वे अपने आपको अपने पूवजो की भांति हिन्दू सस्कृति का पोषक समझने लगे । मेवाड के महाराणा को हिन्दुआणी सूय कहलाने म अधिक गव अनुभव होता रहा।[130] इसलिए उन्होंने अपने राज्य म पाश्चात्यकरण को प्रवृत्ति को विशष प्रोत्साहन नही दिया। राज्य के सामन्त और मुत्सद्दी भी नए सुधारो के विरोधी थे।[131] वे लोग राजकीय पदो को अपने ही परिवारो के लिए सुरक्षित रखना चाहते थ । उन्हे हमेशा यह भय बना रहता था कि पाश्चात्यकरण के परिणामस्वरूप कही उनका महत्व एव पद मर्यादा कम न हो जाए।[132] अत उन लोगो ने शुरू से ही सवसाधारण को अशिक्षा एव अज्ञान के अधेरे मे रखना ही उचित समभा और राज्य मे पाश्चात्यकरण का यथासम्भव विरोध किया। १८५७ ई० तक उदयपुर की शासन व्यवस्था मे कोई विशष अन्तर नही आया और जब ए० जी० जी० कनल सदरलण्ड ने मेवाड की इस स्थिति पर मवाड स्थित ब्रिटिश एजट कनल राबिन्सन से अपना असतोष प्रकट किया तो प्रत्युत्तर म उसन लिखा कि दूसर राज्यो की भी लगभग ऐसी ही स्थिति है । शासक और मन्त्री—दोनो ही अपने राज्य के सामान्य हित के प्रति अत्यधिक दाम्भिक उपेक्षा भाव रखते हैं और अपने स्वय के निवास स्थलो के बाहर घटित होन वाली किसी भी घटना के प्रति उदासीन रहते हैं । इसका मुख्य कारण अशत उनकी स्वाधीनता छिन जाने के भय की कल्पना है।[133] ए० जी० जी० और अग्रज एजट समय समय पर महाराणाओ पर राज्य की शासन व्यवस्था म परिवतन करन आधुनिक न्यायालयो की स्थापना करने चिकित्सालय और स्कूल खोलने आदि के लिए दबाव डालते रहे[134] परन्तु उन्होने प्रचलित सस्थाओ और परम्पराओ को त्यागना पसन्द नही किया।[135] सती प्रथा लडकियों की खरीद फरोख्त आदि को भी उन्होने तभी बन्द किया जबकि ब्रिटिश सरकार ने उदयपुर राज्य से अपना एजट हटा लेने की धमकी दी थी।[136]

---

१३० पो० क० गवनर जनरल के नाम प्रेषित महाराणा का पत्र ५ सितम्बर १८१८ ।

१३१ एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोट आफ राजपूताना स्टेटस १८६७ ६८ पृ० १६ ।

१३२ पो० क० २६ सितम्बर १८४६ न० ३८ ।

१३३ वही ।

१३४ पो० क० जाज लारेंस टु सर एच० एम० लारेंस १० माच १८५५ ।

१३५ वही १६ जनवरी १८५७ ।

१३६ (क) पो० क० महाराणा के नाम गवनर जनरल का खरीता १२ माच १८५८ ।
(ख) वही २१ जनवरी १८६० न० ८०–८५ ।

वाँसवाडा नरेश लक्ष्मणसिंह (१८४४–१९०५) भी पुरानी परम्पराम्रो का पोषक था। अपने ६१ वर्ष के दीर्घकालीन शासन मे उसने पाश्चात्यकरण की प्रवृत्ति को कभी प्रोत्साहित नही किया। ब्रिटिश सरकार के प्रतिनिधियो के दबाव का उस पर कोई असर नहीं पडा और उसने अपनी शासन-व्यवस्था में किसी प्रकार का परिवर्तन नही किया।[१३७] उसने अपने जीवनकाल मे रेलगाडी अथवा तारघर देखने की इच्छा तक व्यक्त नही की और अपने जीवन के अन्तिम चालीस वर्षों मे वह अपने राज्य की सीमा के बाहर भी नही गया।[१३८]

बून्दी का महाराव रामसिंह (१८२१–८९) भी पुराने विचारो का व्यक्ति था और उसे पाश्चात्यकरण के प्रति विशेष रुचि नही थी। वह वस्तुत भारतीय सस्कृति का पोषक था। कविराजा श्यामलदास ने लिखा है कि "वे हिन्दू धर्मशास्त्र के ढग से रियासती काम करते हैं, कानूनो की किताब भी धर्मशास्त्र के अनुसार बनवा कर जारी की है। अंग्रेजो और मुसलमानो से छूने पर स्नान करते हैं और मुलाकात की पोशाक को भी धुलवाते हैं। जियादा अंग्रेजी दस्तन्दाजी और सलाह को पसन्द नही करते।"[१३९] जोधपुर के मानसिंह ने तो गवर्नर जनरल को प्रेषित अपने पत्र मे स्पष्ट लिखा था कि हिन्दू शास्त्रो मे वर्णित तथा दीर्घकाल से चली आ रही परम्परागत प्रथाओ और रीति-रिवाजो की वह अवहेलना नही कर सकता।[१४०] ऐसे शासको के कारण कुछ राज्यो मे पाश्चात्यकरण की गति बहुत ही धीमी रही और उनके राज्यो की शासन-व्यवस्था अधिक प्रभावित न हो पाई।

## ब्रिटिश सरकार की दृष्टि मे शासको की मर्यादा :

ब्रिटिश सरक्षण की स्थापना के पूर्व समस्त राजपूत शासक अपने आपसी सम्बन्धो में लगभग समान प्रतिष्ठा का उपभोग करते थे। परन्तु ब्रिटिश सरकार ने राजपूत शासको पर अपनी सर्वोच्च सत्ता को प्रदर्शित करने तथा उनमें ब्रिटिश सत्ता के प्रति स्वामिभक्ति और निष्ठा की भावना को विकसित करने की दृष्टि से उनकी पद-मर्यादा को निश्चित करने की तरफ कदम बढाया। ऐसा करते समय उसने शासको की पद-मर्यादा मे थोडा-बहुत अन्तर भी रखा। उसके द्वारा निर्धारित पद-मर्यादा का आधार उसके अपने अधिकारियों को पद-मर्यादा तथा शासको के सम्मानार्थ दी जाने

---

१३७. श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० १०३८।

१३८. राजपूताना गजेटियर (एर्सकाइन); खड २, पृ० १६५।

१३९. श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० १२०।

१४०. पो० क० ७ नवम्बर १८२६, नं० ५ और ११ नवम्बर १८२६, न० ६।

वाली तोपो की सलामी की सख्या थी। उदाहरणार्थ, उदयपुर, जयपुर और जोधपुर के शासको की प्रतिष्ठा राजस्थान म ब्रिटिश सरकार के सर्वोच्च प्रतिनिधि ए० जी० जी० से अधिक मानी गई और शेष शासको की पद-मर्यादा उसके समान मानी गई।[१४१] १८४२ ई० मे ए० जी० जी० कर्नल सदरलैण्ड न सापेक्षता के आधार पर राजस्थान के शासको की पद-मर्यादा को पुन निम्नलिखित क्रम से निर्धारित किया—उदयपुर, जोधपुर, जयपुर, बून्दी, कोटा, बीकानेर, जैसलमर, भरतपुर, अलवर किशनगढ, डूंगरपुर, बांसवाडा, प्रतापगढ, करौली सिरोही, धौलपुर, टोंक और झालावाड।[१४२]

शासको के सम्मानार्थ दी जान वाली तोपो की सलामी की सख्या भी उनकी पद-मर्यादा की सूचक बन गई। तोपो की सलामी की सख्या एक लम्बे समय तक विवाद का विषय बनी रही। १८५५ ई० म ब्रिटिश सरकार न इस विषय मे एक निश्चित व्यवस्था लागू करने का प्रयत्न किया।[१४३] ए० जी० जी० हेनरी लॉरेन्स ने इस विषय पर अपने सहयोगी रेजीडेंटो और एजेंटो स भी विचार-विमर्श किया था। जयपुर, जोधपुर और हाडोती के रेजीडेंटो ने सभी शासको के लिए एक समान सलामी व्यवस्था का सुझाव रखा था[१४४] परन्तु ए० जी० जी० को उनका सुझाव मान्य नही हुआ। उसे यह आशका थी कि इस व्यवस्था से पुरान तथा प्रतिष्ठित राजघराने असतुष्ट हो जाएँग।[१४५] अत उसन उदयपुर, जोधपुर और जयपुर के शासको के लिए १७ तोपो की सलामी और शेष शासको के लिए १५ तोपो की सलामी निर्धारित की।[१४६] इस पर भरतपुर शासक की तरफ से यह अनुरोध किया गया कि चूंकि उसे शुरू से ही १७ तोपो की सलामी दी जाती रही है, अब उसे कम करन से उसकी प्रतिष्ठा को धक्का लगेगा। इस पर, लॉरेन्स ने भरतपुर शासक को भी उपर्युक्त तीनो शासकों की श्रेणी मे सम्मिलित कर लिया।[१४७] परन्तु चूंकि

---

१४१ पो० क० ३ सितम्बर १८३२, न० २५ और २५ जुलाई १८३३, न० १२।

१४२. वही, कर्नल सदरलैण्ड का ज्ञापन, ७ नवम्बर १८४२।
(यह ज्ञापन पो० क० अक्टूबर १८६६, न० १२४ के साथ नत्थी है)।

१४३ पो० क० २८ दिसम्बर १८५५, न० ७६५–६६।

१४४. रा० ए० रिकार्ड्स-फाइल नं० ६६, सन् १८५५, १७ अक्टूबर १८५५।

१४५ रा० ए० रि० फाइल न० ६६, सन् १८५५, २७ अक्टूबर १८५५।

१४६. वही।

१४७ वही, १ नवम्बर १८५५।

बीकानेर, कोटा और बून्दी के शासक पद-मर्यादा की दृष्टि से भरतपुर शासक के समकक्ष थे, अत उनको भी १७ तोपो की सलामी देन का निश्चय किया गया।[१४८] बाद मे, विविध राजघरानो का सापेक्षिक महत्त्व पुनः निर्धारित किया गया और उसी आधार पर सभा-समारोहो मे शासको की बैठको का क्रम और तोपो की सलामी की सख्या पुन. निश्चित की गई।[१४९]

धीरे-धीरे, तोपो की सलामी की सख्या शासको के प्रति ब्रिटिश सरकार की प्रसन्नता–अप्रसन्नता की द्योतक बन गई। अप्रसन्नता की स्थिति मे सलामी की सख्या मे कमी कर दी जाती और प्रसन्नता प्रदर्शित करने के लिए सलामी की सख्या बढा दी जाती थी। उदाहरणार्थ, कोटा के महाराव रार्मासह से अप्रसन्न होने पर उनकी सलामी की सख्या को १७ से घटा कर १५ कर दिया गया।[१५०] इसी प्रकार, १८७० मे जोधपुर नरेश तख्तसिह से अप्रसन्न होने पर उसकी सलामी की सख्या को भी १७ से १५ कर दिया गया।[१५१] प्रसन्नता की स्थिति मे सलामी की सख्या को बढा दिया जाता था। उदाहरणार्थ, १८६८ मे जयपुर नरेश सवाई रार्मासह की सलामी की सख्या को १७ से बढा कर १९ कर दिया गया।[१५२] उसके उत्तराधिकारी सवाई माधोसिह तृतीय को २१ तोपो की सलामी दी जाने लगी।[१५३] इसी प्रकार, १८९७ मे उदयपुर महाराणा की सलामी सख्या को भी बढा कर २१ कर दिया गया।[१५४] १८७६ ई० मे जोधपुर नरेश जसवन्तसिह द्वितीय की सलामी सख्या को भी बढा कर १९ कर दिया गया।[१५५]

सभा-समारोहो तथा वायसराय के दरबार मे बैठक के क्रम को लेकर भी शासको मे काफी विवाद चलता रहा क्योकि शासक लोग इस बात को भी अपनी-अपनी प्रतिष्ठा का सूचक मानने लग गए थे। १८५९ ई० मे आगरा मे आयोजित वायसराय के दरबार मे महाराजा जयपुर और महाराजा ग्वालियर मे बैठक के क्रम को लेकर

---

१४८ पो० क० २८ दिसम्बर १८५५, नं० ७६५–६६।

१४९ वही, मार्च १८६५, न० ४६–४७ और मार्च १८७६, नं० १८३–२१५।

१५०. वही।

१५१. रेउ–मारवाड राज्य का इतिहास, खंड २, पृ० ४५६।

१५२. पो० क० जनवरी १८७०, नं० ७५–७६।

१५३ वही, फरवरी १८८९, नं० २३–४८।

१५४. वही, अगस्त १८९७, नं० ३४२–४३।

१५५. रेउ—मारवाड राज्य का इतिहास, खंड २, पृ० ४६८।

विवाद उठ खडा हुआ।[१५६] इसी प्रकार, १८७० ई० मे अजमेर मे आयोजित लार्ड मेयो के दरबार मे उदयपुर और जोधपुर के शासको मे भी बैठक के क्रम को लेकर उग्र विवाद उठ खडा हुआ और असतुष्ट जोधपुर नरेश तख्तसिह दरबार मे सम्मिलित ही नही हुआ।[१५७] इससे स्पष्ट है कि राजपूत शासको को अब अपने ही राज्यो मे अपनी सामाजिक मर्यादा बनाए रखने की अपेक्षा वायसराय के दरबार में अपनी मर्यादा बनाए रखने तथा बढाने की अधिक चिन्ता सताने लगी थी। ऐसी स्थिति मे, उनकी सामाजिक मर्यादा मे कमी आ जाना स्वाभाविक ही था।

---

१५६ डा० फतेहसिंह-ए ब्रीफ हिस्ट्री ऑफ जयपुर, पृ० १८४।

१५७. रेउ-मारवाड़ राज्य का इतिहास, खंड २, पृ० ४५६।

# ४

# नई व्यवस्था में सामन्तवाद

राजस्थान पर ब्रिटिश सरक्षण की स्थापना के बाद राजपूत राज्यो मे नई व्यवस्था का सूत्रपात हुआ जिसमे राजाओ ने अपने सामन्तो पर निरकुश नियन्त्रण स्थापित करने का प्रयत्न शुरू किया। इस काल मे उनके आपसी विग्रह के मुख्य पहलू थे—खालसा भूमि, सैनिक सेवा, रेख, उत्तराधिकार शुल्क और सामन्तो द्वारा अपने अधिकारो की माँग।

## खालसा भूमि की समस्या

ब्रिटिश सरक्षण के पूर्व, शासको की कमजोर स्थिति से लाभ उठा कर कई सामन्तो ने खालसा भूमि पर बलात् अधिकार कर लिया था। शासक लोग सामन्तो द्वारा अधिकृत ऐसी भूमि को पुन प्राप्त करने के इच्छुक थे परन्तु सामन्त लोग अपना अधिकार छोडने को उद्यत नही थे।[1] बीकानेर, उदयपुर और जयपुर के राज्यो मे यह समस्या अधिक गम्भीर थी। सन्धियो के अन्तर्गत राजाओ को अपने प्रदेशो का स्वामित्व तो प्राप्त हो गया था, फिर भी, उनके लिए अपने ही साधनो से सामन्तो से खालसा भूमि वापस लेना आसान काम न था। अत उन्होने ब्रिटिश सरकार से सहायता की माँग की।[2] उपर्युक्त राज्यो के शासको को सहयोग देने मे ब्रिटिश सरकार के अपने हित भी निहित थे। बीकानेर मे शासक की शक्ति को सबल बनाना इसलिए आवश्यक था कि यह राज्य दिल्ली से सिन्धु के मुख्य व्यापारिक मार्ग पर

---

१ देखो अध्याय न० ३।

२. पो० क० (i) २६ अगस्त १८२०, न० २६।
(ii) ११ मार्च १८३१, न० ४५।
(iii) २६ दिसम्बर १८४१, न० ४३३।

स्थित था।[3] उदयपुर और जयपुर के राज्यो के कुल राजस्व के बढ़ने मे भी ब्रिटिश सरकार का विशेष लाभ निहित था।[4]

बीकानेर राज्य के सामन्तो के दमन के लिए ब्रिटिश सरकार सन्धि की सातवी धारा के अनुसार सैनिक सहायता देने के लिए वचनबद्ध थी।[5] बीकानेर के जिन सामन्तो ने स्वेच्छा से खालसा भूमि का लौटाना तथा महाराजा की आज्ञाओं का पालन करना स्वीकार नही किया उनके विरुद्ध सैनिक कार्यवाहियाँ की गईं और उनसे न केवल खालसा भूमि ही छीन ली गई अपितु उनकी वशानुगत जागीरो को भी या तो खालसा कर दिया गया अन्यथा उनमे भारी कमी कर दी गई।[6] उदयपुर राज्य मे कप्तान टाड ने अपने प्रभाव का प्रयोग कर खालसा भूमि को वापस लौटाने तथा कुछ अन्य पहलुओ के सम्बन्ध मे सामन्तो को एक कौलनामा पर हस्ताक्षर करने के लिए राजी कर लिया।[7]

जयपुर राज्य म राजमाता की शक्ति को कमजोर बनाने तथा अपने समर्थक दल की शक्ति बढाने के उद्देश्य से ब्रिटिश सरकार की नीति परिस्थिति के अनुसार बदलती रही। सन्धि सम्पन्न होने के थोडे समय पश्चात् ही रेजीडेन्ट आक्टरलोनी ने अपने प्रभाव का प्रयोग कर सामन्तो को इस प्रस्ताव-पत्र पर हस्ताक्षर करने के लिए बाध्य किया कि वे खालसा भूमि राज्य को लौटा देंगे।[8] हस्ताक्षर करने के उपरान्त भी ठाकुर भरतसिंह के नेतृत्व मे जब कुछ सामन्तो न खालसा भूमि को लौटाने मे आनाकानी की तब ब्रिटिश सरकार न उक्त ठाकुर के विरुद्ध सैनिक अभियान की

---

३. पो० क० (i) १० अक्टूबर १८१८, नं० ४।
   (ii) सी० क० २३ मार्च १८४६, नं० ३६६-३६७।

४ देख, अध्याय न० २।

५. एचीसन, खड ३, पृ० २८७-८८।

६ (क) ओझा–बीकानेर राज्य का इतिहास, खड २, पृ० ४००-४०२।
  (ख) पाउलेट–गजेटियर ऑफ बीकानेर, पृ० ११०।

७ (क) श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० १७४४।
  (ख) एचीसन, खड ३, पृ० ३३-३४।
  (उदाहरणार्थ, भोडर से अरजा का दुर्ग और ग द लावा से खेरोदा का दुर्ग और अमाइत से आमली दुर्ग वापस लिए गए।
  —कर्नल टॉड, खड १ पृ० ४८६-६२।

८. पो० क० १७ जुलाई १८१८, न० ४२।

स्वीकृति दे दी।[६] ब्रिटिश सरकार के इस कड़े रुख का परिणाम यह हुआ कि न केवल भरतसिंह ने ही माधोपुर लौटा दिया[१०] अपितु रावल बैरीसाल ने, बख्शी मानजीदास के भतीजे ने तथा शेखावाटी के श्यामसिंह और बख्तावरसिंह जैसे प्रमुख सामन्तो ने भी आतंकित होकर खालसा भूमि वापस लौटा दी।[११]

किन्तु उन सामन्तो के प्रति जो ब्रिटिश समर्थक थे, ब्रिटिश सरकार की नीति भिन्न रही। जब तक वे ब्रिटिश समर्थक बने रहे, तब तक उनसे खालसा भूमि को लौटाने के लिए किसी प्रकार की कार्यवाही नहीं की गई। ब्रिटिश सरकार की यह नीति निरपेक्ष नहीं थी। उदाहरणार्थ, सीकर के रावराजा लक्ष्मणसिंह के पास खंडेला की जागीर और डिग्गी के मेघसिंह के पास लावा का खालसा दुर्ग था। ब्रिटिश सरकार के साथ सन्धि सम्पन्न होने के प्रारम्भिक दिनो मे ये दोनो ब्रिटिश सत्ता के समर्थक रहे। किन्तु जब नरवर के मोहनसिंह को हटाकर नवजात शिशु को राजा घोषित किया गया तब राजमाता द्वारा स्वय अभिभावक बनने और रावल बैरीसाल को मुख्तार पद पर नियुक्त करने के पश्चात् मेघसिंह और लक्ष्मणसिंह अंग्रेजो के कृपापात्र न रहे।[१२-१६] फलस्वरूप उन्हे खालसा भूमि लौटाने के लिए कहा गया। १८२२ मे रावराजा लक्ष्मणसिंह को खडेला लौटाने को कहा गया और इसके साथ ही उसके विरुद्ध सैनिक अभियान की तैयारी शुरू कर दी गई।[१७] राजमाता ने बीच मे पडकर समस्या को सुलझाया। परन्तु लक्ष्मणसिंह को खडेला की जागीर के लिए १,२६,००० रुपये वार्षिक खिराज और एक लाख रुपये का नजराना देना स्वीकार करना पडा।[१८] १८२३ के शुरू मे राजमाता ने ब्रिटिश समर्थक बैरीसाल को मुख्तार पद से हटा दिया और उसके स्थान पर मेघसिंह को

---

९ वही।

१०. पो० क० १४ अगस्त १८१८, नं० १०२।

११ पो० क० २४ अक्टूबर १८१८, नं० २६।

१२. सी० क० १६ जून १८१८, नं० २२।

१३ पो० क० ५ मई १८१६, नं० २० और ३ जून १८१६, न० २०.

१४ वही, २७ मई १८१६, नं० २८।

१५ वही, ३ जून १८१६, नं० २२।

१६. वही, २१ मार्च १८२३, नं० २६।

१७ वही, ४ मई १८२२, नं० ४२।

१८ वही, २८ अगस्त १८२२, न० ७।

स्थित था।[3] उदयपुर और जयपुर के राज्यो के कुल राजस्व के बढने मे भी ब्रिटिश सरकार का विशेष लाभ निहित था।[4]

बीकानेर राज्य के सामन्तो के दमन के लिए ब्रिटिश सरकार सन्धि की सातवी धारा के अनुसार सैनिक सहायता देने के लिए वचनबद्ध थी।[5] बीकानेर के जिन सामन्तो ने स्वेच्छा से खालसा भूमि को लौटाना तथा महाराजा की आज्ञाओ का पालन करना स्वीकार नही किया उनके विरुद्ध सैनिक कार्यवाहियाँ की गई और उनसे न केवल खालसा भूमि ही छीन ली गई अपितु उनकी वशानुगत जागीरो को भी या तो खालसा कर दिया गया अन्यथा उनमे भारी कमी कर दी गई।[6] उदयपुर राज्य मे कप्तान टाड ने अपने प्रभाव का प्रयोग कर खालसा भूमि को वापस लौटाने तथा कुछ अन्य पहलुओ के सम्बन्ध मे सामन्तो को एक कौलनामा पर हस्ताक्षर करने के लिए राजी कर लिया।[7]

जयपुर राज्य मे राजमाता की शक्ति को कमजोर बनाने तथा अपने समर्थक दल की शक्ति बढाने के उद्देश्य से ब्रिटिश सरकार की नीति परिस्थिति के अनुसार बदलती रही। सन्धि सम्पन्न होने के थोडे समय पश्चात् ही रेजीडेन्ट आक्टरलोनी ने अपने प्रभाव का प्रयोग कर सामन्तो को इस प्रस्ताव-पत्र पर हस्ताक्षर करने के लिए बाध्य किया कि वे खालसा भूमि राज्य को लौटा देंगे।[8] हस्ताक्षर करने के उपरान्त भी ठाकुर भरतसिंह के नेतृत्व मे जब कुछ सामन्तो ने खालसा भूमि को लौटाने मे आनाकानी की तब ब्रिटिश सरकार ने उक्त ठाकुर के विरुद्ध सैनिक अभियान की

---

३. पो० क० (I) १० अक्टूबर १८१८, न० ४।
(II) सी० क० २३ मार्च १८४६, नं० ३९६-३९७।

४ देख, अध्याय न० २।

५. एचीसन, खड ३, पृ० २८७-८८।

६ (क) ओझा—बीकानेर राज्य का इतिहास, खड २, पृ० ४००-४०२।
(ख) पाउलेट—गजेटियर ऑफ बीकानेर, पृ० ११०।

७ (क) श्यामलदास—वीर विनोद, पृ० १७४४।
(ख) एचीसन, खड ३, पृ० २३-२४।
(उदाहरणार्थ, मोडर से अरजा का दुर्ग और गाव लावा से खेरोंदा का दुर्ग और अमाइत से व्यामली दुर्ग वापस लिए गए।
—कर्नल टॉड, खड १ पृ० ४९१-९२।

८. पो० क० १७ जुलाई १८१८, न० ४२।

स्वीकृति दे दी।[९] ब्रिटिश सरकार के इस कड़े रुख का परिणाम यह हुआ कि न केवल भरतसिंह ने ही माधोपुर लौटा दिया[१०] अपितु रावल बैरीसाल ने, बख्शी मानजीदास के भतीजे ने तथा शेखावाटी के श्यामसिंह और बख्तावरसिंह जैसे प्रमुख सामन्तो ने भी आतंकित होकर खालसा भूमि वापस लौटा दी।[११]

किन्तु उन सामन्तो के प्रति जो ब्रिटिश समर्थक थे, ब्रिटिश सरकार की नीति भिन्न रही। जब तक वे ब्रिटिश समर्थक बने रहे, तब तक उनसे खालसा भूमि को लौटाने के लिए किसी प्रकार की कार्यवाही नहीं की गई। ब्रिटिश सरकार की यह नीति निरपेक्ष नही थी। उदाहरणार्थ, सीकर के रावराजा लक्ष्मणसिंह के पास खंडेला की जागीर और डिग्गी के मेघसिंह के पास लावा का खालसा दुर्ग था। ब्रिटिश सरकार के साथ सन्धि सम्पन्न होने के प्रारम्भिक दिनो मे ये दोनो ब्रिटिश सत्ता के समर्थक रहे। किन्तु जब नरवर के मोहनसिंह को हटाकर नवजात शिशु को राजा घोषित किया गया तब राजमाता द्वारा स्वय अभिभावक बनने और रावल बैरीसाल को मुख्तार पद पर नियुक्त करने के पश्चात् मेघसिंह और लक्ष्मणसिंह अंग्रेजो के कृपापात्र न रहे।[१२-१६] फलस्वरूप उन्हे खालसा भूमि लौटाने के लिए कहा गया। १८२२ मे रावराजा लक्ष्मणसिंह को खंडेला लौटाने को कहा गया और इसके साथ ही उसके विरुद्ध सैनिक अभियान की तैयारी शुरू कर दी गई।[१७] राजमाता ने बीच मे पड़कर समस्या को सुलझाया। परन्तु लक्ष्मणसिंह को खंडेला की जागीर के लिए १,२६,००० रुपये वार्षिक खिराज और एक लाख रुपये का नजराना देना स्वीकार करना पड़ा।[१८] १८२३ के शुरू मे राजमाता ने ब्रिटिश समर्थक बैरीसाल को मुख्तार पद से हटा दिया और उसके स्थान पर मेघसिंह को

९ वही।

१०. पो० क० १४ अगस्त १८१८, नं० १०२।

११ पो० क० २४ अक्टूबर १८१८, नं० २६।

१२. सी० क० १६ जून १८१९, नं० २२।

१३ पो० क० ५ मई १८१६, न० २० और ३ जून १८१६, न० २०

१४ वही, २७ मई १८१६, नं० २८।

१५ वही, ३ जून १८१६, नं० २२।

१६ वही, २१ मार्च १८२३, न० २६।

१७ वही, ४ मई १८२२, नं० ४२।

१८ वही, २८ अगस्त १८२२, न० ७।

स्थित था ।[3] उदयपुर और जयपुर के राज्यो के कुल राजस्व के बढने मे भी ब्रिटिश सरकार का विशेष लाभ निहित था ।[4]

बीकानेर राज्य मे सामन्तो के दमन के लिए ब्रिटिश सरकार सन्धि की सातवी धारा के अनुसार सैनिक सहायता देने के लिए वचनबद्ध थी ।[5] बीकानेर के जिन सामन्तो ने स्वेच्छा से खालसा भूमि को लौटाना तथा महाराजा की आज्ञाओं का पालन करना स्वीकार नही किया उनके विरुद्ध सैनिक कार्यवाहियाँ की गई और उनसे न केवल खालसा भूमि ही छीन ली गई अपितु उनकी वशानुगत जागीरो को भी या तो खालसा कर दिया गया अन्यथा उनमे भारी कमी कर दी गई ।[6] उदयपुर राज्य मे कप्तान टाड ने अपने प्रभाव का प्रयोग कर खालसा भूमि को वापस लौटाने तथा कुछ अन्य पहलुओ के सम्बन्ध मे सामन्तो को एक कौलनामा पर हस्ताक्षर करने के लिए राजी कर लिया ।[7]

जयपुर राज्य मे राजमाता की शक्ति को कमजोर बनाने तथा अपने समर्थक दल की शक्ति बढाने के उद्देश्य से ब्रिटिश सरकार की नीति परिस्थिति के अनुसार बदलती रही । सन्धि सम्पन्न होने के थोडे समय पश्चात् ही रेजीडेन्ट आक्टरलोनी ने अपने प्रभाव का प्रयोग कर सामन्तो को इस प्रस्ताव पत्र पर हस्ताक्षर करने के लिए बाध्य किया कि वे खालसा भूमि राज्य को लौटा देंगे ।[8] हस्ताक्षर करने के उपरान्त भी ठाकुर भरतसिंह के नेतृत्व मे जब कुछ सामन्तो ने खालसा भूमि को लौटाने मे आनाकानी की तब ब्रिटिश सरकार ने उक्त ठाकुर के विरुद्ध सैनिक अभियान की

---

३ पो० क० (i) १० अक्टूबर १८१८, न० ४ ।
(ii) सी० क० २३ मार्च १८४६, नं० ३६६-३६७ ।

४ देख, अध्याय न० २ ।

५. एचीसन, खड ३, पृ० २८७–८८ ।

६ (क) ओझा–बीकानेर राज्य का इतिहास, खड २, पृ० ४००–४०२ ।
(ख) पाउलेट–गजेटियर ऑफ बीकानेर, पृ० ११० ।

७ (क) श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० १७४४ ।
(ख) एचीसन, खड ३, पृ० २३–२४ ।
(उदाहरणार्थ, भींडर से अरजा का दुर्ग और स व लावा से खेरोंदा का दुर्ग और अमाइत से आमली दुर्ग वापस लिए गए ।
—कर्नल टॉड, खड १ पृ० ४८६–९२ ।

८. पो० क० १७ जुलाई १८१८, न० ४२ ।

स्वीकृति दे दी।[९] ब्रिटिश सरकार के इस कड़े रुख का परिणाम यह हुआ कि न केवल भरतसिंह ने ही माधोपुर लौटा दिया[१०] अपितु रावल बैरीसाल ने, बख्शी मानजीदास के भतीजे ने तथा शेखावाटी के श्यामसिंह और बख्तावरसिंह जैसे प्रमुख सामन्तों ने भी आतंकित होकर खालसा भूमि वापस लौटा दी।[११]

किन्तु उन सामन्तों के प्रति जो ब्रिटिश समर्थक थे, ब्रिटिश सरकार की नीति भिन्न रही। जब तक वे ब्रिटिश समर्थक बने रहे तब तक उनसे खालसा भूमि को लौटाने के लिए किसी प्रकार की कार्यवाही नहीं की गई। ब्रिटिश सरकार की यह नीति निरपेक्ष नहीं थी। उदाहरणार्थ सीकर के रावराजा लक्ष्मणसिंह के पास खंडेला की जागीर और डिग्गी के मेघसिंह के पास लावा का खालसा दुर्ग था। ब्रिटिश सरकार के साथ सन्धि सम्पन्न होने के प्रारम्भिक दिनों में ये दोनों ब्रिटिश सत्ता के समर्थक रहे। किन्तु जब नरवर के मोहनसिंह को हटाकर नवजात शिशु को राजा घोषित किया गया तब राजमाता द्वारा स्वयं अभिभावक बनने और रावल बैरीसाल को मुख्तार पद पर नियुक्त करने के पश्चात् मेघसिंह और लक्ष्मणसिंह अंग्रेजों के कृपापात्र न रहे।[१२-१६] फलस्वरूप उन्हें खालसा भूमि लौटाने के लिए कहा गया। १८२२ में रावराजा लक्ष्मणसिंह को खंडेला लौटाने को कहा गया और इसके साथ ही उसके विरुद्ध सैनिक अभियान की तैयारी शुरू कर दी गई।[१७] राजमाता ने बीच में पड़कर समस्या को सुलझाया। परन्तु लक्ष्मणसिंह को खंडेला की जागीर के लिए १,२६,००० रुपये वार्षिक खिराज और एक लाख रुपये का नजराना देना स्वीकार करना पड़ा।[१८] १८२३ के शुरू में राजमाता ने ब्रिटिश समर्थक बैरीसाल को मुख्तार पद से हटा दिया और उसके स्थान पर मेघसिंह को

९ वही।

१०. पो० क० १४ अगस्त १८१८, न० १०२।

११ पो० क० २४ अक्टूबर १८१८, न० २६।

१२. सी० क० १६ जून १८१८ नं० २२।

१३ पो० क० ५ मई १८१६, न० २० और ३ जून १८१६, न० २०

१४ वही, २७ मई १८१६, न० २८।

१५ वही, ३ जून १८१६ न० २२।

१६ वही, २१ मार्च १८२३, न० २६।

१७ वही, ४ मई १८२२, नं० ४२।

१८ वही, २८ अगस्त १८२२, न० ७।

मुख्तार नियुक्त किया।[१९] इस पर ब्रिटिश एजेंट स्टीवर्ट ने लावा दुर्ग की वापसी का सवाल उठाकर मेघसिंह को सबक सिखाने का निश्चय किया।[२०] यद्यपि मेघसिंह ने लावा तत्काल लौटा देने का वचन दिया फिर भी, उसके विरुद्ध सैनिक कार्यवाही की गई और ब्रिटिश सेना ने लावा पर अपना अधिकार कर लिया।[२१] इस कार्यवाही से सामन्तों में ब्रिटिश सरकार के पक्ष में रहने की भावना को प्रोत्साहन मिला।

जोधपुर राज्य में भूमि की समस्या और भी अधिक उलझी हुई थी। सन्धि सम्पादन के बाद, शुरू में तो ब्रिटिश समर्थक दीवान मेहता अखैचन्द और प्रधान सालिमसिंह ने अपने विरोधी सामन्तों–आउवा, आसोप, नीमाज इत्यादि को राज्य के खर्च को पूरा करने के नाम पर एक-एक गाँव राज्य को सौंपने के लिए विवश किया।[२२] इसके बाद, ब्रिटिश विरोधी सामन्तों के हाथ में सत्ता आई तो उन्होंने ब्रिटिश समर्थक सामन्तों की जागीरों को खालसा में मिलाने का प्रयत्न किया।[२३] जब महाराजा मानसिंह के हाथ में पूर्ण सत्ता आ गई[२४] तो उसने अपने समस्त सामन्तों की शक्ति को कमजोर कर अपनी निरंकुश सत्ता स्थापित करने का प्रयत्न किया।[२५] चूँकि मानसिंह का व्यवहार अंग्रेजों के अनुकूल न था,[२६] अतः ब्रिटिश सरकार ने उसके विरोधी सामन्तों का पक्ष लिया। विरोधी सामन्तों ने ब्रिटिश सरकार के सुझाव पर ही संवैधानिक मार्ग अपनाते हुए उसे अपना वह सुप्रसिद्ध ज्ञापन दिया था जिसमें भूमि पर उनके कुलीय दावे और शासक के साथ समानता का दावा प्रस्तुत किया गया था।[२७] ब्रिटिश सरकार के निरन्तर दबाव के कारण

---

१९ पो० क० २६ मार्च १८२३ नं० १८–१९ और १५ अप्रैल १८२३ न० ३५।
२० वही, २ मई १८२३, नं० २१।
२१ वही, नं० २२।
२२. (क) मारवाड की ख्यात, खंड २, पृ० २७७।
(ख) ओझा–जोधपुर राज्य का इतिहास, खंड २, पृ० ८३०।
२३ आसोप, चंडावल, लेजडला, रोहट, साथीन, खीमसर आदि ब्रिटिश समर्थक ठाकुरों की जागीरें जब्त की गई थीं। —मारवाड की ख्यात खंड ३, पृ० २६४।
२४ (क) रा० रा० अ० (जो० रि०)—हकीकत बही नं० १०, पृ० २०६।
(ख) पो० क० २६ दिसम्बर १८१८ नं० ५५–५६।
२५ (क) मारवाड की ख्यात, खंड ३, पृ० २८४–२८६।
(ख) पो० क० ३१ मार्च १८२१, नं० १३–१४।
२६. राजपूताना एजेन्सी ऑफिस, फाइल न० ५, जोधपुर खंड १ १८३४।
२७ (क) मारवाड की ख्यात, खंड ३, पृ० २०७।
(ख) पो० क० २६ अगस्त १८२०, न० २९–३० और २३ दिसम्बर १८२०, न० ६–८।

१८२४ ई० मे मानसिंह को अधिकाश सामन्तो की जागीरें वापस लौटानी पड़ीं।[२८] मानसिंह ने यह स्पष्ट कहा कि वह ब्रिटिश सरकार की प्रसन्नता के लिए ही विरोधी सामन्तो को क्षमा करके उनकी जागीरें लौटा रहा है।[२९] इससे ब्रिटिश सरकार को सामन्तो को अपने पक्ष मे करने तथा शासक की सत्ता को निर्बल बनाने का अवसर मिल गया। १८२७-२८ मे मानसिंह के अधिकाश सामन्तो ने पुन विद्रोह कर दिया।[३०] विद्रोह को दबाने मे असफल रहने पर मानसिंह ने सामन्तो के विवाद मे ब्रिटिश सरकार के पच फैसले को मानना स्वीकार कर लिया।[३१] अंग्रेजो ने मानसिंह-विरोधी सामन्तो का पक्ष लिया और इस प्रकार अपने पक्षपातियों का एक दल तैयार कर लिया।[३२]

सैनिक सेवा — शासको और सामन्तों के आपसी कलह का एक अन्य मुख्य विषय था—सामन्तो द्वारा राज्य को दी जाने वाली सैनिक सेवा। मोटे तौर पर इसे दो हिस्सो मे बाँटा जा सकता है—एक, युद्धकालीन और दूसरी शान्तिकालीन। युद्ध के अवसर पर सामन्तो को अपने दल-बल सहित शासक की सहायता को जाना पडता था[३३] और शान्तिकाल मे राज्य के सामान्य कार्यों के लिए अपनी जागीरों की आय के अनुसार सैनिक तथा सवार देने पडते थे।[३४] मराठा प्रभुत्व काल मे अधिकाश सामन्तो ने अपने शासको को परम्परागत सैनिक सेवाएँ देना बन्द कर दिया था।

सैनिक सेवा के सम्बन्ध मे सभी राज्यो मे एक समान नियम न थे। उदाहरणार्थ, जोधपुर राज्य मे एक हजार रुपये वार्षिक आय पर जागीरदार को एक घुडसवार, साढे सात सौ की आय पर एक शुतरसवार और पाँच सौ की आय पर एक पैदल

---

२८ (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]—खरीता बही न० १२, पृ० ३४६-४७।
(ख) पो० क० ५ मई १८२५, नं० १९।

२९ एचीसन, खड ३, पृ० १३१।

३० पो० क० ८ अगस्त १८२८, नं० २५ और २८।

३१ पो० क० १६ अगस्त १८२८, नं० १८ और २६ अगस्त १८२८ न० १५।

३२. (क) पो० क० ५ सितम्बर १८२८, न० १७-१८।
(ख) वही, ३१ अक्टूबर १८२८, न० ६।

३३ रा० रा० अ० [जो० रि०]—अर्जी फाइल नं० १/५, वि० स० १८५८।

३४. डा० गोपीनाथ शर्मा—राजपूत स्टेडीज, पृ० १८०।

मुख्तार नियुक्त किया।[१९] इस पर ब्रिटिश एजेंट स्टीवर्ट ने लावा दुर्ग की वापसी का सवाल उठाकर मेघसिंह को सबक सिखाने का निश्चय किया।[२०] यद्यपि मेघसिंह ने लावा तत्काल लौटा देने का वचन दिया फिर भी, उसके विरुद्ध सैनिक कार्यवाही की गई और ब्रिटिश सेना ने लावा पर अपना अधिकार कर लिया।[२१] इस कार्यवाही से सामन्तो मे ब्रिटिश सरकार के पक्ष में रहने की भावना को प्रोत्साहन मिला।

जोधपुर राज्य मे भूमि की समस्या और भी अधिक उलझी हुई थी। सन्धि *सम्पादन के बाद, शुरू मे तो ब्रिटिश समर्थक दीवान मेहता अखैचन्द और प्रधान* सालिमसिंह ने अपने विरोधी सामन्तों-आउवा, आसोप, नीमाज इत्यादि को राज्य के खर्च को पूरा करने के नाम पर एक-एक गाँव राज्य को सौंपने के लिए विवश किया।[२२] इसके बाद, ब्रिटिश विरोधी सामन्तो के हाथ मे सत्ता आई तो उन्होंने ब्रिटिश समर्थक सामन्तो की जागीरो को खालसा म मिलाने का प्रयत्न किया।[२३] जब महाराजा मानसिंह के हाथ म पूर्ण सत्ता आ गई[२४] तो उसने अपने समस्त सामन्तों की शक्ति को कमजोर कर अपनी निरकुश सत्ता स्थापित करने का प्रयत्न किया।[२५] चूँकि मानसिंह का व्यवहार अग्रेजो के अनुकूल न था,[२६] अत: ब्रिटिश सरकार ने उसके विरोधी सामन्तो का पक्ष लिया। विरोधी सामन्तो ने ब्रिटिश सरकार के सुझाव पर ही सवैधानिक मार्ग अपनाते हुए उसे अपना वह सुप्रसिद्ध ज्ञापन दिया था जिसमे भूमि पर उनके कुलीय दावे और शासक के साथ समानता का दावा प्रस्तुत किया गया था।[२७] ब्रिटिश सरकार के निरन्तर दबाव के कारण

---

१९. पो० क० २६ मार्च १८२३ नं० १८-१९ और १५ अप्रैल १८२३, नं० ३५।

२० वही, २ मई १८२३, नं० २१।

२१ वही, नं० २२।

२२. (क) मारवाड की ख्यात, खड २, पृ० २७७।
  (ख) ओझा-जोधपुर राज्य का इतिहास, खड २, पृ० ८३०।

२३ आसोप, चडावल, रोजडला, रोहट, साथीन, खीमसर आदि ब्रिटिश समर्थक ठाकुरों की जागीरें जब्त की गई थीं। —मारवाड को ख्यात ख० ३, पृ० २९४।

२४ (क) रा० रा० अ० (जो० रि०)—हकीकत वही नं० १०, पृ० २०६।
  (ख) पो० क० २६ दिसम्बर १८१८, नं० ५८-५९।

२५ *(क) मारवाड की ख्यात, खंड ३, पृ० २८४-२८६।*
  (ख) पो० क० ३१ मार्च १८२१, न० १३-१४।

२६ राजपूताना एजेन्सी ऑफिस, फाइल नं० ५, जोधपुर खंड १, १८३४।

२७ (क) मारवाड की ख्यात, खड ३, पृ० २०७।
  (ख) पो० क० २६ अगस्त १८२०, न० २९-३० और २३ दिसम्बर १८२०, न० ६-८।

१८२४ ई० मे मानसिंह को अधिकाश सामन्तो की जागीरें वापस लौटानी पडी।[२८] मानसिंह ने यह स्पष्ट कहा कि वह ब्रिटिश सरकार की प्रसन्नता के लिए ही विरोधी सामन्तो को क्षमा करके उनकी जागीरें लौटा रहा है।[२९] इससे ब्रिटिश सरकार को सामन्तो को अपने पक्ष मे करने तथा शासक की सत्ता को निर्बल बनाने का अवसर मिल गया। १८२७-२८ मे मानसिंह के अधिकाश सामन्तो ने पुन विद्रोह कर दिया।[३०] विद्रोह को दबाने में असफल रहने पर मानसिंह ने सामन्तो के विवाद मे ब्रिटिश सरकार के पच फैसले को मानना स्वीकार कर लिया।[३१] अग्रेजो ने मानसिंह-विरोधी सामन्तो का पक्ष लिया और इस प्रकार अपने पक्षपातियो का एक दल तैयार कर लिया।[३२]

**सैनिक सेवा** :—शासको और सामन्तों के आपसी कलह का एक अन्य मुख्य विषय था—सामन्तो द्वारा राज्य को दी जाने वाली सैनिक सेवा। मोटे तौर पर इसे दो हिस्सो में बाँटा जा सकता है—एक, युद्धकालीन और दूसरी शान्तिकालीन। युद्ध के अवसर पर सामन्तो को अपने दल-बल सहित शासक की सहायता को जाना पडता था[३३] और शान्तिकाल मे राज्य के सामान्य कार्यों के लिए अपनी जागीरो की आय के अनुसार सैनिक तथा सवार देने पडते थे।[३४] मराठा प्रभुत्व काल मे अधिकाश सामन्तो ने अपने शासको को परम्परागत सैनिक सेवाएँ देना बन्द कर दिया था।

सैनिक सेवा के सम्बन्ध मे सभी राज्यो मे एक समान नियम न थे। उदाहरणार्थ, जोधपुर राज्य मे एक हजार रुपये वार्षिक आय पर जागीरदार को एक घुडसवार, साढे सात सौ की आय पर एक शुतरसवार और पाँच सौ की आय पर एक पैदल

---

२८ (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]—खरीता बही नं० १२, पृ० ३४६-४७।
(ख) पो० क० ५ मई १८२५, नं० १९।

२९. एचीसन, खंड ३, पृ० १३१।

३० पो० क० ८ अगस्त १८२८, नं० २४ और २८।

३१ पो० क० १६ अगस्त १८२८, नं० १८ और २६ अगस्त १८२९, नं० १५।

३२. (क) पो० क० ५ सितम्बर १८२८, नं० १७-१८।
(ख) वही, ३१ अक्टूबर १८२९, नं० ६।

३३ रा० रा० अ० [जो० रि०]—अर्जी फाइल नं० १/५, वि० स० १८५८।

३४. डा० गोपीनाथ शर्मा—राजपूत स्टेडीज, पृ० १६०।

सैनिक से राज्य की चाकरी करनी पडती थी।[३५] उदयपुर में प्रत्येक जागीरदार को प्रति एक हजार की आय पर दो सवार और चार पैदल सैनिकों से तीन महीने के लिए चाकरी देनी पडती थी।[३६] जयपुर राज्य मे पांच सौ की वार्षिक आय पर एक सवार और एक हजार की आय पर एक सवार और एक पैदल के हिसाब से सैनिक सेवा ली जाती थी।[३७] बीकानेर मे निश्चित नियम का अभाव था। समय समय पर भिन्न भिन्न व्यक्तियो को जागीरें देते समय शासक अपनी इच्छानुसार सैनिक सेवा तय कर देते थे। उदाहरणार्थ, ३७५० रुपये वार्षिक आय की जागीर 'धाधूसा' के ठाकुर को १५ सैनिक देने पड़ते थे तो ५००० रु० की वार्षिक आय वाले 'लोहा' के ठाकुर को १४ और १५००० रु० वार्षिक आय वाले 'राजपुरा' के ठाकुर को १८ सैनिक देने पडते थे।[३८] जैसलमेर के जागीरदारों को अपनी जागीरों से बहुत कम आय होती थी। अत उन्हे जागीरो के बदले म सैनिक सेवा नही देनी पडती थी और यदि उनसे सैनिक सेवा ली जाती तो राज्य को उनके सैनिको का वेतन चुकाना पडता था।[३९]

ब्रिटिश सरक्षण की स्थापना के बाद शासको एव सामन्तो मे सैनिक सेवा के सम्बन्ध मे विवाद उठ खडा हुआ। इस विवाद का मुख्य कारण यह था कि शान्ति और व्यवस्था के लिए अग्रेज अधिकारियो के नियन्त्रण मे मेरवाडा बटालियन, मेवाड भील कोर, शेखावाटी ब्रिगेड, जोधपुर लीजियन और कोटा बटालियन स्थापित हो चुकी थी जिनका सम्पूर्ण व्यय सम्बन्धित राज्यो से सख्ती के साथ नकद वसूल किया जाता था।[४०] आपसी युद्धो का अन्त हो जाने से शासको को सामन्तो की सैनिक सेवाओ की उतनी आवश्यकता न रही थी। सैनिक बटालियनो के लिए नकद रुपया चुकाने के फलस्वरूप राजाओ ने भी अपने सामन्तो से सैनिक सेवा के बदले म नकद रुपया वसूल करने का निश्चय किया।

---

३५ (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]—सनद बही न० ४७, पृ० २५७, न० ५५, पृ० १९९ और न० ५१, पृ० ३२।

(ख) मुशी हरदयालसिंह—तवारीख जागीरदारान्, राज मारवाड, पृ० ७।

३६ एचीसन खड ३ पृ० २०, २८ और ३०।

३७ रा० रा० अ० [जो० रि०]—ट्रिब्यूट डिपार्टमेन्ट, खड १, फाइल नं० सी/४/६।

३८ सोढी हुकमसिंह—तवारीख राजश्री बीकानेर, पृ० २९०।

३९ लक्ष्मीचन्द—तवारीख जैसलमेर, पृ० १०६।

४० पो० क० २ दिसम्बर १८३४, नं० २३–२६ और १९ फरवरी १८३५, नं० २० और ३४।

सैनिक सेवा के बदले मे धन वसूली के मामले मे सभी राज्यों ने एक समान पद्धति नही अपनाई। उदाहरणार्थ, उदयपुर राज्य मे सैनिक सेवा आधी कर दी गई,[४१] तो बीकानेर राज्य मे पूरी सैनिक सेवा समाप्त करदी गई।[४२] कम की गई सैनिक सेवा के बदले में यदि जोधपुर, उदयपुर आदि राज्यो मे सवार और पैदल के हिसाब मे नकद धन की माँग की गई थी तो करौली में जागीर की कुल आय में से कुछ हिस्सा लेने की व्यवस्था की गई।[४३] जयपुर राज्य मे कुछ जागीरदारों से एक निश्चित रकम और कुछ जागीरदारों से आय का कुछ हिस्सा लेने की व्यवस्था की गई।[४४]

उपर्युक्त सभी व्यवस्थाओ में राजकीय माँगो का हिसाब 'रेख' के आधार पर किया जाता था। एक अर्थ मे रेख का अभिप्राय गाँव की उस अनुमानित वार्षिक आय से था जो कि शासकों द्वारा दिए गए पट्टे मे दर्ज होती थी।[४५] दूसरे अर्थ मे 'रेख' का अभिप्राय उस सैनिक कर से था जो कि राठौड राज्यों—जोधपुर, बीकानेर और किशनगढ़ मे सैनिक सेवा के अलावा सामन्तो से लिया जाता था।[४६]

वस्तुत: रेख वह मापदण्ड था जिसके आधार पर जागीरदारो से उत्तराधिकार शुल्क, सैनिक सेवा, न्यौता शुल्क जैसी राजकीय माँगो का हिसाब-किताब किया जाता था। यही बात शासकों और सामन्तो के आपसी विग्रह का कारण भी बनी, क्योकि पट्टों मे दर्ज रेख के अनुमानित आँकडों और गाँव की वास्तविक आय में काफी अन्तर आ गया था। जहाँ शासकों का तर्क था कि वास्तविक आय रेख से अधिक है, वहाँ सामन्तो का तर्क था कि वास्तविक आय रेख से कम है। वास्तव में, कुछ गाँवों की असली आय रेख से अधिक थी और कुछ की कम थी। उदाहरणार्थ—

---

४१. (क) पो० क० ११ नवम्बर १८५४, नं० ८१३।
(ख) एचीसन, खंड ३, पृ० २५–२७।

४२. ओझा–बीकानेर राज्य का इतिहास, खड २, पृ० ६१८।

४३ (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]—ट्रिब्यूट डिपार्टमेंट फाइल नं० सी/४/६, खंड १।
(ख) श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० १३६५।

४४. एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट, जयपुर स्टेट १६२५–२६, पृ० ४१।

४५ (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]-ट्रिब्यूट डिपार्टमेंट फाइल न सी/४/६, खंड १·
(ख) मुन्शी हरदयालसिंह—तवारीख जागीरदारान् पृ० १०।

४६. डा० गोपीनाथ शर्मा–सोशल लाइफ इन मेडीवल राजस्थान, पृ० ८६।

सैनिक मे राज्य की चाकरी करनी पडती थी।[३५] उदयपुर मे प्रत्येक जागीरदार को प्रति एक हजार की आय पर दो सवार और चार पैदल सैनिकों से तीन महीने के लिए चाकरी देनी पडती थी।[३६] जयपुर राज्य मे पाँच सौ की वार्षिक आय पर एक सवार और एक हजार की आय पर एक सवार और एक पैदल के हिसाब से सैनिक सेवा ली जाती थी।[३७] बीकानेर में निश्चित नियम का अभाव था। समय-समय पर भिन्न भिन्न व्यक्तियो को जागीरें देते समय शासक अपनी इच्छानुसार सैनिक सेवा तय कर देते थे। उदाहरणार्थ ३७५० रुपये वार्षिक आय की जागीर 'घाघूसा' के ठाकुर को १५ सैनिक देने पडते थे तो ५००० रु० की वार्षिक आय वाले 'लोहा' के ठाकुर को १४ और १५००० रु० वार्षिक आय वाले राजपुरा के ठाकुर को १८ सैनिक देने पडते थे।[३८] जैसलमेर के जागीरदारो को अपनी जागीरो से बहुत कम आय होती थी। अत उन्हें जागीरो के बदले म सैनिक सेवा नही देनी पडती थी और यदि उनसे सैनिक सेवा ली जाती तो राज्य को उनके सैनिको का वेतन चुकाना पडता था।[३९]

ब्रिटिश सरक्षण की स्थापना के बाद शासको एव सामन्तो मे सैनिक सेवा के सम्बन्ध मे विवाद उठ खडा हुआ। इस विवाद का मुख्य कारण यह था कि शान्ति और व्यवस्था के लिए अंग्रेज अधिकारियो के नियन्त्रण मे मेरवाडा बटालियन, मेवाड भील कोर, शेखावाटी ब्रिगेड, जोधपुर लीजियन और कोटा बटालियन स्थापित हो चुकी थी जिनका सम्पूर्ण व्यय सम्बन्धित राज्यो न सन्धी के साथ नकद वसूल किया जाता था।[४०] आपसी युद्धो का अन्त हो जाने से शासको को सामन्तो की सैनिक सेवाओ की उतनी आवश्यकता न रही थी। सैनिक बटालियनों के लिए नकद रुपया चुकाने के फलस्वरूप राजाओ ने भी अपने सामन्तो से सैनिक सेवा के बदले म नकद रुपया वसूल करने का निश्चय किया।

---

३५ (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]—सनद बही न० ४७, पृ० २५७, न० ५५, पृ० १९९ और न० ५९, पृ० ३२।

(ख) मुन्शी हरदयालसिंह—तवारीख जागीरदारान्, राज मारवाड, पृ० ७।

३६ एचीसन खड ३ पृ० २०, २८ और ३०।

३७ रा० रा० अ० [जो० रि०]—ट्रिब्यूट डिपार्टमेन्ट, खड १, फाइल नं० सी/४/६।

३८ सोढी हुकमसिंह—तवारीख राजश्री बीकानेर, पृ० २६०।

३९ लक्ष्मीचन्द—तवारीख जैसलमेर, पृ० १०६।

४० पो० क० २ दिसम्बर १८३४, नं० २३-२६ और १६ फरवरी १८३५, नं० २० और ३४।

सैनिक सेवा के बदले मे धन वसूली के मामले में सभी राज्यों ने एक समान पद्धति नही अपनाई। उदाहरणार्थ, उदयपुर राज्य मे सैनिक सेवा आधी कर दी गई,[४१] तो बीकानेर राज्य मे पूरी सैनिक सेवा समाप्त करदी गई।[४२] कम की गई सैनिक सेवा के बदले में यदि जोधपुर, उदयपुर आदि राज्यों मे सवार और पैदल के हिसाब से नकद धन की माँग की गई थी तो करौली में जागीर की कुल आय मे से कुछ हिस्सा लेने की व्यवस्था की गई।[४३] जयपुर राज्य मे कुछ जागीरदारों से एक निश्चित रकम और कुछ जागीरदारो से आय का कुछ हिस्सा लेने की व्यवस्था की गई।[४४]

उपर्युक्त सभी व्यवस्थाओं में राजकीय माँगों का हिसाब 'रेख' के आधार पर किया जाता था। एक अर्थ में रेख का अभिप्राय गाँव की उस अनुमानित वार्षिक आय से था जो कि शासकों द्वारा दिए गए पट्टे में दर्ज होती थी।[४५] दूसरे अर्थ मे 'रेख' का अभिप्राय उस सैनिक कर से था जो कि राठौड राज्यों—जोधपुर, बीकानेर और किशनगढ मे सैनिक सेवा के अलावा सामन्तो से लिया जाता था।[४६]

वस्तुत: रेख वह मापदण्ड था जिसके आधार पर जागीरदारो से उत्तराधिकार शुल्क, सैनिक सेवा, न्योता शुल्क जैसी राजकीय माँगो का हिसाब-किताब किया जाता था। यही बात शासको और सामन्तो के आपसी विग्रह का कारण भी बनी, क्योंकि पट्टों मे दर्ज रेख के अनुमानित आँकडों और गाँव की वास्तविक आय में काफी अन्तर आ गया था। जहाँ शासको का तर्क था कि वास्तविक आय रेख से अधिक है, वहाँ सामन्तों का तर्क था कि वास्तविक आय रेख से कम है। वास्तव मे, कुछ गाँवों की असली आय रेख से अधिक थी और कुछ की कम थी। उदाहरणार्थ —

---

४१. (क) पो० क० ११ नवम्बर १८५४, नं० ८१३।
(ख) एचीसन, खंड ३, पृ० २५–२७।

४२. ओझा–बीकानेर राज्य का इतिहास, खंड २, पृ० ६१८।

४३ (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]—ट्रिब्यूट डिपार्टमेंट फाइल नं० सी/४/६, खंड १।
(ख) श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० १३६५।

४४. एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट, जयपुर स्टेट १६२५–२६, पृ० ४१।

४५ (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]–ट्रिब्यूट डिपार्टमेंट फाइल न सी/४/६, खंड १·
(ख) मुन्शी हरदयालसिंह—तवारीख जागीरदारान्, पृ० १०।

४६. डा० गोपीनाथ शर्मा–सोशल लाइफ इन मेडीवल राजस्थान, पृ० ८६।

(क) उदयपुर राज्य[४७]

| ठिकाने का नाम | रेख | कप्तान कॉब के समय (१८२७ ई०) वास्तविक आय |
|---|---|---|
| सादड़ी | ४३,२५५ रुपये | १४,८६७ रुपये |
| बेदला | ५७,८०० ,, | ४६,४६० ,, |
| कोठारिया | २६,४०० ,, | १८,८६५ ,, |
| देवगढ | ६०,१२५ ,, | ६०,००० ,, |

(ख) जोधपुर राज्य[४८]

| ठिकाने का नाम | रेख | महाराजा तख्तसिंह के समय वास्तविक आय |
|---|---|---|
| चाणोद | ३१,००० रुपये | ५१,००० रुपये |
| आहोर | २२ ६२५ , | २८,७५० ,, |
| दासपा | ३०,५०० ,, | २१,१०० ,, |
| डोडियाना | ३२,००० ,, | १५,००० ,, |

जागीरी पट्टों मे दर्ज तथ्यो से भी इस बात की पुष्टि होती है कि 'रेख' गाँव की अनुमानित वार्षिक आय थी। उदाहरणार्थ, उदयपुर राज्य मे १७४२ ई० के पूर्व तक जागीरी पट्टो मे केवल गाँवो के नाम और उनकी रेख को अंकित किया जाता था। १७४४ ई० से १७९६ ई० तक जागीरी पट्टो मे प्रत्येक गाँव के सामने उसकी रेख की रकम और उस गाँव की वास्तविक आय दोनो का उल्लेख किया जाने लगा। १७९७ ई० मे रेख की रकम का उल्लेख तथा गाँव की वास्तविक आय का पुनर्मूल्यांकन किया जाकर पट्टा में दर्ज किया गया। १८५० ई० मे महाराणा ने अपने सामन्तो को पवित्र सौगन्ध की दुहाई देते हुए अपने-अपने गाँवों की वास्तविक आय बतलाने को कहा। इस पर सामन्तो ने वास्तविक आय के आंकडे प्रस्तुत किए। तब

४७. पो० क० ११ नवम्बर १८५४, न० ८१३।

४८ रा० रा० अ० [जो० रि०]-ड्यूटी डिपार्टमेंट, फाइल नं० सी/४/६, खंड १।

से प्रत्येक जागीरी पट्टे मे निम्न बातो का उल्लेख किया जाने लगा—(१) रेख की रकम, (२) वास्तविक आय, (३) जागीरी भूमि में सम्मिलित जीविका, भौम तथा शासन सम्बन्धी भूमि की आय, (४) दूसरे नम्बर मे वर्णित आय मे से तीसरे नम्बर की आय को कम करके वास्तविक आय, (५) नम्बर चार की वास्तविक आय के आधार पर १००० वार्षिक आय पर २ सवार और ४ पैदल के हिसाब से राज्य सेवा मे भेजे जाने वाले सवारो और पैदलों की सख्या, (६) नम्बर पाँच मे वर्णित सख्या के आधे सवार और पैदलों के बदले मे एक सवार के लिए १६ रु० प्रतिमास और एक पैदल के लिए ५ रु० प्रतिमास के हिसाब से राज्य को दो वार्षिक किश्तो मे चुकाई जाने वाली रकम और (७) १००० की वार्षिक आय पर एक सवार और दो पैदल के हिसाब से वर्ष मे तीन मास के लिए राजकीय सेवा में भेजे जाने वाले सवारो और पैदलो की सख्या।[४६] इससे स्पष्ट है कि अधिकाश राज्यो मे रेख गाँव की अनुमानित वार्षिक आय होती थी।

सर्वप्रथम, १८२१ ई० मे उदयपुर के महाराणा ने सैनिक सेवा के बदले में अपने सामन्तों पर 'छटून्द' (कुल आय का छठा हिस्सा) कर लागू किया।[५०] सामन्तों ने इस नये कर का विरोध किया। ब्रिटिश एजेंट की मध्यस्थता से दोनों पक्षों में १८२७ ई० मे समझौता होकर यह तय हुआ कि सामन्तो से अब तक ली जाने वाली सैनिक सेवा आधी करदी जाएगी और इस नवीन मापदण्ड के अनुसार वे 'छटून्द' अदा करेंगे।[५१] कुछ जागीरो के पट्टो मे कुल आय की मात्रा अधिक होने के कारण सामन्तो तथा महाराणा मे मतभेद चलता रहा। कुल आय की राशि अब इसलिए महत्त्वपूर्ण हो गई थी क्योंकि इसके आधार पर छटून्द निश्चित की जाती थी। अन्त में १८५४ ई० मे जागीरी गाँवों की आय पुन निर्धारित की गई और फिर उस निर्धारित आय का छठा हिस्सा (छटून्द) वसूल किया जाने लगा। कुछ प्रमुख ठिकानो से छटून्द इस प्रकार वसूल की गई।[५२]—

---

४६ उपर्युक्त सभी वृत्तान्त जोधपुर राज्य के ट्रिब्यूट डिपार्टमेंट, फाइल नं० सी/४/६, खड १ से लिया गया है।

५० एचीसन, खड ३ पृ० २५।

५१ (क) पो० क० ११ नवम्बर १८५४, नं० ८१३।
(ख) एचीसन, खड ३, पृ० २५ और २७।

५२ पो० क० ११ नवम्बर १८५४, नं० ८१३।

| ठिकाने का नाम | १८२१ मे छट्टून्द की मांग | १८५४ मे ली गई छट्टून्द की राशि |
|---|---|---|
| सादडी | ७२०४ रुपये | २४८३ रुपये |
| बेदला | ६६३३ ,, | ४४१० ,, |
| कोठारिया | ४६०८ ,, | ३१५० ,, |
| देवगढ़ | १००२१ ,, | १५००० ,, |

सलूम्बर के रावत ने 'छट्टून्द' के स्थान पर परम्परागत हिसाब से सैनिक सेवा देना ही पसन्द किया ।[५३]

जोधपुर राज्य के साथ सम्पन्न सन्धि की ८वीं धारा के अन्तर्गत जोधपुर राज्य ने अंग्रेजी सरकार के मांग करने पर १५०० सैनिक उसकी सेवा मे रखने का वचन दिया था ।[५४] परन्तु १८३५ मे ब्रिटिश सरकार ने इस धारा के बदले एक नई सन्धि की जिसके अन्तर्गत जोधपुर राज्य ने १५०० सैनिको की सेवा के बदले मे १,१५,००० रु० वार्षिक देना स्वीकार किया ।[५५] १८३६ ई० में जोधपुर राज्य के सामन्तो ने १५०० सैनिको की सेवा के बदले मे राज्य को १,१५,००० रु० प्रतिवर्ष देना स्वीकार किया ।[५६] इससे पूर्व, जोधपुर के सामन्तो को कुल २,८३,८२५ रु० की रेख पर ३७५७ सवार, ८६ ऊँट सवार और २६६ पैदल सैनिको मे राज्य की सेवा करनी पडती थी। अब १५०० सैनिको की सेवा के बदले मे वे लोग नकद धन देने लगे। परन्तु राज्य सरकार द्वारा इस नकद धन की वसूली १,१५,००० रु० के स्थान पर तीन लाख रुपये तक पहुँच जाती थी, जिसका सामन्तो ने काफी विरोध किया।[५७] अन्त मे, १८६४ ई० मे राज्य ने समस्त सैनिक सेवा के बदले मे एक सवार के लिए १७ रु० प्रतिमास,

---

५३. पो० एजेंट मेवाड के नाम सलूम्बर के केसरीसिंह का पत्र, दि० १४ अक्टूबर १८५४।

५४ (क) मारवाड की ख्यात, खड ३, पृ० २६४।
   (ख) एचीसन, खड ३, पृ० ११४–११५।

५५. (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]—(i) हकीकत बही नं० ३६, पृ० १४७।
   (ii) खरीता बही नं० १०, पृ० ३४७।
   (ख) मारवाड की ख्यात, खड ३, पृ० ३५६–६०।
   (ग) पो० क० १६ अक्टूबर १८३५, नं० ३२ और ८ फरवरी १८३६, नं० ६४–६६।

५६ (क) पो० क० १० जुलाई १८४७, नं० ८४५ और ७ अगस्त १८४७, नं० २८।
   (ख) श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० ८६४।

५७ पो० क० ७ अगस्त १८४७, नं० ८१३–८१४ (कर्नल सदरलैण्ड की रिपोर्ट)।

एक शुतर सवार के लिए १५ रु० और एक पैदल सैनिक के लिए ८ रु० प्रतिमास के हिसाब से नकद रुपया लेना निश्चित किया।[५८] परन्तु सामन्तो ने इस दर को अधिक बताया। परिणामस्वरूप १९१० ई० मे नई दर तय की गई जिसके अन्तर्गत एक घुडसवार के लिए १२ रु०, एक शुतर सवार के लिए ९ रु० और एक पैदल सैनिक के लिए ७ रु० प्रतिमास के हिसाब से रुपया लेना तय किया गया।[५९]

जोधपुर राज्य मे सामन्तो से नियमित सैनिक सेवा के अलावा 'रेख' नामक कर भी लिया जाता था। यह कर सर्वप्रथम १७५५ ई० मे महाराजा विजयसिंह द्वारा वसूल किया गया था। इस सन्दर्भ मे रेउ ने लिखा है कि "महाराजा विजयसिंहजी ने वि० स० १८१२ मे, जागीरदारो पर शाही जजिये और मारवाड से बाहर के युद्धो मे भाग लेने की सेवा के बदले मे, एक हजार की आमदनी पर तीन सौ रुपयो के हिसाब से 'मतालबा' नामक कर लगाया।"[६०] चूंकि यह कर जागीर की आमदनी (रेख) के हिसाब से लिया गया था इसलिए बाद मे इसका नाम 'रेख' पड गया।[६१] यह रेख न तो नियमित रूप से प्रति वर्ष वसूल की जाती थी और न ही इसकी दर निश्चित थी। अलग-अलग शासको ने समय-समय पर अलग-अलग दरो के हिसाब से रेख वसूल की। इसकी दर कम से कम डेढ़ सौ रुपया और अधिक से अधिक पाँच सौ रुपया प्रति एक हजार रुपये वार्षिक आय रही। पाँच सौ रुपये की दर से केवल एक बार १७९० ई० में महाराजा विजयसिंह द्वारा वसूल की गई थी जबकि उन्हे मराठों को पाँच लाख रुपये नकद चुकाने पडे थे।[६२]

ब्रिटिश सरक्षण की स्थापना के बाद जब शासको को नियमित रूप से नकद वार्षिक खिराज चुकाने का वचन देना पडा तो जोधपुर राज्य ने रेख को नियमित बनाने का यत्न किया। १८३९ ई० मे ब्रिटिश एजेंट लडलो की सलाह पर ८० रु० *प्रति एक हजार रुपये रेख की दर निश्चित की गई।*[६३] परन्तु *सामन्तो के* विरोध के

५८. रेउ-मारवाड राज्य का इतिहास, खंड २, पृ० ६३१।

५९ एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट, जोधपुर स्टेट, १९३७-३८, पृ० १७।

६०. (क) रेउ-मारवाड राज्य का इतिहास, खंड २, पृ० ६२७।
(ख) डा० श्याम-रोल ऑफ नाबिलिटी इन मारवाड, पृ० १८८।

६१. (क) मुशी हरदयालसिंह-रिपोर्ट इन्तिजाम राज मारवाड, पृ० ३५४।
(ख) रा० रा० अ० [जो० रि०]—ट्रिब्यूट डिपार्टमेंट, फाइल न० सी/४/६, खंड १।

६२ (क) रेउ-मारवाड राज्य का इतिहास, खंड २, पृ० ३२७-२८।
(ख) मुशी हरदयालसिंह-इन्तिजाम रिपार्ट राज मारवाड, पृ० ३८४।

६३ (क) रेउ-वही, पृ० ६२८।
(ख) मुशी हरदयालसिंह-वही, पृ० १४४।

कारण यह व्यवस्था सफल न हो पाई । १८४४ ई० मे महाराजा तख्तसिंह के समय रेख की दर को निश्चित करने का जो प्रयत्न पुन किया गया वह भी असफल रहा ।[६४] अन्त मे १८७१ ई० मे अग्रेज रजीडेंट की मध्यस्थता से दोनों पक्षो मे समझौता हो गया और सामन्तो ने ८० रु० प्रति एक हजार की दर से नियमित रूप मे रेख चुकाना स्वीकार कर लिया ।[६५]

बीकानेर के सामन्तो की सैनिक सेवा को महाराजा सूरतसिंह के समय म नक्दी मे बदला गया ।[६६] शुरू म ६० रु० प्रति सवार के हिसाब से नकद लेने का निश्चय किया गया । बाद मे १२५ रु० के हिसाब से लिया जाने लगा । जब १८६६ ई० मे सामन्तो ने विद्रोह कर दिया तो उसको दबा दिए जाने के बाद उन्हे २०० रु० प्रति सवार के हिसाब से नकद रुपया देने के लिए विवश किया गया । अन्त मे १८८४ ई० में एक नया समझौता हुआ जिसके अनुसार प्रत्येक ठाकुर से उसकी जागीर की वार्षिक आय का एक-तिहाई हिस्सा सैनिक सेवा के बदले लिया जाना निश्चित हुआ ।[६७] अलवर और करौली मे सामन्तो से सैनिक सेवा के बदले जागीर की कुल आय का एक निश्चित हिस्सा लेना तय किया गया ।[६८] जयपुर राज्य मे १९२५ ई० म सैनिक सेवा के बदले नकद रुपये लेने का निश्चय किया गया ।[६९] इस प्रकार सामन्तो से ली जाने वाली सैनिक सेवा के बदले नक्द रुपया लेने की व्यवस्था शुरू हुई जिससे सामन्तो की शक्ति काफी प्रभावित हुई ।

### उत्तराधिकार शुल्क

'उत्तराधिकार शुल्क' राज्य द्वारा जागीर के नए उत्तराधिकारी से वसूल किया जाता था । इसे अलग अलग राज्यो मे अलग अलग नाम से पुकारा जाता था जैसे कि 'हुक्मनामा', 'पेशकशी', 'कैद-खालसा', 'तलवार-बँधाई', 'नजराना' इत्यादि । राजपूत

---

६४ (क) रेउ–वही, पृ० ६२८ ।
(ख) जोधपुर रेजीडेन्सी फाइल न० सी/७६, खड ४ (रा० रा० अ०) ।

६५ (क) रा० ए० आ० हिस्टोरिकल रिकार्ड, २५१, फाइल न० ८१, जोधपुर १८५४ ।
(ख) मुंशी हरदयालसिंह–वही, पृ० ३४७ ।

६६ ओझा–बीकानेर राज्य का इतिहास, खड २, पृ० ६१८ ।

६७ (क) पो० क० जुलाई १८८५, न० २०६, इण्टरनल 'ए' ।
(ख) वही, अप्रैल १८८७, न० २०५–२२०, इण्टरनल 'ए' ।

६८ श्यामलदास–वीर विनोद पृ० १३६५ और १५१० ।

६९. एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट ऑफ जयपुर स्टेट, १९२५–२६, पृ० ४१ ।

राजपूत :—राजकुलों से सम्बन्धित एवं शासक जाति के सदस्य होने के नाते ब्राह्मणों के बाद समाज में राजपूतों का स्थान था। उनके पास वंशानुगत रूप में ५/१० बीघा से लेकर बड़ी बड़ी जागीरें थीं। यह जाति राजस्थान में एक अभिजात वर्ग की भांति रही और राजपूत अपनी मान-मर्यादा तथा उससे सम्बन्धित शिष्टाचार के प्रति अत्यधिक संवेदनशील थे।[22] सामान्यतः राजकीय सेवा अथवा सामन्तों की सेवा के अतिरिक्त अन्य किसी भी व्यवसाय को अपनाना वे अपने कुल की प्रतिष्ठा के विरुद्ध समझते थे।[23] राजपूत राज्यों के ब्रिटिश संरक्षण में आने से राजपूतों के लिए सैनिक सेवा का व्यापक क्षेत्र संकुचित तथा सीमित हो गया। राज्यों की असैनिक सेवाओं के क्षेत्र में अन्य जातियों का प्रभाव बढ़ता गया। व्यापार-वाणिज्य एवं धन-सम्पत्ति अर्जित करने के अन्य पेशों में रुचि न होने के कारण साधारण राजपूतों को कृषि कर्म अपनाने पर विवश हो जाना पड़ा। ब्रिटिश काल के पूर्व अधिकांश जमींदार राजपूत थे और उनकी भूमि पर अन्य काश्तकार खेती करते थे जो सम्बन्धित जमींदारों को भूराजस्व चुका देते थे। अब अधिकांश छोटे-छोटे भूस्वामी राजपूतों ने अपनी भूमि पर स्वयं खेती करना शुरू कर दिया। लेकिन इसमें उन्हें नौकर चाकरों से काम करवाना पड़ा। राजपूत शासकों और सामन्तों ने कृषि-कर्म अपनाने वाले राजपूतों को भूमि-कर के सम्बन्ध में कई प्रकार की छूट प्रदान की।[24] इससे स्पष्ट है कि उन्नीसवीं सदी में राजपूत जाति के प्रभाव में कमी आने लग गई थी।

वैश्य :—राजस्थान में वैश्य अथवा महाजन को सामान्यतः बनिया कहा जाता था।[25] व्यापार-वाणिज्य और लेन-देन वैश्यों का परम्परागत व्यवसाय था। राज्य के अहलकार अथवा जागीरदारों के कामदार होने से और बोहरगत (लेन-देन) के कारण उनका प्रभाव काफी बढ़ गया था।

वैश्यों के कुछ प्रमुख घराने राज्यों के साहूकार तथा बैंकर्स भी बने हुए थे। अजमेर के सेठ गुमेरमल उम्मेदमल ने कई वर्षों तक जोधपुर, जयपुर, किशनगढ़, टोंक

---

२२. एम० ए० शेरिंग—हिन्दू ट्राइब्स एण्ड कास्ट्स, पृ० ११८-१६।

२३. *कैम्पबेल-एथनोलॉजी ऑफ इण्डिया, पृ० ८६-८७ (शेरिंग की पुस्तक से उद्धृत, पृ० ११६)।*

२४. (क) जोधपुर रिकार्ड्स—दफ्तर हजूर बही नं० २४, वि० सं० १८८०।
(ख) पो० ए०-राजेन्द्र मुखर्जी रिपोर्ट।

२५. (क) श्यामलदास—वीर विनोद, पृ० ११६।
(ख) मारवाड़ मर्दुमशुमारी रिपोर्ट, १८६१, पृ० ४२१।

आदि राज्यों के लिए खजानेदार और बैंकर्स का काम किया था।[२६] रीयां के सेठ मुणोत जीवनदास भी लाखों रुपयों की हुण्डियों का लेन-देन करते थे।[२७] अजमेर के सेठ मुन्नीराम लखमीचन्द भी कई राज्यों के साहूकार थे। १८३२ ई० में स्वयं अंग्रेज सरकार ने भी उनसे दस लाख रुपयों का ऋण लिया था।[२८] कर्नल टॉड ने सेठ जोरावरमल को इन्दौर से बुलवाकर उदयपुर राज्य का बैंकर तथा कोषाध्यक्ष नियुक्त किया था।[२९] ब्रिटिश सरकार के खिराज को चुकाने के लिए भी राजपूत राजाओं को प्रायः सेठ साहूकारों की शरण लेनी पड़ती थी। उदाहरणार्थ, १८२३ ई० में उदयपुर राज्य ने स्थानीय सेठों से २२५,००० रु० का कर्ज लेकर खिराज चुकाया।[३०] इसी प्रकार, १८२७ ई० में जयपुर राज्य को स्थानीय सेठ-साहूकारों से ८,००,००० रु० कर्ज लेकर खिराज चुकाना पड़ा।[३१] जोधपुर, कोटा आदि राज्यों ने भी समय-समय पर सेठ-साहूकारों से कर्ज लेकर खिराज चुकाया।[३२]

उन्नीसवीं सदी में राज्यों के सैनिक और असैनिक पदों पर भी वैश्य काफी मात्रा में आसीन थे। असैनिक राजकीय सेवाओं पर तो उनका लगभग एकाधिकार ही कायम हो गया था। जोधपुर राज्य में सिंघवी इन्द्रराज, गुलराज फतेराज, मेहता अखैचन्द और भंडारी लखमीचन्द—ये सभी लोग "दीवान" पद तक पहुँचे थे।[३३] उदयपुर राज्य में मेहताओं का भारी प्रभाव रहा।[३४] बीकानेर के मेहताओं में सबसे प्रसिद्ध हिन्दूमल हुआ जो राज्य के दीवान पद तक पहुँचा था।[३५]

---

२६ पो० क० ए' मार्च १८८०, नं० ५९९-६२७ और अक्टूबर १८६४, नं० १६५-६८।

२७ सुखसम्पत्तिराय—ओसवाल जाति का इतिहास, पृ० ७२।

२८. पो० क० १८ जून १८३२, नं० २७।

२९. (क) कर्नल टॉड, खंड २, पृ० ४४५।
(ख) ओझा—उदयपुर राज्य का इतिहास खण्ड २ पृ० ७०९।

३० पो० क० ११ मार्च १८३१, नं० ४८।

३१ वही, ९ नवम्बर १८२७, नं० २१।

३२ (क) जोधपुर रिकार्ड्स—(I) सनद बही नं० १४४, पृ० ४२०।
(II) वही, नं० १४६, पृ० १६५-६७।
*(ख) कोटा रिकार्ड्स—भंडार नं० २।२, बस्ता नं० १४०, वि० सं० १८८४।*

३३. जोधपुर रिकार्ड्स—(I) बस्ता नं० ३४, फाइल नं० ४०, पृ० १०७।
(II) बस्ता नं० ४०, फाइल नं० ७, पृ० ११४।

३४. उदयपुर रिकार्ड्स—बही दफ्तर बखशीखाना, नं० ८३, ८४, ८५ और ८६।

३५. ओझा—बीकानेर राज्य का इतिहास, खंड २ पृ० ७५२-५५।

वाले उनके साथ सीधा व्यापार नही कर सकते थे।[३७] थोक व्यापार अथवा एजेन्सी के लिए धन और व्यावसायिक बुद्धि-दोनो की आवश्यकता होती है और वैश्य समाज मे ये दोनों बातें उपलब्ध थी। दूसरा कारण यह था कि अंग्रेज बडे-बडे सेठ-साहूकारों को राज्यो मे हटाकर ब्रिटिश प्रान्तो मे बसाना चाहते थे। इसमे उनका दोहरा हित था। पहला शासकों की आर्थिक क्षमता को गिराकर आर्थिक दृष्टि से उन्हे अपने ऊपर आश्रित बना उनसे और अधिक सुविधाएँ प्राप्त करना और दूसरा, राजस्थानी वैश्यों की जमा पूंजी का ब्रिटिश प्रान्तो मे अंग्रेज व्यापारियो की एजेन्सियो के रूप मे विनियोग करना।[३८]

इसलिए ब्रिटिश शासन ने शुरू से ही वैश्य समुदाय को सरक्षण देने की नीति अपनाई। राजस्थान के कई प्रमुख सेठ साहूकारो को ब्रिटिश भारत मे बसने के बदले मे अंग्रेज सरकार ने उन्हे अपने सरक्षण, सहयोग और सुविधाओ का आश्वासन दिया। सम्बन्धित राज्य सरकारो को भी समय समय पर हिदायत की जाती रही कि ब्रिटिश प्रान्तो मे बसने वाले सेठ साहूकारो के साथ किसी प्रकार की सख्ती न की जाय। उदाहरणार्थ जोधपुर पोलीटिकल एजेंट निक्सन ने राज्य सरकार को लिखा था कि 'सेठ चैनमल साकिन गोडवार ने नयानगर (ब्यावर) मे व्योपार शुरू किया है। उसके साथ सख्ती न की जाय।'[३९] इसी आशय का एक अन्य पत्र सेठ जोरावरमल के लिए लिखा गया था। परिणामस्वरूप, कई प्रमुख वैश्य परिवार ब्रिटिश भारत मे जाकर बस गए। राज्यो से ऋण वसूली के मामले मे भी ब्रिटिश सरकार समय समय पर सेठ साहूकारो का पक्ष लेकर शासको पर दबाव डालती रही कि वे उनका ऋण चुकाने की व्यवस्था करें। कई मामलो मे तो ब्रिटिश सरकार ने ऋण अदायगी के लिए राज्यो की तरफ से सेठ साहूकारो को अपनी जमानत तक दी।[४०] प्रमुख मार्गों पर व्यापारिक काफिलो की सुरक्षा के लिए ब्रिटिश सरकार राज्यो पर विशेष दबाव डालती रही और लुट जाने वाले व्यापारियो को हर्जाना दिलाने मे

---

३७ श्री रामगोपाल जी मोहता अभिनन्दन ग्रथ पृ० २४।

३८ वही, पृ० २४-२६।

३९ रा० रा० अ० जा० रि० —रेजीडेन्सी फाइल न० ४, पत्र न० १ दि० ८-२-१८४८।

४०. पो० क०—(I) ११ मार्च १८३१, न० ४८।

(II) १८ फरवरी १८४८, न० ६५।

(III) ३ मार्च १८४६, न० १५-१७।

अपने प्रभाव का प्रयोग करती रही।[४१] कई बार उनकी सामान्य कठिनाइयों के बारे में भी वह विशेष रुचि लेती थी। उदाहरणार्थ, १८३६ ई० में कुछ मारवाड़ी व्यापारियों ने कोटा से अपना कारोबार हटा लिया। इस पर अंग्रेज सरकार ने जांच-पड़ताल की।[४२] जयपुर राज्य मे जब अजमेर के व्यापारियों द्वारा अनाज खरीदने मे राज्य सरकार ने बाधा डाली तो अंग्रेज सरकार ने जयपुर राज्य को लिखा कि वह बेचने वाले और खरीदने वाले के बीच में अपने अधिकार का उपयोग न करे।[४३]

ब्रिटिश सरक्षण की स्थापना के बाद अंग्रेजो ने राज्यो मे प्रचलित 'राहदारी शुल्क' को समाप्त करवाने अथवा कम करवाने का प्रयत्न किया था परन्तु उन्हें सफलता नहीं मिली।[४४] बाद में, १८३८ ई० मे मेहता शेरसिंह की सहायता से उदयपुर राज्य में[४५] और मेहता हिन्दूमल की सहायता से १८४४ ई० मे बीकानेर राज्य मे[४६] 'राहदारी' शुल्क काफी कम करवाने मे सफलता मिल गई। सम्भवत इन सेवाओं के बदले मे अंग्रेज सरकार ने १८५४ ई० मे सेठ साहूकारो को सामन्तो के प्रभाव से मुक्ति दिलवाने के लिए सामन्तो के उस परम्परागत विशेषाधिकार को समाप्त करवाया जिसके अन्तर्गत जागीर का कोई भी निवासी जागीरदार की पूर्व स्वीकृति के बिना जागीर छोड़कर कहीं अन्यत्र आबाद नहीं हो सकता था।[४७] अंग्रेजी नियमो के आधार पर धन-सम्पत्ति, लेन-देन, ऋण सम्बन्धी इत्यादि नये नियमो को राज्यो मे लागू करवाकर अंग्रेजो ने वैश्य समाज की सबसे बड़ी मदद की। ऋण वसूली के लिए अब उन्हें गाँव पचायतो और सामन्तो तथा राज्याधिकारियो की कृपा पर आश्रित रहने की आवश्यकता ही न रही। वस्तुत राजस्थान पर ब्रिटिश सरक्षण का सर्वाधिक लाभ वैश्य समाज को मिला और इससे उन्होने अपनी राजनीतिक, आर्थिक एव सामाजिक प्रतिष्ठा और भी अधिक बढ़ाने तथा समाज मे अग्रणी स्थान प्राप्त करने का प्रयत्न किया।

---

४१ (क) जोधपुर रिकार्ड्स—( I ) पोर्टफोलियो फाइल नं० १८, १८३६-४१ ई०।
( II ) दस्तरी रिकार्ड्स १८४३-४५ ई०।
(ख) पो० क० २६ जून १८२६, नं० १२-१४।

४२ पो० क० २ अक्टूबर १८३१, नं० ४७।

४३ वही ५ दिसम्बर १८३३, न० १७।

४४ पो० क० १८ सितम्बर १८१६, नं० ३३ और २३ अक्टूबर १८१६, नं० ३२-३४।

४५ वही, ८ अगस्त १८३८, नं० ५०-५६।

४६ सी० क० २३ मार्च १८४४, नं० ३६६, ४१२ और ४१५।

४७. नाथूराम खड़गावत—राजस्थान्स रोल इन दी स्ट्रगल ऑफ १८५७, पृ० १२।

**कृषि-कर्मो और व्यावसायिक जातियां** —राजस्थान की कृषि कर्मी जातियो यथा जाट, गूजर, विश्नोई, सीरवी, कुनबी कीर, अहीर इत्यादि की व्यावसायिक स्थिति में कोई विशेष परिवतन नही हुआ । परन्तु बढ़ते हुए भूमि-कर के कारण वे ऋणग्रस्त होते चले गए और कइयो को कृषि-कर्म त्याग कर शहरो मे आजीविका की खोज करनी पडी ।

व्यवसायी जातियो की स्थिति मे कोई विशेष परिवर्तन नही आया और ये पहले की भाँति अपना परम्परागत व्यवसाय करती रही । बडे बडे नगरो तथा ब्रिटिश प्रान्तो मे कुशल मजदूरों की माँग बढ जाने से इन लोगो मे शहरो की ओर जाने की प्रवृत्ति बढ़ी । कसाई, बलाई, चमार, भगी, रंगर आदि अछूत जातियो की व्यावसायिक स्थिति मे भी कोई विशेष परिवर्तन नही आया सिवाय इसके कि उनमे से कुछ ने कृषि को भी अपना व्यवसाय बना लिया ।

**सयुक्त परिवार प्रथा** —उन्नीसवी सदी के पूर्वार्द्ध तक राजपूत राज्यों की भूमि-व्यवस्था मे भूस्वामित्व व्यक्तिगत भी था और सामूहिक भी । प्रत्येक परिवार की अपनी भूमि होती थी और परिवार के विभाजित होने पर परम्परागत उत्तराधिकार के नियमो के अनुसार भूमि का बँटवारा भी होता था ।[४८] किन्तु, चूंकि उस समय भूमि ही जीवन निर्वाह का मुख्य साधन थी अत. भूमि विभाजन की प्रवृत्ति भी अपेक्षाकृत कम रही और पितृसत्तात्मक पद्धति पर आधारित सयुक्त परिवार प्रथा, एक महत्त्वपूर्ण इकाई के रूप मे बनी रही ।

उन्नीसवी सदी के उत्तरार्द्ध मे होने वाले नये भूमि बन्दोबस्त की दो मुख्य विशेषताएँ थीं—पहली, प्रत्येक व्यक्ति की भूमि का राजस्व पृथक् रूप से निर्धारित करना और दूसरी, लगान की दर नक्द रुपयो मे निश्चित करना । इस व्यवस्था से गाँव का समष्टिवादी जीवन कमजोर हो गया क्योकि भूमि और लगान के लिए अब किसान व्यक्तिगत रूप से उत्तरदायी हो गया । इससे भूमि पर व्यक्तिगत अधिकार की भावना अधिक प्रबल हुई और परिवार तथा भूमि विभाजन की प्रवृत्ति अधिक बढ गई ।

---

४८ (क) जोधपुर रिकार्ड्स-हवाला बही, वि० सं० १८८४–१८६४ ।

(ख) जयपुर रिकार्ड्स-परगनात तोजी रिकार्ड्स वि० स० १८८३–१८०५ ।

(ग) बीकानेर रिकार्ड्स-माल री बहियां (तहसील सरदारशहर) वि० स० १८७५–८८ ।

परिवार की सयुक्त सम्पत्ति तथा भूमि के बँटवारे को लेकर पारिवारिक झगड़ो तथा विवादों की वृद्धि हुई।[४९]

बढ़ते हुए नये उद्योग-धन्धो, नयी औद्योगिक-व्यावसायिक सरचना, शहरीकरण और यातायात के साधनो ने भी व्यक्तिवाद को प्रोत्साहित किया। इस परिवर्तित स्थिति में, सयुक्त परिवार के स्थान पर अब विभाजित कुटुम्ब और व्यक्तिगत सम्पत्ति की भावना का विकास हुआ जिससे सयुक्त परिवार के विघटन को बढ़ावा मिला।

सस्कार—उन्नीसवी सदी के हिन्दू समाज मे जन्म से लेकर मृत्यु तक विविध सस्कारों का महत्त्व बना रहा। इनमे से कुछ सस्कार यथा विवाह और मृतक सस्कार जीवन के अभिन्न अग समझे जाते थे क्योंकि वे प्राचीनतम धार्मिक व्यवस्था पर आधारित थे। कुछ अन्य सस्कार जैसेकि नामकरण, अन्नप्राशन, चूड़ाकर्म, कर्णवेध इत्यादि अभिन्न अग नहीं थे किन्तु एक लम्बे समय से चले आने के कारण धर्म मे सम्बन्धित माने जाने लगे थे। विभिन्न सामाजिक और आर्थिक परिवर्तनों के कारण अब सस्कारों का स्वरूप बदल चुका था तथा उनका महत्त्व भी कम हो गया था।[५०] सामान्य जनता सभी सस्कारो को विधिपूर्वक नहीं निभा पाती थी क्योंकि इनके लिए आवश्यक धन व्यय करना उसके लिए सम्भव नहीं था।

विवाह—हिन्दू समाज मे विवाह सस्कार एक धार्मिक और सामाजिक दायित्व समझा जाता था।[५१] विवाह के लिए आयु की सीमा निश्चित नहीं थी। विवाह के पूर्व 'सगाई' की रस्म अदा की जाती थी।[५२] इस अवसर पर लड़की का पिता लड़के के लिए अपनी स्थिति के अनुकूल कपड़े आभूषण, मेवा मिठाई तथा नारियल भेजता था। विवाह का दिन निश्चित हो जाने से लेकर बारात की विदाई तक अलग-अलग जातियो मे विविध रीति रिवाजो का पालन किया जाता था।[५३]

---

४६ (क) जोधपुर रिकार्ड्स–(I) अदालती फैसले, वि० सं० १८८०–१९११।
(II) दफ्तरी रिकार्ड्स, फाइल नं० ५।
(ख) उदयपुर रिकार्ड्स—मेहता सग्रामसिह कलेक्श स, फाइल नं० ८०, ८१, ८२, ८३ और ८५।

५०. श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० २०८।

५१. जोधपुर रिकार्ड्स–दस्तूर कौमवार, खण्ड २, पृ० ६७७ और १०७१।

५२. (क) जोधपुर रिकार्ड्स ब्याव बही नं० ३, ४ और ५।
(ख) कोटा रिकार्ड्स–भडार न० ३, वि० स० १८८१।

५३ (क) जोधपुर रिकार्ड्स–ब्याव बही न० ३, ४ और ५।
(ख) अलवर रिकार्ड्स–फाइल नं० १६६ और २७७।

परिवार की प्रतिष्ठा की दृष्टि से विवाह के अवसर पर 'वरी-पड़ला' और दहेज का विशेष महत्त्व था। वर पक्ष की तरफ से वधू के लिए जो आभूषण और वस्त्र लाए जाते थे उसे 'वरी' कहते थे।[५४] इनके साथ भेजे जाने वाले मेवा-मिठाई तथा सुगन्धित वस्तुओं को 'पड़ला' कहते थे।[५५] वधू पक्ष की तरफ से दिया जाने वाला सामान 'दहेज' कहलाता था। वरी-पड़ले मे चूड़ा और चूदड़ी का होना जरूरी होता था क्योंकि इन दोनो को सुहाग का प्रतीक समझा जाता था।

राजपूतो मे दहेज का प्रचलन अधिक था। उन्नीसवी सदी मे राजपूतों के लिए आवश्यक दहेज जुटा पाना कठिन हो गया था क्योंकि अब उनके पास पहले की भांति आय के साधन नहीं रह गए थे। आर्थिक अभाव ने राजपूतो मे 'कन्यावध' और अन्य जातियो मे 'वधू मूल्य' की प्रवृत्तियो को प्रोत्साहित किया। पालीवाल ब्राह्मणो तथा सरावगी और पोरवाल महाजनो मे तो 'वधू मूल्य' के रूप मे वर पक्ष को हजारो रुपया चुकाना पड़ता था।[५६] पशेवर जातियो मे भी कन्या मूल्य अथवा 'रीत का रुपया' लेने की प्रथा शुरू हो गई।[५७]

इससे प्रतीत होता है कि उन्नीसवी सदी मे, विवाह जैसे संस्कारो मे भी धन सम्बन्धी लेन-देन ने महत्त्व प्राप्त कर लिया था। कही कहीं पर सगाई तय कर देने के बाद भी अधिक धन मिलने का सुयोग होने पर लोग सगाई सम्बन्ध तोड कर लड़की का विवाह दूसरी जगह करने लगे। १८९०–१९०० की अवधि मे जोधपुर राज्य की दीवानी अदालतो मे सगाई सम्बन्ध तोडने के २०६ मामले प्रस्तुत हुए।[५८]

विधवा विवाह—उन्नीसवीं सदी मे ब्राह्मण, उच्च राजपूत, महाजन, ढोली, चूड़ीगर और सांसी जातियो मे विधवा-विवाह का प्रचलन नहीं था।[५९] अन्य जातियो मे विधवा विवाह का प्रचलन था। विधवा विवाह को 'नाता' कहा जाता था। विधवा विवाह के पूर्व विधवा के मृतक पति के घरवालो से फारगती (हिसाब का चुकारा) करवाना आवश्यक होता था। मालियो में फारगती के लिए १६ रु० से ५० रु० तक और भाटो मे ४० रु० देने की रीति थी।[६०] ऐसा नही करने पर जाति

५४ वही।
५५ वही।
५६. (क) अलवर रि०—फाइल नं० १६६ और २७७।
(ख) [जो० रि०]—दस्तरी रिकार्ड्स, फाइल नं० ५, वि० सं० १९०२।
५७. वही।
५८. [जो० रि०]—रेजीडेन्सी फाइल नं० ८, पार्ट I, १८९१ ई०।
५९ मारवाड़ मर्दुमशुमारी रिपोर्ट १८९१, पृ० १२१, १४६, १६६ और १६६।
६०. वही, पृ० ४० और १०५।

पचायत और राज्य सरकार जुर्माना करती थी। उदाहरणार्थ, कोटा के रामा मीना ने फारगती नही की। सरकार ने उस पर १० रु० जुर्माना किया।[६१] विधवा-विवाह के मामलो मे भी धन सम्बन्धी लेन-देन का प्रभाव बढा। पेशेवर तथा निम्न जातियों मे तो पति के जीवित रहते भी धन के लालच मे विवाहित लडकी को किसी अन्य को 'नाते' दे दिया जाता था।[६२] नाते से उत्पन्न सन्तान पूर्णतः वैध समझी जाती थी।

मृतक संस्कार —हिन्दू सस्कारो म 'मृतक सस्कार' का भी अपना विशिष्ट महत्व है। यद्यपि अलग-अलग जातियो म पृथक् पृथक् रिवाजो की परम्परा पड गई थी तथापि बुनियादी बातों मे एकरूपता कायम रही। मृतक सस्कार से सम्बन्धित दो रिवाजो का उल्लेख करना महत्वपूर्ण होगा। एक 'भदर' और दूसरा मृतक भोज। लगभग सभी हिन्दू जातियो मे बडे-बूढे की मृत्यु पर उसके निकटतम पुरुष रिश्तेदारों के लिए सिर के बाल, दाढी और मूँछ मुंडवा कर 'भदर' होना आवश्यक होता था। शासक की मृत्यु पर मुसलमान, सिक्ख, ईसाई इत्यादि जातियो को छोड़ कर शेष समस्त नागरिको को भदर होना पडता था।[६३] इस सम्बन्ध म बाकायदा राजकीय आदेश भी प्रसारित किये जाते थे।[६४]

राजस्थान के हिन्दू समाज मे प्रौढ और वृद्धो की मृत्यु पर मृतक भोज का आयोजन महारोग के समान व्यापक था।[६५] निर्धन लोगों को कर्ज लेकर भी मृतक भोज का आयोजन करना पडता था और वे जीवनभर ऋण नही चुका पाते थे। सम्पन्न लोग इस अवसर पर खूब खर्च करते थे। उदाहरणार्थ, मेहता सायबचद ने अपने पिता के मृतक भोज पर ५२ गाँवो के महाजनो को आमन्त्रित किया था।[६६] तत्कालीन स्रोतो से पता चलता है कि विविध राज्यो में प्रतिष्ठित नागरिकों तथा

---

६१ कोटा रि०—भडार नं० २०, बस्ता नं० ६१, वि० सं० १९०२।

६२ वही, (i) भंडार नं० २/1, बस्ता नं० १७०, वि० स० १९१८।
(ii) भंडार नं० २/१, बस्ता नं० १७०, वि० सं० १९२६।

६३. (क) कोटा रि०—भडार न० २२, बस्ता नं० १९३ वि० स० १९२२।
(ख) जोधपुर री ख्यात [मानसिह आदि] पृ० १०८।

६४. कोटा रि०—भंडार न० २२, बस्ता नं० १९३ वि० स० १९२२।

६५. (क) जोधपुर री ख्यात [मानसिह आदि] पृ० ७८ ८० और १०३।
(ख) [जो० रि०]—बिलाडा फाइल नं० ५ 'ब'।

६६. जोधपुर री ख्यात [मानसिह आदि], पृ० ८०।

जागीरदारों को इस अवसर पर राज्य की तरफ से अनुदान भी दिया जाता था।[६७]

## परम्परागत प्रथाओं का अन्त

सतीप्रथा—लम्बे समय से चली आने के कारण सतीप्रथा को धर्म का एक सामान्य अंग समझा जाने लगा था।[६८] राजस्थान में सतीप्रथा का सर्वाधिक प्रचलन राजपूत जाति में था। अन्य जातियों में इसके उदाहरण अपवाद रूप में ही मिलते हैं। सतीप्रथा न तो अनिवार्य थी और न ही कर्तव्य परायणता से जकड़ी हुई थी। ऐसा एक भी उदाहरण नहीं मिलता जब किसी भी शासक की मृत्यु पर उसकी समस्त जीवित पत्नियाँ या उपपत्नियाँ सती हुई हों। इसके विपरीत तत्कालीन स्रोतों से यह बात पुष्ट होती है कि कई विधवा रानियाँ पति की मृत्यु के बाद भी लम्बे समय तक जीवित रहीं और उनके भरण-पोषण के लिए जागीरों की उचित व्यवस्था की गई।[६९]

ब्रिटिश संरक्षण के बाद राजपूत राज्यों के आपसी युद्धों और बाह्य आक्रमणों का अन्त हो गया। शासकों और सामन्तों में चलने वाले संघर्षों का प्रचलन भी काफी कम हो गया। अतः राजघरानों में सतीप्रथा लगभग समाप्त सी हो गई। जयपुर राजघराने में १८१८ ई० के बाद कोई रानी सती नहीं हुई। बीकानेर में १८२५ ई० के बाद राजघराने में सती की कोई घटना घटित नहीं हुई।[७०] जोधपुर में १८४३ ई० के बाद कोई रानी सती नहीं हुई। उदयपुर में भी जो कि सतीप्रथा का गढ़ समझा जाता था १८३६ ई० के बाद कोई रानी सती नहीं हुई। १८४२ ई० में महाराणा सरदारसिंह की मृत्यु पर बड़ी कठिनाई के बाद एक दासी को सती होने के लिए तैयार किया जा सका था।[७१] इस प्रकार सतीप्रथा अपने आप में सीमित होती जा रही थी और जब अंग्रेज सरकार ने इस प्रथा को बन्द करने के लिए शासकों पर दबाव डाला तो उन्हें इस प्रथा को बन्द करने के लिए एक वैधानिक आधार उपलब्ध हो गया।

---

६७ (क) उदयपुर रि०—बही दस्तर बख्शीखाना नं० ८० वि० सं० १९०५।
(ख) कोटा रि० भंडार न० २ बस्ता नं० ५९ वि० सं० १९०५।

६८ (क) पो० क० ३० नवम्बर १८४४ नं० १५३।
(ख) कर्नल टाड खंड १ पृ० ६५१।

६९ (क) [जो० रि०]—सनद बही न० ६१ पृ० २३।
(ख) उदयपुर रि०—बख्शीखाना बही न० ६१, वि० सं० १९०२।

७० (क) सोहनलाल—तवारीख राजश्री बीकानेर पृ० २१।
(ख) ओझा—बीकानेर राज्य का इतिहास खंड २, पृ० ४०८।

७१ पो० क० १८ जुलाई १८४२, न० २१।

सर्वप्रथम, १८३० ई० मे अलवर राज्य मे सतीप्रथा को गैर-कानूनी घोषित किया गया।[७२] १८३६ ई० मे जोधपुर राज्य के ग्रान्तरिक शासन मे अंग्रेज समर्थक दल का प्रभुत्व हो जाने के पश्चात् सतीप्रथा को बन्द करवाने के प्रयत्न किये गए परन्तु सफलता नही मिली।[७३] १८४३ ई० मे महाराजा मानसिह की मृत्यु पर कई स्त्रियाँ सती हुईं। उस ग्रवसर पर अंग्रेज रेजीडेंट लडलू भी उपस्थित था परन्तु सती को रोकने का कोई प्रयत्न नही किया गया।[७४] १८४४ ई० मे जयपुर राज्य मे सती-प्रथा गैर-कानूनी घोषित की गई।[७५] १८४६ ई० मे डूंगरपुर, बाँसवाडा और प्रताप-गढ[७६] मे तथा १८४८ ई० मे जोधपुर[७७] और कोटा[७८] मे सतीप्रथा बन्द की गई। १८५६ ई० तक उदयपुर और किशनगढ के अलावा शेष सभी राज्यों मे सतीप्रथा को गैर-कानूनी घोषित किया जा चुका था।[७९]

सतीप्रथा को गैर-कानूनी घोषित किये जाने के बाद भी राजपूत राज्यो में सती-प्रथा की छुटपुट घटनाएँ घटित होती रही। इसका एक प्रमुख कारण यह था कि सतीप्रथा से सम्बन्धित अपराधियो को नियम भग के लिए किसी प्रकार की न तो सजा दी जाती थी और न ही जुर्माना किया जाता था।[८०] कुछ उत्तरदायित्व उन अंग्रेज अधिकारियो का भी था जो इस विषय मे अंग्रेज सरकार के सक्रिय हस्तक्षेप के विरुद्ध थे।[८१] जागीरदार भी सतीप्रथा को धार्मिक मामला मानकर इसमे हस्तक्षेप के विरुद्ध थे।[८२]

---

७२ वही, १८ नवम्बर १८३८, नं० ५३।
७३. वही, ७ अगस्त १८४०, नं० ८४३।
७४. (क) वही, ३० सितम्बर १८४३, नं० ६२।
(ख) जोधपुर की ख्यात, पृ० २०३।
७५. पो० क० ३० नवम्बर १८४४, नं० १५२।
७६ वही, १२ दिसम्बर १८४६, नं० ४७-४६।
७७ रा० रा० अ० [जो० रि०]—(i) ड्योढ़ियाँ रा कोठार, फाइल नं० १८, ५८ और ७८।
(ii) सनद बही नं० १२५, पृ० ५३३।
(iii) खरीता बही नं० १३, पृ० ४४४।
७८. (क) वही, [कोटा रि०]—भंडार नं० २२, बस्ता न० १६७, १६८ और १७० वि० सम्वत् १६०५-१६१६।
(ख) पो० क० १४ अप्रैल १८४८, नं० ७५।
७६. पो० क० ५ फरवरी १८५७, न० १२६।
८०. वही, २ अप्रैल १८४६, नं० ५३।
८१ वही।
८२. पो० क० ३० नवम्बर १८४४, नं० १५३।

अंग्रेजों के प्रभाव के फलस्वरूप कई शासकों ने इस सम्बन्ध में नये सिरे से आदेश प्रसारित किये। उदाहरणार्थ, कोटा राज्य में सतीप्रथा में सहयोग देने वाले परिवार के साथ-साथ सम्बन्धित जागीरदारों और राज्याधिकारियों को भी उनकी असावधानी के लिए दण्डित किये जाने का आदेश प्रसारित किया गया।[८३] जोधपुर राज्य में सतीप्रथा के नियमों का उल्लंघन करने पर साधारण परिवारों के लिए ७ रु० और जागीरदारों पर १० रु० प्रति हजार रेख के हिसाब से जुर्माना करने के आदेश प्रसारित हुए।[८४] छोटे शासकों के प्रति ब्रिटिश सरकार का रुख और भी अधिक सख्त रहा। उदाहरणार्थ, झालावाड नरेश की मृत्यु पर जब उसकी एक पत्नी सती हो गई तो गवर्नर जनरल ने नये शासक के साथ औपचारिक पत्र व्यवहार बन्द कर अपनी नाराजगी प्रकट की और झालावाड नरेश द्वारा क्षमा माँगने तथा भविष्य में ऐसी घटना न घटने देने का आश्वासन देने पर ही पत्र-व्यवहार पुन: जारी किया गया।[८५] इसी प्रकार, १८५२ ई० में जब जोधपुर नरेश के महलों के सामने ही एक सती की घटना घटित हुई और महाराजा ने उस सम्बन्ध में कोई कार्यवाही नहीं की[८६] तो रेजीडेंट रिचमण्ड ने दशहरे पर आयोजित दरबार का बहिष्कार करने का निश्चय किया। इस पर महाराजा ने एक नया आदेश प्रसारित कर सतीप्रथा को प्रोत्साहित करने तथा उसमें योग देने वाले जागीरदारों पर २०० रु० प्रति एक हजार रेख के हिसाब से जुर्माना करने की घोषणा की।[८७] इस विषय में शासकों की उदासीनता से असन्तुष्ट होकर लॉरेन्स ने तो अपनी सरकार को यहाँ तक लिखा था कि इस सम्बन्ध में अपराधियों को सजा देने का अधिकार दरबारों के हाथ से ले लिया जाना चाहिए।[८८] परन्तु परम्परावादी जागीरदारों का मानना था कि मृतक के साथ उसकी पत्नी सती हो, यह मृतक के लिए सम्मान की बात है। जो लोग जुर्माने से बचने के लिए सतीप्रथा को रोकने का प्रयत्न करते हैं वे अपने आपको कलंकित करते

---

८३ रा० रा० अ० [कोटा रि०]—भंडार नं० २२, बस्ता नं० १६७, १६८ और १७० वि० सं० १९०५–१९११।

८४. वही, [जो० रि०]—(i) कोशियां रा कोठार, फाइल नं० ३८, ५८ और ७८।
(ii) सनद बही नं० १३०, पृ० ३०७।
(iii) खरीता बही नं० १३, पृ० ४४४–४४५।

८५. पो० क० २६ जुलाई १८४८, नं० ७८ और २६ मई १८४६, नं० २४–२६।

८६ वही, १६ नवम्बर १८५२, नं० २२२।

८७. वही, १७ दिसम्बर १८५२, नं० ३६८।

८८. वही, ५ फरवरी १८५७. नं० १२६।

हैं।[८९] यही कारण है कि नये नियमों के उपरान्त भी उन्नीसवीं सदी के अन्त तक कई राज्यों में सतीप्रथा की छुटपुट घटनाएँ घटित होती रहीं। उदाहरणार्थ —

जोधपुर राज्य

(१) मार्च १८६१ में मालानी जिले में एक चारण स्त्री सती हुई।[९०]
(२) १८६३ ई० में झालामंड के ठाकुर गभीरसिंह की दो स्त्रियाँ सती हुईं।[९१]
(३) १८७१ ई० में धोवला गाँव में एक राजपूत के साथ उसकी स्त्री सती हुई।[९२]

जयपुर राज्य

(१) १८५८ में थाना ठिकाना की ठकुरानी सती हुई।[९३]
(२) १८६६–६७ में उनियारे गाँव में राजपूत जाति की एक स्त्री सती हुई।[९४]
(३) १८७० में खेतडी गाँव में सती की घटना घटी।[९५]
(४) १८८३ में उतरना गाँव में सती की घटना हुई।[९६]

उदयपुर राज्य में सतीप्रथा को गैर-कानूनी घोषित करने में काफी विलम्ब लगा। महाराणा भीमसिंह की मृत्यु (१८२८ ई०) पर उनकी चार पत्नियाँ और चार उपपत्नियाँ सती हुईं।[९७] महाराणा जवानसिंह की मृत्यु (१८३६ ई०) पर उनकी तीन पत्नियाँ और छह उपपत्नियाँ सती हुईं।[९८] इस अवसर पर गवर्नर जनरल ने नये महाराणा को प्रेषित अपने पत्र में लिखा था कि ब्रिटिश सरकार उन लोगों को मैत्री भाव से कैसे देख सकती है जो कि ऐसे क्रूर कृत्यों को प्रोत्साहित करते हों।[९९] राजस्थान में नियुक्त ए० जी० जी० कर्नल एल्वास ने प्रत्युत्तर में

---

८९ वही, २४ जुलाई १८५६, नं० १०५।
९०. वही, अप्रैल १८६१, नं० २६६–७३, पार्ट 'ए'।
९१ वानवर्ट–सर प्रतापसिंह, पृ० २५।
९२. रा० रा० अ० [अजमेर रि०]—फाइल न० 'डी' (१)२।
९३ वही, फाइल नं० २५/२६, पृ० १।
९४. पो० क० अगस्त १८७७, नं० २६५, जनरल 'डी'।
९५. वही, अगस्त १८७०, न० ४७–४९, जनरल 'ए'।
९६. वही, जनवरी १८८३, नं० ६४–६९, ए' जनरल (१)।
९७ पो० क० २६ दिसम्बर १८३८, नं० ५०।
९८. वही।
९९ वही।

लिखा था कि नया महाराणा सरदारसिंह एक जागीरदारी घराने से गोद आया है। अत यह आशा की जा सकती है कि वह ब्रिटिश सरकार की इच्छाओं का समादर करेगा।[१००] १८४२ ई० मे महाराणा सरदारसिंह की मृत्यु पर यद्यपि उसकी कोई पत्नी या उपपत्नी सती नही हुई तथापि एक दासी को सती होने के लिए तैयार कर लिया गया।[१०१] इस अवसर पर कर्नल सदरलैण्ड ने अपनी सरकार को लिखा था कि अब उदयपुर मे सतीप्रथा शीघ्र ही समाप्त हो जाएगी।[१०२] परन्तु उसकी आशा पूरी न हुई। यह ठीक है कि इसके बाद राजघराने मे कोई स्त्री सती नही हुई परन्तु जागीरदारों और सामान्य लोगो म सती की घटनाएँ घटित होती रही जो महाराणा स्वरूपसिंह के समय तक जारी रही।[१०३] क्योंकि राज्य सरकार ने सती-प्रथा को अभी तक गैर-कानूनी घोषित नही किया था।

उदयपुर मे सतीप्रथा को गैर-कानूनी घोषित करने मे जो विलम्ब हो रहा था, उसका एक मुख्य कारण तो यह था कि उदयपुर के महाराणा अपने आपको परम्परागत सस्कृति का पोषक मानते थे। चूँकि सतीप्रथा एक परम्परागत प्रथा थी और जनता की धार्मिक भावनाओ पर आधारित थी, अत उन्होंने उसे बन्द करने की तरफ विशेष ध्यान नही दिया। दूसरा मुख्य कारण महाराणाओं और सामन्तों के बिगड़े हुए आपसी सम्बन्ध थे। सतीप्रथा को गैर-कानूनी घोषित करके महाराणा सामन्तो के विरोध को और अधिक बढाना नही चाहते थे।

१८४६ ई० मे जब उदयपुर राज्य के वार्षिक खिराज मे ब्रिटिश सरकार ने दो लाख रुपयो की कमी कर दी तब कर्नल सदरलैण्ड ने अपनी सरकार के सामने यह विश्वास व्यक्त किया था कि इस कदम से महाराणा के हाथ मजबूत होगे और राज्य मे सतीप्रथा को समाप्त करने मे सहयोग मिलेगा।[१०४] परन्तु महाराणा ने इसके उपरान्त भी सतीप्रथा को बन्द करने के लिए कोई आदेश जारी नही किया। १८५४ ई० मे महाराणा पर इस सम्बन्ध मे पुन. दबाव डाला गया तो उसने स्पष्ट कहा कि सामन्तो के साथ उसके बिगडे हुए सम्बन्धो को देखते हुए वह इस विषय मे कदम उठा कर उन्हे और अधिक असतुष्ट करने को तैयार नही है।[१०५] उदयपुर

---

१०० वही, १० अप्रैल १८३९, न० १८।
१०१. वही, १८ जुलाई १८४२, न० २१।
१०२ वही।
१०३. रा० रा० अ० [उदयपुर रि०]–बही सती केसेज, वि०स० १९०२–१९२४, बस्ता नं० ११५।
१०४ पो० क० २९ जून १८४९, नं० २०९।
१०५. वही, ११ नवम्बर १८५४, न० १०८।

सरकार ने महारानी विक्टोरिया की १८५८ की उद्घोषणा का भी गलत अर्थ लगाया और ब्रिटिश सरकार को स्पष्ट करना पड़ा कि धर्म के नाम पर किसी को परेशान नहीं किया जायगा परन्तु सती जैसी प्रथा को सहन भी नहीं किया जाएगा।[१०६] फिर भी, उदयपुर सरकार ने सतीप्रथा का पक्ष लेकर ब्रिटिश सरकार से काफी लम्बा पत्र-व्यवहार किया और परिणाम यह हुआ कि ब्रिटिश सरकार को महाराणा को चेतावनी देनी पड़ी कि यदि उसने सतीप्रथा को बन्द करने के लिए कठोर कदम न उठाये तो सरकारी पत्र-व्यवहार में उसके नाम के साथ महाराणा आदि सम्मान-सूचक उपाधियों का प्रयोग बन्द कर दिया जाएगा और ए० जी० जी० महाराणा के साथ शिष्टाचारी मुलाकात भी बन्द कर देगा।[१०७] इस चेतावनी के बाद भी महाराणा ने कोई कदम नहीं उठाया और राज्य में सती की दो घटनाएँ घटित हो गईं।[१०८] तब ए० जी० जी० ने महाराणा के साथ अपनी शिष्टाचारी मुलाकात बन्द कर दी।[१०९] *तब कहीं जाकर,* १८६० ई० में *महाराणा ने सतीप्रथा को बन्द* करने के आदेश जारी किए।[११०] फिर भी, सतीप्रथा की छुटपुट घटनाएँ होती रहीं। उदाहरणार्थ, मार्च १८६२ में भादेसर की ठकुरानी सती हुई। अप्रैल में भैंसरोडगढ के कामदार की पत्नी सती हुई। इसी मास में, भीडार गाँव की एक निम्न जाति की स्त्री सती हुई। सितम्बर मास में एक भोमिया राजपूत की पत्नी सती हुई।[१११] इस पर १८६२ ई० में महाराणा शम्भूसिंह ने सतीप्रथा को बन्द करने के सम्बन्ध में सख्त कदम उठाए और तमाम गाँवों के पटेलों के नाम इश्तिहार जारी किए।[११२] इसके बाद सतीप्रथा प्राय. समाप्त हो गई। इसका उल्लेख अपवाद रूप

---

१०६. वही, २७ जनवरी १८६०. नं० ८०-८५।

१०७ महाराणा के नाम गवर्नर जनरल का खरीता, दि० २२ मार्च १८५८।

१०८. पो० क० दिसम्बर १८६०, नं० ४०७-४११, पार्ट 'ए'।

१०९. वही।

११०. पो० क० दिसम्बर १८६०, नं० ४०७-४११, पार्ट 'ए' १।

१११. (क) रा० ए० मो० [जारल] खंड ८, नं० ४३।
(ख) वही, हिस्टोरिकल रिकार्ड २२, फाइल नं० ४३, १८६२।

११२. रा० रा० अ० [उदयपुर रि०]—मेहता संग्रामसिंह करेस्पांडेन्स, फाइल नं० ७६७, दि० स० १९१९।

में कहीं-कहीं देखने को मिलता है।[113]

कन्या वध : -उन्नीसवीं सदी के अन्त तक राजस्थान में कन्या वध की प्रथा सीमित मात्रा में प्रचलित थी।[114] इस प्रथा के प्रचलन के प्रमुख कारणों में परिवार का सम्मान नष्ट हो जाने का भय तथा लड़की के विवाह की समस्या के दो मुख्य कारण थे। राजपूत जाति के वैवाहिक सम्बन्ध परम्परागत बन्धनों से जकड़े हुए थे। एक राजपूत अपनी कन्या का विवाह अपने ही कुल अथवा गोत्र में नहीं कर सकता था।[115] उदाहरणार्थ, एक राठौड़ अपना विवाह राठौड़ों में नहीं कर सकता था क्योंकि कुलीय भावना के आधार पर सारा राठौड़ स्त्री-पुरुष वर्ग को भाई-बहिन समझते थे। इससे वैवाहिक सम्बन्धों का क्षेत्र काफी सीमित हो गया। वैवाहिक सम्बन्धों में दूसरी बाधा यह थी कि प्रत्येक राजपूत अपनी पुत्री का विवाह अपने से उच्च घराने अथवा किसी जागीरदार या सामन्ती परिवार में ही करने की आकांक्षा रखता था[116] परन्तु इसके लिए अत्यधिक दहेज तथा त्याग की आवश्यकता थी। मुगलकाल में राजपूतों के लिए विवाह और दहेज जुटाना कठिन काम नहीं था क्योंकि उनके सामने सैनिक सेवाओं द्वारा जागीरें तथा पुरस्कार प्राप्त करने का व्यापक क्षेत्र खुला था। मुगल सत्ता के पतन के बाद यह क्षेत्र सीमित हो गया और ब्रिटिश संरक्षण के बाद और भी अधिक संकुचित हो गया जिससे सामान्य राजपूतों की आर्थिक स्थिति दयनीय हो गई और विवाह योग्य दहेज तथा त्याग न जुटा पाने के भय से कुछ ने कन्या वध का विकल्प अपनाना ही ठीक समझा।[117]

कन्या वध की प्रथा न तो शास्त्रों में और न ही सामन्तों में प्रचलित थी।[118]

---

११३ उदाहरणार्थ, (i) अगस्त १८६८ में नारोला नगर की एक ब्राह्मणी सती हुई।
—पो० क० ३ दिसम्बर १८६८, नं० २०-२१।
(ii) जून १८८० में बेदनोर में एक राजपूत स्त्री सती हुई।
—पो० क० जून १८८०, नं० ११६-११९, पो० ए०।
(iii) अप्रैल १८८१ में एक और स्त्री सती हुई।
—पो० क० अप्रैल १८८१, नं० ६८३, पो० ए०।

११४ आर० ए० ओ० हिस्टोरिकल रिकार्ड २२८, फाइल नं० १४ ए जयपुर १८४१।

११५. कर्नल टॉड, खंड १, पृ० ६११।

११६. (क) वही।
(ख) एम० ए० शेरिंग-हिन्दू ट्राइब्स एण्ड कास्ट्स, पृ० १२०।

११७. शेरिंग, पृ० १२०।

११८. पो० क० ३० नवम्बर १८४४, नं० १५२।

अधिकांश राजपूतों की इच्छा भी इस प्रथा को समाप्त करने की थी।[११९] परन्तु एक परम्परागत प्रथा को समाप्त करने की दिशा में कोई भी व्यक्ति पहल करने में हिचकिचा रहा था। ब्रिटिश सरकार भी शीघ्र कोई कदम उठाना नहीं चाहती थी।[१२०]

सर्वप्रथम १८३४ ई० में कोटा राज्य ने कन्या वध को गैर कानूनी घोषित किया[१२१]। इसी वर्ष, उदयपुर महाराणा ने मीना जाति के लिए कन्या वध को गैर कानूनी घोषित किया[१२२]। जनवरी १८३७ में बीकानेर नरेश रतनसिंह ने अपनी गया तीर्थ यात्रा की अवधि में अपने सरदारों से कन्या वध न करने की प्रतिज्ञा करवाई[१२३]। इन्हीं दिनों कर्नल सदरलैण्ड और मेजर थोरसबी ने इस विषय पर कुछ अन्य राजपूत शासकों से बातचीत की परन्तु उन्हें पर्याप्त सफलता नहीं मिली[१२४]। केवल जोधपुर राज्य में अक्टूबर १८३९ में कन्या वध को रोकने के लिए कुछ नियम अवश्य बनाये गए[१२५]। १८४४ ई० में अंग्रेज रेजीडेन्ट लडलू को जयपुर राज्य में इस प्रथा को गैर-कानूनी घोषित करवाने में सफलता मिल गई[१२६]। इससे प्रोत्साहित होकर जोधपुर राज्य ने ७ मई १८४४ और उदयपुर ने २४ मई १८४४ को इस प्रथा को गैर-कानूनी घोषित कर दिया[१२७]।

त्याग—कन्या वध प्रथा को गैर-कानूनी घोषित कर दिया गया परन्तु इसे सफल बनाने के लिए 'त्याग' की समस्या को हल करना अति आवश्यक था। राजपूत जाति में विवाह के अवसर पर बहुत से राज्यों के चारण, भाट, ढोली इत्यादि आ जुटते थे और ये लोग लड़की वालों से मुँह माँगी दान-दक्षिणा प्राप्त करने का हठ

---

११९. पो० क० ३० नवम्बर १८४४, नं० १५२।
१२० वही, नं० १५४।
१२१ वही, २३ जनवरी १८३४, नं० १६–२६।
१२२. वही।
१२३ (क) दयालदास की ख्यात, खंड २, पृ० १२६-१२६।
(ख) ओझा-बीकानेर राज्य का इतिहास, खंड २, पृ० ४२४ और ४३१।
१२४ पो० क० ३० नवम्बर १८४४, नं० १५४।
१२५ (क) पो० क० ७ अगस्त १८४७, न० ८४५।
(ख) मारवाड़ प्रेसी, पृ० १०७।
१२६. पो० क० ३० नवम्बर १८४४, न० १५३ और १५ फरवरी १८४७, नं० ४६।
१२७ (क) रा० रा० अ० [ओ० रि०]—(i) खरीता बही न० १३, पृ० ४४२-४४।
(ii) खास रुक्का परवाना बही नं० ६, पृ० २८।
(ख) पो० क० ७ नवम्बर १८४४, नं० १३१, और ३० नवम्बर १८४४, नं० १६०।

होने का आरोप लगाकर उन्हें मार डालने की कुप्रथा प्रचलित थी। उन्नीसवीं सदी के उत्तरार्द्ध में राजपूत राज्यों ने कानून द्वारा इस कुप्रथा को समाप्त करने का प्रयत्न किया।

१८५३ ई० में 'मेवाड़ भील कोर' के एक सैनिक ने एक स्त्री को डाकन होने के सन्देह में मार डाला[१३७]। इस पर तत्कालीन ए० जी० जी० ने भारत सरकार से इस प्रथा को समाप्त करने तथा ऐसा करने वालों के विरुद्ध कार्यवाही करने की स्वीकृति माँगी[१३८]। भारत सरकार ने ए० जी० जी० को निदेश दिया कि वह प्रत्येक राजपूत शासक को अपने-अपने राज्य में इस कुप्रथा को गैर-कानूनी घोषित करने के लिए विवश करे और ऐसा करने वालों के लिए सख्त सजा की व्यवस्था करे[१३९]। परिणामस्वरूप, महाराजा स्वरूपसिंह ने २२ अक्टूबर १८५३ को इस सम्बन्ध में एक आदेश प्रसारित किया जिसके अन्तर्गत इस प्रथा को गैर-कानूनी घोषित किया गया और उल्लंघन करने वालों को कारावास की सजा देने की घोषणा की गई[१४०]। इस आदेश के उपरान्त भी यह प्रथा जारी रही और कविराज श्यामलदास का कहना है कि उनके द्वारा 'वीर विनोद' के रचना काल (१८७९) तक यह प्रथा बन्द नहीं हो पाई थी[१४१]। उदाहरणार्थ, नवम्बर १८६२ में दच्छीवाड़ा गाँव की दो स्त्रियों पर डाकन होने का आरोप लगाया गया और उनके दोनों हाथ जला दिए गए। उनसे एक का तत्काल प्राणान्त हो गया[१४२]। अगस्त १८६८ में होहीमाता गाँव में एक युवती को डाकन होने के सन्देह में निर्दयतापूर्वक मार डाला गया[१४३]। जनवरी १८७४ में जावस गाँव में डाकन होने के सन्देह में एक भील स्त्री को मार दिया गया[१४४]। १८७५ में मेंडावा और बावेल गाँवों की दो स्त्रियों को डाकन होने के सन्देह में जीवित जला दिया गया[१४५]।

---

१३७. ब्रुक्स-हिस्ट्री ऑफ मेवाड़, पृ० ५३।
१३८. पो० क० १६ फरवरी १८५३, नं० १२१-१२२।
१३९. पो० क० वही, नं० १२३।
१४०. (क) पो० क० २७ जनवरी १८५४, नं० १५८।
(ख) रा० रा० अ० [उदयपुर रि०]—वही डाकन।
१४१ श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० २०४०।
१४२. पो० क० जनवरी १८६३, नं० ११६-११८।
१४३. वही, सितम्बर १८६६, नं० ७२-७६।
१४४. वही, मार्च १८७४, नं० १-३।
१४५ मेवाड़ एजेंसी रिपोर्ट १८७५-७६ ई०।

कोटा राज्य मे भी डाकन प्रथा काफी प्रचलित थी। उदाहरणार्थ, १८१६ ई० मे बैरागी हीरानाथ ने राज्य सरकार से अपील की कि मेरे तीनो बेटो को यहाँ के पटेल की बुआ खा गई। सरकार की तरफ से यह आदेश जारी किया गया कि अगर यह बात सही सिद्ध हो तो उसे गधे पर बैठा कर गाँव से निर्वासित कर दिया जाय[१४६]। इसी प्रकार, भुआसे गाँव के पटेल ने सरकार को सूचित किया कि उसके गाँव की नूरी मुलतानी को लोग डाकन कहते हैं। इस पर सरकार ने आदेश दिया कि उसे गाँव से निकाल दिया जाय[१४७]। परन्तु जब अर्जुनपुरा के पटेल गगोल्या ने अपने गाँव की एक स्त्री को सरकारी आदेश के बिना ही जीवित जला दिया तो उस पर १२५ रु० जुर्माना किया गया[१४८]। इसके साथ ही इस प्रथा को गैर कानूनी घोषित कर दिया गया और इस कानून का उल्लघन करने वालो के लिए सजा की व्यवस्था की गई[१४९]। फिर भी उन्नीसवी सदी के अन्त तक यह प्रथा पूर्ण रूप मे समाप्त नहीं हो पाई।

### औरतो और लडकियो का क्रय-विक्रय

उन्नीसवीं सदी के मध्य तक राजस्थान मे स्त्रियो और लडके लडकियों की खरीद-फरोख्त सामान्य रूप से प्रचलित थी। कुछ राज्य तो इस खरीद फरोख्त पर विधिवत् कर वसूल करते थे। खरीद फरोख्त के कई कारण थे। राजपूत लोग अपनी पुत्री के विवाह मे दहेज के साथ गोला गोली (दास-दासी) देने के लिए खरीदते थे[१५०] तो कुछ सामन्त या सम्पन्न लोग स्त्रियो को रखैलों के रूप मे रखने के लिए खरीदते थे।[१५१] कई वेश्याएं अनैतिक पेशा करवाने के लिए खरीद फरोख्त करती थी।[१५२] लडको को सामान्यत साधु लोग अपना चेला बनाने अथवा सम्पन्न लोग घरेलू दास बनाने के लिए खरीदा करते थे।[१५३] तत्कालीन स्रोत इस मानव-व्यापार पर पर्याप्त प्रकाश डालते हैं। उदाहरणार्थ १८४४ ई० मे जोधपुर राज्य के सिपाही रामसिंह ने

---

१४६ रा० रा० अ० [कोटा रि०]—भंडार नं० ३, वि० स० १८७३।
१४७ वही, वि० सं० १८८०।
१४८ वही, भडार नं० २/२, बस्ता न० १२, वि० स० १९०४।
१४९ वही।
१५० (क) रा० रा० अ० [जो० रि०]—दस्तरी रिकार्ड्स-फाइल नं० १३३।
(ख) रा० ए० रि० (का०) १८६७, स्नेवरी नं० १।
१५१ रा० रा० अ० [कोटा रि०]—भंडार नं० २/२ बस्ता नं० १२ वि० सं० १९०४।
१५२ वही, (जा० रि०) रेजीडेंसी फाइल नं० सी/२/५ खड १।
१५३ वही।

माली जाति के बाला नामक व्यक्ति की पत्नी को ७० रु० मे खरीदा।[१५४] इसी प्रकार, ब्यावर के एक सिपाही ने नागौर के पठान रहीम खाँ की बीबी को १२० रु० मे खरीदा।[१५५] रेजीडेन्ट फ्रॅच के पत्रो से पता चलता है कि १८४४ ई० में जोधपुर के गणेश भाट और उसके साथियों ने जोधपुर और जयपुर की २२ औरतों को लाहोर ले जाकर बेचा।[१५६]

मेहता शेरसिंह के नाम कर्नल रॉबिन्सन के पत्र से पता चलता है कि उदयपुर के भंरजी नामक राजपूत ने ब्रिटिश प्रदेश के भोमा नामक व्यक्ति की ११ वर्षीया पुत्री को ५४ रु० मे खरीदा था। अंग्रेज अधिकारियो ने भंरजी के खिलाफ सख्त कार्यवाही करने तथा लड़की को वापस लौटाने के सम्बन्ध मे महाराणा के साथ लम्बा पत्र-व्यवहार किया। परन्तु उदयपुर सरकार ने यह उत्तर दिया कि इसमे लड़की खरीदने वाले का दोष नही है क्योंकि इस राज्य मे लोडी गुलाम खरीदने की प्रथा बहुत पुराने समय से चली आ रही है।[१५७]

कोटा राज्य म लड़के लड़कियो की खरीद-फरोख्त को कानूनी मान्यता प्राप्त थी और राज्य सरकार बाकायदा 'कर' वसूल करती थी।[१५८] उदाहरणार्थ, १८३८ ई० मे लोढा रामचन्द्र ने अपना पुत्र १५ रु० मे बेचा जिसकी 'चौथान' (कर) के ६ रु० राजकोष मे जमा कराए गए। इसी प्रकार, महमूद ने देवला माली से एक लड़का ३५ रु० में खरीदा जिसकी चौथान के ७ रु० राज्य मे जमा कराए गए।[१५९]

१८४७ ई० मे राजपूत राज्यों ने लड़के लड़कियो की खरीद-फरोख्त को गैर-कानूनी घोषित कर दिया।[१६०] सर्वप्रथम १६ फरवरी १८४७ को जयपुर राज्य ने एक इश्तिहार जारी कर इस व्यापार को अवैध घोषित किया। लड़के-लड़की खरीदने-बेचने की मनाही कर दी गई और खरीदने तथा बेचने वाले—दोनो के विरुद्ध सख्त कार्यवाही किए जाने की घोषणा की गई।[१६१] जोधपुर राज्य मे इस व्यापार को

---

१५४ वही-दस्तरी रिकार्ड्स फाइल नं० २।

१५५ वही।

१५६ वही, पोर्टफोलियो फाइल नं० १०।

१५७ रा० रा० अ० (उदयपुर रि०)-मेहता सग्रामसिंह कलेक्शन, फाइल नं० ७४३।

१५८ वही, (कोटा रि०)-भडार नं० २/२, बस्ता नं० ८, १२ और ५४।
भडार नं० १५, बस्ता नं० ७, ८ और १५।

१५९ वही, भडार नं० १४, बस्ता नं० १२, वि० सं० १८६५।

१६० पो० क० १ मार्च १८६७, न० ४६।

१६१. वही।

प्रोत्साहन देने वालों पर २०० रु० जुर्माना तथा एक साल के कारावास की व्यवस्था की गई।[१६२] कोटा राज्य में सर्वप्रथम १८३१ ई० में लड़के-लड़कियों की खरीद-फरोख्त पर रोक लगाई गई थी।[१६३] परन्तु १८३४ से १८६२ ई० तक के कागजातो से पता चलता है कि खरीद-फरोख्त जारी रही और सरकार पहले की भाँति 'कर' वसूल करती रही।[१६४] ऐसा अनुमान लगाया जा सकता है कि राज्य सरकार ने ब्रिटिश सरकार को सन्तुष्ट करने के लिए इश्तिहार तो जारी कर दिए थे परन्तु उन पर अमल नही किया गया। अन्त मे १८६२ ई० में इस व्यापार को बन्द करने की दिशा मे पुन. आदेश प्रसारित किए गए।[१६५] उदयपुर राज्य मे भी सितम्बर १८६३ ई० मे इस व्यापार को बन्द करने के सम्बन्ध मे राजकीय आदेश प्रसारित किए गए।[१६६] इस प्रकार, उन्नीसवी सदी के अन्त तक मानव-व्यापार की यह परम्परागत प्रथा समाप्त हो पाई।

### अपरिवर्तित सामाजिक प्रथाएँ

सतीप्रथा, कन्या वध, त्याग, डाकन प्रथा, औरतो और लड़कियो का क्रय-विक्रय आदि परम्परागत प्रथाओं का उन्नीसवी सदी के अन्त तक अवसान हो गया, परन्तु वेश्यावृत्ति और घरेलू दास प्रथाएँ अपने परम्परागत रूप में जारी रही।

### वेश्यावृत्ति

उन्नीसवी सदी में भी संगीत और नृत्य मे निपुण प्रमुख वेश्याओं को राजकीय संरक्षण प्रदान किया जाता था और उन्हे राजकोष से नियमित वृत्ति दी जाती थी।[१६७] कई वेश्याएँ मन्दिरो मे नृत्य गान किया करती थी और बदले मे उन्हे काफी

---

१६२ रा० रा० अ० [जो० रि०]—( I ) खास रुक्का परवाना बही नं० १, पृ० २८।
( II ) सनद बही न० १२४, पृ० ५२७–२८।

१६३ वही, [कोटा रि०]-भंडार नं० २/२, बस्ता नं० ३३, वि० सं० १८८८।

१६४. रा० रा० अ० [कोटा रि०]-भडार नं० २/२, बस्ता नं० ५४, वि० स० १८६५।
भडार न० १५, बस्ता न० १५, वि० स० १८८६-६०।

१६५ वही, भंडार नं० २२, बस्ता न० १६८, वि० सं० १६१६।

१६६ रा० ए० रि० (का) १८६४, स्लेवरी न० २।

१६७ रा० रा० अ० [उदयपुर रि०]—बक्शीखाना न० ३०, वि० सं० १६००।
वही, नं० १८७, वि० सं० १६११।
[कोटा रि०]—भंडार न० २/१, बस्ता नं० ८ और १२, वि० सं० १८८७-१६१०।
[जयपुर रि०]—दस्तूर कोमवार, खड २५, पृ० १०५५–६५।
[जोधपुर रि०]—दस्तरी रिकार्ड्स, फाइल नं० ७७।

पुरस्कार मिलता था । उदाहरणार्थ, उदयपुर राज्य मे मदारा और कोटा मे निरभा, रतना, लाडा, नाम की वेश्याएँ मन्दिरो मे नृत्य-गान किया करती थीं ।[१६८]

सामान्य वेश्याएं नृत्य सगीत अथवा यौन व्यापार के द्वारा अपना निर्वाह करती थी । कई वेश्याएँ छोटी आयु की अथवा किशोरवय की लडकियो को खरीदकर, उनसे अनैतिक व्यापार करवाती थी । उदाहरणार्थ, कोटा की पेमी वेश्या ने कसब (अनैतिक व्यापार) कराने के लिए चम्पा नामक लडकी और चदिया वेश्या ने निहाल नामक लडकी खरीदी थी ।[१६६]

उन्नीसवी सदी के अन्त तक, वेश्यावृत्ति को समाप्त करने अथवा नियन्त्रित करने की दिशा मे किसी भी राज्य मे कोई कदम नही उठाया गया और अग्रेज सरकार ने भी इसे बन्द करवाने मे किसी प्रकार की रुचि नहीं ली ।

## घरेलू दास प्रथा :

राजस्थान मे विशेषकर राजपूत जाति मे घरेलू दासों की प्रथा उन्नीसवी सदी के अन्त तक जारी रही । ये घरेलू दास दासी राजपूतो की अवैध सन्तान थे और वशानुगत सेवको के रूप मे अपने स्वामी की सेवा किया करते थे । राजस्थान के लगभग सभी राज्यो मे दास प्रथा प्रचलित थी । इन्हे गोला, दरोगा, चाकर, दास, खानेजादा, चेला इत्यादि विविध नामो से पुकारा जाता था ।[१७०] इनकी स्त्रियो को गोली, डावरी, बढारन, बाई आदि नामो से पुकारा जाता था ।[१७१] गोला लोग अपने स्वामी की आज्ञा के बिना विवाह नही कर सकते थे । जब उनकी लडकियाँ विवाह योग्य हो जाती तो उन्हें शासक के सम्मुख उपस्थित किया जाता था । यदि शासक की इच्छा किसी लडकी को अपने रनिवास मे रखने की होती तो किसी दूसरे गोले के साथ उस लडकी के विवाह की रस्म अदा कर वह उसे तत्काल अपने रनिवास मे दाखिल कर लेता था ।[१७२] उसके पति को कुछ नकद रुपया तथा दहेज का सामान

---

१६८ वही, [उदयपुर रि०]—मेहता संग्रामसिंह कलेक्शन, फाइल नं० २३८ ।
[कोटा रि०]—भंडार नं० ३, बस्ता नं० ४३, वि० सं० १९०८ ।

१६९. रा० रा० अ० [कोटा रि०]—( I ) भडार नं० २/२, बस्ता न० १२, वि० सं० १९०४ ।
( II ) वही, बस्ता नं० ८, वि० सं० १८८३ ।

१७० (क) दस्तूर कौमवार खंड १४, पृ० २२९, २३१ और ७६१ ।
(ख) रा० रा० अ० [अलवर रि०]—फाइल न० १३३ ।

१७१. वही ।

१७२. वही ।

देकर विदा कर दिया जाता था और फिर जब तक वह राजमहलो में रहती थी तब-तक उसके साथ उसके पति का किसी प्रकार का कोई सम्बन्ध नही रहता था। इस प्रकार, उपपत्नी के रूप मे स्वीकृत गोली पडदायत' कहलाती थी, अर्थात् अब उसे रनिवास के पर्दे मे रहना होता था।[१७३] यदि शासक प्रसन्न होकर उसे हाथ पैरो मे सोने के आभूषण पहनने की स्वीकृति दे देते तो उसका पद और सम्मान बढ जाता था और वह 'पासवान' अथवा 'खवासन' कहलाती थी और समारोहो आदि मे उसकी बैठक रानियो के नीचे रहती थी।[१७४] जन्म, विवाह तथा अन्य समारोहो पर पडदायतो तथा पासवानो को काफी उपहार मिलते थे।[१७५] उनके पुत्रो की शादी धूमधाम से की जाती थी और उन्हे जागीरें तथा उच्च पद प्रदान किए जाते थे।[१७६] जिन लडकियो को रनिवास मे दाखिल नही किया जाता था वे या तो 'डावरी' के रूप मे जनाना महलो मे सेविका का जीवन व्यतीत करती थी अथवा उन्हे शासको की पुत्रियो के दहेज मे दे दिया जाता था। कभी-कभी उनका विवाह शासक के कृपापात्र गोलो के साथ भी कर दिया जाता था।

राजमहलो तथा सामन्तो के निवासो मे गोला-गोलियों का चाहे कितना ही अधिक प्रभाव क्यो न रहा हो, उनकी सामाजिक स्थिति बहुत ही निम्न रही। कोई भी राजपूत उन्हे अपनी पुत्री देने को तैयार नही होता था।[१७७] कई जागीरो में तो गोलो को घोडे की सवारी करने तक की भी मनाही थी।[१७८]

उन्नीसवी सदी के उत्तरार्द्ध मे होने वाले सामाजिक सुधारो से इस जाति के लोगों मे भी चेतना की लहर उठी और उन्होने अपने आपको 'रावणा राजपूत' कहना शुरू कर दिया।[१७९] इसके बाद उन्होने अपनी वशानुगत परतन्त्रता से मुक्त होने का प्रयत्न किया परन्तु बीसवी सदी के प्रथम दो तीन दशको तक भी उन्हें इसमे सफलता नही मिल पाई। इसका प्रमाण इस बात से मिलता है कि १९१६ के अन्त

---

१७३ दस्तूर कौमवार, खड १४, पृ० २२६, २३१, ७६१, ७७३, ८६५ और ९१२।

१७४. (क) रा० रा० अ० (अलवर रि०)-फाइल नं० १३३।
(ख) रावणा-राजपूत दर्शन, पृ० १२।

१७५. दस्तूर कौमवार, खड १४, पृ० २२६, २३१ और ७६१।

१७६. वही, पृ० ७६२ ७६३, ८०२, ८१५ और ८१६।

१७७. रावणा-राजपूत दर्शन, पृ० १४।

१७८ वही, पृ० ३१।

१७९. मर्दुमशुमारी रिपोर्ट, राज मारवाड़ १८९१, पृ० १८२।

में जोधपुर राज्य मे तो उनके सम्बन्ध मे विधिवत् इश्तिहार जारी किया गया जिसकी मुख्य बातें इस प्रकार थी[१८०]—

(१) इस प्रकार के घरेलू दासो को उनका मालिक खाना, कपडा और विवाह, मृत्यु, जन्म इत्यादि का व्यय प्रदान करता है। अत बदले मे उसे उनसे सेवा कार्य करवाने का अधिकार है।

(२) यदि किसी दरोगा का परिवार इतना अधिक बढ जाय कि उसका मालिक सम्पूर्ण परिवार का व्यय न उठा सके अथवा उसे सभी सदस्यों की सेवाओं की आवश्यकता न रहे तो ऐसी स्थिति मे मालिक अपने लिए आवश्यक सदस्यो की सेवा का उपभोग करते हुए अन्य सदस्यो को जीविका के अन्य साधन ढूंढने का आदेश दे सकता है, परन्तु इन सदस्यो को भी आवश्यकता पडने पर उनका स्वामी वापस बुला सकता है।

(३) राजपूत मालिक अपनी पुत्रियो के विवाह के समय घरेलू दासो की पुत्रियों को दहेज मे दे सकता है। प्रमुख सामन्त अपने किसी भी घरेलू दास के सम्पूर्ण परिवार को भी दहेज मे देने के अधिकारी हैं।

(४) अन्य साधनो से जीविकार्जन करने वाले घरेलू दासो की पुत्रियो को भी दहेज मे देने का अधिकार कायम रहेगा।

### त्यौहार और मेले

उन्नीसवी सदी मे राजस्थान के सामाजिक जीवन मे त्यौहारो और मेलो का पहले की भांति महत्त्व बना रहा। वर्ष पर्यन्त कई त्यौहार मनाए जाते थे जिनमे गणगौर, रामनवमी, अक्षय तृतीया, श्रावणी तीज, रक्षा-बन्धन, गणेश चतुर्थी, देवझूलनी एकादशी, नवरात्र, दशहरा, दीपावली, बसन्त पचमी, होली, शीतलाष्टमी इत्यादि प्रमुख थे। इनमें से गणगौर, श्रावणी तीज, दशहरा, शीतलाष्टमी जैसे त्यौहारो का दोहरा महत्त्व था। ये त्यौहार भी थे और इन अवसरो पर मेले भी लगते थे। ये त्यौहार और मेले आज भी लगभग उसी रूप मे मनाए जाते हैं।

### शिक्षा

अठारहवी सदी तक, राजस्थान मे प्राचीन भारतीय शिक्षा-पद्धति जारी रही जिसका ध्येय ज्ञान, व्यक्तिगत कल्याण और जीविका निर्वाह के साधन उपलब्ध

---

१८०. मारवाड़ गजट, खंड ५१, नं० १, पृ० ७०, दि० १६-१२-१८१६।

कराना था।[१८१] शिक्षकों को अपने ढग से शिक्षा देने की स्वतन्त्रता थी। राज्य सरकारें शिक्षको और शिक्षण सस्थाओ को समय-समय पर आर्थिक एव भूमि अनुदान देती रहती थी।[१८२]

राजस्थान मे आधुनिक शिक्षा प्रणाली आरम्भ होने के पूर्व परम्परागत शिक्षा का काफी प्रसार था। जोधपुर राज्य के सम्बन्ध मे निक्सन ने लिखा है कि राज्य मे लगभग ६४ शालाएँ हैं जिनमे २४२६ छात्र पढते हैं।[१८३] ब्रुक ने लिखा है कि जयपुर नगर मे ही ११० शालाएँ हैं जिनमे २५६८ छात्र पढते हैं।[१८४] बेनन ने लिखा है कि कोटा, बून्दी और झालावाड मे कई निजी शालाएँ हैं और प्रत्येक गाँव मे एक शाला है।[१८५] वाल्टर के कथनानुसार भरतपुर राज्य मे सैकडो शालाएँ थी जिनमें हिन्दी और फारसी की प्रारम्भिक शिक्षा दी जाती थी।[१८६] हेमिल्टन ने लिखा है कि अलवर मे १०१ शालाएँ हैं जिनमे १४३४ छात्र पढ़ते है।[१८७] ब्लेक के कथनानुसार सिरोही मे ३८ शालाएँ थी जिनमे ६१० छात्र पढते थे।[१८८] अजमेर-मेरवाडा मे ११३ शालाएं थी जिनमे १७०६ छात्र पढ़ते थे।[१८९] राजस्थान के ए० जी० जी० ने अपनी रिपोर्ट के अन्त मे लिखा है कि सभी राज्यो मे असख्य निजी शालाएँ हैं जिनमे साधारण पारिश्रमिक के बदले मे हिन्दी, फारसी और गणित की शिक्षा प्राप्त की जा सकती है।[१९०] इन आँकडो से सहज ही यह अनुमान लगाया जा सकता है कि समाज मे शिक्षा का अभाव नही था।

'देसी' (भारतीय) शिक्षा प्रणाली कई दृष्टियों से अंग्रेजी शिक्षा-पद्धति से भिन्न थी। पारम्परिक सस्कृति तथा वैदिक साहित्य की भाषा होने के कारण सस्कृत के और राजकीय भाषा होने के कारण फारसी के अध्ययन-अध्यापन पर विशेष जोर

---

१८१. डा० गोपीनाथ शर्मा, सोशल लाइफ इन मेडिवल राजस्थान, पृ० ३६६।
१८२ (क) कोटा रि०—भडार नं० २/२, बस्ता न० ७६, वि० सं० १९०५-१०।
(ख) पो० क० १३ नवम्बर १८३६, न० २०।
१८३ पो० क० 'ए' जुलाई १८६४, न० १०-१८, जोधपुर एजेंसी रिपोर्ट, पैरा १४।
१८४ वही, जयपुर एजेंसी रिपोर्ट, पैरा १७।
१८५. वही, हाडौती एजेंसी रिपोर्ट, पैरा ३।
१८६ वही, भरतपुर एजेंसी रिपोर्ट, पैरा २५।
१८७ वही, अलवर एजेंसी रिपोर्ट, पैरा ३१।
१८८ वही, सिरोही एजेंसी रिपोर्ट, पैरा २।
१८९. वही, अजमेर मेरवाड़ा रिपोर्ट, पैरा ७।
१९० वही लॉरेंस की रिपोर्ट, पैरा ४।

दिया जाता था। लेन-देन, हिसाब-किताब और व्यापार-वाणिज्य में गणित की उपयोगिता के कारण गणित पर भी विशेष ध्यान दिया जाता था। स्कूल में छात्र के प्रवेश के लिए निश्चित समय का बन्धन नही था। वर्ष पर्यन्त किसी भी दिन छात्र का प्रवेश हो जाता था। स्थानीय शिक्षण-पद्धति मे नियमित रूप से परीक्षाएँ भी नही होती थी और अक देने अथवा सर्टिफिकेट देने की प्रथा भी नही थी। विद्यार्थी शिक्षक की ख्याति का माध्यम होता था। शिक्षा से सम्बन्धित व्यय दान अथवा पुण्य कार्य माना जाता था।[१६१]

अंग्रेजी शिक्षा की शुरूआत

राजपूत राज्यो पर ब्रिटिश सरक्षण के बाद ईसाई धर्म प्रचारको ने अंग्रेजी शिक्षा के माध्यम से ईसाई धर्म का प्रचार करना चाहा था।[१६२] अंग्रेज अधिकारी, जिन्हे नरेशो के साथ फारसी भाषा मे होने वाले पत्र-व्यवहार को समझने तथा नरेशो से विचार-विमर्श करने मे काफी कठिनाई अनुभव होती थी, अंग्रेजी भाषा को पत्र-व्यवहार का माध्यम बनाना चाहते थे।[१६३] शासकों और सामन्तो को भी अंग्रेज अधिकारियो से बातचीत एव गुप्त मन्त्रणा करने मे काफी कठिनाई का सामना करना पडता था। ऐसे अवसरो पर उन्हे अपने साथ दुभाषिये रखने पडते थे।[१६४] व्यापारी वर्ग को भी अंग्रेज कम्पनियो तथा एजेंटो से सम्पर्क बनाए रखने के लिए अंग्रेजी भाषा के जानकार लोगों का सहारा लेना पडता था।[१६५] इस प्रकार, राजस्थान मे अंग्रेजी शिक्षा की प्रारम्भिक पृष्ठभूमि तैयार हो चुकी थी।

राजस्थान मे अंग्रेजी शिक्षा की शुरूआत अजमेर क्षेत्र से हुई जहाँ सीरामपुर के बैप्टिस्ट प्रचारक डा० विलियम केरी के पुत्र जेवज केरी को भेजा गया था।[१६६] उसने रेजीडेंट आक्टरलोनी की सहायता से आरम्भ मे अजमेर और पुष्कर तथा बाद मे भिनाय और केकडी मे स्कूल खोले।[१६७] परन्तु उपर्युक्त स्कूलो मे अपेक्षित

---

१६१. रा० रा० अ० (उदयपुर रि०)-देवस्थान जमा खर्च बही नं० १७, वि० स० १६१०।
(कोटा रि०)-भंडार नं० ३, बस्ता न० ७७, वि० सं० १६२७।

१६२. पो० क० ५ जुलाई १८२२, नं० ४१।

१६३. पो० क० 'ए' जुलाई १८६४, नं० १०-१८, निक्सन की रिपोर्ट, दि० २० जुलाई १८६३।

१६४ रा० रा० अ० (कोटा रि०)-भडार नं० ३, बस्ता न० ८५, वि० सं० १८६०-६५।

१६५ श्री रामगोपाल मोहता अभिनन्दन ग्रन्थ, पृ० २०।

१६६ पो० क० ७ नवम्बर १८१८, नं० १-२।

१६७ वही, (I) २६ जनवरी १८२२, न० ७४।
(II) २६ फरवरी १८२२, नं० ४८ और ५१।
(III) १४ जुन १८२२, नं० ८।

प्रगति नही हुई और १८२७ ई० मे अजमेर के अलावा तीनो स्कूलो को बन्द कर दिया गया।[१९८] १८३१ ई० मे अजमेर के स्कूल को भी बन्द कर दिया गया।[१९९] इन स्कूलो की असफलता का कारण स्कूलो मे दी जाने वाली धार्मिक शिक्षा थी। गवर्नर जनरल हेस्टिंग्ज को आरम्भ से ही भय था कि राजपूताना जैसे क्षेत्र मे केरी द्वारा ईसाई शिक्षा के प्रसार से स्थानीय जनता मे अंग्रेज सरकार के प्रति शका उत्पन्न हो जाएगी।[२००] स्वय केरी ने भी अजमेर-मेरवाडा के सुपरिण्टेण्डेण्ट विल्डर को लिखा था कि लोगो को सन्देह है कि कही उनके लडको को कलकत्ते ले जाकर उन्हे ईसाई धर्म की दीक्षा न दे दी जाए।[२०१] परन्तु स्थानीय अंग्रेज अधिकारियो ने उपर्युक्त स्कूलों की असफलताओ के लिए धनाभाव, योग्य शिक्षको की कमी, उच्च जातियो की रूढिवादिता इत्यादि कारणो को उत्तरदायी ठहराया।[२०२]

१८३५ ई० मे अंग्रेजी भाषा को राजकीय भाषा बनाने के पश्चात् अंग्रेजी शिक्षा के महत्त्व मे परिवर्तन स्वाभाविक ही था। मई १८३६ ई० मे बगाल सरकार के अन्तर्गत 'जनरल कमेटी ऑफ पब्लिक इन्स्ट्रक्शन' के द्वारा अजमेर मे प्रथम सरकारी स्कूल की स्थापना की गई।[२०३] छात्रों को आकृष्ट करने के लिए उनसे किसी प्रकार का शिक्षण शुल्क नही लिया गया। इसलिए प्रारम्भ मे स्कूल की प्रगति सतोषजनक रही। किन्तु वित्तीय भार अधिक होने के कारण १८४३ ई० मे इस स्कूल को बन्द कर दिया गया।[२०४]

राजस्थान के राज्यो मे अंग्रेजी शिक्षा की शुरुआत का पहला प्रयत्न अलवर के महाराजा बन्नेसिह ने किया। १८४२ ई० मे पडित रूपनारायण की सहायता से अलवर मे एक स्कूल स्थापित किया गया।[२०५] मुन्शी उम्मेदसिह और मुन्शी शिवदयालसिह के तत्वावधान मे इस स्कूल ने सतोषजनक प्रगति की।[२०६] बन्नेसिह ने

---

१९८. वही, २० जून १८२७, नं० २९–३१।
१९९ पो० क० होम, मिसलेनियस १८३२, नं० ४७१।
२०० पो० क० ४ जुलाई १८२२, नं० ४१।
२०१. वही, नं० ४०।
२०२ पो० क० होम, मिसलेनियस १८३२, नं० ४७१।
२०३ जनरल रिव्यू एण्ड ऑबजरवेशस, रेवेन्यू रिपोर्ट्स १८५१, पृ० ८१। (कमेटी ऑफ पब्लिक इन्स्ट्रक्शन इन बँगाल)।
२०४. वही।
२०५. श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० १३६३।
२०६. पो० क० 'ए' जुलाई १८६४, नं० १०–१८, अलवर एजेंसी रिपोर्ट।

का शुल्क नही लिया गया परन्तु बाद मे चार आने से एक रुपये तक प्रवेश शुल्क लिया जाने लगा।

इस बार अजमेर स्कूल ने सन्तोषजनक प्रगति की। दो-तीन वर्षों मे छात्रो की सख्या ३४० हो गई। १८६१ ई० मे एन्ट्रेंस की परीक्षा के लिए इस स्कूल को कलकत्ता विश्वविद्यालय से सबद्ध कर दिया गया। १८६८ ई० में इसे इन्टरमीडिएट और १८६६ ई० मे डिग्री कॉलेज बना दिया गया। यह राजस्थान का प्रथम डिग्री कॉलेज था।[222]

## बून्दी, कोटा और झालावाड

बून्दी, कोटा और झालावाड के राज्यो मे अंग्रेजी शिक्षा की शुरुआत अंग्रेज अधिकारियो के प्रयत्नो से हुई। जून १८६३ ई० मे हाडोती एजेंसी के तत्कालीन एजेंट बेनन ने इन राज्यो के शासकों के नाम व्यक्तिगत खरीते भेजे जिनमे उन्हे अपने राज्यो मे अंग्रेजी शिक्षा लागू करने की सलाह दी।[223] फलस्वरूप बून्दी नरेश रामसिह (१८२१-८६) ने १८६३ मे बून्दी मे एक अंग्रेजी स्कूल खोला। झालावाड नरेश पृथ्वीसिह (१८४५-७५) ने भी पाटन और छावनी मे अंग्रेजी स्कूल खोले।[224] परन्तु कोटा नरेश रामसिह (१८२७-६६) ने वित्तीय कठिनाइयो के कारण राजकीय व्यय पर अंग्रेजी स्कूल खोलने मे अपनी असमर्थता प्रकट की।[225]

## जोधपुर :

जोधपुर मे अंग्रेजी शिक्षा की शुरुआत राज्य की ओर से न होकर जनता की ओर से हुई। १८६७ ई० मे राव राजा मोतीसिह ने कुछ प्रतिष्ठित नागरिकों के सहयोग से जोधपुर मे एक अंग्रेजी स्कूल की स्थापना की।[226] स्कूल मे एक लिथो प्रेस भी कायम किया गया। १८६६ ई० मे राज्य सरकार ने इस स्कूल को अपने नियन्त्रण

---

२२१. पो० क० ११ फरवरी १८५७, नं० ४४-४५।

२२२ हरविलास शारदा, अजमेर, पृ० ३४८।

२२३ पो० क० 'ए' जुलाई १८६४, नं० १०-१८, हाडोती एजेंसी रिपोर्ट।

२२४. वही, झालावाड़ नरेश का खरीता, दि० १ दिसम्बर १८६३।

२२५ वही, कोटा महाराव का खरीता, दि० २६ जुलाई १८६३।

२२६. (क) मुन्शी हरदयालसिह-रिपोर्ट इंतिजाम राज मारवाड़ १८९१, पृ० ८०१।
(ख) रेउ-मारवाड़ का इतिहास, खंड २, पृ० ४५४।

में ले लिया और इसका नाम 'दरबार स्कूल' रखा।[२२७] १८७६ ई० में दरबार स्कूल को हाई स्कूल बना दिया गया। १८९३ ई० में इसे इन्टरमीडिएट कॉलेज बना कर इसका नाम 'जसवन्त कॉलेज' रखा गया और इसे इलाहाबाद विश्वविद्यालय से सबद्ध किया गया। १८९६ ई० में जसवन्त कॉलेज को डिग्री कॉलेज कर दिया गया।[२२८]

अन्य राज्यों की अपेक्षा जोधपुर राज्य की जनता ने अंग्रेजी शिक्षा में अधिक रुचि प्रदर्शित की। कुछ जातियों ने अपनी जाति में अंग्रेजी शिक्षा का प्रसार करने की दृष्टि से अपने पृथक् जातीय स्कूल स्थापित किए। उदाहरणार्थ, १८८७ ई० में कायस्थों ने 'सर प्रताप हाई स्कूल', १८९६ ई० में ओसवाल महाजनों ने 'सरदार मिडिल स्कूल' और १८९८ ई० में क्षत्रिय मालियों ने 'श्री सुमेर सैनी मिडिल स्कूल' स्थापित किये।[२२९] इन सभी स्कूलों को राज्य की तरफ से आर्थिक अनुदान मिलता था।

## बीकानेर

बीकानेर राज्य में अंग्रेजी शिक्षा की शुरुआत काफी देर से हुई। १८७२ ई० तक तो सम्पूर्ण राज्य में एक भी सरकारी स्कूल नहीं था। १८७२ में बीकानेर में पहला सरकारी स्कूल खोला गया जिसमें हिन्दी, फारसी और गणित सिखाने की व्यवस्था थी।[२३०] १८८५ ई० में एक नया स्कूल स्थापित किया गया जिसमें अंग्रेजी भाषा सिखाने की व्यवस्था थी। इस नये स्कूल को बाद में 'हाई स्कूल' बना दिया गया जिसे प्रारम्भ में पंजाब विश्वविद्यालय से और १८९७ ई० से इलाहाबाद विश्व विद्यालय से सबद्ध किया गया।

## उदयपुर

उदयपुर के महाराणाओं तथा सामन्तों को शुरू से ही अंग्रेजी शिक्षा के प्रति विशेष रुचि न थी। तत्कालीन एजेंट ईडन ने लिखा है कि इस राज्य में कला और विज्ञान के क्षेत्र में किसी प्रकार की प्रगति को कमजोरी का प्रतीक समझा जाता है।[२३१] अंग्रेजी शिक्षा के प्रति शासक और सामन्तों की उदासीनता के कारण ही

२२७ रेउ-वही, पृ० ४५४।
२२८ रेउ-वही, पृ० ४६६।
२२९ वही।
२३०. सोहनलाल-तवारीख राजश्री बीकानेर, पृ० २१५।
२३१. पो० क० 'ए' जुलाई १८६४, न० १०-१८. उदयपुर एजेंसी रिपोर्ट।

ईडन ने मई १८६२ ई० में भारत सरकार के सामने उदयपुर मे एक अंग्रेजी स्कूल खोलने तथा इसके लिए २५००० रु० के अनुदान का प्रस्ताव रखा जिसे स्वीकार नहीं किया गया।[२३२]

महाराणा शम्भूसिंह (१८६१-७४) की नाबालिगी के समय ईडन ने रीजेन्सी कौंसिल की अनुमति से उदयपुर नगर मे स्थित कई पाठशालाओ को मिला कर एक बडे स्कूल की स्थापना की जिसका नाम 'शम्भूरत्न पाठशाला' रखा गया।[२३३] स्कूल के छात्रो को गणित, भूगोल, हिन्दी और उर्दू की शिक्षा दी जाती थी। १८६५ ई० मे इस स्कूल मे अंग्रेजी भाषा की शिक्षा भी दी जाने लगी। १८८५ ई० में इसे हाई स्कूल बना दिया गया और इसका नाम 'महाराणा हाई स्कूल' रखा गया तथा इसे इलाहाबाद विश्वविद्यालय से सबद्ध किया गया।

बाँसवाडा, डूंगरपुर और प्रतापगढ़ जैसे छोटे राज्यो मे अंग्रेजी शिक्षा की शुरूआत उन्नीसवीं सदी के अन्तिम वर्षों मे ही सम्भव हो पाई जबकि जैसलमेर जैसे राज्य में तो सदी के अन्त तक भी इसमे सफलता नहीं मिल पाई।

## राजपूतो की शिक्षा :

शिक्षा के प्रति राजपूत शासकों का दृष्टिकोण प्रारम्भ मे उत्साहवर्द्धक नहीं था। ऐसी स्थिति मे श्यामलदास का यह कथन कि राजपूत लोगो की रुचि शिक्षा की ओर नहीं है[२३४] कुछ सीमा तक अंग्रेजी शिक्षा के प्रसार के सम्बन्ध मे ही सही प्रतीत होता है क्योंकि डा० बुच, हेमिल्टन, निक्सन आदि अंग्रेज अधिकारियो की रिपोर्टों से स्पष्ट है कि सामन्तो तथा सामान्य राजपूतो के पुत्रो को भी पर्याप्त शिक्षा दी जाती थी[२३५] श्यामलदास के मतानुसार राजपूत लोग इल्म एव हुनर सीखना अपनी प्रतिष्ठा के विरुद्ध समझते थे और इसे ब्राह्मण-बनियों का काम मानते थे। सभवत अंग्रेजी शिक्षा को आजीविका का साधन मात्र समझने से उनमे इसके प्रति विशेष आकर्षण उत्पन्न न हुआ हो। एक अन्य कारण यह भी था उनके लिए अंग्रेजी शिक्षा प्राप्त करने की पृथक् व्यवस्था नही की गई थी और सार्वजनिक स्कूलो मे वे अपने पुत्रो को अपने से निम्न स्तर की जातियो के लड़को के साथ पढाने को तैयार न थे[२३६]। इस कारण अंग्रेज

---

२३२. पो० क० जुलाई १८६२, नं० ७४।

२३३. श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० २०६८।

२३४. वीर विनोद, पृ० ११३० (कविराज का उपर्युक्त कथन राजपूताना एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट १८६५-६७ पर आधारित लगता है जिसमें भी यही बात कही गई है।)

२३५. अध्याय के प्रारम्भ में विस्तृत चर्चा की जा चुकी है।

२३६. एफ० एल० रीड-वही, पृ० २०-२१।

अधिकारियों को सामन्त-पुत्रों के लिए पृथक् विशिष्ट स्कूलों की व्यवस्था करना परम आवश्यक हो गया।

सर्वप्रथम, जयपुर राज्य मे १८६६ ई० मे सरदारो तथा राजपूतों के लड़कों के लिए 'नोबिलस स्कूल' स्थापित किया गया।[२३७] प्रारम्भ मे इस स्कूल मे कुल १३ विद्यार्थी थे जिनमें राजपूत सरदारों के केवल ५ लड़के थे। जयपुर नरेश ने अपने सरदारों को अपने लड़कों को इस स्कूल मे भेजने के सम्बन्ध में कई पत्र लिखे, फिर भी, १८६६ ई० मे इस स्कूल मे केवल ३३ छात्र ही दाखिल हुए। ऐसी स्थिति मे महाराजा ने अपने सामन्तो को पुनः पत्र लिखा, इस पर भी सन्तोषजनक परिणाम न निकला[२३८]। इससे यह अनुमान लगाया जा सकता है कि जयपुर शासक अन्तःकरण मे इस स्कूल मे छात्रो की वृद्धि के लिए प्रयत्नशील नहीं था।

१८७१ ई० मे अलवर मे भी ठाकुरो के पुत्रों के लिए एक पृथक् स्कूल स्थापित किया गया।[२३९] १८७५ ई० मे जोधपुर राज्य मे 'पाउलेट नोबिलस स्कूल' स्थापित किया गया।[२४०] यहाँ की शिक्षा समाप्त कर लेने पर उच्च शिक्षा के लिए उन्हें अजमेर के मेयो कालेज मे भेज दिया जाता था। परन्तु सामान्य राजपूतो के लिए उच्च शिक्षा की पृथक् व्यवस्था नहीं थी। इस कमी को दूर करने के लिए १८८६ ई० में 'ऐलिगिन राजपूत स्कूल' कायम किया गया।[२४१]

१८७७ ई० मे उदयपुर राज्य मे सरदारो के पुत्रो के लिए शम्भूरत्न पाठशाला मे ही एक विशेष कक्षा शुरू की गई।[२४२] परन्तु छात्रों की अत्यधिक कम उपस्थिति के कारण १८८२ ई० मे इसे बन्द कर देना पड़ा। १८९३ ई० मे बीकानेर में 'वाल्टर नोबिल्स स्कूल' की स्थापना हुई।[२४३]

---

२३७ जयपुर रिकार्ड्स-फाइल नं० जी/४/०७, १८६७ ई०।
२३८ जयपुर रिकार्ड्स-फाइल नं० जी/४/०८, १८६६।
२३९ (क) नेल्सन-मैडिको टोपोग्राफिक एकाउंट ऑफ अलवर, पृ० १८।
(ख) श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० १३६३।
२४०. (क) रा० ए० रिपोर्ट (१८७४-७५)-मारवाड़ एजेंसी रिपोर्ट, पृ० १०१।
(ख) रेउ-मारवाड़ का इतिहास, खण्ड २, पृ० ४४६।
(नोट—यहाँ प्रारम्भिक शिक्षा ही दी जाती थी।)
२४१ रेउ-वही, पृ० ४६५-६६।
२४२ रा० ए० रिपोर्ट (१८७७-७८)-मेवाड़ एजेंसी रिपोर्ट, पृ० ४२।
२४३ (क) बीकानेर रिकार्ड्स-होम डिपार्टमेंट, फाइल न० ६७७-६७६/५१।
(ख) एफ० एस० रीड-वही, पृ० ९३।

इस प्रकार, शासकों ने अपने सामन्तों में अंग्रेजी शिक्षा के प्रति रुचि उत्पन्न करने का प्रयत्न किया। इन स्कूलों का पाठ्यक्रम सार्वजनिक स्कूलों के पाठ्यक्रम से काफी भिन्न रखा गया था और यहाँ के शिक्षकों को भी सार्वजनिक स्कूलों के शिक्षकों की अपेक्षा अच्छा वेतन दिया जाता था।

शासकों की शिक्षा में अंग्रेज सरकार की रुचि

राजस्थान पर ब्रिटिश संरक्षण के बाद में ही अंग्रेजों ने राजपूत शासकों और राजकुमारों को अपने अनुकूल बनाने के लिए अंग्रेजी शिक्षा की आवश्यकता और महत्त्व का अनुभव कर लिया था। फिर भी, वे अनावश्यक सन्देह पैदा करने के पक्ष में न थे। इसलिए इस सम्बन्ध में एक निश्चित नीति का अनुसरण करने की अपेक्षा उन्होंने परिस्थिति के अनुसार कार्य करना उचित समझा। उदाहरणार्थ, १८३० ई० में भरतपुर के शासक बलवन्तसिंह की शिक्षा के लिए पोलीटिकल एजेंट को नियुक्त किया गया तथा अंग्रेजी के प्रति आकर्षण पैदा करने की दृष्टि से कई सचित्र अंग्रेजी पुस्तकें भेंट की गईं।[२४४] इस पर भी भरतपुर शासक अंग्रेजी भाषा के प्रति उदासीन बना रहा[२४५] और जब पोलीटिकल एजेंट ने इसकी रिपोर्ट की तो प्रत्युत्तर में उसे लिखा गया कि उसे इस काम में अधिक रुचि लेने की आवश्यकता नहीं है।[२४६]

१८३६ ई० में जयपुर नरेश रामसिंह की शिक्षा के लिए कम्पनी के निदेशकों ने गवर्नर जनरल को विस्तृत निर्देश भेजे थे[२४७] जिनके आधार पर बाद में आगरा कॉलेज के पं० शिवदीन को महाराजा रामसिंह का शिक्षक नियुक्त किया गया।[२४८] इसी प्रकार, भरतपुर के जसवन्तसिंह,[२४९] अलवर के शिवदानसिंह[२५०] और उदयपुर के शम्भूसिंह[२५१] की शिक्षा में भी अंग्रेज सरकार ने विशेष रुचि ली थी और अपने विश्वस्त व्यक्तियों को उन लोगों का शिक्षक नियुक्त किया था।

१८५७ की घटनाओं ने राजपूत शासकों की स्वामिभक्ति के महत्त्व को स्पष्ट कर दिया। अंग्रेज यह सोचने लगे थे कि यदि राजपूत राजाओं ने भी विद्रोह का

---

२४४. फो० पो० डिस्पेच टू दी कोर्ट ऑफ डाइरेक्टर्स, ६ अक्टूबर १८३०, नं० १७।
२४५ पो० क० २२ जुलाई १८३१, नं० ४६।
२४६. वही, २३ जनवरी १८३२, नं० ८२।
२४७ वही, ५ दिसम्बर १८३६, नं० १६।
२४८ वही, २० नवम्बर १८४७, नं० ६५।
२४९. वही, २३ सितम्बर १८५६, नं० २६८।
२५०. पो० क० 'ए' नवम्बर १८६०, नं० ३७६।
२५१ पो० क० पार्ट 'ए' जुलाई १८६२, नं० ७७।

समर्थन किया होता तो दिल्ली से गुजरात तक का क्षेत्र उनके अधिकार से निकल गया होता।[२५२] अतः अंग्रेजी शिक्षा के माध्यम से ब्रिटिश ताज के प्रति राजपूत शासकों की स्वामिभक्ति और आज्ञाकारिता की भावना को और अधिक दृढ़ बनाने की बात सोची गई। मेयो कॉलेज इसी भावना का परिणाम था। अंग्रेजी शिक्षा के प्रति कुछ शासकों में रुचि भी थी[२५३] इसलिए ऐसा करना संभव भी हुआ।

### मेयो कॉलेज

राजस्थान के शासकों और बड़े सामन्तों के पुत्रों की शिक्षा के लिए एक पृथक् कॉलेज खोलने का सुझाव सर्वप्रथम भरतपुर के तत्कालीन पोलीटिकल एजेंट वाल्टर ने ए० जी० जी० कर्नल कीटिंग के सामने रखा था।[२५४] कीटिंग को यह सुझाव पसन्द आया और उसने यह प्रस्ताव गवर्नर जनरल लार्ड मेयो के सम्मुख रखा।[२५५] लार्ड मेयो राजस्थान में इंगलैण्ड के समान 'ईटन कॉलेज' खोलने का विचार कर ही रहा था, अतः उसे यह प्रस्ताव रुचिकर लगा।[२५६] १८७० ई० में अजमेर में एक विशेष दरबार का आयोजन किया गया जिसमें लार्ड मेयो ने राजस्थान के राजा-महाराजाओं, प्रमुख सरदारों और उनके वंशजों की शिक्षा के लिए अजमेर में एक विशिष्ट कॉलेज की स्थापना का प्रस्ताव रखा।[२५७] लार्ड मेयो ने उन्हें यह विश्वास दिलाने का प्रयत्न किया कि अंग्रेज केवल उनकी भलाई ही चाहते हैं अतः उन्हें ब्रिटिश साम्राज्य की अपनी योग्यता के अनुकूल सेवा करनी चाहिए तथा उनकी भलाई की कामना करने वाली अंग्रेजी सत्ता के संरक्षण में सही दिशा में आगे बढ़ना चाहिए।[२५८] राजपूत शासकों ने मेयो के प्रस्ताव का स्वागत किया और भावी कॉलेज के निर्माण के लिए यथाशक्ति चंदा भी दिया। अक्टूबर १८७५ ई० में मेयो कालेज खुला और इस कॉलेज में प्रवेश लेने वाला पहला छात्र अलवर नरेश मंगलसिंह था।[२५९]

---

२५२ एच० एम० सेन-१८५७ पृ० ३०८।

२५३ पो० क० 'ए' जुलाई १८६४, नं० १०-१८।

२५४ रा० ए० रिपोर्ट (१८६८-६९)-भरतपुर एजेंसी रिपोर्ट पृ० १४२।

२५५ पो० क० ए दिसम्बर १८७०, नं० ६०८-६०९।

२५६ मेयो का महारानी विक्टोरिया को पत्र दि० ६ नवम्बर १८७०।
( माइक्रोफिल्म रील, मेयो पेपर्स, नं० ३०२ )

२५७ पो० क० 'ए' दिसम्बर १८७० नं० ६०८-६०९।

२५८ एच० शर्मा-हिस्ट्री ऑफ मेयो कालेज खंड १ पृ० १९

२५९ एर्सकाइन-राजपूताना गजेटियर खंड २, पृ० १११।

इस प्रकार, शासकों ने अपने सामन्तों मे अंग्रेजी शिक्षा के प्रति रुचि उत्पन्न करने का प्रयत्न किया। इन स्कूलो का पाठ्यक्रम सार्वजनिक स्कूलो के पाठ्यक्रम से काफी भिन्न रखा गया था और यहाँ के शिक्षकों को भी सार्वजनिक स्कूलो के शिक्षको की अपेक्षा अच्छा वेतन दिया जाता था।

शासको की शिक्षा मे अंग्रेज सरकार की रुचि

राजस्थान पर ब्रिटिश सरक्षण के बाद मे ही अंग्रेजो ने राजपूत शासकों और राजकुमारो को अपने अनुकूल बनाने के लिए अंग्रेजी शिक्षा की आवश्यकता और महत्त्व का अनुभव कर लिया था। फिर भी, वे अनावश्यक सदेह पैदा करने के पक्ष मे न थे। इसलिए इस सम्बन्ध मे एक निश्चित नीति का अनुसरण करने की अपेक्षा उन्होने परिस्थिति के अनुसार कार्य करना उचित समझा। उदाहरणार्थ, १८३० ई० मे भरतपुर के शासक बलवन्तसिंह की शिक्षा के लिए पोलीटिकल ऐजेंट को नियुक्त किया गया तथा अंग्रेजी के प्रति आकर्षण पैदा करने की दृष्टि से कई सचित्र अंग्रेजी पुस्तकें भेंट की गईं।[२४४] इस पर भी भरतपुर शासक अंग्रेजी भाषा के प्रति उदासीन बना रहा[२४५] और जब पोलीटिकल एजेंट ने इसकी रिपोर्ट की तो प्रत्युत्तर मे उसे लिखा गया कि उसे इस काम मे अधिक रुचि लेने की आवश्यकता नहीं है।[२४६]

१८३६ ई० मे जयपुर नरेश रामसिंह की शिक्षा के लिए कम्पनी के निदेशको ने गवर्नर जनरल को विस्तृत निदेश भेजे थे[२४७] जिनके आधार पर बाद मे आगरा कॉलेज के प० शिवदीन को महाराजा रामसिंह का शिक्षक नियुक्त किया गया।[२४८] इसी प्रकार, भरतपुर के जसवन्तसिंह,[२४९] अलवर के शिवदानसिंह[२५०] और उदयपुर के शम्भूसिंह[२५१] की शिक्षा मे भी अंग्रेज सरकार ने विशेष रुचि ली थी और अपने विश्वस्त व्यक्तियो को उन लोगो का शिक्षक नियुक्त किया था।

१८५७ की घटनाओ ने राजपूत शासको की स्वामिभक्ति के महत्त्व को स्पष्ट कर दिया। अंग्रेज यह सोचने लगे थे कि यदि राजपूत राजाओ ने भी विद्रोह का

---

२४४. फो० पो० डिस्पेच टू दी कोर्ट ऑफ डाइरेक्टर्स, ६ अक्टबर १८३०, नं० १७।
२४५. पो० क० २२ जुलाई १८३१, नं० ४६।
२४६. वही, २३ जनवरी १८३२, न० ८२।
२४७. वही, ५ दिसम्बर १८३६, न० १६।
२४८. वही, २० नवम्बर १८४७, न० ६५।
२४९. वही, २३ सितम्बर १८५६, नं० २६८।
२५०. पो० क० 'ए' नवम्बर १८६०, नं० ३७६।
२५१ पो० क० पार्ट 'ए' जुलाई १८६२, नं० ७७।

समर्थन किया होता तो दिल्ली से गुजरात तक का क्षेत्र उनके अधिकार से निकल गया होता।[२४२] अतः अंग्रेजी शिक्षा के माध्यम से ब्रिटिश ताज के प्रति राजपूत शासकों की स्वामिभक्ति और आज्ञाकारिता की भावना को और अधिक दृढ बनाने की बात सोची गई। मेयो कॉलेज इसी भावना का परिणाम था। अंग्रेजी शिक्षा के प्रति कुछ शासकों मे रुचि भी थी,[२४३] इसलिए ऐसा करना संभव भी हुआ।

## मेयो कॉलेज

राजस्थान के शासको और बड़े सामन्तों के पुत्रों की शिक्षा के लिए एक पृथक् कॉलेज खोलने का सुझाव सर्वप्रथम भरतपुर के तत्कालीन पोलीटिकल एजेंट वाल्टर ने ए० जी० जी० कर्नल कीटिंग के सामने रखा था।[२४४] कीटिंग को यह सुझाव पसन्द आया और उसने यह प्रस्ताव गवर्नर जनरल लार्ड मेयो के सम्मुख रखा।[२४५] लार्ड मेयो राजस्थान मे इंगलैण्ड के समान 'ईटन कॉलेज' खोलने का विचार कर ही रहा था, अतः उसे यह प्रस्ताव रुचिकर लगा।[२४६] १८७० ई० मे अजमेर मे एक विशेष दरबार का आयोजन किया गया जिसमें लार्ड मेयो ने राजस्थान के राजा-महाराजाओं, प्रमुख सरदारों और उनके वंशजों की शिक्षा के लिए अजमेर मे एक विशिष्ट कॉलेज की स्थापना का प्रस्ताव रखा।[२४७] लार्ड मेयो ने उन्हे यह विश्वास दिलाने का प्रयत्न किया कि अंग्रेज केवल उनकी भलाई ही चाहते हैं अतः उन्हें ब्रिटिश साम्राज्य की अपनी योग्यता के अनुकूल सेवा करनी चाहिए तथा उनकी भलाई की कामना करने वाली अंग्रेजी सत्ता के संरक्षण मे सही दिशा मे आगे बढ़ना चाहिए।[२४८] राजपूत शासकों ने मेयो के प्रस्ताव का स्वागत किया और भावी कॉलेज के निर्माण के लिए यथाशक्ति चंदा भी दिया। अक्टूबर १८७५ ई० मे मेयो कॉलेज खुला और इस कॉलेज मे प्रवेश लेने वाला पहला छात्र अलवर नरेश मंगलसिंह था।[२४९]

---

२४२ एच० एम० सेन-१८५७ पृ० ३०८।

२४३ पो० क० 'ए' जुलाई १८६४, नं० १०-१८।

२४४ रा० ए० रिपोर्ट (१८६८-६९)-भरतपुर एजेंसी रिपोर्ट, पृ० १४२।

२४५ पो० क० 'ए' दिसम्बर १८७०, नं० ६०८-६०९।

२४६ मेयो का महारानी विक्टोरिया को पत्र दि० ६ नवम्बर १८७०। (माइक्रोफिल्म रोल, मेयो पेपर्स, नं० ३०२)

२४७ पो० क० 'ए' दिसम्बर १८७० नं० ६०८-६०९।

२४८ एच० शॉर्प-हिस्ट्री ऑफ मेयो कालेज खंड १, पृ० १२

२४९ एर्सकाइन-राजपूताना गजेटियर खंड २, पृ० १३१।

५ जनवरी १८७८ को मेयो कॉलेज के मुख्य भवन की नींव रखी गई और ७ नवम्बर १८८५ के दिन लार्ड डफरिन ने उसका उद्घाटन किया। जयपुर, जोधपुर, उदयपुर, कोटा, भरतपुर, बीकानेर, भालावाड, अलवर और टोंक राज्यों ने विद्यालय प्रांगण में अपने निजी छात्रावास बनवाए।[२६०]

मेयो कॉलेज की स्थापना राजपूत राज्यों के भावी शासकों में ब्रिटिश ताज के प्रति स्वामिभक्ति और आज्ञाकारिता की भावना को दृढ़ करने की दृष्टि से की गई थी। इस ध्येय की पूर्ति के लिए कॉलेज में पढ़ने वाले छात्रों को विद्या-बुद्धि, तर्क-शैली, रहन-सहन तथा आचार-विचार में सर्वथा अंग्रेज बनाने का प्रयत्न किया गया। उनमें अंग्रेजी राज, ताज और मान्यताओं के प्रति अगाध भक्ति और श्रद्धा की भावना निरन्तर भरी जाने लगी।[२६१] उन्हें एक ऐसे वातावरण में पोषित किया जाने लगा जो उनके देश की संस्कृति से सर्वथा भिन्न था। फिर भी जो पाठ्यक्रम शुरू किया गया था वह सामान्य स्कूलों के पाठ्यक्रम से अधिक भिन्न नहीं था। इससे शासकों में काफी असन्तोष फैला क्योंकि वे ऐसी शिक्षा नहीं चाहते थे जिसका ध्येय नौकरी दिलवाना हो। अत. उन्नीसवीं सदी के अन्त तक पाठ्यक्रम के विषय में विवाद चलता रहा।[२६२]

मेयो कॉलेज ने अंग्रेज अधिकारियों को राजपूत राज्यों के भावी शासकों के साथ घुलमिल जाने[२६३] तथा कॉलेज के विभिन्न समारोहों के अवसरों पर उनके अभिभावक राजाओं से सम्पर्क स्थापित करने के महत्त्वपूर्ण अवसर प्रदान किए।[२६४]

प्रारम्भ में मेयो कालेज की काफी प्रतिष्ठा रही परन्तु कुछ वर्षों बाद ही उसकी प्रतिष्ठा गिरने लगी। शिक्षा का सामान्य स्तर बहुत गिर गया और छात्रावासों का वातावरण भी दूषित हो गया। छात्रावासों में खुले आम जुआ और मद्यपान होता था और वेश्याएँ बुलाई जाती थी।[२६५] कॉलेज के व्यवस्थापकों ने इसे नियन्त्रित करने का कोई प्रयत्न नहीं किया।

स्त्री-शिक्षा

१८६६ ई० के पूर्व तक स्त्री शिक्षा के सम्बन्ध में किसी भी राज्य में कोई सक्रिय

---

२६०. पो० क० 'ए' जून १८७३, नं० ११४–१३७।
२६१. वही, जून १८७६, नं० १–१७।
२६२. एच० शेरिंग-वही, पृ० १०४।
२६३. पो० क० इण्टरनल 'बी', जून १८९२, नं० ४७४–४८०।
२६४. पो० क० सीक्रेट' प्रथम, दिसम्बर १९०१, नं० १–२४।
२६५ पो० क० इण्टरनल, 'ए', नवम्बर १९०२, नं० १०१–१०८।

कदम नहीं उठाया गया। १८६६ ई० में सर्वप्रथम उदयपुर, जयपुर और भरतपुर में स्त्री शिक्षा के लिए सरकारी स्कूल खोले गए।[२६६] उदयपुर के स्कूल में प्रारम्भ में १३ छात्राएँ और दो शिक्षिकाएँ थी। जयपुर के महिला स्कूल के लिए १८६७ ई० में कलकत्ता से श्रीमती ओगलटीन को बुलवाकर हैडमिस्ट्रेस नियुक्त किया गया।[२६७] उसने इस स्कूल को तीन दर्जों में विभाजित किया। पहले दर्जे में केवल प्रारम्भिक ज्ञान की जानकारी और दूसरे तथा तीसरे दर्जे में भूगोल, साधारण गणित तथा सिलाई की जानकारी देने की व्यवस्था की गई। १८८७ ई० में जोधपुर और १८८८ ई० में भरतपुर में भी महिला स्कूल स्थापित किए गए।

उन्नीसवीं सदी के अन्त में विविध राज्यों में महिला स्कूलों की स्थिति इस प्रकार थी[२६८]—

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| जयपुर | =६ स्कूल और | ६६५ | छात्राएँ | भरतपुर | =३ स्कूल और | १०५ | छात्राएँ, |
| बीकानेर | =१ ,, ,, | १५७ | ,, | उदयपुर | =१ ,, ,, | १२५ | ,, |
| कोटा | =४ ,, ,, | १११ | ,, | जोधपुर | =१ ,, ,, | ४६ | ,, |
| झालावाड़ | =१ ,, ,, | २७ | ,, | करौली | =१ ,, ,, | १२ | ,, |
| टोंक | =५ ,, ,, | ७५ | ,, | | | | |

उपर्युक्त स्कूलों में से किसी में भी उच्च शिक्षा की व्यवस्था नहीं थी। छात्राओं को सामान्यतः लिखाई-पढाई और प्रारम्भिक गणित की जानकारी के साथ-साथ सिलाई की शिक्षा भी दी जाती थी। स्त्री-शिक्षा के क्षेत्र में पर्याप्त प्रगति न होने के अनेक कारणों में समाज में प्रचलित बाल विवाह, योग्य शिक्षिकाओं का अभाव और स्त्री शिक्षा के प्रति सार्वजनिक रुचि का अभाव मुख्य थे। पर्दे की प्रथा भी एक अन्य मुख्य कारण था।[२६९] छात्राओं के अभिभावक उन्हें स्कूल अथवा घर से कहीं भी बाहर भेजने के लिए उत्सुक न थे। उदाहरणार्थ, जोधपुर राज्य ने आगरा के मेडिकल कालेज में अध्ययन करने के लिए लडकियों के लिए दो विशेष छात्रवृत्तियों की व्यवस्था की जिसके लिए कोई आवेदन पत्र नहीं आया।[२७०]

---

२६६ एर्सकाइन–राजपूताना गजेटियर, खण्ड २, पृ० ८२।

२६७ (क) जयपुर रिकार्ड्स-फाइल नं० जी ४/१०, १८६८ ई०।
(ख) ठा० फतेसिंह–हिस्ट्री ऑफ जयपुर, पृ० २०५।

२६८ एफ० एस० रीड–वही, पृ० २१।

२६९ एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट, जोधपुर स्टेट (१८८६–८७) पृ० ४८–४९।

२७० वही, (१८९१–९२) पृ० ३४।

### मिशन स्कूल

राजस्थान मे ईसाई धर्म के प्रचार मे युनाइटेड प्रेस्बिटेरियन मिशन की भूमिका अधिक महत्वपूर्ण रही है। मार्च १८६० ई० मे ब्यावर नगर मे इस मिशन का प्रथम केन्द्र स्थापित हुआ था।[२७१] अपने धर्मप्रचार कार्य मे मिशन शिक्षा को एक मुख्य साधन समझता था। अत मिशन केन्द्र की स्थापना के कुछ महीनो बाद, अगस्त १८६० ई० मे रे० स्कूलब्रेड ने एक स्थानीय धर्म परिवर्तित ब्राह्मण बाबू चिंताराम की सहायता से ब्यावर मे प्रथम मिशन स्कूल की स्थापना की जिसमे हिन्दी और उर्दू के साथ-साथ अंग्रेजी भाषा की शिक्षा भी दी जाने लगी। यह स्कूल काफी लोकप्रिय हो गया यहां तक कि सरकार ने ब्यावर मे स्थापित सरकारी स्कूल को बन्द कर दिया। बाद मे, कुछ हरिजन लडको को स्कूल मे प्रवेश देने पर दो-तिहाई हिन्दू छात्रो ने स्कूल छोड दिया।[२७२]

मार्च १८६२ मे मिशन ने अजमेर मे अपना स्कूल खोला। स्थानीय पडितो ने यह मांग रखी कि स्कूल मे हरिजन लडको को प्रवेश न दिया जाय। उनकी इस मांग को मिशन ने स्वीकार नही किया।[२७३] पडित वर्ग के विरोध के उपरान्त भी मिशन द्वारा स्थापित अजमेर स्कूल ने सन्तोषजनक प्रगति की। इसका मुख्य कारण यह था कि मिशन ने नौकरीपेशा लोगों को आकृष्ट करने के लिए स्कूल का समय प्रात काल रखा जिससे उन लोगों को शिक्षा प्राप्त करने का अवसर उपलब्ध हो सके।

इसके बाद, मिशन स्कूलो की सख्या मे निरन्तर वृद्धि होती गई। १८६२, १८६४, १८७१ और १८७२ मे क्रमश नसीराबाद, टोडागढ, देवली और जयपुर मे स्कूल स्थापित हुए। १८७६ म साभर और फुलेरा और १८७७ मे अलवर में मिशन स्कूल स्थापित हुए। १८८३ मे बांदीकुई, १८८५ मे जोधपुर तथा उदयपुर और १८८६ मे कोटा मे भी मिशन स्कूल कायम हुए।[२७४]

मिशन ने स्त्रियो की शिक्षा के लिए भी अपने स्कूल स्थापित किए। १८६२ ई० मे लेडी एमिली ने नसीराबाद मे एक गर्ल्स स्कूल की स्थापना की।[२७५] इस स्कूल मे भी प्रारम्भिक लिखाई-पढाई के साथ साथ सिलाई-बुनाई और कसीदे का काम सिखाया

२७१ फर्स्ट रिपोर्ट, युनाइटेड प्रेस्बिटेरियन मिशन इन राजपूताना, १८६२, पृ० ६।

२७२. वही, पृ० १२।

२७३. वही, पृ० १३।

२७४. पो० क० इण्टरनल 'ए' नवम्बर १८८५ नं० ३७।

२७५. फर्स्ट रिपोर्ट, यु० प्रे० मि० इन राजस्थान, पृ० १२।

जाता था। १८६३ ई० मे श्रीमती फिलिप्स ने अजमेर मे एक गर्ल्स स्कूल स्थापित किया। यह स्कूल भी काफी लोकप्रिय रहा। इसके सचालको द्वारा नगर के ओसवाल जैन परिवारो की स्त्रियो से घनिष्ठ सम्पर्क बनाए रखना तथा उनमे शिक्षा के प्रति रुचि पैदा करना इस स्कूल की एक मुख्य विशेपता थी।

१८६४ ई० मे मिशन ने ब्यावर नगर मे अपना लियो प्रेस स्थापित किया जहाँ पाठ्यपुस्तको के साथ-साथ धार्मिक साहित्य भी छापा जाता था। धार्मिक साहित्य मारवाड़ी भाषा मे छापा जाता था और इस प्रकार के साहित्य मे 'मुक्ति रो मार्ग', 'समझौतरी माला', 'उपदेश माला' आदि पुस्तके मुख्य थी जिनकी सैकडो प्रतियाँ लोगो मे नि शुल्क वितरित की जाती थी।[२७७]

उन्नीसवीं सदी के अन्त मे राजस्थान मे अग्रेजी शिक्षा के प्रसार मे शासकों, उच्च जातियो, प्रतिष्ठित नागरिको, अग्रेज अधिकारियो तथा ईसाई धर्म प्रचारको का सामूहिक योगदान दिखाई पड़ता है। व्यवसायी तथा नौकरीपेशा वर्ग ने अग्रेजी शिक्षा के माध्यम से आगे बढ़ने तथा अग्रेजो की कृपा प्राप्त करने की आशा से उसका स्वागत किया। इसीलिए बीसवी सदी मे अग्रेजी शिक्षा का अधिक प्रसार हो पाया।

---

२७६. तीसरी रिपोर्ट, वही, १८६४, पृ० २०।
२७७. वही, पृ० ६।

# ६

# आर्थिक जीवन

## (१) कृषि

### भूमि का स्वामित्व

मध्यकालीन राजस्थान मे भूमि का स्वामित्व (अधिकार) सिद्धान्तत राजा मे निहित था। परन्तु व्यावहारिक रूप से भूमि पर काश्त करने वाले, जब तक लगान देते रहते थे तब तक उसके मालिक बने रहते थे[1]। उन्नीसवी सदी के उपलब्ध साक्ष्यो से भी इस तथ्य की पुष्टि होती है[2]। सैद्धातिक और व्यावहारिक पक्षो का यह अन्तर भूमि स्वामित्व के प्रश्न की जटिलता को दूर कर देता है। सैद्धातिक रूप मे राज्य की समस्त भूमि–खालसा जागीर, भोम, शासन इत्यादि पर राजा का स्वामित्व माना जाता था। वह किसी भी व्यक्ति को किन्हीं भी शर्तों पर भूमि का अनुदान देने तथा प्रदत्त भूमि को वापस लेने का अधिकारी था[3]। राजपूत राजाओ और उनके सामन्तो के मध्य सम्पन्न विविध कौलनामे भी इस तथ्य की पुष्टि करते हैं[4]।

व्यावहारिक अधिकार की दृष्टि मे भूमि को दो श्रेणियो मे बांटा जा सकता है। एक खालसा भूमि और दूसरी गैर-खालसा (जागीर, भोम, शासन इत्यादि)। खालसा

---

१. डॉ० गोपीनाथ शर्मा–सोशल लाइफ इन मेडिवल राजस्थान, पृ० २८६।

२ (क) जोधपुर रिकार्ड्स—( i ) सनद बही न० ५६, पृ० ३४।

( ii ) सनद बही न० ६३, पृ० ६७।

(iii हकीकत बही न० ५६, पृ० ४६।

(ख) श्यामलदास–वीर विनोद पृ० १०६० और १४६०।

३ क) जोधपुर रिकार्ड स–दस्तरी रिकार्ड स-पट्टा बहियें और सनद बहियां।

(ख) जयपुर रि०— परगना तोजी रिकार्ड स–दस्तूर कौमवार इत्यादि।

(ग) उदयपुर रि०–बख्शीखाना बहियें, वि० स० १८५७–१९३७।

४ (क) एचीसन, खंड ३ पृ० २५ से ३०।

(ख) पो० क० १७ जुलाई १८१८, नं० ४२।

भूमि को व्यावहारिक अधिकार की दृष्टि से दो भागो मे विभाजित किया जा सकता है—चरनोता और कृषि-भूमि। गाँव के मवेशियो के लिए छोडी गई चारा चरने की भूमि को चरनोता कहा जाता था जिस पर सम्पूर्ण गाँव का सामूहिक अधिकार माना जाता था और इस अधिकार का प्रयोग गाँव पचायतो द्वारा होता था।

कृषि भूमि पर अधिकार व्यक्तिगत एव वशानुगत होता था। खालसा कृषि-भूमि पर किसानो का अधिकार सशर्त होता था और जब तक वे उन शर्तों का पालन करते रहते थे तब तक उन्हें उनके अधिकार की भूमि से बेदखल नही किया जा सकता था। इन किसानों की भी दो श्रेणियाँ थी—बापीदार और गैर-बापीदार। अलग-अलग राज्यो मे बापीदार किसानो को अलग-अलग नामो से पुकारा जाता था जैसेकि खातेदार, मुस्तकिल, स्थायी इत्यादि। इन लोगो को अपनी भूमि पर वशानुगत अधिकार प्राप्त था। वे अपने इस अधिकार को बेच भी सकते थे और गिरवी भी रख सकते थे[५]। भूमि पर बापीदार किसानों के अधिकार सम्बन्धी शर्तें अलग अलग राज्यो मे अलग-अलग ढग की थीं। जोधपुर राज्यो मे उन्हें निम्न अधिकार प्राप्त थे—

(१) बापीदार किसान द्वारा नियमित रूप से भूमिकर अदा करते रहने की अवधि मे उसे अपने अधिकार की भूमि से बेदखल नही किया जाता था। यदि सार्वजनिक उद्देश्य से उसकी भूमि का अधिगृहीत करना आवश्यक हो जाता तो उसे उतने ही मूल्य की भूमि किसी अन्यत्र स्थान पर दी जाती थी।

(२) भूमि पर लगे वृक्षो का उपयोग वह केवल अपने घरेलू तथा कृषि सम्बन्धी कार्यों के लिए ही कर सकता था। उसे वृक्षो को काटकर बेचने का अधिकार नही था।

(३) भूमि से प्राप्त होने वाली खानो, खनिज सम्पदा तथा भूमि मे गडे धन पर राज्य का अधिकार माना जाता था।

(४) दुर्भिक्ष के कारण अपना गाँव छोडकर जाने की स्थिति मे बापीदार को बापीदारी के स्वत्व से वचित नहीं किया जाता था बशर्तें कि वह ५ वर्ष की अवधि मे पुन अपने गाँव लौट आए।

(५) बापीदार की मृत्यु पर उसका वशानुगत उत्तराधिकारी अथवा उसकी विधवा पत्नी बापी की हकदार समझी जाती थी।

---

५. (क) जोधपुर रिकार्ड्स-दस्तरी रिकार्ड्स-फाइल नं० ५, ८, १७ और २१।

(ख) उदयपुर रिकार्ड्स-मेहता सवाईसिंह कलेक्शन्स, फाइल न० २२१, ३१३ और ४८२।

६ जोधपुर रिकार्ड्स-फाइल 'ए' मीमो फॉर दी लैण्ड रेवे यू डिपार्टमेंट', १९९७ ई०।

बापीदार किसानो को अपनी भूमि मे कुआ खुदवाने के बदले मे कुछ अन्य सुविधाएँ भी दी जाती थी। पक्का कुआ खुदवाने पर आगामी दस वर्षों के लिए और कच्चा कुआ खुदवाने पर आगामी पाँच वर्षों के लिए उससे बारानी भूमि के हिसाब से ही भूमिकर लिया जाता था। बाद मे पीवल (सिंचित) भूमि के हिसाब से भूमिकर लिया जाता था[7]।

कच्चे (अस्थायी) पट्टे वालो अथवा गैर-बापीदार किसानो को किसी भी समय भूमि से बेदखल किया जा सकता था[8] क्योंकि उन्हे भूमि पर वशानुगत अधिकार प्राप्त नही था। भूमि से बेदखल किए जाने पर उन्हे किसी प्रकार का मुआवजा भी नही दिया जाता था। गैर-बापीदार किसान द्वारा भूमि म कुआ खुदवाने पर किसी प्रकार की आय नही दी जाती थी। बापीदारो की अपेक्षा उन्हे २०/२५ प्रतिशत अधिक भूमिकर चुकाना पडता था और भूमि पर लगे वृक्षो एव पाला-पत्ती पर भी उनका अधिकार नही माना जाता था[9]। बापीदार किसानो की भाँति वे भूमि पर लगे वृक्षों का अपने घरेलू तथा कृषि सम्बन्धी कार्यों के लिए उपयोग नहीं कर सकते थे।

## भूमिकर

निर्धारण पद्धति —भूमिकर राज्य तथा किसानो के आपसी सम्बन्ध की प्रत्यक्ष कडी थी। भूमिकर को 'भोग', 'हासिल', 'लगान' 'भोज' आदि विविध नामो से पुकारा जाता था। भूमिकर निर्धारित करने के कई तरीके थ जिनमें 'लाटा' और 'काकड-कत' प्रमुख थे।

लाटा—लाटा (लटाई अथवा बंटाई) भूमिकर तय करने का सर्वाधिक प्रचलित तरीका था। इस पद्धति के अन्तर्गत प्रत्येक खेत की कुल पैदावार को खलिहान मे एकत्र कर लिया जाता था। फिर, सम्पूर्ण पैदावार को तोला अथवा मापा जाता था और कुल तौल अथवा माप के आधार पर भूमिकर वसूल किया जाता था[10]।

---

७. वही, रेजीडेन्सी फाइल नं० आर/६३।

८ जोधपुर रिकार्ड्स—(I) ए मीमो फॉर दी लैंड रेवेन्यू डिपार्टमेंट, १८६७ ई०।
(II) रेजीडेन्सी फाइल नं० आर/६५, १८६८ ई०।

९. वही।

१० (क) जोधपुर रिकार्ड्स—(I) सनद बही नं० ६३, पृ० १६।
(II) हथबही नं० ४, पृ० ६४–६५।
(ख) मुखर्जी रिपोर्ट, पृ० ६।

कहीं-कहीं पैदावार के ढेर को तौलने के पूर्व गाँव के सेवकों का नेग (हिस्सा) पृथक् कर दिया जाता था। अन्य जगह पैदावार को तौलने के बाद अन्त में बचे ढेर से गाँव के सेवकों का हिस्सा चुकाया जाता था।[11]

लाटा पद्धति के अन्तर्गत किसान का सबसे बड़ा लाभ यह था कि वह जो फसल तैयार करता था, उसी का एक हिस्सा राज्य को भूमिकर के रूप में चुका देता था। जिस वर्ष जितनी पैदावार होती थी उसी के हिसाब से भूमिकर देना पड़ता था। ज्यादा पैदावार तो ज्यादा भूमिकर कम पैदावार तो कम भूमिकर। अंग्रेज सरकार नक़द भूमिकर पसन्द करती थी क्योंकि इस पद्धति के अन्तर्गत समय-समय पर भूमिकर को बढ़ाने का मार्ग प्रशस्त रहता था।[12] जिन्स के रूप में प्राप्त भूमिकर को एकत्र करने तथा उसे बेचकर नकद रुपया जुटाने में भी काफी कष्ट और व्यय उठाना पड़ता था। इसलिए उसे लाटा पद्धति पसन्द न थी। अंग्रेज अधिकारियों ने इस प्रथा के विरुद्ध कई तर्क प्रस्तुत किए, जैसेकि—[13]

(१) शक्तिशाली जागीरदार अथवा राज्याधिकारी भूमिकर के एक तिहाई हिस्से को सरलता के साथ २/५वें हिस्से में परिवर्तित कर लेते हैं और किसानों के पास उनके विरुद्ध अपील करने का कोई साधन नहीं है।

(२) जहाँ एक किसान एक से अधिक किस्म की फसलें तैयार करता है, उसे प्रत्येक फसल पकने पर कटाई के वास्ते समय-समय पर जागीरदार अथवा राज्याधिकारी की सेवा में उपस्थित होना पड़ता है।

(३) फसलों की निगरानी के लिए जागीरदारों की ओर से नियुक्त व्यक्तियों का व्यय किसानों को उठाना पड़ता है।

(४) लटाई के समय आस पास के गाँवों के भिखमंगे तथा अन्य याचक आ जुटते हैं और किसानों को अपने हिस्से की पैदावार में से उन्हें कुछ न कुछ देना पड़ता है।

(५) जागीरदार के कारिन्दे तथा अन्य कर्मचारी भी इस अवसर पर किसानों से कुछ-न-कुछ लाग बाग वसूल कर लेते थे।

---

११ (क) जोधपुर रिकार्ड्स—(I) सनद बही नं० १०८ पृ० २१९।
(II) हथबही नं० ४, पृ० ६५।
(ख) अजमेर रिकार्ड्स-फाइल नं० आर/३७, पृ० १४।

१२ विस्तृत विवरण आगे के पृष्ठों में दिया गया है।

१३. अजमेर रिकार्ड्स-रिपोर्ट ऑन दी इन्क्वायरी इन टू दी रिलेशन्स बिटवीन लैण्डलार्ड्स एण्ड टेनेन्ट्स [१८६० ई०], पृ० १४।

उन्नीसवी सदी के उत्तरार्द्ध मे राज्यो में भूमि बन्दोबस्तो के लागू होने के साथ ही खालसा क्षेत्रो मे लाटा पद्धति समाप्त हो गई। इसके पूर्व इस पद्धति के विरुद्ध तर्क प्रस्तुत नही किए गए थे। किन्तु भूमि-बन्दोबस्त लागू हो जाने के बाद उपर्युक्त तर्क प्रस्तुत किए गए। किसी भी तर्क के लिए उदाहरण प्रस्तुत नही किए गए इसलिए यह कहना कठिन है कि क्या वास्तव मे वस्तुस्थिति ऐसी ही थी अथवा अंग्रेजों द्वारा येन-केन नई व्यवस्था का औचित्य सिद्ध किया जा रहा था।

ककूँत या कांकड़ कूँत —ककूँत या कांकड़-कूँत पद्धति और लाटा पद्धति में केवल इतना ही अन्तर है कि इसमे कुल पैदावार को तौलने अथवा मापने का परिश्रम नही किया जाता। इसके बदले कुल पैदावार के ढर या खेत पर खडी फसल का स्थूल अनुमान लगाकर कर वसूल कर लिया जाता था।[१४] खालसा क्षेत्र मे अनुमान लगाने का काम राजकर्मचारी तथा गाँव के चौधरी मिलकर करते थे। जागीरी क्षेत्रो मे यह काम जागीरदार तथा उसके कर्मचारी करते थे।

## भूमिकर की वसूली इजारेदारी प्रथा

आधुनिक भूमि बन्दोबस्त के पूर्व राजपूत राज्यों मे भूमिकर की वसूली का प्रमुख तरीका 'इजारेदारी प्रथा' थी। राज्य द्वारा एक निश्चित अवधि के लिए एक निश्चित रकम के बदले में लगान वसूली का अधिकार किसी को प्रदान करना, इजारेदारी प्रथा कहलाती थी। इसे ठेकेदारी अथवा मुकातदारी प्रथा भी कहते थे[१५]। सामान्यत इजारा उस व्यक्ति को दिया जाता था जो अधिक से अधिक रुपयो की बोली बोलता था। कभी-कभी सम्पूर्ण राज्य से लगान वसूली का इजारा भी एक ही व्यक्ति को दे दिया जाता था। उदाहरणार्थ, १८३२–३३ ई० मे सम्पूर्ण उदयपुर राज्य से भूमिकर वसूली का ठेका साह जालिमचन्द कँवर को १२,७५००० रु० मे दिया गया था।[१६] इसी प्रकार, १८३४–३५ में सम्पूर्ण जैसलमेर राज्य से भूमिकर उगाही का ठेका सेठ गणेशदास बहादुरमल ने १,१६,५०० रु० मे लिया था।[१७] इजारे

---

१४. (क) जोधपुर रिकार्ड्स-(I) सनद बही नं० ६३, पृ० १६।
(II) सनद बही नं० १०८, पृ० २१६।
(ख) मुखर्जी रिपोर्ट, पृ० ६–१०।

१५. (क) जयपुर रिकार्ड्स-फाइल नं० १/०/३, जनरल, १८३६ ई०।
(ख) एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट, जोधपुर स्टेट (१८८४–८५) पृ० ६०।

१६. श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० १८०१।

१७. लखमीचन्द-तवारीख जैसलमेर, पृ० ८२।

सामान्यतः प्रतिष्ठित सेठो, नागरिकों अथवा राज्याधिकारियों को दे दिए जाते थे। इसलिए रेजीडेंट रिचार्ड का यह आरोप कि इजारेदार जितने रुपयों की बोली बोलते हैं, उस अनुपात मे उनकी आर्थिक स्थिति की जाँच-पड़ताल नही की जाती,[१८] उचित नही जान पड़ता।

इजारेदारों को इजारे की कुल निर्धारित रकम का कुछ भाग राजकोष मे अग्रिम जमा कराना पड़ता था[१९] और वर्ष के अन्त मे पूरा हिसाब चुकाना पड़ता था। इस अवसर पर उन्हे निर्धारित रकम मे से थोड़ी बहुत छूट भी दे दी जाती थी।[२०] जिन खालसा गाँवो को इजारे पर नही दिया जाता था, उन गाँवो से भूमिकर की वसूली राजकर्मचारियो द्वारा की जाती थी।

## भूमिकर की दर (भूमि-बन्दोबस्त के पूर्व) .

भूमिकर निर्धारित करते समय काश्तकार का स्तर (बापीदार अथवा गैर-बापीदार), भूमि की किस्म, सिंचाई की सुविधा, गाँव मे खेतों की दूरी, फसलो की किस्म और काश्तकार की जाति-इन सभी बातों का ध्यान रखा जाता था।

प्राय. सभी राज्यो मे ब्राह्मण, राजपूत, महाजन आदि जातियो से सामान्यत कम भूमिकर लिया जाता था और वशानुगत कृषि व्यवसायी जातियो से अधिक भूमिकर लिया जाता था। उदाहरणार्थ, उदयपुर राज्य मे कृषि-व्यवसायी जातियो से कुल पैदावार का एक-तिहाई से आधा हिस्सा तक भूमिकर लिया जाता था जबकि राजपूत एवं मीणा वगैरह लड़ाकू जातियों से सामान्यत कुल पैदावार का चौथाई हिस्सा भूमिकर लिया जाता था।[२१] इसी राज्य मे मैदानी खेतों की सियालू (खरीफ) फसलो की कुल पैदावार का प्रायः आधा हिस्सा भूमिकर लिया जाता था जबकि उनालू (रबी) फसलों पर सामान्यतः एक-तिहाई हिस्सा भूमिकर लिया जाता था।[२२] मगड़ा (पहाड़ी) क्षेत्र के खेतों की पैदावार से भी एक-तिहाई हिस्सा लिया जाता था। व्यापारिक फसलों पर भूमि की किस्म के आधार पर नकद भूमिकर लिया जाता था

---

१८. जयपुर रिकार्ड्स-रावल शिवसिंह के नाम रेजीडेन्ट रिचार्ड का पत्र, दि० ६ जून १८४४।
१९. कोटा रिकार्ड्स-भंडार नं० २/२, बस्ता नं० २३, वि० सं० १८८८।
२०. (क) एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट, जोधपुर स्टेट, (१८८४-८५), पृ० ६१।
(ख) कोटा रिकार्ड्स-भंडार नं० ३, वि० सं० १८८३।
२१ (क) उदयपुर रिकार्ड्स-मेहता संग्रामसिंह कलेक्शन्स, फाइल नं० ११४, वि० सं० १९०६।
(ख) श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० ११६-११६।
२२. श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० १५०।

जो इस प्रकार था—[२३]

श्रेष्ठ भूमि पर=५ रु० प्रति बीघा के हिसाब से ।
मैदानी भूमि पर=२ रु० " " "
मगडा भूमि पर=१ रु० " " "

जयपुर राज्य मे ब्राह्मणो, राजपूतो, कानूनगो एव पटवारियो आदि से सामान्यत कुल पैदावार का १/५वाँ हिस्सा भूमिकर के रूप मे लिया जाता था । कृषि-व्यवसायी जातियो से १/५वें हिस्से से लेकर आधा हिस्सा तक वसूल किया जाता था ।[२४] व्यापारिक फसलो पर ब्राह्मणो एव राजपूतो आदि से ३ रु० प्रति बीघा से लेकर ५ रु० प्रति बीघा तक वसूल किया जाता था जबकि अन्य लोगो से अफीम तथा गन्ने की फसल पर ७ रु० प्रति बीघा, तम्बाकू पर ५ रु० प्रति बीघा, कपास पर ४ रु० और मक्के पर ३ रु० प्रति बीघा के हिसाब से भूमिकर लिया जाता था ।

जोधपुर राज्य म बापीदार किसानो से गैर-बापीदार किसानो की तुलना मे बीस प्रतिशत कम राजस्व लिया जाता था ।[२५] पीवल भूमि की उनालू फसलो के लिए ब्राह्मण, राजपूत, महाजन आदि जातियो से कुल पैदावार का १/६ हिस्से से लेकर १/४ हिस्से तक लिया जाता था । कृषि व्यवसायी जातियो से उपज का एक चौथाई से लेकर एक-तिहाई तक भूमिकर लिया जाता था । तालाबो तथा बाँधो की तलहटियो मे पैदा होने वाली उनालू फसलो पर ब्राह्मण, राजपूत, महाजन आदि से १/५वाँ हिस्सा और अन्य जातियो से एक चौथाई हिस्सा लिया जाता था । सियालू फसलो पर ब्राह्मणो आदि से १/५वें हिस्से से १/४थे हिस्से तक लिया जाता था और अन्य जातियो से एक-तिहाई से लगाकर आधे हिस्से तक वसूल किया जाता था ।[२६]

कोटा राज्य मे राजराणा जालिमसिंह के पूर्व कुल पैदावार के १/५वे हिस्से से लेकर १/३ हिस्सा भूमिकर लिया जाता था ।[२७] जालिमसिंह ने भूमि की पैमाइश करवा कर, भूमि की किस्म के आधार पर प्रति बीघा के हिसाब से नक़द भूमिकर वसूल करने की नीति लागू की । उसके समय में बारानी भूमि पर ४ आ० २ पै० से लेकर

---

२३. वही ।
२४. (क) मुखर्जी रिपोर्ट, पृ० ११–१२ ।
(ख) जयपुर रिकार्ड स–नक्शा जमा परगनात, वि० स० १६३७ ।
(ग) पी० क० 'ए' रेवेन्यू I, सितम्बर १८८३, न० १–६ ।
२५. जोधपुर रिकार्ड स–फाइल–ए–मीमो फोर दि लैण्ड रेवेन्यू डिपार्टमेंट, १८६७ ई० ।
२६. वही, दफ्तर हजूर बही नं० २४, वि० स० १६८० ।
२७. डा० मथुरालाल शर्मा–कोटा राज्य का इतिहास, खंड १, पृ० ७५६–७६० ।

५ रु० ८ आ० तक प्रति एकड के हिसाब से भूमिकर लिया जाता था।[28] कोटा के तत्कालीन कागजातो से पता चलता है कि १८०७ ई० मे भूमिकर की दर ४ आ० से लेकर ४ रु० प्रति बीघा तक थी।[29] १८२८ ई० मे ६ आ० प्रति बीघा से लेकर ५ रु० प्रति बीघा[30] और १८४६ ई० मे १० आ० से लेकर ६ रु० ८ आ० प्रति बीघा तक थी।[31]

उपर्युक्त आंकडो के आधार पर हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि भूमि बन्दोबस्त लागू होने के पूर्व लगभग सभी राज्यो मे सियालू और उनालू फसलो के भूमिकर मे अतर था। खाद्यान्न सम्बन्धी और व्यापारिक फसलो के भूमिकर मे भी अन्तर था। सभी जातियो से एक समान दर के हिसाब से भूमिकर नही लिया जाता था। भूमिकर जिंस और नकद–दोनो रूपो मे लिया जाता था।

## भूमि-बन्दोबस्त

अग्रेज सरकार को दिया जाने वाला भारी खिराज, सैनिक बटालियनो का खर्च, शासन व्यवस्था के पाश्चात्यकरण से बढा हुआ व्यय, सडको तथा रेल-मार्गों का निर्माण-व्यय, सिचाई योजनाओं पर किया जाने वाला खर्च इत्यादि के परिणाम-स्वरूप राज्यो का व्यय बढ गया था। दूसरी तरफ नमक-उत्पादन तथा राहदारी शुल्को से होने वाली आमदनी मे भारी कमी आ जाने से राज्यो की आय घट गई थी। अब भूमिकर ही आय का मुख्य साधन रह गया था। अत भूमिकर मे वृद्धि करना आवश्यक हो गया। पुरानी व्यवस्था के अनुसार वृद्धि सम्भव न थी। अत अग्रेजो के परामर्श के अनुसार नई व्यवस्था लागू की गई।

भरतपुर राज्य मे सर्वप्रथम सर हेनरी लॉरेन्स ने १८५५ ई० मे भूमि का सक्षिप्त सर्वेक्षण करवा कर एक बन्दोबस्त लागू किया जो समय समय पर बदलता रहा।[32] अलवर राज्य मे १८५९–६० मे परीक्षण के तौर पर अस्थायी भूमि-बन्दोबस्त लागू किया गया।[33] इसके बाद राज्य मे चार बार नए भूमि-बन्दोबस्त लागू किए गए।

जयपुर राज्य मे महाराजा रामसिंह द्वितीय के शासनकाल मे सर्वप्रथम १८६३ई० मे

---

२८. वही।

२९. कोटा रिकार्ड्स-भंडार नं० १४, बस्ता न० ७७, वि० सं० १८६४।

३०. वही, भंडार नं० १०, बस्ता नं० ३६, वि० सं० १८८५।

३१. वही, भंडार नं० १०, बस्ता न० ६, वि० सं० १९०३।

३२. रिपोर्ट आन दी सैण्ड सेटलमेंट आफ भरतपुर स्टेट (१९०० ई०), पृ० ६।

३३. एसेसमेंट रिपोर्ट, अलवर स्टेट (१८९७–९८), पृ० २१।

भूमि-बन्दोबस्त की दिशा मे कदम उठाया गया था।[३४] परन्तु सर्वसाधारण के विरोध के कारण इस योजना को स्थगित कर दिया गया। सन् १८६८ ई० मे 'चकबन्दी प्रथा' को लागू किया गया। इसका ध्येय राज्य के प्रत्येक खालसा गाँव की पीवल और बारानी भूमि की पैमाइश करना, किसानो मे नए सिरे से भूमि का बँटवारा करना तथा साथ ही भूमि की किस्म और काश्तकार की जाति के आधार पर प्रति बीघा के हिसाब से नकद भूमिकर निर्धारित करना था।

जोधपुर राज्य मे १८८३ ई० मे कर्नल लोच तथा प० बखशराम की देखरेख मे खालसा भूमि की पैमाइश का काम शुरू किया गया। १८९३-९४ मे दस वर्ष की अवधि के लिए 'बीगोड़ी' (नकद भूमिकर) प्रथा को लागू किया गया।[३५]

उदयपुर राज्य मे महाराणा शम्भूसिंह के शासनकाल मे भूमि बन्दोबस्त का काम शुरू किया गया परन्तु जनमत के विरोध के कारण उसे स्थगित करना पड़ा।[३६] १८७७ ई० मे इस काम को पुन: शुरू किया गया। इस बार भी जनता ने विरोध किया। इस पर स्वय महाराणा को ग्रामीण जनता को समझाने का प्रयत्न करना पड़ा और उन्होंने किसानों को यह आश्वासन दिया कि भूमि पर उनके परम्परागत अधिकार को हानि नहीं पहुँचने दी जाएगी।[३७] इसके बाद ही भूमि-बन्दोबस्त का काम आगे बढ़ पाया।

उन्नीसवी सदी के अन्त तक बाँसवाड़ा और जैसलमेर राज्य के अलावा राजस्थान के अन्य सभी राज्यों मे नए भूमि बन्दोबस्त लागू हो चुके थे।

भूमि बन्दोबस्त और भूमिकर —भूमि-बन्दोबस्त के पूर्व और उसके पश्चात् भूमिकर से होने वाली राज्यो की आय भूमि बन्दोबस्त के मुख्य ध्येय पर स्पष्ट प्रकाश डालती है। उदाहरणार्थ, भूमि-बन्दोबस्त के पूर्व बीकानेर राज्य को भूमिकर मद के अन्तर्गत ४,०५,९१६ रुपये प्राप्त हुए वही प्रथम बन्दोबस्त के बाद ७,२७,४३७ रुपये प्राप्त हुए।[३८] इसी प्रकार, जोधपुर राज्य को भूमि बन्दोबस्त के पूर्व लगभग ५ लाख रुपये की वार्षिक आय थी। भूमि-बन्दोबस्त के बाद उसका वार्षिक लगान

---

३४. चांपावत–जयपुर राज्य का इतिहास, पृ० १९३।

३५ एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट जोधपुर स्टेट (१८९५–९६) पृ० ९०

३६ राजपूताना एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट (१८८०–८१) पृ० ३१।

३७ श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० २१९२–९३।

३८ मुन्शी सोहनलाल–तवारीख राजश्री बीकानेर, पृ० २४०–२४१।

लगभग १२ लाख रुपया हो गया ।[३६]

भूराजस्व से प्राप्त होने वाली आय में वृद्धि के कई कारण हो सकते हैं, यथा, अधिक भूमि में खेती होना, सिंचाई के साधनों में वृद्धि होना अथवा लगान की दरों में वृद्धि । राजपूत राज्यों में यह वृद्धि मुख्यत लगान की दरों में हुई ।[४०]

भूमि-बन्दोबस्तों से पहली बार जातिगत भेदभाव समाप्त होकर सभी कृषकों के साथ एक समान व्यवहार हुआ । इसके पूर्व भिन्न-भिन्न जातियों से भिन्न-भिन्न दरों के हिसाब से भूमिकर लिया जाता था । भूमिकर-निर्धारण की विविध पद्धतियाँ भी समाप्त हो गईं और अब सभी राज्यों में एक ही पद्धति रह गई-प्रति बीघा के हिसाब से नकद भूमिकर की व्यवस्था । भूमिकर के अलावा ली जाने वाली विविध लाग बागों की संख्या भी काफी कम कर दी गई ताकि हिसाब किताब में सुविधा रहे । नई व्यवस्था की मुख्य विशेषता इस बात में निहित थी कि इसने राज्यों को हर नए बन्दोबस्त के साथ भूमिकर की दर को बढ़ाने का अवसर प्रदान किया । नकद राजस्व की मांग किसानों के लिए लाभप्रद न होकर हानिप्रद सिद्ध हुई, विशेषत कम पैदावार वाले वर्षों में किसानों के लिए निर्धारित नकद राजस्व जुटाना कठिन हो गया और इसके लिए उन्हें साहूकारों से ऋण लेकर भूराजस्व चुकाने के लिए विवश होना पड़ा ।

भूमि-बन्दोबस्त का सबसे बुरा प्रभाव बनिया वर्ग पर पड़ा जो इसके पूर्व भूमिकर वसूली के इजारे लेने का काम किया करता था ।[४१] इजारेदारी प्रथा के समाप्त हो जाने पर उन लोगों का मुख्य व्यवसाय रुपयों के लेन देन तक सीमित हो गया अथवा वे लोग जीविका हेतु राज्यों से बाहर चले गए ।

लाग-बाग :—भूमिकर के अलावा किसानों से कई प्रकार के अन्य कर भी वसूल किए जाते थे जिन्हें 'लाग-बाग' कहा जाता था । लागें दो प्रकार की थीं—एक, मुस्तकिल लागें और दूसरी, गैर-मुस्तकिल लागें । मुस्तकिल लाग की रकम निश्चित होती थी चाहे उसकी वसूली प्रतिवर्ष अथवा प्रति दो या तीन वर्षों के अन्तर से की

---

३६ (क) मुन्शी हरदयाल-रिपोर्ट इंतिजाम राज मारवाड़, पृ० २६२-२६४ ।
(ख) एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट, जोधपुर स्टेट (१८६७-६८), पृ० ५७ ।

४० (क) एसेसमेंट रिपोर्ट-अलवर स्टेट (१८६७-६८), पृ० २३-२५ ।
(ख) फेगन की रिपोर्ट, पृ० २०-२१ ।
(ग) फाइनल रिपोर्ट सेकेण्ड सेटलमेंट ऑफ कोटा स्टेट (१६०४-१६०५), पृ० २० ।

४१. राजपूताना एजेंसी रिकार्ड १८७६, नं० १०७, सिरट I

हो जाती । गैर मुस्तकिल लाग की रकम निश्चित नही होती थी । पैदावार के घटने-बढने के साथ कम-ज्यादा होती रहती थी ।[४२] विभिन्न राज्यो मे तथा एक हो राज्य के विभिन्न गांवो मे लागो के मुस्तकिल अथवा गैर-मुस्तकिल होने के कोई निश्चित आधार नही थे । इसी प्रकार, एक राज्य के सभी गांवो मे भी लागें एक समान नही थी । कुछ गांवो मे एक प्रकार की लागें प्रचलित थी तो दूसरे गांवो मे दूसरे प्रकार की । कुछ गांवो मे बहुत अधिक लागें थी तो कुछ गांवो मे कम लागें थीं। उदाहरणार्थ, जोधपुर राज्य के जालौर परगने मे २२२ प्रकार की विविध लागें प्रचलित थी, तो मेडता परगने मे ८१ प्रकार की और पाली परगने मे ६३ प्रकार की लागें थी ।[४३] कुछ लागें नकद ली जाती थी तो कुछ जिंस के रूप मे वसूल की जाती थी । प्रामाणिक आंकडों के अभाव मे यह निश्चित तौर पर नही कहा जा सकता कि लाग-बागो से राज्यों को कितनी आय होती थी । अंग्रेजी रिकार्ड के अनुसार राज्यो को विविध लागो से कुल भूराजस्व की १६ प्रतिशत आय होती थी ।[४४]

भावली लाग, मलवा लाग, सेरीणा, सांवणू बाब, उनालू बाब, घोडा-कम्बल लाग, औउखान, खर-गढ़ो, लवाजमा, बरघर लाग, कमब लाग, सेडा लाग, धूंवा लाग, अग लाग इत्यादि प्रमुख लागें थी । भावली लाग खालसा गांवो के उन्ही किसानो से ली जाती थी जो अपने गांव मे अथवा गांव के बाहर खालसा भूमि के स्थान पर जागीरी अथवा माफी शुदा जमीन पर काश्त करते थे । यदि ऐसा किसान पीवल भूमि पर काश्त करता तो उससे ५ रुपये प्रति हल के हिसाब से यह लाग वसूल की जाती थी । बारानी भूमि पर काश्त करने पर उससे ८ आ० प्रति हल के हिसाब से भावली लाग वसूल की जाती थी ।[४५] इस लाग का मुख्य ध्येय खालसा भूमि के काश्तकारो को गैर-खालसा भूमि पर काश्त करने से रोकना था ताकि खालसा भूमि पडत न रहे । मलवा लाग को गँवई खरडा, गँवई अगाई, बाछ आदि नामो से भी पुकारा जाता था ।[४६] इससे प्राप्त धन का उपयोग गांव खर्च के लिए किया जाता

---

४२ जोधपुर रिकार्ड्स-हवाला, फाइल नं० ४३, बस्ता न० ३४, जालौर हकूमत ।

४३ (क) जोधपुर रिकार्ड्स-हवाला, हकूमत लाग, फाइल नं० २६/४ ।
(ख) पो० क० रेवेन्यू I, सितम्बर १८८३, नं० १-६ ।

४४. पो० क० 'ए', रेवेन्यू अप्रैल १८७६, नं० ३ ।

४५. जोधपुर रिकार्ड्स-रेजीडेन्सी फाइल नं० २१ (मैसेज) ।

४६ जोधपुर रिकार्ड्स-हवाला, फाइल नं० ३२५, लाग-बाग (जनरल) ।

था। वस्तुत यह सम्पूर्ण गांव का संयुक्त कोष था जिसमे गांव का दौरा करने वाले सरकारी कर्मचारियों तथा साधु सन्यासियों आदि के खाने पीने की व्यवस्था की जाती थी। इस लाग के अन्तर्गत कणसारी लाग, टाली लाग, बाछ लाग, हल लाग, गाडी लाग आदि अन्य लागें भी थी जिन्हें नगद अथवा जिन्स-दोनों रूपों में वसूल किया जाता था।[४७] सेरीणा लाग भूराजस्व के प्रति मन के आधार पर एक या दो सेर के हिसाब से वसूल की जाती थी।[४८] सावणू फसलो पर ली जाने वाली लाग 'सावणू बाव' कहलाती थी। इसमे अनेक प्रकार की दूसरी लागें भी सम्मिलित थीं। ये किसानो से व्यक्तिगत रूप से वसूल न की जाकर सम्पूर्ण गांव से एकमुश्त रकम के रूप में वसूल की जाती थी। गांव की हैसियत के अनुसार लाग या रकम भी घटती बढ़ती रहती थी। उनालू फसलो पर ली जाने वाली लाग को 'उनालू बाव' कहा जाता था।[४९] सरकारी अश्वशाला के लिए खालसा गांवो और जगीरदारों से चमडा मँगाया जाता था। बाद मे, चमडे के बदले प्रति गांव पर नकद लाग वसूल की जाने लगी जो 'घोडखान लाग' कहलाई।[५०] दुर्गों के अन्दर भवन निर्माण कार्यों के लिए पत्थर चूना मिट्टी इत्यादि की ढुलाई के लिए गांवों से बेगार मे गधो को मँगाया जाता था। बाद मे, गधो के बदले गांव की हैसियत के आधार पर प्रत्येक गांव पर 'खर-गढो' नामक नकद लाग लागू कर दी गई।[५१] सरकारी घास के मैदानों से घास काटने के लिए पहले आसपास के गांवों से लोगों को बेगार मे बुलाया जाता था। बाद मे, प्रत्येक गांव पर 'बरपर लाग' लागू कर दी गई।[५२] धर्मार्थ कार्यों के लिए वसूल की जाने वाली लाग 'खेडा लाग' कहलाती थी। राज्य के नागरिकों से धुवां लाग या 'धुपी' लाग भी वसूल की जाती थी। इसी प्रकार, पांच वर्ष की अधिक आयु वाले प्रत्येक व्यक्ति से 'अग लाग' या 'धोती-पोतिया' लाग वसूल की जाती थी। प्रत्येक पेशे पर भी लाग ली जाती थी। उदाहरणार्थ, जवारण गांव के ६ सुनारो से ३ रुपये, गुड बनाने वालो से ५ रुपये, कपडे बुनने वालों से १८ रुपये और तलियों से १ रुपये पेशा-लाग वसूल की गई थी।[५३]

---

४७ वही, एडमिनिस्ट्रेशन, फाइल न० ७६, (स्पेशल रेण्ट एण्ड लाग-बाग्स)।
४८ वही, हवाला हुकूमत सायर, फाइल नं० २१/४, खड ४।
४९. वही।
५० वही रेजोडेन्सी फाइल नं० २१ (सैसेज)।
५१ वही हवाला फाइल नं० ३२५, लाग-बाग (जनरल)।
५२ वही, फाइल न० २१ (सैसेज)।
५३ जोधपुर रिकार्ड स-हवाला बही, वि० सं० १६०१।

भूमि-बन्दोबस्त के पूर्व लाग-बागो की वसूली शोषण के रूप मे नही अपितु कुछ जरूरी आवश्यकताओ की पूर्ति के लिए की जाती थी।[५४] इन लागो के विरुद्ध किसानो की शिकायत राज्यो के रिकार्डों मे देखने को नही मिलती और किसी भी अंग्रेजी रिकार्ड मे भी लाग बागो की वसूली के विरुद्ध कोई उल्लेखनीय बात नही मिलती। *भूमि-बन्दोबस्त के बाद अधिकांश लाग-बागों को समाप्त कर उन्हें बढे हुए* भूमिकर मे मिला दिया गया। लागों का लिया जाना अब शोषण माना गया। इसी से यह सामान्य विचार बन गया है कि ये लागे अन्याय तथा शोषण की द्योतक थी।

लाग-बागों में से कुछ तो ऐसे करों के रूप मे थीं जो किसी भी राज्य मे किसी अन्य नाम से लगाए जाते रहे हैं जैसे कि पेशा कर, लाइसेन्स शुल्क, मकान कर, वाहन कर इत्यादि। कुछ लाग-बागें सामूहिक जीवन के मान्य पारम्परिक उत्तरदायित्वों जैसे कि अतिथि सरकार, साधु-सन्यासियों की सेवा इत्यादि को पूरा करने के लिए लगाई जाती थी। मलबा लाग, खेडा लाग इत्यादि इसी प्रयोजन से लगाई जाती थीं।

लाग-बागों के स्वरूप मे अनिश्चितता विद्यमान थी। किसी भी सर्वेक्षण के आधार पर यह पहले से निश्चित नही कहा जा सकता था कि किस गांव से कितनी *लाग वसूल की गई। इसलिए, राजकर्मचारियों के लिए निजी लाभ उठाना सम्भव* था।[५५] लाग बागों की समाप्ति के बाद, उनकी आय के साधन समाप्त हो गए तब उन्होंने दूसरे तरीके अपनाए।[५६]

**जागीरी क्षेत्र में भूमिकर** —जागीरी क्षेत्र के किसानो को खालसा क्षेत्र के किसानों की भांति न तो वंशानुगत और न ही स्थायी अधिकार प्राप्त थे। उन्हे किसी भी समय भूमि से बेदखल किया जा सकता था।[५७] सामान्यत जागीरदार उन्हें भूमि से उस समय तक बेदखल नही करते थे जबतक वे नियमित रूप से उनकी मांगे पूरी करते रहते थे। उन्नीसवीं सदी के अन्त तक, जागीरी क्षेत्रों मे परम्परागत लटाई अथवा कन्कूत आदि प्रथाओ के द्वारा कुल पैदावार मे से भूमिकर लेने की व्यवस्था जारी रही। किसी भी जागीर मे भूमि-बन्दोबस्त जैसी व्यवस्था लागू नही की गई थी।

---

५४ वही, हवाला, हकूमत लागस, फाइल न० २६/४।

५५. राजपूताना एजेंसी रिकार्ड १८७६, न० १०७, लिस्ट (I)।

५६ पो० क० 'ए', रेवेन्यू I सितम्बर १८८३, नं० १-६।

५७. (क) पो० क० 'ए' रेवेन्यू-मुखर्जी रिपोर्ट, पृ० ३५।

(ख) अजमेर रिकार्ड्स–फाइल न० ए (२) ए, २६, १८२७ ई०।

जागीरदार लोग भी भूमिकर की माँग करते समय भूमि की किस्म, काश्तकार की जाति, गाँव से खेतों की दूरी, सिंचाई की सुविधा आदि को ध्यान में रखते थे। उदाहरणार्थ, जोधपुर राज्य के फतपुर गाँव में कृषिकर्मी जातियों से कुल पैदावार का एक तिहाई हिस्सा और ब्राह्मणों, राजपूतों, महाजनों आदि से एक-चौथाई हिस्सा भूमिकर लिया जाता था।[५८] बीकानेर के बड़े जागीरदार सामान्यतः कृषिकर्मी जातियों से कुल पैदावार का एक-तिहाई हिस्सा और प्रति परिवार से १० रु० से २० रु० तक वार्षिक नकद वसूल करते थे।[५९] परन्तु छोटे जागीरदार कृषिकर्मी जातियों से सामान्यतः आधा हिस्सा और अपनी सेवा में नियुक्त तथा बेगार में काम करने वालों से कुल पैदावार का एक-चौथाई हिस्सा भूमिकर लेते थे।[६०] अजमेर-मेरवाड़ा क्षेत्र के जागीरदार सामान्यत कुल पैदावार का एक-चौथाई से एक-तिहाई हिस्सा तक भूमिकर के रूप में लेते थे।[६१] अन्य राज्यों में एक-चौथाई से आधा हिस्सा तक लिया जाता था।

राज्यों की भाँति जागीरदार लोग भी किसानों से विविध प्रकार की लागें वसूल करते थे जिनमें कामदार लाग, कनवारिया लाग, भरोनी लाग, घोबा लाग, फरमाइस लाग, कमठा लाग, मेरीणों इत्यादि प्रमुख थी।[६२] कुम्हार, भावी, धोबी, सुथार, दर्जी ढोली, भंगी इत्यादि जातियों से अधिकांश लागें नहीं ली जाती थीं। इसके बदले उन्हें जागीरदारों की निःशुल्क सेवा करनी पड़ती थी।[६३]

जागीरदार और किसानों के आपसी सम्बन्ध —उन्नीसवीं सदी में राजस्थान के जागीरदारों और किसानों के आपसी सम्बन्धों के बारे में दो परस्पर विरोधी मत हैं। सारंगधरदास[६४] आदि लेखकों का मत है कि जीवन और मृत्यु के अलावा अन्य सभी बातों में जागीरदार लोग अपनी प्रजा के वास्तविक स्वामी और शासक थे और वे लोग अपनी प्रजा पर मनमाना अत्याचार करते थे। भूमिकर बढ़ाते रहते थे और हर सम्भव तरीके से किसानों का शोषण करने का प्रयत्न करते थे।[६५] उन्होंने

५८ जोधपुर रिकार्ड्स-दस्तर हुजूर बही नं० २४, सम्वत् १९८१।
५९ सोहनलाल-तवारीख राजश्री बीकानेर, पृ० २२५।
६० वही।
६१ अजमेर रिकार्ड्स-एसेसमेंट, फाइल नं० ए (३), ६/२१, १८६१ ई०।
६२ जोधपुर रिकार्ड्स-(i) एडमिनिस्ट्रेशन, फाइल नं० ७६, खंड ५।
(ii) हवाला, फाइल नं० ३२५ (लाग-बाग)।
६३ वही।
६४ सारंगधरदास-बीकानेर, पृ० ६७-६६ (१८६६ ई०)।
६५ रिपोर्ट-ऑन एन इन्क्वायरी इन टु दी रिलेशन्स बिटवीन लैण्डलॉर्ड्स एण्ड टेनेट्स पृ० ८६।

जनता के लिए न तो स्कूल खुलवाए और न अस्पताल बनवाए और न ही सार्वजनिक कार्य करवाए।

दूसरा मत यह है कि जागीरी गांवों मे भूमि-बन्दोबस्त लागू नही किया गया और भूराजस्व परम्परागत पद्धति के अनुसार ही लिया जाता रहा। जहां खालसा क्षेत्र के किसानो को भूमि-बन्दोबस्त के बाद अधिक भूराजस्व देना पड़ा, वहां जागीरी क्षेत्र के किसानो के भूराजस्व मे किसी प्रकार की वृद्धि नही हुई। जयपुर के तत्कालीन राजस्व सचिव कान्तिचन्द्र मुखर्जी की रिपोर्ट[६६] से पता चलता है कि बढ़े-चढ़े भूराजस्व के कारण खालसा गांवो के कई किसानों ने कृषि करना ही छोड़ दिया था जिसके फलस्वरूप कई गांव वीरान होने लग गए। ऐसा वर्णन जागीरी क्षेत्र के किसानो के सम्बन्ध मे नही पाया जाता।

जागीरदारो का अपनी प्रजा से साथ सीधा सम्पर्क रहता था और विवाह, मृत्यु आदि अवसरो पर वे लोग अपनी प्रजा की पूरी-पूरी सहायता भी करते थे। उदाहरणार्थ पोकरण ठाकुर भभूतसिंह, नीमाज ठाकुर छतरसिंह और रायपुर ठाकुर लक्ष्मणसिंह काफी उदार थे और जनता की भलाई के लिए हमेशा तत्पर रहते थे।[६७] १८६६ ई० मे जब मारवाड़ मे भयकर अकाल पड़ा था तब खालसा क्षेत्र के अधिकांश किसान मालवा चले गए थे। परन्तु उपर्युक्त ठाकुरो ने अपनी अकाल पीड़ित जनता का पोषण करने और उन्हे अकाल के कष्टों से मुक्ति दिलाने का पूरा पूरा प्रयत्न किया।[६८] जागीरदारो के साधन सीमित थे। इसलिए इस दिशा मे उनके प्रयत्नो की आधुनिक मापदण्डों से तुलना नही की जानी चाहिए। जागीरदारो की समृद्धि किसानो की समृद्धि मे ही निहित थी।

सिंचाई —उन्नीसवी सदी के मध्य तक सिंचाई मुख्यत कुओं से ही की जाती थी। सिरोही, जोधपुर, उदयपुर, अजमेर आदि क्षेत्रो मे कुओं से पानी निकालने का काम सामान्यत 'अरट' अथवा 'रहट' के द्वारा किया जाता था।[६९] अंग्रेजी मे इसे

---

६६. पो० क० ए', रैवेन्यू, मुखर्जी रिपोर्ट, पृ० ३६-३७।

६७. (क) आर० ए० ओ० हिस्टोरिकल रिकार्ड्स २५७, फाइल न० ८१ जोधपुर खण्ड ७।
(ख) मारवाड़ प्रेसी, पृ० १६०।

६८. (क) पो० क० 'ए', जनवरी १८७०, नं० ६२-६३।
(ख) मारवाड़ प्रेसी, पृ० २०४।

६९. (क) जोधपुर रिकार्ड्स—दफ्तर हुजूर बही न० २४, वि० सं० १८८१।
(ख) मुन्शी हरदयालसिंह-रिपोर्ट इतिजाम राज मारवाड़, १८८३-८४, पृ० १०।

'पर्शियन ह्वील' कहा जाता है। जयपुर, कोटा, बून्दी आदि क्षेत्रों मे 'चड़स' का प्रयोग अधिक किया जाता था।[७०] जिन क्षेत्रों मे पानी की गहराई अधिक नही होती थी वहाँ 'ढेकली' (चांच) द्वारा सिंचाई की जाती थी।[७१]

उन्नीसवीं सदी के उत्तरार्द्ध मे कई राज्यो मे नदियो को रोककर बाँध बनाने तथा नहरें निकालकर भूमि की सिंचाई करने की तरफ ध्यान दिया गया। उन्नीसवी सदी के अन्त तक जयपुर राज्य मे लगभग २०० छोटे बडे सिंचाई कार्यों को पूरा किया गया जिनसे लगभग एक लाख बीघा भूमि मे सिंचाई होने लगी।[७२] भरतपुर राज्य मे लगभग १६० सिंचाई योजनाओं को पूरा किया गया। उदयपुर राज्य मे पिछोला, उदयसागर राजसमन्द और जयसमन्द झीलो से नहरें निकाली गईं।[७३] मारवाड का रेगिस्तानी क्षेत्र भी पीछे नही रहा और सम्पूर्ण राज्य मे २४ छोटे-बडे बाँधो का निर्माण हुआ।[७४]

प्राकृतिक बाधाओं जैसेकि भूमि का पर्वतीय होना, जलधाराओं की गहराई, बाँधो मे अधिक पानी रोक रखने की असमता, पाल (किनारे की भित्ति) की कच्चाई या कमजोरी, जिसकी वजह से कई बाँध अक्सर टूट जाते थे इत्यादि के अलावा राजस्थान मे सिंचाई कार्यों की मन्द प्रगति के कुछ कारण ये थे[७५]—(१) स्थानीय शासको के मन मे इस बात की आशंका थी कि कही इन सिंचाई कार्यों का स्थायी दायित्व या नियन्त्रण ब्रिटिश सरकार अपने हाथ मे न ले ले, (२) अधिकांश राज्यो के साधन सीमित थे। बाह्य सहायता के अभाव मे उनमे सुधार की अपेक्षा करना निरर्थक था, (३) जागीरदारो को जिनके पास राज्यो की अधिकांश भूमि थी, सिंचाई कार्यों मे विशेष रुचि नही थी और न ही वे किन्ही अन्य लोगो के साथ मिलकर साझेदारी मे किसी योजना को हाथ मे लेने को उत्सुक थे, (४) किसान लोग भी नहरो से सिंचाई के विरुद्ध थे क्योंकि नहरो के निर्माण से उनके खेत अलग-अलग टुकडो मे विभाजित हो जाते थे।

---

७० (क) श्यामलदास—वीर विनोद, पृ० ११८।

(ख) डा० मथुरालाल शर्मा—कोटा राज्य का इतिहास, खंड २, पृ० ७५६।

७१. रिपोर्ट ऑन दी रेवेन्यु सेट्लमेंट आफ झालावाड़, १८८५ ई०, पृ० ४६।

७२ हेंडले—ए मेडिको टोपोग्राफिकल एकाउण्ट ऑफ जयपुर, पृ० ११३।

७३. एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट, मेवाड स्टेट (१८८४–८५ और १८९०–९१)।

७४. वही, जोधपुर स्टेट (१९०७–०८), पृ० ३१।

७५. नोट्स ऑन इरिगेशन इन राजस्थान, १८६० ई०, पृ० ३०–३१।

मुख्य पैदावार —रेगिस्तानी क्षेत्र मे केवल खरीफ की फसलें होती थी जिन्हे 'सियालू' कहा जाता था। सियालू की मुख्य फसलें बाजरा, मूंग-मोठ, चँवला, ग्वार, ज्वार आदि थी।[७६] उपजाऊ क्षेत्रो मे खरीफ की फसलो मे मक्का, मूंगफली, कपास, तिल चावल उडद दाल इत्यादि फसले भी होती थी। रबी की प्रमुख फसलो मे गेहूँ, जौ, चना, तम्बाकू, अफीम, सन, नील, सरसो, जीरा धनियाँ, मेथी, अलसी, मसूर इत्यादि मुख्य थी।[७७]

यद्यपि राजस्थान के समूचे क्षेत्र की भूमि एक-सी नही थी और न सभी राज्यो म सिचाई की सुविधाएँ ही समान थी, फिर भी प्रत्येक राज्य मे उपर्युक्त सभी फसले कम-ज्यादा मात्रा मे पैदा की जाती थीं। उदाहरणार्थ जैसलमेर जैसे रेगिस्तानी क्षेत्र मे भी समखाभा रामगढ बाफ और नोख के परगनो मे गेहूँ की पैदावार होती थी।[७८] फिर भी, मोट तौर पर पश्चिमी और उत्तरी राज्यों की मुख्य पैदावार बाजरा थी। बून्दी, कोटा, झालावाड टोंक प्रतापगढ़ तथा उदयपुर के कुछ क्षेत्रो की मुख्य पैदावार ज्वार थी। दक्षिणी राजस्थान की मुख्य पैदावार मक्का थी। चावल की पैदावार मुख्यत बाँसवाडा डूंगरपुर, जयपुर तथा करौली और कोटा के कुछ क्षेत्रो मे ही होती थी।[७९] तम्बाकू अफीम ईख और कपास की पैदावार मुख्यत उदयपुर, प्रतापगढ, करौली, कोटा, बून्दी, अलवर एव जयपुर के कुछ क्षेत्रों मे होती थी।[८०] प्रतापगढ का अफीम राजपूताने भर मे सर्वोत्तम माना जाता था। करौली राज्य मे भाँग की पैदावार भी होती थी।

राजस्थान के किसानो के लिए खरीफ की फसलो का विशेष महत्त्व था। खरीफ की फसलें अपेक्षाकृत विस्तृत पैमाने पर बोई जाती थी और उन पर व्यय भी कम होता था। निर्धन लोग तो सम्पूर्ण वर्ष खाने-पीने के लिए खरीफ की पैदावार पर ही निर्भर थे। ब्रिटिश सरक्षण के बाद राजस्थान के किसानो मे खाद्यान्नो के स्थान पर व्यापारिक फसलो विशेषत कपास, तिलहन और अफीम की तरफ रुचि बढ़ती गई।

## (२) अकाल

अकाल किसी भी क्षेत्र के लिए एक महान् प्राकृतिक प्रकोप माना जाता है।

---

७६. (क) फेगन की रिपोर्ट, १८९३ ई० ७-८।

(ख) नोट्स ऑन इरिगेशन इन राजस्थान (१८९० ई०), पृ० ३०-३२।

७७. वही।

७८ लक्ष्मीचन्द-तवारीख जैसलमेर, पृ० २१२।

७९. श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० ११६-१७।

८० राजपूताना एजेंसी रिकार्ड्स १८७६, न० १०७।

राजपूताना का अधिकाश भाग, विशेषत पश्चिमी क्षेत्र जिसे 'मरुभूमि' कहा गया है, प्राचीन काल से ही अकाल का केन्द्र रहा है। शब्दार्थ की दृष्टि से भी मरुभूमि का अर्थ 'मृत्युभूमि' है।[८१] वर्षा का अभाव, असमय वर्षा, उपलवृष्टि अथवा पाला पडना, टिड्डियो का आगमन आदि अकाल के सामान्य कारण रहे हैं।[८२]

उन्नीसवी शताब्दी के राजस्थान मे अकाल की समस्या के अध्ययन का अभिप्राय है अग्रेजी नियन्त्रण स्थापित हो जाने के पश्चात् उत्पन्न कारणो की खोज करना। उन्नीसवी सदी के उत्तरार्द्ध मे देश मे रेलमार्गों के निर्माण से व्यापार-वाणिज्य की गति को बल मिला। १८६६ ई० मे स्वेज नहर के खुलने से इङ्गलैण्ड-भारत के सामुद्रिक मार्ग मे कई हजार मील की दूरी घट गई जिससे जहाजो द्वारा माल की ढुलाई का किराया काफी कम हो गया। इससे आयात-निर्यात व्यापार मे वृद्धि हुई। १८७३ ई० मे भारत सरकार द्वारा गेहूँ का निर्यात-शुल्क हटा लेने और रेलो द्वारा बन्दरगाहो तक गेहूँ के ढुलाई भाडे मे कमी करने से देश से खाद्यान्नो का निर्यात बहुत बढ गया।[८३] भारत मे भयकर अकाल के वर्षों मे भी खाद्यान्नो का निर्यात जारी रहा।

ब्रिटिश संरक्षण के बाद राजपूत राज्यो मे भी अग्रेजी वस्तुओं तथा धातुओ का आयात बढने लगा। भारी मात्रा मे आयात के परिणामस्वरूप राजस्थान से अनाज, तिलहन, रूई, ऊन आदि का प्रचुर निर्यात शुरू हुआ। विदेशी वस्तुओ के बदले मे अनाज के अलावा जिन कृषि-जन्य वस्तुओ की माँग थी उनमे कपास, तिलहन और अफीम मुख्य थी। इन वस्तुओ का दाम भी अनाज की अपेक्षा अधिक मिलता था। अत किसानो मे खाद्यान्नो के स्थान पर व्यापारिक फसलें पैदा करने की प्रवृत्ति बढी।[८४]

अग्रेज व्यापारियो न कच्चे माल की खरीद के लिए राजस्थान के कई प्रमुख नगरों में अपनी शाखाएँ स्थापित करली थी। उदाहरणार्थ, मेसर्स राली ब्रादर्स, वोलकार्ट ब्रादर्स इत्यादि ने रूई की खरीद के लिए ब्यावर नगर मे अपनी एजेन्सियाँ खोल दी थी।[८५] ब्रिटिश सरकार ने निर्यात को प्रोत्साहन देने की दृष्टि से राजपूत

---

८१. डा० दशरथ शर्मा–राजस्थान थ्रू दी एजेज, पृ० ६।

८२. (क) डा० दशरथ शर्मा—वही, पृ० ५१२।
(ख) मारवाड़ फेमिन रिपोर्ट—(१८६१-६२), पृ० ६–७।

८३. फेमिन कमीशन रिपोर्ट (१८८०), खंड १, पृ० २१२।
(मेमोरण्डम ऑफ दी बम्बई चेम्बर्स ऑफ कॉमर्स, दि० ६ मई, १८७६।

८४ एर्सकाइन, राजपूताना गजटियर, खड १ 'ब', पृ० १०–११।

८५. वही, खंड १ 'ए', पृ० ३६६।

राज्यो पर अपना प्रभाव डालकर खाद्यान्नो पर निर्यात शुल्क को समाप्त करवाया तथा राहदारी शुल्क को भी काफी कम करवाया।[८६]

आरम्भ मे कुछ राज्यो ने अनाज के निर्यात को नियन्त्रित करने का प्रयत्न किया, परन्तु अग्रेजी सरकार के हस्तक्षेप के फलस्वरूप ऐसा सम्भव न हो पाया। उदाहरणार्थ, जयपुर राज्य ने अजमेर के व्यापारियो पर जयपुर राज्य मे अनाज खरीदने पर कुछ प्रतिबन्ध लगाए। इस पर अग्रेज सरकार न जयपुर राज्य को लिखा कि बेचने वाले और खरीदने वाले के बीच में उसे (जयपुर राज्य को) अपने अधिकार का उपयोग नही करना चाहिए।[८७] इसी प्रकार, जब कोटा राज्य ने अनाज के क्रय विक्रय पर 'लट्टा' नामक कर लगा दिया तो अनाज के भाव बढ़ गए और बढे हुए भावो पर अनाज खरीद कर निर्यात करना लाभप्रद न रहा। अग्रेज सरकार के कहने पर कोटा राज्य ने उपर्युक्त कर हटा दिया।[८८] इतना ही नही, अपितु सडको के निर्माण के पीछे भी ब्रिटिश सरकार का मुख्य ध्येय आयात निर्यात को प्रोत्साहन देना था। उदाहरणार्थ, मेवाड एजेंसी रिपोर्ट[८९] मे लिखा है कि उदयपुर से खैरवाडे तक जो सडक हाल मे बन रही है, उससे मेवाड के रूई व्यापार को बम्बई की तरफ निकास का रास्ता मिल जाने से बहुत फायदा होगा।

उन्नीसवी सदी के अन्तिम २५–३० वर्षो मे कृषि-उत्पादन मे खाद्यान्नो की अपेक्षा अफीम, कपास और तिलहन आदि फसलें पैदा करने की प्रवृत्ति बढी। युनाइटेड प्रेस्बिटेरियन चर्च के डा० मेकगिल ने भारत सचिव के नाम अपने एक पत्र मे लिखा है कि राजपूताना मे अन्नाभाव का एक मुख्य कारण यह है कि दक्षिण-पूर्वी राजस्थान के जो उपजाऊ मैदान कुछ वर्षों पूर्व तक अन्न उत्पादन के प्रमुख क्षेत्र थे, अब अफीम की खेती के केन्द्र बन गए हैं और लोगो का यह मत है कि इसके उत्पादन को सरकार प्रोत्साहन देती है।[९०] अनाज के स्थान पर व्यापारिक फसलो के उत्पादन पर अधिक ध्यान दिए जाने से राजस्थान मे अन्न-उत्पादन और भी कम हो गया।

भूमि-बन्दोबस्त के बाद लगान की बढ़ी हुई नकद दरो ने किसानो की आर्थिक स्थिति को काफी कमजोर कर दिया। लाटूस ने १८७४ ई० मे अजमेर-मेरवाडा का

---

८६ विस्तृत विवरण व्यापार-वाणिज्य के अतर्गत दिया गया है।

८७ पो० क० २४ फरवरी १८३३, न० १७।

८८. पो० क० २४ फरवरी १८३५, न० ३४–३८।

८९. (क) राजपूताना एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट (१८७०–७१)–मेवाड एजेंसी रिपोर्ट, पृ० ३५।
(ख) श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० २०९३–९४।

९०. डा० मेकगिल का पत्र, दि० १७ मई १८७० बाइड डिस्पचज (फेमिन)।

भूमि-बन्दोबस्त किया। उसने अपनी रिपोर्ट में लिखा है कि भूमिकर की दरें बहुत अधिक है। अब एक काश्तकार के पास अपने परिवार का पोषण करने के लिए ३ रु० १२ आने औसत मासिक आय बचती है।[६१] इसी प्रकार, डी लेस्ली ने अपनी रिपोर्ट मे लिखा है कि एक काश्तकार के पास अपने परिवार का पोषण करने के लिए २ रु० १० आने प्रति मास बचता है। बढी हुई नकद दरो के कारण किसानो की स्थिति अधिक दयनीय हो गई है।[६२] राजपूत राज्यो मे किए गए भूमि-बन्दोबस्त के अध्ययन से यह स्पष्ट हो ही चुका है कि लगान की दरें पहले से बहुत बढ गई थी। इससे न केवल बोझ ही अधिक बढ़ा बल्कि कृषको के लिए आय के अन्य साधन भी लुप्त हो गए। नमक-उद्योग, वस्त्र-उद्योग, खनन-उद्योग इत्यादि धीरे-धीरे या तो काफी सीमित हो गए या बन्द होने लगे।[६३] सहायक धन्धों के नष्ट हो जाने से ग्रामीण लोगो को अपनी दैनिक आवश्यकताओं के लिए अब केवल 'कृषि आय' पर निर्भर हो जाना पडा। परिणाम यह निकला कि उनमें से अधिकाश लोग अन्न सचय करने तथा अकाल का सामना करने की स्थिति मे न रहे।

इसके अतिरिक्त एक उल्लेखनीय बात यह भी है कि उन्नीसवी सदी मे शासको की अकाल पीडित कृषको के प्रति नीति में अन्तर आ गया था। उन्नीसवी सदी के पूर्व अकाल के वर्षों मे शासक लोग सामान्यतः किसानो का लगान माफ कर देते थे। उदाहरणार्थ, १७५६ ई० में मारवाड में भीषण अकाल पडा था। उस समय महाराजा विजयसिंह ने अकालग्रस्त क्षेत्रो का लगान माफ कर दिया था।[६४] १७६६ ई० के अकाल के समय मारवाड नरेश ने अकाल पीडित क्षेत्रो के किसानो का पूरा लगान माफ कर दिया था।[६५] इसी प्रकार, कोटा नरेश ने भी इस अवसर पर कुछ अकाल पीडित गाँवो का लगान माफ कर दिया था।[६६] यह समय मराठो के आक्रमणो का था। उन्हे दी जाने वाली धनराशि का बोझ बढ़ता ही रहता था। परन्तु उन्नीसवी सदी के शासकों के लिए व्यवस्थित प्रशासन और शान्ति के समय भी लगान में छूट देना अधिक सम्भव नहीं रहा क्योंकि खिराज और सैनिक बटालियनो के भारी खर्च ने

---

६१. लाटूस की सेट्लमेंट रिपोर्ट, अजमेर-मेरवाडा (१८७४), पृ० १३२।
६२. डी लेस्ली की फैमिन रिपोर्ट (१८६२), पृ० २२।
६३. विस्तृत विवरण 'उद्योग-धंधे' शीर्षक के अन्तर्गत दिया गया है।
६४ (क) मारवाड़ की ख्यात, खंड ३, पृ० ५७।
(ख) सलेक्शन्स फ्राम पेशवा दफ्तर, खंड २१, पृ० ५६।
६५. मारवाड़ की ख्यात, खंड ३, पृ० १२०–२१।
६६. कोटा रिकार्ड्स–भंडार नं० ३, वि० स० १८५३।

उन्हे शुरू मे ही ऋणग्रस्त बना दिया था। इसके अलावा, दुर्भिक्ष म भी ब्रिटिश सरकार उन्ह खिराज मे छूट देन को तैयार नही थी। उदाहरणार्थ, १८३२-३३ ई० के अकाल के समय जयपुर महाराजा न चालू वर्ष के खिराज म कमी किए जान का बार बार अनुरोध किया[९७] परन्तु ब्रिटिश सरकार न उसके अनुरोध को स्वीकार नही किया। ऐसी स्थिति म शासक भी विवश हो गए और लगान माफ करन के स्थान पर लगान वसूली स्थगित करन लगे।[९८] इसम किसानों को कोई अर्थपूर्ण राहत नही मिल पाती थी क्योकि अच्छे वर्षों म पिछले लगान की अदायगी के पश्चात् उनके पास अधिक नही बच पाता था। परिणामस्वरूप, किसी भी वर्ष म किन्ही भी सामान्य कारणो स फसलो के नष्ट होते ही अकाल की स्थिति उत्पन्न होने लगी।

इतिहास – अकाल के विविध कारणो के आधार पर उसके चार रूप माने जाते है—(१) अन्नकाल, अर्थात् अन्न की कमी, (२) जलकाल, अर्थात् वर्षा की कमी, (३) तृणकाल, अर्थात् घास चारे की कमी और (४) त्रिकाल, अर्थात् अन्न जल और तृण-तीनो की कमी। इसलिए त्रिकाल को सर्वाधिक भयकर माना जाता है।

उन्नीसवी सदी का प्रथम भयकर अकाल जिसे त्रिकाल कहते हैं, १८१२-१३ ई० म पडा। इसका सर्वाधिक प्रकोप जोधपुर बीकानेर और जैसलमेर पर हुआ था। इन राज्यो म भूख म पीडित हजारो व्यक्ति मर गए। हजारो लोग मालवा और पजाब की तरफ चल गए। निर्धन लोग अपने लडके लडकियो को भूख से बचाने के लिए उन्हे बेचने को भी तैयार थे परन्तु अकाल के कारण खरीददार भी नही थे।[९९]

१८३२-३३ म जयपुर राज्य का शुरू म वर्षा की कमी और बाद म टिड्डियो के प्रकोप स अन्न एव तृणकाल का सामना करना पडा।[१००] १८३३-३४ म सिरोही और मेवाड राज्यो को अन्न सकट का और कोटा, बून्दी, मारवाड, बीकानेर और जैसलमर राज्यो को अन्न तथा तृण की कमी का सामना करना पडा।[१०१]

१८४८-४९ म वर्षा काफी कम हुई और फसलो के पकने के पूर्व ही टिड्डियो का आक्रमण हो गया जिसके परिणामस्वरूप मारवाड, बीकानेर और जैसलमेर राज्यो मे

९७ पो० क० ३१ अक्टूबर १८३३ नं० २६, ३० और ३४।

९८ (क) कोटा रिकार्डस—भडार न० २/२, बस्ता न० १२६, वि० स० १८७०।
(ख) जोधपुर री ख्यात (महाराजा मानसिंह आदि) पृ० ७८-८१।

९९ वही।

१०० पो० क० ३१ अक्टूबर १८३३ नं० २६, ३० और ३४।

१०१ रिपोर्ट ऑन फमिन इन राजस्थान (१८६८-६९), पृ० ११-१२।

त्रिकाल की स्थिति उत्पन्न हो गई।[१०२] १८६०–६१ ई० में अलवर राज्य को अन्न-काल का सामना करना पड़ा।

१८६८–६६ का त्रिकाल :—१८६८–६६ के त्रिकाल का प्रभाव अत्यन्त भयकर रहा क्योंकि इससे पूर्व लगातार ६–७ वर्षों से फसलें अच्छी नहीं हुई थी जिससे अनाज के भाव बढ़ते ही गए। राजस्थान के पश्चिमी राज्यों में अन्न, जल और तृण–तीनों की भारी कमी से स्थिति अधिक सकटप्रद हो गई। हजारों लोग अपने लाखों मवेशियों के साथ घास-पानी की तलाश मे मालवा, पंजाब और सिन्ध की तरफ प्रस्थान कर गए।[१०३] राजस्थान के पश्चिमी क्षेत्र मे अनाज का आयात सामान्यत उत्तर-पश्चिम प्रान्त से किया जाता था और यातायात का मुख्य साधन बैलगाडियाँ थी। जल तथा घास की कमी के कारण बैलगाडियों से अनाज का आयात किया जाना भी सम्भव नही रहा।[१०४] रबी की फसल शुरू मे अच्छी दिखलाई पडी परन्तु १८६६ ई० के जनवरी-फरवरी मे ओलावृष्टि तथा भारी वर्षा से फसलें नष्ट हो गई जिससे जून मास तक का समय अत्यधिक सकटप्रद बना रहा। जोधपुर में इस समय अन्न और घास एक-भाव एक रुपए का तीन सेर बिक रहा था।[१०५] अजमेर, उदयपुर और जयपुर मे क्रमश ४½, ५ ५½ और सेर का अनाज बिका।[१०६]

१८६८–६६ ई० के भयकर अकाल से कितनी क्षति पहुँची होगी, इसका सही मूल्याकन करना सम्भव नही। उपलब्ध साक्ष्यों[१०७] के आधार पर यह कहा जा सकता है कि इस अकाल के समय जनसख्या का १/३ से १/४ हिस्सा कम हो गया और लगभग ६० प्रतिशत मवेशी मर गए। कविराज श्यामलदास ने लिखा है कि इस अकाल के अवसर पर खुद अंग्रेजी सरकार ने अजमेर कमिश्नरी इलाके मे लौंडी-गुलाम खरीदने की इजाजत दे दी और दो-दो रुपयों मे लडके-लडकियाँ बिके[१०८] जबकि कुछ वर्ष पूर्व उसने राजपूत राज्यों को लड़के-लडकियों के क्रय-विक्रय को गैर

---

१०२ (क) लखमीचन्द–तवारीख जैसलमेर, पृ० २१४।
(ख) सोहनलाल—तवारीख राजश्री बीकानेर, पृ० २५२।
१०३ पो० क० जनरल 'ए' मार्च १८७१ नं० ३४–३६।
१०४, ब्रूक की रिपोर्ट, फेमिन इन राजस्थान (१८७०), पैरा ७४।
१०५, रिपोर्ट ऑफ फेमिन इन राजपूताना (१८६८–६६) पृ० ६२।
१०६, वही।
१०७ (क) ब्रूक की रिपोर्ट।
(ख) रिपोर्ट ऑफ फेमिन इन राजपूताना (१८६८–६६)।
१०८ वीर विनोद, पृ० १८६८।

कानूनी ठहराने का निदेश भेजा था।[१०९] ईसाई धर्म प्रचारको ने अनाथालयों की स्थापना कर उनमे पोषित बच्चो को ईसाई धर्म की दीक्षा देने की नीति शुरू से ही अपना रखी थी, परन्तु इस अकाल के समय उन्हे काफी सफलता मिली।[११०]

अक्टूबर १८६८ ई० मे भारत सरकार ने राजस्थान के सभी शासको को अकाल राहत कार्य जारी करने के सम्बन्ध मे कई सुझाव भेजे। दिसम्बर १८६८ म राजस्थान के ए० जी० जी० की अध्यक्षता म राजपूताना के शासको का अजमेर मे एक सम्मेलन बुलाया गया जिसम एक राज्य स होकर दूसरे राज्य को अनाज के आयात सम्बन्धी प्रतिबन्धो को समाप्त करन का निर्णय लिया गया।[१११] इसके बाद सिन्ध और गुजरात से ऊँटो के द्वारा और आगरा-अजमर सडक पर बैलगाडियो द्वारा अनाज के आयात की व्यवस्था की गई। कर्नल ब्रुक की रिपोर्ट मे पता चलता है कि उदयपुर, जयपुर, कोटा आदि राज्यो के शासको न अकाल पीडितो की सहायता के लिए काफी रुपया खर्च किया।[११२] ब्रिटिश प्रान्तो तथा अ य राज्यो मे बसे मारवाडी सेठो ने भी अकाल पीडितों की सहायता के लिए चन्दा भिजवाया।[११३]

इस भयकर अकाल क समय भारत की अंग्रेज सरकार न राज्यो की आर्थिक सहायता नही की और न ही खिराज मे कमी की। अंग्रेज सरकार न अजमेर मेरवाडा क्षेत्र के अकाल पीडितो के प्रति केवल इतनी ही उदारता दिखाई कि कुल लगान का ३/५ हिस्सा वसूल किया और शेष २/५ हिस्सा अगले वर्ष के लगान मे जोड दिया।[११४]

**१८७७-७८ का अकाल** —दस वर्ष बाद ही राजस्थान को दूसरे त्रिकाल की विपदा सहन करनी पडी। १८७७ ई० मे वर्षा काफी देर से हुई जिसस पश्चिमी राजस्थान के साथ-साथ अलवर, भरतपुर और धौलपुर जसे उपजाऊ क्षेत्रो मे भी स्थिति सकटपूर्ण हो गई। खरीफ की फसले लगभग नष्ट हो गई, जिससे घास-चारे का भारी अभाव हो गया। लगभग दो लाख लोगो को अपने मवेशियों के साथ ग्रास-

१०९. (क) कोटा रिकार्ड्स—भडार न० २२, बस्ता नं० १६८, वि० स० १९१६।
(ख) रा० ए० रि० [को] १८६४, स्नवरी नं० २।

११०. टेन्थ रिपोर्ट युनाइटेड प्रेस्बोटेरियन मिशन १८७२, पृ० ३१।

१११. पो० क० 'ए' जनरल, मार्च १८७१, नं० ३४-३६।

११२ ब्रुक की रिपोर्ट—फेमिन इन राजपूताना, (१८७०)।

११३. एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट ऑफ राजपूताना स्टेट्स (१८६८-६९)।

११४. ला टोचे—सेट्लमेंट रिपोर्ट ऑफ अजमेर-मेरवाड़ा (१८७४), पृ० ८८।

पास के उपजाऊ प्रान्तों की ओर जाना पड़ा।[११५]

**१८९१-९२ का अकाल** —इस अकाल के अवसर पर पहली बार भारतीय राज्यो के लिए निर्मित फेमीन कोड' की धाराओ को कार्यान्वित किया गया और अकाल पीडित क्षेत्रो मे राहत कार्य शुरू करवाये गए। परन्तु लोगों ने राहत कार्यों मे विशेष रुचि नहीं ली और किसी भी दिन १५००० से अधिक उपस्थिति नही रही। लोगों की अरुचि का एक मुख्य कारण यह था कि स्वाभिमानी लोग अपने ही क्षेत्रों में राहत कार्यों पर मजदूरी करना अपनी प्रतिष्ठा क अनुकूल नही मानते थे। इसकी अपेक्षा वे सिन्ध तथा पजाव की तरफ जाना पसन्द करते थे।[११६] दूसरा कारण यह था कि राहत कार्य शुरू होने से पूर्व ही हजारो लोग आसपास के प्रान्तो मे चले गए थे। जोधपुर और बीकानेर राज्यो मे रेलमार्गों के खुल जाने से अनाज के आयात मे विशेष कठिनाई नही रही और आयात किए गए अनाज को उचित भाव से बेचने की व्यवस्था से लोगों को काफी राहत मिली।[११७]

**१८९९-१९०० का महाकाल** —उन्नीसवी सदी के अन्त म पडने वाला अकाल सर्वाधिक भयकर एव विनाशकारी सिद्ध हुआ। आज भी बडे बूढे इसे 'छपनियां' (वि० स० १९५६) काल कहते हैं और उसकी भयकरता का उल्लेख करते हुए कांप उठते हैं।

१८९५-९६ से ही राजस्थान मे फसलें लगातार खराब हो रही थी। १८९९ ई० मे पश्चिमी राजस्थान मे केवल एक इच ही वर्षा हुई। खरीफ की फसलें नष्ट हो गई। घास चारे का अभाव हो गया और रबी की आशा भी जाती रही। आसपास के प्रान्त, जहां राजस्थान के अकाल पीडित लोग सदियों से घास-पानी की तलाश मे जाते रहे थे, वे भी सकटग्रस्त थे। इससे राजस्थान के निवासियो की स्थिति और भी अधिक दयनीय हो गई।[११८] अकाल के सकेत मिलते ही जिन हजारो लोगो ने राजस्थान से प्रस्थान किया था उन्हें निराश होकर वापस लौटना पडा। परिणामस्वरूप अकाल के दिनो में निकले लोगो को भी आधे मार्ग मे ही वापस लौट आना पडा। अकाल पीडितों की सहायता के लिए बहुत बडे पैमाने पर राहत कार्य खोले गए। राजस्थान के विविध राज्यों ने लगभग १०४ लाख रुपया व्यय किया। पहली बार भारत सरकार ने भी २४ लाख रुपया व्यय किया। उसने राज्यो को ६३½ लाख रुपये

---

११५ एर्सकाइन-राजपूताना गजेटियर, खड ३, पृ० १२६।

११६ एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट ऑफ राजपूताना स्टेटस (१८७७-७८)।

११७ मारवाड़ फैमिन रिपोर्ट, (१८९१-९२)।

११८ एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट ऑफ राजपूताना स्टेट्स [१८९९-१९००] पृ० २।

का कार्य तथा राहत कार्यों की निगरानी के लिए सैनिक अधिकारियों की सेवाएँ भी प्रदान की।[११९] अप्रैल-जून १९०० ई० में हैजे का प्रकोप हुआ जिसमें हजारों लोग मरे। १९०० ई० के अन्तिम दिनों में ज्वर के प्रकोप ने भी हजारों लोगों के प्राण लिए।

उन्नीसवीं सदी के अन्त में पड़ने वाले इस अकाल का परिणाम काफी भयंकर रहा। इसके कारण राजस्थान की १/४ आबादी और १/२ पशुधन नष्ट हो गया। अधिकांश राज्यों के सिक्कों की कीमतें गिर गईं और उन्हें विवश होकर अपने सिक्कों को बन्द कर भारत सरकार के कलदार सिक्कों को ही अपना सिक्का स्वीकार करना पड़ा। अकाल के कारण लगभग सभी राज्यों पर भारी कर्ज हो गया जिसके फलस्वरूप वे अपना औद्योगिक विकास करने की स्थिति में नहीं रहे। इस अकाल ने सामान्य जनता की गरीबी को और बढ़ा दिया।

## (३) उद्योग-धंधे

उद्योग धंधों के विकास के लिए सामान्यतः खनिज सम्पदा, कच्चा माल, सस्ता श्रम और पूँजी की आवश्यकता होती है। राजस्थान में उपर्युक्त सभी बातें उपलब्ध थीं और अठारहवीं सदी के अन्त तक स्थानीय उद्योग धंधे विकसित अवस्था में थे।[१२०] स्थानीय उद्योग धंधों के लिए आवश्यक कच्चे माल की अधिकांश पूर्ति स्थानीय खानों तथा कृषि उत्पादनों से हो जाती थी। बाहर से बहुत कम मात्रा में कच्चा माल आयात किया जाता था। परन्तु १९वीं सदी के मध्य तक अभ्रक, संगमरमर और इमारती पत्थर के अलावा अन्य खनिजों का उत्खनन कार्य बन्द हो गया।[१२१] कर्नल हेंडले और कप्तान ब्रुक ने इसके लिए दो कारणों का उल्लेख किया है—(१) खनिजों की खपत के लिए आवश्यक उद्योगों का अभाव और (२) यूरोप से आने वाले सस्ते खनिज।[१२२] उत्खनन बन्द हो जाने के परिणामस्वरूप राज्यों को आर्थिक हानि तो उठानी ही पड़ी साथ साथ रोजगार के साधन सीमित हो गए और सर्वसाधारण पर इसका व्यापक प्रभाव पड़ा।

रोजगार और सम्पन्नता की दृष्टि से उन्नीसवीं सदी के पूर्वार्द्ध के राजस्थानी उद्योग धंधों की तीन श्रेणियाँ थीं—एक श्रेणी उन उद्योग धंधों की थी जिनका

---

११९. रिपोर्ट, फमिन रिलीफ ऑपरेशन्स इन राजस्थान [१८९९-१९००], पृ० ५।
१२०. डा० गोपीनाथ शर्मा—सोशल लाइफ इन मेडिवल राजस्थान, पृ० ३०२।
१२१. श्यामलदास वीर विनोद, पृ० १०८ १०९, १२४८ और १३५९।
१२२. (क) हेंडले वही, पृ० २।
(ख) ब्रुक, वही, पृ० ५।

उत्पादन स्थानीय आवश्यकताओं की पूर्ति तक ही सीमित था जैसेकि सूतली रस्सी-टाटपट्टी उद्योग, काष्ठ उद्योग, मिठाई उद्योग इत्यादि। दूसरी श्रेणी उन उद्योग-धंधों की थी जिनके उत्पादन का स्थानीय आवश्यकताओं की पूर्ति के बाद राजस्थान के अन्य राज्यों में भी निर्यात किया जाता था जैसे मोटा सूती उद्योग ऊनी वस्त्र उद्योग, कागज उद्योग इत्यादि। तीसरी श्रेणी के उद्योग-धंधों का उत्पादन राजस्थान के बाहर भी निर्यात किया जाता था जैसे नमक-उद्योग, सूती वस्त्र उद्योग संगमरमर उद्योग इत्यादि।

नमक-उद्योग —बहुत पुराने समय से राजस्थान में नमक-उद्योग के कई केन्द्र थे जो स्थानीय मांग की पूर्ति के साथ साथ आसपास के प्रदेशों की मांग भी पूरी करते थे। जोधपुर राज्य मे सांभर झील[123] के अलावा डीडवाना पचपद्रा, फलौदी, नावां तथा लूनी आदि स्थानो पर भी नमक तैयार किया जाता था।[124] जयपुर में कुचोर-रिवास और बीकानेर में लूणकरणसर स्थान पर नमक तैयार किया जाता था।[125] भरतपुर और उदयपुर मे भी काफी मात्रा मे नमक तैयार किया जाता था। नमक उद्योग से राजस्थान के विविध राज्यो को काफी आय होती थी। कर्नल सदरलैण्ड की रिपोर्ट के अनुसार जोधपुर राज्य को केवल सांभर झील से ही ३ लाख रुपये वार्षिक की आय थी।[126] इसके अतिरिक्त नमक उद्योग से हजारों लोगो को रोजी मिलती थी। इसको तैयार करने तथा बेचने के काम मे हजारों श्रमिक, बनजारे तथा व्यापारी लगे रहते थे।

कम्पनी सरकार ने अपना संरक्षण स्थापित हो जाने के बाद राजस्थान के नमक उद्योग पर अपना एकाधिकार कायम करने का प्रयत्न किया। सन् १८५६ ई० मे तत्कालीन चुंगी कमिश्नर वेनिस्टार्ट ने कम्पनी सरकार को सुझाव दिया कि यदि राजस्थान के सभी राज्यो के साथ समझौता कर उनके नमक-उत्पादक क्षेत्रों का नियन्त्रण अपने हाथ में लेकर नमक पर एक नियमित चुंगी-पद्धति लागू की जा सके तो काफी लाभप्रद रहेगी।[127] तदनुसार १८६९-७० ई० मे सर्वप्रथम जोधपुर और जयपुर राज्यो से समझौता कर सांभर झील को पूर्ण नियन्त्रण में लिया

१२३ सांभर झील पर जोधपुर और जयपुर का संयुक्त अधिकार था।

१२४ जोधपुर रिकार्ड्स-जमा खर्च बही नं० २०, वि० सं० १८९७।

१२५. श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० १२४७।

१२६ सदरलैण्ड रिपोर्ट, पो० ए० ७ अगस्त १८८७, सं० ८४५।

१२७. मेन्युअल ऑफ दी नार्दर्न इंडिया साल्ट रेवेन्यु डिपार्टमेंट, खंड १, पृ० १४।

गया।[१२८] १८८२ ई० तक राजस्थान के अन्य सभी राज्यों के साथ भी समझौतों द्वारा उनके समस्त नमक-उत्पादक केन्द्रों पर ब्रिटिश सरकार ने अपना नियन्त्रण कायम कर लिया।[१२९] इसके बदले में राज्यों को वार्षिक मुआवजा दिया जाने लगा। उदाहरणार्थ, जोधपुर राज्य को कुल ६,६१,३६५ रु० वार्षिक, जयपुर को ६,८६,००० रु०, भरतपुर को १,५०,००० रु० और अलवर को १,२५,००० रु० वार्षिक मुआवजा मिलने लगा।[१३०]

ब्रिटिश सरकार ने सांभर, पचपद्रा और डीडवाना के अलावा शेष सभी स्थानों पर नमक तैयार करने का काम बन्द कर दिया। शुरू में उसने नमक पर १ रु० ८ आ० प्रति मन चुंगी कर लागू किया था परन्तु बाद में बढ़ाकर २ रु० ८ आ० कर दिया।[१३१] इससे उसे ४२,२१,१३७ रु० का औसत वार्षिक लाभ मिलने लगा। नमक उद्योग पर ब्रिटिश नियन्त्रण की नीति का बनजारा वर्ग पर घातक प्रभाव पड़ा क्योंकि अधिकांश बनजारों की जीविका का मुख्य साधन नमक का निर्यात ही था। नमक उद्योग में लगे हजारों मजदूर भी बेकार हो गए। इसी प्रकार, इस उद्योग में लगे व्यापारियों को भी भारी हानि उठानी पड़ी। सर्वसाधारण को अब नमक पहले की अपेक्षा तीन गुना अधिक मँहगा मिलने लगा।[१३२]

सूती वस्त्र उद्योग :—स्थानीय मांग को पूरा करने की दृष्टि से मोटे सूती कपड़े की बुनाई का काम तो राजस्थान के लगभग प्रत्येक गाँव में होता था। मलमल बनाने का सर्वोतम काम कोटा में होता था। वहाँ की चूँदड़ी और कसूमल पागें बहुत प्रसिद्ध थीं।[१३३] कैथून और माँगरोल करघा उद्योग के मुख्य केन्द्र थे। बून्दी राज्य में डोरिया, शैला, जोड़ा और अगोछे अच्छे बनते थे। जोधपुर राज्य के मारोठ और जालौर परगनों की हाथ से कती और बुनी रेजी (गाढा कपड़ा) बहुत प्रसिद्ध थी।[१३४]

---

१२८. (क) जोधपुर रिकार्ड्स—( i ) खरीता बही नं० १६, पृ० ३१।
( ii ) सनद बही नं० १४१, पृ० २४४।
(ख) एचीसन, खंड ३, पृ० १४७-५१।

१२९. एचीसन, खंड ३, पृ० ३८-४०, ११२-११७, १३४, १३७, २०६, २२१, २३३, २४७, २८०, २८६, ३१०, ३३१, ३४६, ३८२ और ४०१।

१३०. वही।

१३१ वाट-ए डिक्शनरी आफ ए इकॉनोमिक प्रोडक्ट्स ऑफ इंडिया, खंड ४, पृ० ४२१।

१३२ पी० क० जुलाई १८८०, नं० १८६-८८।

१३३. कोटा रिकार्ड्स-भंडार नं० १, बस्ता नं० ४६, वि० सं० १९००-१०।

१३४. एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट, जोधपुर स्टेट (१९०४-०५), पृ० १७।

सूती कपडो की रंगाई और छपाई का उद्योग भी काफी व्यापक था। जयपुर-सांगानेर की छपाई एव रगाई सम्पूर्ण उत्तरी भारत मे विख्यात थी।[135] इसी प्रकार कोटा की सुनहरी-रुपहरी छपाई एव वारों की चूंदडी और पोम्चा की बंधाई भी प्रसिद्ध थी। चूंदडी बांधने का काम जयपुर और जोधपुर मे भी बहुत अच्छा होता था। बून्दी मे कुसुम्भी रग की रगाई अच्छी होती थी। रगीन छपाई का काम लकडी के ब्लाकों द्वारा किया जाता था।

उन्नीसवीं सदी के उत्तरार्द्ध मे राजस्थान से रूई के निर्यात तथा विदेशी कपडे के आयात के फलस्वरूप हाथ से कते एव बुने कपडे के उद्योग पर प्रतिकूल प्रभाव पडा और धीरे-धीरे इस उद्योग मे गिरावट आने लगी।

**ऊनी वस्त्र उद्योग :**—बीकानेर, जैसलमेर, जोधपुर और जयपुर के शेखावाटी क्षेत्र मे ऊनी उद्योग काफी समृद्ध था। बीकानेर और जैसलमेर के ऊनी कम्बल और दरियां अधिक प्रसिद्ध थीं तो जयपुर के मालपुरा परगने की ऊनी टोपियां और शाल। जोधपुर राज्य के ओसियां स्थान के कम्बल और चादरें भी दूर-दूर तक प्रसिद्ध थी।[136]

**सुतली, रस्सी, टाटपट्टी उद्योग :**—झालरापाटन मे टाटपट्टी और सुतली तैयार की जाती थी जिसकी मांग सभी राज्यो मे थी।[137] बीदासर (बीकानेर) मे सन और मूंज के रस्से-रस्सियां काफी बडे पैमाने पर बनाए जाते थे। मारवाड और जैसलमेर मे लम्प और मूंज नामक सख्त घास और कोडाला नामक पेड के रेशो से खाट बुनने के लिए पतली मोटी रस्सियां बनाई जाती थीं।[138] ग्वारिया नामक जाति का यह वशानुगत उद्योग था।

**काष्ठ उद्योग :**—घरेलू उद्योग-धधो मे काष्ठ का स्थान काफी महत्त्वपूर्ण था। अधिकांशत कृषि उपकरण लकडी के ही होते थे। मकानो के निर्माण मे भी काष्ठ उद्योग का महत्त्वपूर्ण स्थान था। खाटें, फर्नीचर तथा साज-सज्जा का सामान लकडी से बनाया जाता था। उदयपुर के कारीगर लकडी की चूडियां बनाने मे दक्ष थे।[139] भीलवाडा, शाहपुरा और मूंडवा (जोधपुर) मे लकडी के अत्यधिक सुन्दर खिलौने

---

१३५. कर्नल टॉड खंड २, पृ० १०३३।

१३६. एडम्स, दी वेस्टर्न राजपूताना स्टेट्स, पृ० ६।

१३७. कोटा रिकार्ड्स-भंडार नं० ३, वि० स० १९७३–१९८३।

१३८. एडम्स, ए मेडिको टोपोग्राफिक एण्ड जनरल एकाउन्ट ऑफ मारवाड (१९०० ई०) पृ० ४१७।

१३९. लाला मुलराज, नोट्स आन दी फोरेस्ट्स ऑफ दी बांसवाड़ा स्टेट (१९०७ ई०) पृ० २३।

बनाए जाते थे। सवाईमाधोपुर लकडी के खिलौनो का प्रमुख व्यापारिक केन्द्र था। करौली मे अलकरणयुक्त सन्दूक बनाए जाते थे। उन्नीसवीं सदी के अन्त में पोलो खेलने की मॉलिट बनाने का काम भी काफी व्यापक हो गया। सगीत के कई यन्त्र तथा लकडी की खडाऊ बनाने का काम भी उन्नत था। बैलगाडियाँ और नावें बनाने का उद्योग भी विकसित अवस्था मे था।[१४०]

लुहारी उद्योग —राजस्थान के लुहार अस्त्र-शस्त्र तथा दैनिक उपयोग की वस्तुएँ बनाने मे दक्ष थे। मेवाड में कृपापुर, उदयपुर मे गागरोन, कोटा में गिरधरपुरा और जोधपुर मे मेडता स्थान ताप बन्दूक एव उनमे प्रयुक्त होने वाले गोले-गोलियों के उत्पादन के लिए प्रसिद्ध थे।[१४१] बून्दो मे कटार, उस्तरें, चाकू और तलवार बनाने का उद्योग उन्नत था। जोधपुर राज्य के पाली, नागौर और सोजत म लोहे की कई वस्तुएँ अच्छी बनती थीं। पाली के बने हुए लोहे के सन्दूक, कडाहियाँ और बडे कडाह बहुत प्रसिद्ध थे।[१४२]

आभूषण और जवाहरात उद्योग —सोने-चाँदी के आभूषण, बर्तन और मूर्तियाँ बनाने का उद्योग भी काफी उन्नत था। जयपुर म हीरे जवाहरातो से जडे आभूषण बहुत अच्छे बनते थे और दूसरे राज्यो मे भी उनकी काफी माँग रहती थी।[१४३] लाल रग की मीनाकारी जयपुर की मुख्य विशेषता थी। जोधपुर राज्य म पटवे का काम (आभूषणों को सूती अथवा रेशमी डोरो मे बाँधने का काम) बहुत अच्छा होता था। पटवे का काम मुख्यत ओसवाल महाजन किया करते थे।[१४४]

अन्य उद्योग —पीतल, तांबा और कास्य के दैनिक उपयोग के बर्तन तो प्राय: सभी राज्यों मे बनाए जाते थे। जयपुर म पीतल के बर्तनो पर नक्काशी का काम बहुत अच्छा होता था। कई राज्यो म हाथी दाँत की वस्तुएँ भी बनाई जाती थीं। कोटा मे हाथी दाँत के छोटे-छोटे सन्दूक और शृगार-प्रसाधन के बक्से बहुत बढ़िया बनाए जाते थे।[१४५] भरतपुर मे हाथी दाँत के चँवर तथा पखे की डण्डियाँ अच्छी बनती थीं। जोधपुर राज्य मे हाथी दाँत की चूडियाँ बनाने का उद्योग काफी उन्नत

---

१४० कोटा रिकार्ड्स—भडार न० ३, वि० सं० १८६७–८७।
१४१ (क) कोटा रिकार्ड्स—भडार न० १, बस्ता नं० ७६, वि० सं० १८९८।
(ख) जोधपुर रिकार्ड्स-हकीकत बही नं० ५, पृ० ६४।
१४२. एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट, जोधपुर स्टेट (१६०४–०५), पृ० १७।
१४३ कोटा रिकार्ड्स-भंडार २/२, बस्ता न० १३२, वि० सं० १८७५।
१४४. एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट, जोधपुर स्टेट (१६०४–०५), पृ० १७।
१४५. कोटा रिकार्ड्स—भडार नं० २/२, बस्ता न० १४४, वि० सं० १८८५।

था। चमड़े से कई वस्तुएँ बनाई जाती थीं जिनमे जूते, काठी (घोडे की जीन), लगामें, फीते, रस्से, थैले, चड़स आदि प्रमुख थे। जयपुर एवं जोधपुर मे जूतों पर कसीदाकारी का काम बहुत सुन्दर किया जाता था। उत्सवो एवं समारोहो पर इत्र एवं सुगन्धित वस्तुओं की भारी मांग के कारण तेल-इत्र उद्योग भी काफी उन्नत था।[146] शराब और शरबत बनाने का उद्योग भी काफी विकसित था। कुछ राज्यों में मोटा कागज भी बनाया जाता था। सांगानेर (जयपुर) का कागज चित्रकला के लिए बहुत अच्छा माना जाता था। लाख का उद्योग काफी प्रचलित था। इसका सर्वाधिक प्रयोग चूड़ियाँ बनाने मे किया जाता था।[147]

उन्नीसवी सदी के स्थानीय उद्योग धन्धो की एक मुख्य विशेषता यह थी कि राज्य सरकारें लगभग सभी उद्योग-धन्धो से कर वसूल करती थी।[148] कृषि-प्रधान समुदाय मे घरेलू उद्योग धन्धों का ध्येय स्थानीय मांग की पूर्ति करने तक ही सीमित रहा। बुनकर, बढ़ई कुम्हार, चमार सुनार इत्यादि अपना सामान तैयार कर सीधे ग्राहकों को बेच दिया करते थे।[149] स्थानीय मांग के सीमित होने मे घरेलू उद्योग धन्धो के क्षेत्र मे पूंजी की भूमिका नगण्य रही। दस्तकारो एवं कारीगरो को कच्चा माल खरीदने के लिए प्रायः साहूकारों से ऋण लेना पडता था। अतः उनकी आर्थिक स्थिति विशेष सम्पन्न नहीं होती थी।

नए लघु उद्योग —उन्नीसवी सदी के उत्तरार्द्ध मे कुछ राज्यों मे नए लघु उद्योगो की स्थापना हुई। इनकी दो श्रेणियाँ थीं। एक श्रेणी का सम्बन्ध सम्पन्न लोगों की सुख-सुविधाओं को जुटाने अथवा स्थानीय कच्चे माल से स्थानीय आवश्यकताओं की पूर्ति से था। दूसरी श्रेणी उन उद्योगो की थी जो कृषि-उत्पादित वस्तुओं को निर्यात किए जाने योग्य कच्चे सामान मे परिवर्तित करते थे।

पहली श्रेणी के उद्योगों मे सोडा-वाटर, चमडे और कांच इत्यादि के कारखाने थे। उदाहरणार्थ, १८८६ ई० में जोधपुर राज्य ने बर्फ तथा सोडा-वाटर का एक कारखाना स्थापित किया था।[150] १८६२ ई० मे अलवर राज्य मे 'राजवाडे ग्लास

---

१४६. वही भंडार नं० ३, वि० स० १८७३-८३।

१४७ पाउलेट-गजेटियर ऑफ अलवर स्टेट, पृ० ४३।

१४८ (क) जोधपुर रिकार्ड स—रैजीडेंसी फाइल नं० ४, १८६४ ई०।

(ख) कोटा रिकार्ड स—भंडार नं० १. बस्ता नं० १६, वि० स० १६००।

१४६ कोटा रिकार्ड स—(I) भंडार नं० १, बस्ता नं० ११७, वि० सं० १८६७।

(II) भंडार नं० ३, वि० सं० १६०७।

१५० रेउ-मारवाड का इतिहास, खंड २, पृ० ४८०।

कम्पनी" की स्थापना की गई जो काँच की चूड़ियाँ और बर्तन बनाने का काम करती थी।[१५१] उन्नीसवीं सदी के अन्तिम दशक में भरतपुर तथा कोटा राज्यों में भी काँच बनाने के कारखाने खोले गए।[१५२] आबू रोड में एक चमड़े के काम का तथा एक बर्फ और सोडा-वाटर बनाने का कारखाना खोला गया।

दूसरी श्रेणी के उद्योगों को ब्रिटिश सरकार का प्रोत्साहन मिलता रहा जिससे उनकी संख्या में निरन्तर वृद्धि हुई। १८६० ई० में भीलवाड़ा में कपास और ऊन ओटने का एक कारखाना स्थापित किया गया। इस कारखाने में प्रति वर्ष १२००० गाँठें रूई और २१४० टन ऊन तैयार किया जाता था।[१५३] उन्नीसवीं सदी के अन्त तक कोटा, बूंदी, जोधपुर और जयपुर में भी कपास और ऊन ओटने के कई कारखाने स्थापित हो चुके थे।[१५४] अजमेर, ब्यावर, केकड़ी, नसीराबाद और किशनगढ़ में वाष्प-शक्ति से संचालित कपास ओटने के कारखाने स्थापित किए गए।[१५५] १८९१ ई० में ब्यावर नगर में 'कृष्णा कॉटन मिल' की स्थापना हुई। इस मिल का सूती धागा आगरा और कानपुर को निर्यात किया जाता था।[१५६] १८९७ ई० में किशनगढ़ में सूत कातने और बुनने की आधुनिक मिल स्थापित की गई। अन्य राज्यों में कोई उल्लेखनीय उद्योग स्थापित नहीं हो पाए।

**औद्योगिक पिछड़ेपन के कारण**—औद्योगिक विकास की दृष्टि से, उन्नीसवीं सदी के अन्त तक राजस्थान के लगभग सभी राज्य पिछड़े रहे। इसका एक मुख्य कारण राज्यों के सीमित साधन थे। ब्रिटिश सरकार ने भारतीय शासकों पर कई प्रकार के प्रतिबन्ध लगा रखे थे[१५७] जैसे कि—

(१) अन्तर्राज्यीय ऋणों अथवा एक शासक के द्वारा दूसरे शासक को दिए जाने वाले ऋण के लिए भारत सरकार से पूर्व स्वीकृति लेना आवश्यक था।

(२) ब्रिटिश भारत में स्थित किसी ज्वाइण्ट स्टाक कम्पनी का डाइरेक्टर पद ग्रहण करना शासक के लिए निम्न स्तर की बात मानी जाती थी।

---

१५१. पो० क० जून १८९२, नं० ३२६–३२९, 'ए' इण्टरनल।
१५२ एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट, कोटा स्टेट (१८९८–९९)।
१५३ एर्सकाइन मेवाड़ एजेंसी गजेटियर, खंड २, पृ० २११।
१५४. एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट, जोधपुर स्टेट (१९०४–०५) पृ० ३७–३८, जयपुर स्टेट (१८९९–१९००)।
१५५. इम्पीरियल गजेटियर, खंड ५, पृ० २६२।
१५६ वही, पृ० २६३।
१५७. (क) पो० क० 'इण्टरनल' बी० प्रोसिडिंग्ज़—दिसम्बर १८९१, क० १६१–१७१।
(ख) पो० क० १९२६, फाइल नं० १७० आर/२६।

(३) राज्य द्वारा सार्वजनिक ऋण लेने के पूर्व भारत सरकार को इस प्रकार के ऋण लेने का प्रयोजन बताना आवश्यक था।

(४) भारत सचिव की लिखित स्वीकृति के बिना कोई भी राज्य किसी ब्रिटिश नागरिक से किसी प्रकार का ऋण नहीं ले सकता था। इस प्रकार के प्रतिबन्धो के कारण राजाओ को आवश्यक पूंजी के लिए ऋण इत्यादि सरलता से उपलब्ध नहीं हो पाए।

दूसरा मुख्य कारण ब्रिटिश प्रान्तो मे आबाद राजस्थानी सेठ साहूकारो पर ब्रिटिश सरकार द्वारा लगाया गया प्रतिबन्ध था। ८ जनवरी १८६१ को पारित गश्ती-चिट्ठी (सरक्यूलर)[१५८] के अनुसार ब्रिटिश भारत म बसे भारतीय पूंजीपतियो तथा पूंजी लगाने के इच्छुक अन्य लोगो पर भारतीय राज्यो के साथ सीधी बातचीत करने तथा शासको पर भी ब्रिटिश भारत मे बसे पूंजीपतियो से सीधी बातचीत करने पर प्रतिबन्ध लगा दिया गया। इसके साथ ही यह भी स्पष्ट कर दिया गया कि जब भी कभी कोई राज्य ऐसी योजना हाथ मे लेने का निश्चय करे जिसके लिए पूंजीपतियो से पूंजी जुटाने की आवश्यकता हो, तो पूंजोपतियो से बातचीत कर समझौता करने का काम उस राज्य की तरफ से स्वय भारत सरकार करेगी। इस सरक्यूलर मे यह भी स्पष्ट कर दिया गया था कि ब्रिटिश सरकार की पूर्व स्वीकृति के बिना भारत का कोई भी नागरिक भारतीय राज्यो के लिए रुपया जुटाने अथवा ऋण देने का काम नही करेगा। राजस्थान के बहुत से सेठ साहूकार जो ब्रिटिश भारत मे व्यापार-वाणिज्य करते थे, अपनी जन्मभूमि वाले राज्यों मे कारखाने स्थापित करने अथवा पूंजी भेजने के लिए प्रतिबन्धित थे। यही कारण है कि इन लोगो ने अपने मूल स्थानो मे अस्पताल, स्कूल, धर्मशाला तथा मन्दिर आदि बनवाने मे अधिक रुचि लेना शुरू किया।

राजस्थान के औद्योगिक पिछड़ेपन का एक अन्य कारण ब्रिटिश सरकार की नीति थी। सड़कों और रेलमार्गों के निर्माण मे राज्य सरकारो ने अंग्रेजी सरकार को-पूरा-पूरा सहयोग दिया था। परन्तु राज्यो को अपनी औद्योगिक प्रगति मे किसी प्रकार का सहयोग अंग्रेजी सरकार द्वारा नही मिला। उदाहरणार्थ, १८८३ ई० मे धौलपुर राज्य ने एक अंग्रेज व्यवसायी मिस्टर ओवन से आधुनिक उपकरणो से युक्त उसकी पत्थर की खान खरीदने के लिए ब्रिटिश सरकार से दो लाख रुपये ऋण की मांग

१५८ प्रो० क० इण्टरनल, बी० प्रोसिडिंग्ज्—दिसम्बर १८६१, न० १६१-१७१।
(यह सरक्यूलर न० ८१ भारत सरकार द्वारा मार्च १८६१ में समस्त शासको को भेजा गया था।)

की,[१५९] परन्तु ऋण नहीं दिया गया। काफी लिखा-पढ़ी के बाद धौलपुर राज्य को अजमेर के सेठ मूलचन्द नेमीचन्द से ऋण लेने की स्वीकृति अवश्य दे दी गई।[१६०]

भारतीय राज्यों के औद्योगीकरण के सम्बन्ध में १८६३ ई० में भारत सरकार ने राज्यों को स्पष्ट कर दिया था कि यदि कोई राज्य अपनी जनता के आर्थिक सहयोग से कोई कारखाना स्थापित करना चाहे तो इसके लिए उसे ब्रिटिश सरकार से अनुमति लेने की आवश्यकता नहीं रहेगी। परन्तु यदि कारखाना स्थापित करने में ब्रिटिश अथवा यूरोपीय विशेषज्ञों और तकनीशियनों के सहयोग की भी बात हो तो उस राज्य को इस सम्बन्ध में विस्तृत ब्योरा भारत सरकार को देना आवश्यक होगा।[१६१] इस प्रकार की नीति के फलस्वरूप राजस्थान के राज्यों के औद्योगिक विकास में बाधाएं उत्पन्न हुईं।

**मजदूरी और वेतन** :—उन्नीसवीं सदी में राजस्थान के विविध राज्यों में मजदूरी की दरें और वेतन एक समान नहीं थे, परन्तु विशेष अन्तर भी नहीं था। उन्नीसवीं सदी के पूर्वार्ध में ग्राम्य क्षेत्रों में मजदूरी का भुगतान जिन्स तथा नकद-दोनों ही रूपों में किया जाता था।[१६२] खेतिहर मजदूर अथवा 'हाली' या 'सागडी' को मासिक वेतन पर नियुक्त किया जाता था। यदि उसे पूरे वर्ष के लिए नियुक्त किया जाता था तो उसे सामान्यतः २ रु० प्रति मास के अलावा साल भर में २ या ३ मन अनाज, एक पगड़ी और चादर अथवा जूतों की जोड़ी और चादर दी जाती थी।[१६३] फसलों की कटाई के अवसर पर सामान्यतः १ आना प्रति दिन के हिसाब से मजदूरी दी जाती थी।

शहरी क्षेत्रों, विशेषतः राजधानियों में, विविध काम करने वालों को इस प्रकार वेतन मिलता था[१६३]—पुरोहित ३ रु० समाचार नवीस ५ रु०, रसोईदार ५ रु०, चौबदार ३ या ४ रु०, नगारची ३ रु०, नाई ३ रु०, कहार ३ रु०, बागवान ३ रु०। सामान्य कारीगर को ६ रु०, अच्छे कारीगर और मिस्त्री को १० रु०, गाडीवान को

---

१५९. पो० क० मार्च १८८०, नं० ५६६-६२७, पो० ए०।

१६० वही, नवम्बर १८८३, नं० ४७-४८, ए० पो०।

१६१. १८६३ के सरक्यूलर का सन्दर्भ पो० क० १६२६, फाइल नं० १७०/आर/१६ से लिया गया है।

१६२. कोटा रिकार्ड्स—भंडार नं० २/२, बस्ता नं० ८८, वि० स० १८८३।

१६३. (क) कोटा रिकार्ड्स—भंडार न० ६, बस्ता न० ६८, वि० सं० १८६७-८७।
(ख) मेहता सग्रामसिंह—कलेक्शन्स, फाइल नं० ४८१, वि० सं० १६०१।

५ रु०, पुरुष मजदूर को ५ रु० और स्त्री मजदूर को ३ या ४ रु० मासिक वेतन मिलता था।

उन्नीसवी सदी के उत्तरार्द्ध मे पारिश्रमिक की दर मे थोडा सुधार हुआ। घरेलू नौकरो के वेतन मे २० से २५ प्रतिशत तक वृद्धि हुई। कुशल कारीगरो का परिश्रम लगभग दुगुना हो गया। उदाहरणार्थ, जहाँ उदयपुर मे १८३७ ई० मे कारीगर की आय ६ या १० रु० मासिक थी, वही सदी के अन्तिम वर्षों मे २५ से ३५ रु० मासिक हो गई थी।[१६५] परन्तु सामान्य मजदूरो के पारिश्रमिक मे कोई विशेष परिवर्तन नही आया। यही स्थिति निम्न श्रेणी के राजकर्मचारियो की थी।

**वस्तुओं के भाव** :—उन्नीसवीं सदी के पूर्वार्द्ध मे १८०२, १८०६, १८१४, १८२२, १८२५–२६ आदि वर्ष अच्छे रहे। इन वर्षों मे खाद्य पदार्थों का भाव काफी सस्ता रहा। उदाहरणार्थ, १८०२ ई० मे जोधपुर राज्य मे गेहूँ का भाव एक रुपये का एक मन था।[१६६] जयपुर मे गेहूँ एक रुपये का ३५ सेर, जौ १ मन तथा बाजरा ३७ सेर का बिका था।[१६७] सामान्य वर्षों मे गेहूँ २५ से ३० सेर, बाजरा ३० से ३५ सेर और जौ २५ से ३० सेर बिका करता था। दुर्भिक्ष के दिनो मे खाद्य पदार्थों का भाव बहुत बढ जाता था। उदाहरणार्थ, १८१०, १८१२ और १८२३ मे जोधपुर राज्य मे गेहूँ का भाव क्रमशः ७, ५ और ६ सेर था।[१६८]

उन्नीसवी सदी के उत्तरार्द्ध मे खाद्य पदार्थों के भाव धीरे-धीरे बढते ही गए। इस अवधि में जयपुर राज्य मे गेहूँ का भाव किसी भी वर्ष २१ सेर और उदयपुर मे १५ सेर से अधिक का नही रहा।[१६९] सामान्य वर्षों मे गेहूँ का भाव १० से १५ सेर, बाजरी का २० से २५ सेर और जौ-ज्वार २० से २८ सेर प्रति रुपया से अधिक नही रहा। उन्नीसवी सदी के उत्तरार्द्ध मे दैनिक उपयोग की लगभग सभी वस्तुएँ मँहगी हो गईं परन्तु पारिश्रमिक की दर मे अधिक वृद्धि नही हुई। इससे सामान्य जनता की आर्थिक कठिनाइयाँ बढी।

---

१६४. जोधपुर रिकार्ड्स—फुटकर बही नं० २, वि० सं० १८६५।

१६५. उदयपुर रिकार्ड्स—बही रोजनामचा देवस्थान, वि० सं० १९५५।

१६६. जोधपुर ,, —बिलाड़ा फाइल नं० ५, वि० सं० १८५६ (बिलाड़ा का एक मन १२ विसो के बराबर था।)

१६७. हृढले—ए मेडिको टोपोग्राफिकल एकाउण्ट ऑफ जयपुर, पृ० ११६।

१६८ जोधपुर री ख्यात (मानसिंह आदि), पृ० ७०, १३५ और १६८।

१६९. उदयपुर रिकार्ड्स—(i) बख्शीखाना बही नं० २८१, वि० सं० १९२१।
(ii) देवस्थान जमाखर्च बही नं० १७, वि० सं० १९३०।

उन्नीसवी सदी के पूर्वार्द्ध मे ताँबा, पीतल, कांसा आदि धातुओ के बर्तन भी सस्ते थे। इन धातुओ के बर्तन एक रुपये से दो रुपये प्रति सेर के भाव बिकते थे।[१७०] उसी सदी के उत्तरार्द्ध मे बर्तनो के भाव भी मँहगे हो गए और अब ढाई रुपये से तीन रुपये प्रति सेर के भाव बिकने लगे।[१७१] सदी के पूर्वार्द्ध मे कपडा भी सस्ता था। मोटे कपडे का एक थान (१६ गज) सवा दो रुपये से तीन रुपये म मिलता था।[१७२] अंग्रेजी मलमल ६ रु० से ७ रु० प्रति थान मिलती थी। चूँदडी के थान ५ रु० से १० रु० तक बिकते थे।[१७३] सदी के उत्तरार्द्ध मे मोटे सूती कपडे का प्रचलन गाँवो तक ही सीमित रह गया। विलायती मलमल का भाव बढ कर अब १२ रु० से १५ रु० प्रति थान हो गया।[१७४] अमीरो तथा सरकारी कर्मचारियो मे विदेशी कपडे का प्रचलन बढ गया।

जीवन स्तर —उन्नीसवी सदी म भू-राजस्व की क्रमश. वृद्धि तथा घरेलू उद्योग-धन्धो के पतन के कारण ग्रामवासियों के लिए कृषि द्वारा जीविका निर्वाह करना कठिन हो गया। ग्रामीण शिल्पकारो को अपने परम्परागत धन्धो के स्थान पर कृषि को आजीविका का मुख्य साधन बनाना पडा जिससे उनकी आर्थिक स्थिति काफी दयनीय हो गई।[१७५] उन्नीसवी सदी के उत्तरार्द्ध मे पहले की अपेक्षा अधिक गरीबी के कारण ग्राम्य क्षेत्रो के जीवन-स्तर मे गिरावट आ गई थी।[१७६]

अंग्रेजी साक्ष्यो द्वारा जीवन-स्तर के सुधारने की बात सभवत रेजीडेंसियो और एजेंसियों मे काम करने वाले बाबुओ से सबन्धित थी। इस सीमित अल्पसख्यक वर्ग के जीवन स्तर को दृष्टि मे रखकर नगरो के सभी लोगो के जीवन स्तर को उन्नत बताना युक्तिसगत नही प्रतीत होता। नगरो मे दैनिक उपयोग की वस्तुएँ अधिक उपलब्ध होने का अर्थ यह नही था कि वे सामान्य लोगो को सरलता से प्राप्त हो सकती थी क्योकि सामान्य लोगों के पारिश्रमिक मे कोई विशेष वृद्धि नही हो पाई थी जबकि वस्तुओ के भाव बढ़ गए थे।

---

१७० कोटा रिकार्ड्स—भंडार नं० २/२, बस्ता नं० १३५, वि० स० १८७८।
१७१ उदयपुर „ „ —बही रोजनामचा देवस्थान, नं० १६, वि० सं० १९३७।
१७२ कोटा „ „ —भंडार नं० २/२, बस्ता नं० ११, वि० स० १८७७।
१७३ वही।
१७४ वही, बस्ता नं० ११७, वि० स० १९२५।
१७५. इम्पीरियल गजेटियर ऑफ इण्डिया, खण्ड २१, पृ० १२७।
१७६ एर्सकाइन—राजपूताना गजेटियर, खंड ३ ए, पृ० १११।

## (४) व्यापार वाणिज्य

मध्यकालीन राजस्थान के व्यापार-वाणिज्य की उन्नति मे उसकी भौगोलिक स्थिति का महत्त्वपूर्ण योगदान था।[१७७] देश के उत्तरी उत्तर पश्चिमी और दक्षिणी भारत के अधिकाश व्यापारिक माग राजस्थान से होकर गुजरते थ। इस प्रकार इस क्षत्र का दोनो हिस्सो से घनिष्ठ व्यापारिक सम्पक रहा। अफ्रीका यूरोप और पूर्वी एशिया के व्यापारी सिन्ध अथवा गुजरात के बन्दरगाहो से राजस्थान की प्रमुख मण्डियो तक आते थे और अपने सामान के बदले म उत्तरी भारत उत्तर-पश्चिमी भारत और मध्य एशिया की वस्तुएँ ले जाते थे। इसी प्रकार मध्य एशिया के व्यापारी भी घोडो सूखे मेवो तथा अन्य वस्तुओ क बदले म पूर्वी एशिया का सामान ले जाते थे।[१७८]

प्रमुख माग —उन्नीसवी सदी के पूर्वार्द्ध म सनिक और व्यापारिक आवश्यकताओ ने राजस्थान के विविध नगरो को देश के प्रमुख मार्गों से सम्बद्ध कर रखा था। दिल्ली-आगरा से गुजरात और मालवा होकर दक्षिण जाने वाले प्रमुख माग राजस्थान से होकर जाते थे।[१७९] दिल्ली से अजमर के लिए दो प्रमुख माग थ। एक दिल्ली से आगरा भरतपुर आमेर होकर था और दूसरा दिल्ली से अलवर और आमर होकर। आगरा से अजमर का सीधा माग भरतपुर और आमेर होकर था। अजमेर से अहमदाबाद के भी दो प्रमुख माग थे। एक अजमेर से माडलगढ़ चित्तौड उदयपुर और डूंगरपुर होकर था और दूसरा अजमर से पुष्कर पाली और पालनपुर होकर था।[१८०] मुल्तान स अहमदाबाद का माग भावलपुर लोद्रा और जसलमेर होकर था। जसलमर से अहमदाबाद का माग पोकरण फलौदी जोधपुर, पाली और पालनपुर होकर था।[१८१] बीकानेर से अहमदाबाद का मुख्य माग नागौर मेडता पाली और पालनपुर होकर था। दिल्ली से सिधु नदी का मुख्य माग बीकानेर होकर था। बीकानेर राज्य के भटनेर दौलाराम सूरतगढ वालूसर और अनूपगढ़ इस मुख्य माग के महत्त्वपूर्ण विश्राम-स्थल थे।[१८२] बीकानेर से जसलमेर के लिए दो मुख्य

---

१७७ ड० गोपीनाथ शर्मा सोशल लाइफ इन मेडिवल राजस्थान पृ० ३११।

१७८ कनल टड खड २ पृ० ६६६।

१७९ पो० क० ६ जनवरी १८३६ नं० ७२।

१८० जोधपुर रिकाड स—(I) दीवानी चिटिठियाँ री बही वि० स० १९०३।

(II) दफ्तरी रिकाड स—फाइल नं० ४ वि० सम्वत् १९१३ पृ० १६।

१८१ बीकानेर रिकाड स—बही महाजनों री पीढ़िया री सम्वत् १९२६।

१८२ सी० क० २३ मार्च १८४४ नं० ३६६-९७।

मार्ग एक नागौर ओसियाँ फलौदी और पोकरण होकर था और दूसरा ओसियाँ और बाप होकर था। उत्तरी भारत से मालवा के मुख्य मार्ग भी राजस्थान होकर थे। आगरा से माडू का मार्ग मेडता चित्तौड रणथम्भौर, कोटा और उज्जैन होकर था।[१८३] एक अन्य मार्ग बयाना से चम्बल के किनारे किनारे होकर था। उदयपुर से बाँसवाडा और डूँगरपुर होकर भी मालवा जाने का मार्ग था।[१८४] जयपुर से उज्जैन का मार्ग साँगानेर टोंक, बूँदी, कोटा और झालावाड होकर था।[१८५]

राजपूत राज्यो की सभी राजधानियाँ सहायक मार्गों के द्वारा उपयुक्त मुख्य मार्गों से जुडी हुई थी। इसी प्रकार राजस्थान के प्रमुख व्यापारिक केन्द्र भी या तो मुख्य मार्गों पर स्थित थे अथवा सहायक मार्गो के द्वारा उनसे सम्बद्ध थे। मुख्य और सहायक मार्गो पर व्यापारियो तथा यात्रियो की सुविधा के लिए जगह जगह पर कुएँ तथा सरायें बनी हुई थी।[१८६]

प्रमुख व्यापारिक केन्द्र —अठारहवी सदी के अन्त तक उपयुक्त प्रमुख मार्गों पर स्थानीय और विदेशी वस्तुओ के आदान प्रदान के कई महत्वपूर्ण केन्द्रो का विकास हो चुका था। इस केन्द्रो मे जोधपुर राज्य के पाली नागौर और भीनमाल उदयपुर राज्य के भीलवाडा कमलमोर और रायपुर जयपुर राज्य के मालपुरा, सीकर और चिडावा कोटा राज्य के बारां अन्ता और मांगरोल तथा बीकानेर राज्य के चूरू राजगढ और नोहर प्रमुख थे।

जोधपुर राज्य मे स्थित पाली नगर राजस्थान का ही नही अपितु उत्तरी भारत का भी एक बडा व्यावसायिक केन्द्र था।[१८७] यहा भारत के विविध प्रान्तो की बनी हुई वस्तुओ के अतिरिक्त चीन यूरोप और अफ्रीका की वस्तुएँ भी आती थी और विदेशी व्यापारी अपनी वस्तुओ के बदले मे भारतीय वस्तुएँ ले जाते थे।[१८८] बीकानेर राज्य का राजगढ नगर भी महत्वपूर्ण व्यापारिक केन्द्र था। यहा सिन्धु और गगा के निकटवर्ती नगरो का माल बिकने आता था। मुल्तान, भावलपुर और शिकारपुर के व्यवसायी बीकानेर होकर पूर्वी भारत के नगरो और राज्यो को जाते

---

१८३ कोटा रिकार्ड्स भडार नं० १४, बस्ता नं० ६१ वि० स० १८६०।

१८४ उदयपुर रिकार्ड्स महता मदनसिंह कलेक्शन फाइल नं० ११७, वि० स० १६०१।

१८५ कोटा रिकार्ड्स भडार नं० १४, बस्ता नं० ६१, वि० स० १८६०।

१८६ श्री रामगोपाल माहेश्वरी अभिनन्दन ग्रन्थ, पृ० २६-२७।

१८७ कर्नल टाड खड २ पृ० ६६६।

१८८ (क) जोधपुर रिकार्ड्स सनद परवाना री चिट्ठियां, फाइल नं० १६ और १६।
(ख) पो० क० २१ फरवरी १८५१, नं० ३४० और २ मई १८५१, न० १४२-१५२।

थे। जैसलमेर भी महत्त्वपूर्ण व्यावसायिक केन्द्र था। सिन्ध की तरफ से आने जाने वाले व्यापारियों का मार्ग जैसलमेर होकर ही था।[५८] जयपुर राज्य का मालपुरा, कोटा का बारां और उदयपुर का भीलवाड़ा भी प्रसिद्ध भारतीय व्यापारिक केन्द्र थे जहाँ स्थानीय और विदेशी वस्तुओं का भारी मात्रा में विनिमय अथवा क्रय-विक्रय होता था।

परिवहन —उन्नीसवीं सदी के पूर्वार्द्ध में परिवहन के लिए मुख्यतः ऊँटों, बैलगाड़ियों, घोड़ा, टट्टुओं, गधों हाथियों और रथों का उपयोग किया जाता था।[१६०] सामान ढोने का काम मजदूरिया, बैलगाड़ियों तथा ऊँटगाड़िया द्वारा मुख्यतः बनजारे लोग करते थे। सामान्य बनजारे के पास २०० से ५०० तक माल ढोने वाले पशु होते थे जबकि समृद्ध बनजारे के पास १५०० से २००० पशु होते थे। उनके सार्थवाह को स्थानीय भाषा में 'बाळद' कहते थे।[१६१]

मार्गों की सुरक्षा —अठारहवीं सदी के अन्त तक राजस्थान के मुख्य एवं सहायक मार्ग सामान्यतः सुरक्षित थे और व्यापारी तथा मुसाफिर बिना किसी संकट के यात्रा किया करते थे। राज्य सरकारें उनकी सुरक्षा का पूरा पूरा ध्यान रखती थी।[१६२] मार्गों की सुरक्षा का दायित्व मुख्यतः राज्य के सामन्तों का था जो व्यापारियों से सुरक्षा शुल्क लेकर उनकी सुरक्षा का पूरा पूरा ध्यान रखते थे।[१६३] अधिकांश व्यापारी अपनी बाळदों के साथ चारणों को रखा करते थे। चारण की उपस्थिति में किसी बाळद का लुट जाना सरल काम नहीं था क्योंकि सभी जातियाँ चारणों को श्रद्धा की दृष्टि से देखती थी।[१६४]

ब्रिटिश संरक्षण की स्थापना से बाद के २५-३० वर्षों तक राजस्थान के सहायक मार्ग ही नहीं अपितु मुख्य मार्ग भी असुरक्षित हो गए और मुसाफिरों तथा छोटे व्यापारियों का लुट जाना सामान्य बात हो गई थी। कभी-कभी बड़े सार्थवाह भी लूट लिए जाते थे। उदाहरणार्थ, १८२६ ई० में अजमेर के कुछ प्रमुख व्यापारियों का सम्मिलित सार्थवाह आगरे की तरफ जाते समय जयपुर से आगे लूट लिया

---

१५९ लखमीचन्द, तवारीख जैसलमेर, पृ० १३५।

१६० कोटा रिकार्ड्स-भण्डार नं० १४, बस्ता नं० ६, वि० सं० १८७८।

१६१ जोधपुर रिकार्ड्स-दस्तरी रिकार्ड्स-फाइल नं० १, वि० सं० १६०३।

१६२ डा० गोपीनाथ शर्मा—सोशल लाइफ इन मेडिवल राजस्थान, पृ० ३२१।

१६३ पो० क० २६ अगस्त १८४८, नं० २६।

१६४ कर्नल टॉड, खंड २, पृ० १०२६।

गया।[१९५] मार्गों की असुरक्षा के कारण सम्पन्न लोगों को यात्रा के समय विशेषत अपने साथ बन्दूकधारी राजकीय सिपाही अथवा निजी-रक्षक रखने पड़ते थे।[१९६] सरकारी सैनिकों को साथ ले जाने के लिए व्यापारियों तथा नागरिकों को राज्य को नजराना देना पड़ता था।

निर्यात व्यापार —उन्नीसवीं सदी के पूर्वार्द्ध मे राजस्थान से निर्यात की जाने वाली वस्तुओ मे नमक, अफीम, ऊन तथा ऊनी वस्त्र, कपास, तिलहन, घी, संगमरमर तथा उससे बनी वस्तुएँ, इमारती पत्थर, मूर्तियाँ, चमड़ा, रूई, छीट के कपड़े, ऊँट, भेड़, बकरियाँ आदि मुख्य थीं।[१९७] कोटा से कसूबा का रंग, भाँग तथा गांजे का निर्यात किया जाता था।[१९८] जयपुर, जोधपुर और कोटा की बँधी हुई चूँदड़ियो तथा पागो का भी भारी निर्यात होता था। राजस्थान के पश्चिमी राज्यो से मेट (मुल्तानी मिट्टी) का भी निर्यात किया जाता था।[१९९] परन्तु निर्यात की सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण वस्तुएँ नमक, अफीम और ऊन थी।

नमक :—साँभर झील से तैयार नमक को 'सांभरी' कहा जाता था और इसकी मांग उत्तरप्रदेश, हरियाणा और मध्यप्रदेश मे अधिक थी। पचपद्रे का नमक 'कोसिया' कहा जाता था और इसकी माँग राजपूताना तथा मध्यप्रदेश मे अधिक थी। डीडवाने के 'डीडू' नमक का निर्यात मुख्यत पजाब, हरियाणा और उत्तरप्रदेश को किया जाता था।[२००] निर्यात का काम मुख्यत बनजारे लोग करते थे।

अफीम —पोस्त के रस से अफीम तैयार की जाती थी। राजस्थान से अफीम निर्यात करने वाले राज्य थ—उदयपुर, प्रतापगढ, डूँगरपुर, झालावाड, कोटा, बून्दी और टौक।[२०१] व्यावसायिक क्षेत्र मे राजस्थान तथा मध्यप्रदेश की अफीम को 'मालवा अफीम' कहा जाता था। बगाल की अफीम 'बगाली अफीम' कहलाती थी।

चीन के साथ ईस्ट इण्डिया कम्पनी के व्यापार मे अफीम का सर्वाधिक महत्त्व था और चीन मे अफीम की भारी मांग थी। इसलिए कम्पनी सरकार ने अपने

---

१९५ पो० क० २६ जून १८२९, नं० १२।
१९६ कोटा रिकार्ड्स–भंडार नं० ३, बस्ता न० ४४, वि० सं० १६०८।
१९७. (क) बीकानेर रिकार्ड्स—जगात री बही, वि० सं० १८७०।
(ख) जोधपुर रिकार्ड्स–दीवानी चिट्ठियों री बही, वि० स० १६१३।
१९८. कोटा रिकार्ड्स–भंडार नं० ४, बस्ता नं० २२, वि० सं० १८६५।
१९९. एडम्स–दी वेस्टर्न राजपूताना स्टेट्स, पृ० १०।
२००. पो० क० ७ अगस्त १८४७, नं० ८४५ (सदरलैण्ड की रिपोर्ट)।
२०१. इम्पीरियल गजेटियर ऑफ इण्डिया, खंड २१, पृ० ७५।

अधिकृत भारतीय प्रदेशों (बंगाल, बिहार तथा उत्तरप्रदेश) में अफीम की पैदावार तथा उसके व्यापार पर अपना एकाधिकार कायम कर रखा था। राजस्थानी अफीम से अंग्रेजों को अपने अफीम व्यवसाय को धक्का लगने की सम्भावना थी क्योंकि इसका तस्कर व्यापार बढ़ रहा था।[२०२]

राजस्थान के ब्रिटिश संरक्षण में आने के बाद ईस्ट इण्डिया कम्पनी ने राजस्थान में अफीम की पैदावार तथा उसके व्यापार पर अपना नियन्त्रण स्थापित करने के लिए अनेक प्रयास किए[२०३] परन्तु उसे पर्याप्त सफलता नहीं मिली। अन्त में १८३० ई० में राजस्थानी राज्यों से सीधी बम्बई अफीम ले जाने वाले व्यापारियों को निश्चित फीस पर आवश्यक आज्ञापत्र (लाइसेन्स) देने का तरीका अपनाया गया।[२०४] इससे बहुत कुछ नियन्त्रण होने के साथ ही अंग्रेजों को पर्याप्त आमदनी भी होने लगी। शुरू में १४० पौंड वजन अफीम पर १७५ रु० चुंगीकर लगाया गया था, परन्तु धीरे-धीरे चुंगी की दरें बढ़ाई जाती रही और १८६१ ई० में ७०० रु० चुंगी ली जाने लगी।[२०५]

१८३३ ई० में ईस्ट इण्डिया कम्पनी का भारत के साथ व्यापारिक एकाधिकार समाप्त कर दिया गया परन्तु चीन के साथ उसके अफीम व्यापार के एकाधिकार को कायम रखा गया। इसलिए कम्पनी सरकार ने अफीम-व्यापार पर पहले से अधिक कठोर नियन्त्रण स्थापित करने का प्रयत्न किया क्योंकि उसके द्वारा अफीम पर भारी चुंगी लगाने से चीन के कैंटन स्थित अफीम व्यापारियों ने राजस्थान के व्यापारियों के साथ मिलकर पुर्तगाली बन्दरगाह दमन से मालवा अफीम का तस्कर व्यापार शुरू कर दिया था।[२०६] इससे कोटा और उदयपुर राज्यों में अफीम की सट्टेबाजी को काफी प्रोत्साहन मिला।[२०७] अफीम के इस तस्कर व्यापार को नियन्त्रित करने के लिए अंग्रेज सरकार ने राजपूत राज्यों के साथ समझौते किए और महत्त्वपूर्ण स्थानों पर अफीम की खरीद के लिए सरकारी कोठियाँ और काँटे (तौलने की चौकी) कायम किए।[२०८]

---

२०२ पो० क० ३० अक्टूबर १८१६, नं० ४५-४६।

२०३ पो० क० ११ मार्च १८३१ नं० ४६-४८।

२०४ वही।

२०५ जार्जवॉट-ए डिक्शनरी ऑफ इकोनॉमिक प्रोडक्ट्स ऑफ इण्डिया (१८९२) खण्ड ६, पृ० ६४

२०६ पो० क० १० जून १८३५ नं० १६-१६।

२०७ पो० क० २ अक्टूबर १८३६, नं० ४७।

२०८ पो० क० १५ नवम्बर १८५१, नं० ६८-७१।

ऊन —जैसलमेर, बीकानेर, जोधपुर और शेखावाटी (जयपुर) के क्षेत्रों मे भेड-पालन का व्यवसाय काफी विकसित था। भेडो से प्राप्त ऊन तथा ऊन मे बनी वस्तुओ का भारी मात्रा मे निर्यात किया जाता था। ओसियाँ और नागौर मे बने ऊनी कम्बलो, दरियाँ और चादरो की भारी माँग रहती थी।[२०८] बीकानेर मे ऊनी कम्बलो, गद्दो, चटाइयो तथा पगडियो का भी भारी मात्रा मे निर्यात किया जाता था।[२१०] जयपुर राज्य के मालपुरा मे बनी ऊनी टोपियो, चादरो और कम्बलो का भी काफी निर्यात होता था।[२११] ऊनी वस्तुओ के अलावा ऊन का भी निर्यात होता था। ऊन के निर्यात मे जैसलमेर का स्थान काफी महत्वपूर्ण था।[२१२]

## व्यापारियो के कार्य

उन्नीसवी सदी के पूर्वार्द्ध मे व्यापारी वर्ग का मुख्य कार्य कुटीर उद्योगो के उत्पादन को नगरो तक पहुँचाना था। लगभग सभी कस्बो मे साप्ताहिक हाटें लगती थी जिनमे विविध वस्तुओ का क्रय-विक्रय होता था।[२१३] कुछ विशेष वस्तुओ की भारी मात्रा मे खरीद के लिए प्रसिद्ध मण्डियाँ थी जैसे ऊन की खरीद के लिए जैसलमेर और बीकानेर, रुई के लिए कोटा, अफीम के लिए प्रतापगढ, नमक के लिए साँभर, और जगली काष्ठादिक के लिए दक्षिण-पश्चिमी राजस्थान के कस्बे।

व्यापारी वर्ग का दूसरा मुख्य कार्य कृषि-उत्पादन की वस्तुओं के निर्यात मे सहायता देना तथा स्थानीय आवश्यकताओ के अनुसार अन्य वस्तुओ का आयात करना था।[२१४] उदाहरणार्थ, कोटा के शाह मोहनराम रिखबदास, शाह पानाचन्द उत्तमचन्द, सेठ गणेशदास किशनाजी आदि अफीम के बडे-बडे व्यापारी थे जिनके यहाँ से कच्चे माल से पुख्ता माल तैयार होकर अन्य राज्यो को भेजा जाता था।[२१५] शाह मगनीराम जोरावरमल विलायती कपडे आदि के प्रमुख व्यापारी थे और कलकत्ते से सामान मँगाते थे।[२१६] सेठ गणेशदास हमीरमल कपास और अनाज के प्रसिद्ध

---

२०९ जोधपुर रिकार्ड स—दफ्तर हजूर बही नं० २४, वि० सं० १८८१।

२१० कोटा रिकार्ड्स—भंडार न० १, बस्ता न० ११, वि० स० १८७०।

२११. श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० १२६६।

२१२ लखमीचन्द-तवारीख जैसलमेर, पृ० २६०–६१।

२१३. कोटा रिकार्ड्स—(I) भडार नं० १, बस्ता न० ११२, वि० सं० १८८७।
(II) भडार नं० ३, बस्ता न० ४७, वि० स० १८६०।

२१४. बीकानेर रिकार्ड्स—बही महाजनो री पीढियाँ री, वि० स० १८२६।

२१५. कोटा रिकार्ड्स-भडार न० ४, बस्ता न० ५७, वि० सं० १९१०।

२१६ कोटा रिकार्ड्स-भडार नं० २/२, बस्ता नं० १४०, वि० सं० १८८४।

व्यापारी थे जो गाँवों से खरीदकर इन वस्तुओं का अन्य राज्यों को निर्यात करते थे।[२१७] कई प्रमुख व्यापारी ब्याज-बट्टे का तथा भूमिकर और सायर वसूली का इजारा लेने का काम करते थे।

**चुंगी और राहदारी शुल्क** —चुंगी (सायर अथवा जगात) और राहदारी शुल्क राज्यों के राजस्व के महत्त्वपूर्ण स्रोत थे। उन्नीसवीं सदी के पूर्वार्द्ध में व्यापारियों को वस्तुओं के आयात निर्यात पर चुंगी तथा राहदारी शुल्क के अलावा कुछ स्थानीय शुल्क जैसेकि मापा, दलाली, परगना शुल्क आदि भी देने पड़ते थे। राज्य के अलावा जागीरदारों को भी सुरक्षा शुल्क चुकाना पड़ता था।[२१८]

चुंगी की दृष्टि से आने-जाने वाले सामान को तीन श्रेणियों में बाँटा जाता था—निकासू, राहदारी और आमद।[२१९] राज्य में उत्पादित माल जब उस राज्य की सीमा के बाहर भेजा जाता था तो उसे 'निकासू' माल कहा जाता था और इस पर चुंगी की दर अधिक थी। अन्य राज्यों की सीमा से गुजरने वाले सामान को 'वट्टीवान' कहा जाता था और इस पर राहदारी शुल्क लगाया जाता था जिसकी दर बहुत कम होती थी। दूसरे राज्यों में राज्य में बिकने आने वाले सामान को आमद' (आयात) कहा जाता था और इस पर निकासू माल की अपेक्षा कम चुंगी ली जाती थी।[२२०] राज्यों के लगभग सभी महत्त्वपूर्ण नगरों, कस्बों और सीमावर्ती स्थानों पर चुंगी चौकियाँ कायम थी।

अधिकांश राज्यों में भूमिकर की भाँति चुंगी वसूली का काम भी इजारे पर दे दिया जाता था। इजारेदारों को सामान्यतः जिलों में सायर वसूली का काम ठेके पर दे दिया जाता था। ठेके की अवधि प्रायः एक वर्ष होती थी और उसके लिए एक निश्चित रकम तय करदी जाती थी। इजारेदारों को निश्चित रकम का कुछ भाग अग्रिम जमा कराना पड़ता था और शेष रकम किश्तों में अदा करनी पड़ती थी।[२२१] कभी-कभी सम्पूर्ण राज्य की सायर वसूली का इजारा भी किसी एक ही व्यक्ति को दे दिया जाता था। उदाहरणार्थ, १८५१ ई० तक सम्पूर्ण उदयपुर राज्य की सायर

---

२१७ वही, भंडार नं० ३, बस्ता नं० २७, वि० सं० १८७३।

२१८ (क) जोधपुर रिकार्ड्स—सनद बही नं० ११६, पृ० ११८।
(ख) कोटा रिकार्ड्स—भंडार नं० ४, बस्ता नं० २२, वि० सं० १८७३।

२१९ कोटा रिकार्ड्स—भंडार नं० ४, बस्ता नं० २२, वि० सं० १८७३।

२२० वही।

२२१. जोधपुर रिकार्ड्स—हुंडवही नं० ३, वि० सं० १८६१, पृ० २६।

का ठेका सेठ जोरावरमल के पास रहा था।[२२२] कुछ राज्यों में सायर वसूली का काम राज्य की तरफ से नियुक्त अवैतनिक कर्मचारियों, जिन्हें 'धानी' कहा जाता था, के द्वारा भी करवाया जाता था। धानी लोगों को चुंगी से प्राप्त कुल आय का दसवाँ भाग पारिश्रमिक के रूप में दे दिया जाता था।[२२३]

चुंगी वसूली का तरीका अलग अलग राज्यों में अलग-अलग ढंग का था। सामान्यतः अनाज आदि वस्तुओं पर प्रति बैल, ऊँट अथवा खच्चर पर लदे बोझे के हिसाब से चुंगी ली जाती थी न कि सामान के मूल्य के आधार पर। किराणा सम्बन्धी वस्तुओं पर सामान के वजन के हिसाब से चुंगी ली जाती थी और मनिहारी आदि सामान पर सामान के मूल्य के आधार पर चुंगी ली जाती थी। चुंगी की दरें भी अलग अलग राज्यों में अलग-अलग थीं। कोटा राज्य में बड़े व्यापारियों को सुविधा दी जाती थी और सामान ढोने वाले पशुओं की गिनती 'सत्रह-बीसा' नियम से की जाती थी। अर्थात् माल से लदे बीस बैलों पर केवल सत्रह बैलों के सामान का सायर वसूल किया जाता था और तीन बैलों के बोझ पर सायर माफ कर दिया जाता था।[२२४] उदयपुर राज्य में कुल चुंगी का ⅙ हिस्सा माफ कर देने का नियम था। इसके अतिरिक्त, मृतक भोज के लिए लाने वाले गुड़ और घी पर चुंगी नहीं ली जाती थी।[२२५]

कोटा राज्य में प्रति १०० बैल बोझ पर किराणा-शक्कर पर ४३ रु० ४ आने, चावल पर ३६ रु० ८ आने और अनाज पर २१ रु० १० आने चुंगी ली जाती थी। प्रति १०० रु० के मनिहारी सामान पर ११ रु० चुंगी ली जाती थी।[२२६] चुंगी चौकी पर सामान की तुलाई का खर्चा व्यापारियों को देना पड़ता था। स्थानीय बाजारों तथा मण्डियों में बिकने आने वाली कई वस्तुओं पर भी चुंगी वसूल की जाती थी जिसे 'इञ्च' कहा जाता था।[२२७] बीकानेर राज्य में प्रति ऊँट बोझ पर नमक पर ४ आने, मोठ पर २ आने ३ पाई, धान पर ६ आने, गेहूँ पर ८ आने और गुड़ पर ६ आने चुंगी ली जाती थी।[२२८] राज्यों के अलावा, जागीरदार लोग भी अपनी

---

२२२ श्यामलदास-वीर विनोद, पृ० २२०४।

२२३ कोटा रिकार्ड्स-भंडार नं० १४, बस्ता नं० २२, वि० सं० १८८०।

२२४ वही, भंडार नं० १४, बस्ता नं० ६, वि० सं० १८७६।

२२५ उदयपुर रिकार्ड्स-मेहता संग्रामसिंह कलेक्शन्स, फाइल नं० ६१, वि० सं० १६०४।

२२६ कोटा रिकार्ड्स-भंडार नं० १४, बस्ता नं० ६ और १८, वि० सं० १८७६-६५।

२२७ वही, भंडार नं० ४, बस्ता नं० २२ वि० सं० १८७४।

२२८. कोटा रिकार्ड्स—भंडार नं० १४, बस्ता नं० ६, वि० सं० १८८०।

जागीरों से आने-जाने वाले व्यापारियों की सुरक्षा के बदले में उनके सामान पर राहदारी शुल्क वसूल करते थे।[२२६]

उन्नीसवी सदी के पूर्वार्द्ध मे राजस्थान के सभी राज्य अपने क्षेत्रों से गुजरने वाले सामान पर 'राहदारी शुल्क' लिया करते थे जोकि उनकी आय का एक मुख्य स्रोत था। उदाहरणार्थ, १८४८ ई० मे इस मद के अन्तर्गत जयपुर को ४,५०,००० रु०, जोधपुर को, ३,२५,००० रु० और उदयपुर को २२८००० रु० की आय हुई थी।[२३०] अग्रेज सरकार भी अजमेर मेरवाडा क्षेत्र मे कई स्थानो पर राहदारी शुल्क वसूल करती थी। उसकी दरें राजपूताना के देशी राज्यों की दरों से काफी अधिक थीं।[२३१]

अंग्रेजों ने आम तौर पर राहदारी शुल्क कम करवाने का प्रयत्न किया जिससे आयात-निर्यात व्यापार मे उन्हें अधिक सुविधा तथा लाभ हो सके। उदाहरणार्थ राजस्थान पर ब्रिटिश संरक्षण की स्थापना के कुछ महीनों बाद ही दिल्ली स्थित रेजीडेंट ऑक्टरलोनी ने जयपुर के मुख्यमन्त्री रावल बैरीसाल के सामने 'राहदारी शुल्क' को कम करने का अनुरोध किया था। उसके द्वारा प्रस्तावित दरों और जयपुर की प्रचलित दरों में ६० से ६५ प्रतिशत तक का अन्तर था।[२३२] इसलिए रावल बैरीसाल ने उसके प्रस्ताव को स्वीकार नहीं किया। अग्रजों ने राजपूत राज्यों के साथ कुछ समय पूर्व ही सन्धियाँ की थी, सम्भवत इसीलिए उन्होने इस विषय को फिलहाल आगे बढ़ाना उचित नही समझा।[२३३] १८२२ ई० मे उन्होने एक बार पुन. प्रयत्न किया परन्तु असफल रहे। इस अवसर पर जयपुर स्थित एजेंट ने अपनी सरकार को लिखा था कि जयपुर दरबार को समझाना कठिन काम है।[२३४]

जयपुर राज्य मे अग्रेजो को शीघ्र सफलता नही मिल पाई परन्तु उदयपुर और मारवाड़ के राज्यों मे उन्हें आंशिक सफलता मिल गई। १८२६ ई० मे मेजर कॉब ने उदयपुर और जोधपुर पर दबाव डाल कर अजमेर मेरवाडा आने वाले सामान पर प्रचलित राहदारी शुल्क को कम करवाया।[२३५] अनाज, नमक, तिलहन, कपास आदि

---

२२९. पो० क० २६ अगस्त १८४८, नं० २६।
२३०. वही।
२३१ पो० क० १६ फरवरी १८३०, नं० १३।
२३२. वही, २३ अक्टूबर १८१६, नं० ३२-३३।
२३३. वही, नं० ३४।
२३४. वही, ४ अक्टूबर १८२२, नं० ६०।
२३५. अजमेर रिकार्ड्स-कमिश्नर ऑफिस, एस मेन्यूफेक्चर एण्ड ट्रेड, फाइल नं० १, १८७१ ई०।

जो कि निर्यात की मुख्य वस्तुएँ थी उन पर ३/४ राहदारी शुल्क कम करवाया गया। घी, जीरा, धनियाँ मिर्च, ऊनी माल आदि पर १/२ और अन्य वस्तुओं पर १/३ राहदारी शुल्क कम करवाया गया। इससे इन दोनो राज्यों की आर्थिक स्थिति पर गहरा प्रभाव पडा।

१८३८ ई० मे अग्रेज सरकार ने उदयपुर राज्य से मालवा और गुजरात की तरफ आने-जाने वाले सामान पर राहदारी शुल्क कम करवाने का प्रयत्न किया। इसके लिए उन्होने उदयपुर के दीवान मेहता शेरसिंह और मेवाड तथा गुजरात के कुछ प्रमुख साहूकारो की सेवाएँ प्राप्त की और उनके माध्यम से 'राहदारी शुल्क' कम करवाया।[236] उदयपुर के साथ ही ईडर डूंगरपुर, बाँसवाडा आदि से भी राहदारी शुल्क कम करवाया गया। अग्रेजों ने महाराणा को विश्वास दिलाया था कि आयात-निर्यात के बढ़ जाने के कारण राहदारी शुल्क कम करने पर भी सभाव्य घाटा पूरा हो जाएगा। *व्यापारियो को यह आश्वासन दिया गया कि उन्हें ब्रिटिश* सामान के आयात तथा कृषि उत्पादन के निर्यात मे पर्याप्त सुविधाएँ दी जाएगी।[237]

१८४० ई० मे जब जयपुर राज्य मे अभिभाविका राजमाता के स्थान पर अग्रेज एजेंट की देख-रेख मे 'अभिभावक परिषद्' की नियुक्ति हुई तो अग्रेजो को जयपुर राज्य मे भी 'राहदारी शुल्क' को कम करवाने म सफलता मिल गई।[238]

अब अग्रेज सरकार ने बीकानेर राज्य से 'राहदारी शुल्क' कम करवाने का प्रयत्न किया क्योकि दिल्ली से सिन्धु का मार्ग बीकानेर होकर जाता था। इसके लिए बीकानेर शासक पर काफी दबाव डाला गया[239] और अन्त मे १८४४ ई० मे वहाँ के मुख्यमन्त्री मेहता हिन्दूमल के सहयोग से राहदारी शुल्क कम करवाने मे अग्रेज अधिकारी सफल रहे।[240] *अब केवल नाम मात्र का राहदारी शुल्क लिया जाने* लगा।[241] कर मे इतनी भारी कमी करने से बीकानेर राज्य को हानि तो बहुत हुई पर अग्रेज सरकार के दबाव से बीकानेर राज्य विवश था।[242] इस आज्ञाकारिता

---

२३६ पो० क० ८ अगस्त १८३६, न० ५८-५९।

२३७ वही।

२३८ पो० क० ६ नवम्बर १८४०, नं० ३२-३४।

२३९ (क) दयालदास की ख्यात, खंड २, पृ० १४५-४६।
(ख) ओझा-बीकानेर राज्य का इतिहास, खंड २, पृ० ४३०।

२४०. सी० क० २३ मार्च १८४४, नं० ३९६, ४१२ और ४१५।

२४१. वही।

२४२. ओझा-बीकानेर राज्य का इतिहास, खड २, पृ० ४३०।

से प्रसन्न होकर अंग्रेज सरकार ने सिरसा और बीकानेर के मध्य सीमा-विवाद में बीकानेर का पक्ष लिया और उसे विवाद वाले ६ गांव दिलवा दिए।[२४३] बीकानेर द्वारा राहदारी शुल्क में कमी करने से अंग्रेजों के लिए पंजाब तथा उत्तरवर्ती भारत से अनाज, रुई, तिलहन आदि का निर्यात सुगम हो गया।[२४४]

**टकसाल और सिक्के :**— राजपूत शासक सिक्का ढालना अपनी स्वतन्त्रता एवं सम्प्रभुता का द्योतक समझते थे। इसलिए मुगल साम्राज्य के पतन के बाद लगभग सभी शासकों ने अपने राज्यों में सिक्के ढालने की टकसालें खोल ली।[२४५] जोधपुर राज्य के कुचामन ठिकाना और उदयपुर के सलूम्बर ठिकाना के जागीरदारों को भी अपने सिक्के ढालने की स्वीकृति दी गई थी।[२४६]

राजस्थान पर ब्रिटिश संरक्षण के बाद अंग्रेज सरकार ने राज्यों के सिक्कों के स्थान पर अपने कलदार रुपए को विनिमय का एकमात्र साधन बनाने का निश्चय किया। उसकी इस नीति के पक्ष में डब्लू० वेब ने निम्न तर्क प्रस्तुत किए हैं[२४७]—

१ विविध राजपूती राज्यों के विभिन्न सिक्कों की विनिमय दर के प्रायः बढ़ते-चढ़ते रहने से दुकानदारों और साहूकारों को उनका हिसाब-किताब रखने में काफी कठिनाई होना।

२. सिक्कों की विनिमय दर के घटने बढ़ने से सट्टेबाजी को प्रोत्साहन मिलना।

३ साहूकारों द्वारा निर्धन किसानों का शोषण। वे लोग रुपया देते समय विनिमय की दर कम और लेते समय अधिक लगाते थे।

इसमें कोई सन्देह नहीं कि एक ही राज्य में अनेक राज्यों के विभिन्न मूल्यों के सिक्कों के प्रचलन से असुविधा रही होगी परन्तु ब्रिटिश सरकार की नीति के लिए कुछ अन्य कारण भी उत्तरदायी थे। अजमेर-मेरवाड़ा प्रशासन के सैनिकों, सिपाहियों एवं राजकर्मचारियों को वेतन चुकाने के लिए जितना कलदार (अंग्रेजी) रुपया राजपूताने में भेजा जाता था वह बाजार अथवा खजाने में वापस नहीं आता था। इस रुपये को स्थानीय सेठ-साहूकार लोग खरीद लेते और राज्यों की विविध टकसालों में घटिया

---

२४३. पो० क० २३ मार्च १८४४, नं० ४२४।

२४४ वही, १७ अप्रैल १८४४, नं० १२१।

२४५. डब्लू० वेब–दी करेंसी ऑफ दी हिन्दू स्टेट्स ऑफ राजपूताना, पृ० ९–१०।

२४६. (क) पो० क० १६ अगस्त १८२३, नं० ७।
(ख) मुन्शी हरदयालसिंह–रिपोर्ट इंतिजाम राज मारवाड़, पृ० ८८३।

२४७ डब्लू० वेब–वही, पृ० १०।

रुपया ढलवाने को भेज देते थे[२४८] क्योंकि इन रुपयों की विनिमय दर बढ़ गई थी।

कम्पनी सरकार भारतीय राज्यों के सिक्कों को विनिमय की वैध मुद्रा के रूप में मान्यता देने के विरुद्ध थी क्योंकि उसकी दृष्टि में ऐसा करना राज्यों को अनुचित महत्त्व देना था।[२४९] कलदार सिक्कों को गलाकर स्थानीय सिक्के ढलवाना कम्पनी के लिए अपमानना की बात थी।[२५०] इसके अलावा भारतीय राज्यों में कलदार को ही विनिमय का एकमात्र साधन बनाने से भारतीय राज्यों की अर्थ-व्यवस्था पर अपना पूर्ण नियन्त्रण कायम रखने में कम्पनी को सुविधा होती थी।

राजस्थान में, कम्पनी का लक्ष्य राज्यों की मुद्रा प्रणाली के स्थान पर कलदार सिक्कों का प्रचलन करना था। उसके सामने दो मार्ग थे। एक तो था, राजपूत राज्यों के सिक्कों का चलन बन्द करना,[२५१] परन्तु यह अजमेर में बिना टकसाल खोले सम्भव न था, क्योंकि उस समय कम्पनी सरकार के पास पर्याप्त मात्रा में कलदार रुपये उपलब्ध नहीं थे।[२५२] दूसरा मार्ग था ऑक्टरलोनी का अपनी सरकार को वह सुझाव, जिसके अनुसार राज्यों को कलदार के बराबर अथवा उससे अधिक मूल्य के सिक्के ढलने की छूट दी जाय। अतः इससे सम्बन्धित यह सुझाव भी रखा गया कि राज्यों को मूल्यवान सिक्के ढालने से जो घाटा होगा उसकी पूर्ति खिराज में कमी करके कर दी जाय।[२५३] परन्तु यह सुझाव स्वीकार नहीं किया गया।[२५४]

अन्ततोगत्वा ब्रिटिश सरकार ने इस विषय में राजस्थान के कुछ प्रमुख शासकों की प्रतिक्रिया जानना अधिक उचित समझा। १८२५ ई० में कोटा के मुख्यमन्त्री राजराणा जालिमसिंह ने इस विषय पर अंग्रेज सरकार को यह उत्तर भिजवाया[२५५] कि कोटा में 'हाली' और 'गुमानशाही' दो सिक्कों का प्रचलन है। गुमानशाही सिक्का कलदार के बराबर मूल्य का है और हाली की विनिमय दर में घटत-बढ़त रहती है जो औसतन साढ़े चार रु० से साढ़े पांच रु० प्रतिशत गुमानशाही से अधिक नहीं होती। कोटा राजकोष में सभी प्रकार के राजस्व की तथा अनुबन्धों की रकम 'हाली' सिक्के

२४८. पो० क० २४ अक्टूबर १८१९, नं० २८।
२४९. पो० क० ४ मार्च १८२०, नं० ३५।
२५०. डब्लू० वेब, वही, पृ० ९-१०।
२५१. पो० क० १४ अगस्त १८२३, नं० १३।
२५२. वही, नं० २६।
२५३. वही, नं० १३।
२५४. वही, २६ अगस्त १८२३, नं० ७।
२५५. वही, ११ फरवरी १८२५, नं० १४।

मे जमा कराई जाती है और सभी प्रकार का भुगतान शाही सिक्के मे किया जाता है। हाली मुद्रा जमा कराते समय राज्य प्रचलित विनिमय की दर से अपना कमीशन काट लेता है। इस प्रकार के लेन-देन से राज्य को काफी मुनाफा रहता है। ब्रिटिश सरकार के साथ सम्पन्न सभी समझौतो मे कोटा राज्य ने हाली सिक्के के रूप मे भुगतान करने की बात की है। अत अब यदि हाली सिक्के का मूल्य बढ़ाया जाता है तो इससे न केवल राज्य को लेन-देन से होने वाली आय से ही वंचित होना पड़ेगा अपितु जागीरदार तथा सर्वसाधारण भी इसे करवृद्धि मानकर विरोध करेंगे। जालिमसिंह के इस उत्तर न अंग्रेज सरकार को अपनी योजना को स्थगित करने के लिए विवश कर दिया।[२४६]

१८४७ ई० मे अंग्रेज सरकार ने पुन इस विषय पर राजपूत शासको से बातचीत करने का सुझाव रखा। परन्तु ए० जी० जी० कर्नल सदरलैड ने सुझाव को क्रियान्वित करने से मना किया क्योकि राजपूत शासक सिक्के ढालने के अधिकार को अपनी प्रभुसत्ता का प्रतीक मानते हुए उसे छोड़ने को तैयार नहीं थे।[२४७]

उन्नीसवी सदी के पूर्वार्द्ध मे राजपूती सिक्को की विनिमय दर यद्यपि घटी-बढ़ी रहती थी फिर भी कुछ राज्यो के सिक्के जैसेकि जोधपुर का विजयशाही, जयपुर का झाड़शाही, कोटा का गुमानशाही, झालावाड का मदनशाही, भरतपुर का हाली, जैसलमेर का अखैशाही (अखैशाही) इत्यादि ब्रिटिश कलदार के बराबर मूल्य के माने जाते थे और उनके आपसी विनिमय मे विशेष अन्तर न था।[२४८] करौली और अलवर के सिक्के कलदार से कुछ अधिक मूल्य के माने जाते थे, परन्तु उदयपुर, सिरोही, बांसवाडा, डूंगरपुर, प्रतापगढ आदि राज्यो के सिक्के कलदार से कम मूल्य के माने जाते थे। उदाहरणार्थ, १८३० ई० मे सिरोही के राव ने खिराज की किश्त के १३२६८ रु० ११ आने भिलाडी (भीलवाडा टकसाल) रुपये के बदले १२,५१६ रु० ६ आने जमा कराये थे।[२४९] अर्थात् ६½ प्रतिशत विनिमय की दर से। १८३८ ई० म १३१ उदयपुरी रुपयो का मूल्य १०० कलदार के बराबर था।[२५०] १८३६ ई० मे प्रतापगढ, बांसवाडा और डूंगरपुर के १२५ रुपयो का मूल्य १०० कलदार के बराबर था।[२५१]

---

२४६ वही।
२४७ डब्लू० वेब पृ० ११-१२।
२४८ इम्पीरियल गजेटियर आफ इण्डिया खंड ८, पृ० ८४, खंड १३, पृ० ३६५, खंड १४, पृ० १२० और १६५ और खंड १५ पृ० ४२१।
२४९ पो० क० ३० अगस्त १८३०, नं० ३५।
२५० वही ६ मई १८३८ नं० ६७।
२५१. पो० क० १३ मार्च १८३६, नं० ४०।

**ब्याज और हुण्डी प्रथा** —उन्नीसवी सदी के पूर्वार्द्ध मे वस्तुओ के आयात-निर्यात का भुगतान सामान्यत हुण्डी प्रथा द्वारा किया जाता था। उदाहरणार्थ, वि० स० १८८४ (१८२७ ई०) मे कोटा के सेठ मगनीराम जोरावरमल ने कलकत्ता से आयात किए गए सामान के लिए १० ५५६ रु० १२ आने की हुण्डियाँ कलकत्ते के व्यापारियो के नाम भेजी थी।[२६२] राजपूत राज्यो का आपसी लेन-देन और ब्रिटिश सरकार को दिए जाने वाले खिराज का भुगतान भी हुण्डियो के द्वारा ही किया जाता था। उदाहरणार्थ, कोटा राज्य का खिराज वि० स० १८७६ (१८१६ ई०) मे शाह केशोराम शिवनाथ द्वारा दिल्ली के व्यापारियो के नाम भेजी गई हुण्डियो के द्वारा जमा कराया गया था।[२६३] १८३३ ई० मे जयपुर राज्य के खिराज के ८ लाख रुपये शाह ज्ञानचन्द सूरतराम द्वारा दिल्ली के सेठ दौलतराम के नाम जारी की गई १८ हुण्डियो के द्वारा किया गया था।[२६४]

सेठ मगनीराम जोरावरमल को अग्रेज सरकार ने ४ प्रतिशत कमीशन पर उदयपुर का खिराज हुण्डियो द्वारा अजमेर खजाने मे जमा कराने की आज्ञा दे रखी थी।[२६५] कोटा का शाह केशोराम शिवनाथ ४ रु० प्रति सैकडा कमीशन तथा काटा लिया करता था।[२६६] कोटा का शाह मोहनराम रखबदास ४ रु० १० आने सैकडा की दर से हुण्डियाँ करता था।[२६७]

तत्कालीन स्रोत ब्याज की दरो पर पर्याप्त प्रकाश डालते है। उदाहरणार्थ, जोधपुर राज्य के मानमल ने १७३२ ई० मे १६०० रु० का कर्ज लिया। १८३६ ई० मे उसे ब्याज सहित २५०१ रु० लौटाने पडे।[२६८] अजमेर का सेठ सुमेरमल उम्मेदमल जोधपुर, किशनगढ आदि राज्यो को ७½ रु० प्रति सैकड़ा और ६ आने काटा के हिसाब से ऋण देता था।[२६९] मेजर थोरसबी की रिपोर्ट से पता चलता है कि जयपुर राज्य ने १२½ प्रतिशत ब्याज पर ऋण ले रखा था।[२७०] कोटा का शाह

---

२६२ कोटा रिकार्ड्स-भंडार नं० २/२, बस्ता नं० १४०, वि० सं० १८८४।
२६३. वही, बस्ता नं० १३०, वि० सं० १८७६।
२६४ पो० क० ५ दिसम्बर १८३३, नं० ६।
२६५. वही, ६ मई १८३८, न० ६७।
२६६ कोटा रिकार्ड्स-भंडार न० २/२, बस्ता न० १३०, वि० सं० १८७६।
२६७ वही।
२६८. जोधपुर रिकार्ड्स–दस्तरी रिकार्ड्स-फाइल नं० ५, वि० सं० १६०२।
२६९. पो० क० २५ जून १८३३, नं० १७–१६।
२७०. वही, २५ नवम्बर १८४७, नं० ५६।

मगनीराम जोरावरमल ६ रु० प्रतिशत कटवा मिति ब्याज से कर्ज दिया करता था।[२७१] उदयपुर की 'बही देवस्थान' से पता चलता है कि बडे-बडे मन्दिर के पुजारी भी ब्याज पर रुपया दिया करते थे। उदाहरणार्थ, सवत् १६१७ मे श्रीजी के मन्दिर से ६६६२६ रु० ब्याज पर दिया गया था जिसमे से बाबा केसरीसिंह को १४३७५ रु० १२ प्रतिशत ब्याज पर और गुलाबसिंह को ३८३० रु० ६ प्रतिशत ब्याज पर दिया गया था।[२७२]

अग्रेज सरकार स्वय भी कई बार सार्वजनिक रूप से ब्याज पर ऋण लेती थी परन्तु ब्याज की दर बहुत कम होती थी। उदाहरणार्थ, १८३२ ई० मे उसने अजमेर के सेठ मुनीराम लखमीचन्द से ४ प्रतिशत ब्याज पर दस लाख रुपये ऋण लिए।[२७३] अग्रेज सरकार अपनी गारन्टी पर राजपूत राज्यो को भी ऋण दिलवाती थी परन्तु ऐसे मामलो मे ब्याज की दर बहुत अधिक होती थी। उदाहरणार्थ, १८२३ ई० मे उसने उदयपुर राज्य को स्थानीय सेठ-साहूकारो से १८ प्रतिशत वार्षिक ब्याज की दर से २,२५,००० रु० ऋण दिलवाए।[२७४]

## उन्नीसवी सदी के उत्तरार्द्ध मे होने वाले परिवर्तन

### परिवहन के क्षेत्र मे :

उन्नीसवी सदी के उत्तरार्द्ध म राजस्थान मे आधुनिक सडको का निर्माण-कार्य शुरू हुआ और सदी के अन्त तक ११६० मील पक्की और २३६० मील लम्बी कच्ची सडको का निर्माण पूरा हो गया था।[२७५] इनमे से २५० मील लम्बी पक्की सडको की व्यवस्था अग्रेज सरकार के जिम्मे थी और शेष की विविध राजपूत राज्यो के जिम्मे थी।

सर्वप्रथम १८६५-७५ मे आगरा से भरतपुर, जयपुर, किशनगढ़, जोधपुर और सिरोही होते हुए डीसा जाने वाली सडक का निर्माण हुआ था जिसकी लम्बाई ३६० मील थी। इस सडक के निर्माण का आशिक व्यय तो अग्रेज सरकार ने और शेष व्यय राजस्थान के विविध राज्यो ने वहन किया। अन्तिम २८ मील के अलावा सम्पूर्ण सडक पक्की बनाई गई थी। इसी अवधि मे अग्रेजो ने नसीराबाद छावनी से

---

२७१ कोटा रिकार्ड्स—भंडार न० २/२, बस्ता नं० १४०, वि० स० १८८४।

२७२. उदयपुर रिकार्ड्स—वही रोजनामचा देवस्थान, नं० ६, वि० सं० १६१७।

२७३ पो० क० १८ जून १८३२, न० २७।

२७४. वही, ११ मार्च १८३१, नं० ४८।

२७५ इम्पीरियल गजेटियर ऑफ इण्डिया, खड २१, पृ० १३८।

नीमच छावनी तक नसीराबाद-नीमच सडक का निर्माण किया। नसीराबाद छावनी से देवली छावनी के लिए नसीराबाद-देवली सडक भी इसी समय मे पूरी हुई। एक अन्य प्रमुख सडक आबू पर्वत से आबू रोड तक बनाई गई। १८७१–७६ मे आगरा-अहमदाबाद की मुख्य सडक का निर्माण हुआ।[२७६]

राजस्थान मे आधुनिक सडकों के निर्माण मे अंग्रेजो का एक मुख्य ध्येय अपनी विविध सैनिक छावनियो को एक-दूसरे से जोडना था ताकि आवश्यकता पड़ने पर सैनिको को एक स्थान से दूसरे स्थान को भेजने मे सुविधा रहे। जयपुर से भरतपुर तक की ८० मील लम्बी सडक के निर्माण के लिए जयपुर राज्य को तीन लाख रुपये ऋण देने की सिफारिश करते हुए तत्कालीन एजेंट ने लिखा था कि इस सडक के बन जाने से अंग्रेज सरकार को जयपुर से भरतपुर तक एक अच्छी सैनिक सडक उपलब्ध हो जाएगी।[२७७] अंग्रेज सरकार का एक और भी ध्येय था। वह था, राजस्थान से कृषि-उत्पादित तथा कच्चे माल को बन्दरगाहो तक पहुँचाना। उदाहरणार्थ, उदयपुर से खैरवाडे तक बनने वाली सडक के सम्बन्ध मे मेवाड एजेंट ने अपनी सरकार को लिखा था कि इससे मेवाड के रूई व्यापार को बम्बई की तरफ निकास का रास्ता हो जाने से बहुत लाभ होगा।[२७८] अंग्रेज सरकार के उपर्युक्त ध्येयो की पुष्टि इस बात से भी होती है कि रेलमार्गों के खुल जाने के बाद उसने सडको की मरम्मत आदि के प्रति उदासीनता दिखलानी शुरू कर दी थी क्योकि अब उनका पहले की भाँति महत्त्व नही रह गया था।

उन्नीसवी सदी के उत्तरार्द्ध मे राजस्थान मे रेल-मार्गों का निर्माण भी शुरू हो चुका था। १८८१ ई० तक राजस्थान मे ६५२ मील और १८६१ ई० तक ६४३ मील लम्बे रेलमार्ग का निर्माण हो चुका था। सदी के अन्त तक १३५० मील लम्बा रेल-मार्ग तैयार हो गया था।[२७९] इसका अधिकांश हिस्सा अंग्रेज सरकार का था और शेष भाग कुछ राजपूत राज्यो का था।

राजस्थान के रेल-मार्गों मे सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण दिल्ली-अहमदाबाद मार्ग था जिसका सचालन तत्कालीन राजपूताना-मालवा रेलवे द्वारा होता था। अहमदाबाद

२७६ वही।

२७७ पो० क० २७ फरवरी १८५७, न० १६६–६८।

२७८ मेवाड एजेंसी रिपोर्ट १८७०, (इसका विस्तृत विवरण वीर विनोद, पृ० २०६३–६४ में भी उपलब्ध है।)

२७९ इम्पीरियल गजेटियर ऑफ इण्डिया, खड २१, पृ० ११३।

से शुरू होकर आबू के निकट यह रेलमार्ग राजस्थान की सीमा में प्रवेश करता था और उत्तर-पूर्व दिशा में बाँदीकुई तक जाता था जहाँ से एक शाखा दिल्ली को और दूसरी शाखा आगरा को जाती थी। इसी रेलमार्ग की एक शाखा अजमेर से नीमच और दूसरी शाखा फुलेरा से रेवाड़ी तक जाती थी। यह सम्पूर्ण रेलमार्ग १८७४-८१ में बनकर तैयार हुआ और इसकी कुल लम्बाई ७२० मील थी। राजस्थान में भारत सरकार का दूसरा महत्त्वपूर्ण रेलमार्ग ग्वालियर-आगरा मार्ग था जो धौलपुर राज्य में लगभग १९ मील का मार्ग तय करता था। यह रेलमार्ग १८७८ ई० में खुला।[२८०] १८८० ई० में राजपूताना-मालवा रेलवे की एक शाखा फुलेरा से कुचामन रोड तक चालू की गई थी। साँभर झील उसी मार्ग पर स्थित है।

राजपूत राज्यों द्वारा सचालित रेलमार्गों में जोधपुर बीकानेर रेलवे का विस्तार सबसे अधिक था। शुरू में यह रेलवे जोधपुर और बीकानेर राज्यों की साझेदारी में थी। सर्वप्रथम १८८२ ई० में मारवाड़ जंक्शन से पाली तक के १९ मील लम्बे रेलमार्ग का निर्माण किया गया।[२८१] इसके बाद १८८४ ई० में पाली से लूनी तक और १८८५ ई० में लूनी से जोधपुर तक का रेलमार्ग भी बनकर तैयार हो गया। मारवाड़ जंक्शन से जोधपुर तक ६४ मील लम्बे इस रेलमार्ग के निर्माण पर कुल ११,०३,६४२ रु० खर्च हुए थे।[२८२] १८८५ ई० में लूनी से पचपद्रा तक ६६ मील लम्बे रेलमार्ग का निर्माण कार्य शुरू हुआ और मार्च १८८७ ई० में इस रेलमार्ग को यातायात के लिए चालू कर दिया गया।[२८३] इसका निर्माण मुख्यत नमक निर्यात की दृष्टि से किया गया था। १८९१ ई० तक जोधपुर से बीकानेर तक का १६७ मील लम्बा रेलमार्ग भी बनकर तैयार हो गया। १८९३ ई० में मेड़ता से कुचामन रोड तक रेलमार्ग बन जाने से जोधपुर-बीकानेर रेलवे का राजपूताना-मालवा रेलवे से सम्पर्क जुड़ गया। लूनी जंक्शन से जोधपुर रेलवे की एक शाखा सिन्ध-हैदराबाद तक चालू की गई और बीकानेर की तरफ इसका विस्तार भटिण्डा तक किया गया। उन्नीसवीं सदी के अन्त तक जोधपुर-बीकानेर रेलवे के अन्तर्गत लगभग ७०० मील लम्बा रेलमार्ग था जिसके निर्माण में दोनों राज्यों ने १७३ लाख रुपये व्यय किए थे।[२८४]

---

२८०. वही।
२८१. (क) एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट, जोधपुर स्टेट (१८८५-८६), पृ० ३९।
(ख) एडम्स, वही, पृ० १२६।
२८२. एडम्स, वही पृ० १२६ २७।
२८३ एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट जोधपुर स्टेट १८८७ ८८, पृ० ४३।
२८४. इम्पीरियल गजेटियर खंड २१, पृ० १३३-३४।

राजस्थान के अन्य रेलमार्गों मे उदयपुर-चित्तौड, बीना, गुना, बारां और जयपुर-सवाईमाधोपुर मुख्य थे। भारत सरकार उदयपुर से चित्तौड तक रेलमार्ग बनाने की इच्छुक थी, परन्तु महाराणा ने शुरू मे चित्तौड से दबारी तक रेलमार्ग बनाए जाने की ही स्वीकृति दी। १८६५ ई० म जब इस रेलमाग का निर्माण कार्य शुरू हुआ तो महाराणा ने उदयपुर तक रेलमार्ग बनाना स्वीकार कर लिया।[२८५] १८६६ ई० मे यह रेलमार्ग बनकर तैयार हो गया। इसी वर्ष बीना, गुना, बारां रेलमार्ग भी चालू हो गया था। इसकी लम्बाई केवल २६ मील थी।

रेलमार्गों के निर्माण मे भारत सरकार का मुख्य ध्येय आयात-निर्यात को बढ़ावा देना था। सितम्बर १८४४ ई० मे भारत सरकार ने भरतपुर महाराजा को वाष्प-सचालित इजिन और रलमार्ग की पटरियाँ भेंट म दी।[२८६] इन्दौर के तत्कालीन रेजीडेंट हेमिल्टन ने गवर्नर-जनरल को प्रेषित अपने पत्र[२८७] मे उपर्युक्त भेंट का ध्येय स्पष्ट करते हुए लिखा था कि आगरा क्षेत्र में सार्वजनिक निर्माण कार्यों के लिए जो पत्थर काम मे लाया जाता है वह प्राय: भरतपुर की खानो से आता है और यह पत्थर बैलगाड़ियो के द्वारा लाया जाता है जिसम काफी खच होता है। नमक और रूई का निर्यात भी भरतपुर की तरफ से अधिक होता है। यदि हाडल (कोमी के पास अग्रेजा की मुख्य चुगी चौकी) से डीग, कुम्हेर, भरतपुर होते हुए आगरा तक रेलमार्ग बन जाए तो भरतपुर की तरफ से आने वाला सम्पूर्ण पत्थर, नमक, रूई इत्यादि इस रेल-मार्ग से आने लगेगा और फतेहपुर सीकरी और उसके आसपास के स्थानो से गुजरने वाले समस्त पुराने व्यापारिक मार्ग बन्द होकर इस नए रेलमार्ग से जुड जाएँगे। इसी ध्येय से भरतपुर महाराजा को उपर्युक्त भेंट दी गई थी और यह आशा प्रकट की गई थी कि वे यातायात के लिए इस रेलमार्ग के लाभो को ध्यान मे रखते हुए इसके निर्माण मे रुचि लेंगे।

१८६८ ई० म एक अन्य अग्रेज अधिकारी ने अपनी रिपोर्ट म लिखा कि यदि साँभर से आगरा-दिल्ली तक रेलमार्ग बनाया जा सके तो नमक के परिवहन व्यय मे भारी बचत हो जाएगी। अभी इस पर ३ रु० प्रति मन व्यय होता है। रेलमार्ग बन जाने पर ८ आना प्रति मन से अधिक व्यय नही आएगा।[२८८]

---

२८५ वही।

२८६ पो० क० १४ सितम्बर १८४४, न० ४६।

२८७ वही।

२८८. पो० क० 'रेवे यू' बी, अक्टूबर १८६८, नं० ४ ५।

इसमे कोई सन्देह नही कि रेलमार्गों के कई लाभप्रद परिणाम निकले। इनके फलस्वरूप भारत के विविध नगर और कस्बे तथा बाजार एव मण्डियाँ एक दूसरे से जुड गए जिससे व्यापार-वाणिज्य की गति तीव्रतर हुई। आयात-निर्यात मे भी अत्यधिक वृद्धि हुई। हजारो लोगो को रोजगार का नया साधन मिला। राजस्थान जैसे अकाल-पीडित क्षेत्र मे बाहर से अनाज तथा घास-चारा लाना सुगम हो गया।[२८९]

परन्तु रेलमार्गों के निर्माण के लिए ली गई भूमि के फलस्वरूप हजारों किसानो को अपनी परम्परागत कृषि-भूमि से वचित हो जाना पडा। हजारो किसानो की कृषि भूमि दो पृथक्-पृथक् टुकड़ो मे विभाजित हो गई जिसके फलस्वरूप रेलमार्ग के एक तरफ स्थित कुओ से दूसरी तरफ की भूमि की सिचाई करना असम्भव हो गया। रेलमार्गों के निर्माण के लिए ली गई भूमि के लिए जागीरदारों को नाममात्र का मुआवजा दिया गया। सम्भवत: इन्ही परिणामो की आशका से कुछ राज्यो मे किसानों तथा जागीरदारो ने रेलमार्गों के निर्माण का विरोध किया था।[२९०]

रेलमार्गों के खुल जाने से बनजारो तथा गाडोलियो की जो अपनी बाळदो तथा छकडो के द्वारा एक स्थान से दूसरे स्थान तक सामान ढोने का काम करते थे, रोटी-रोजी पर व्यापक दुष्प्रभाव पडा क्योकि अब उनका व्यवसाय-क्षेत्र काफी सीमित हो गया था।

बनजारो के व्यवसाय के नष्ट हो जाने के साथ ही पुराने व्यापारिक मार्गों का महत्त्व भी कम हो गया और इन व्यापारिक मार्गों पर स्थित प्रमुख व्यापारिक केन्द्रों का व्यापार-वाणिज्य लगभग ठप्प हो गया। पाली, भीलवाडा, मालपुरा, राजगढ आदि केन्द्रो के थोक व्यापारियो का व्यवसाय काफी कम हो गया।

पूंजी विनियोग के अन्य क्षेत्र उपलब्ध न होने से उन लोगो ने राजस्थान के बाहर भाग्य आजमाने का प्रयत्न किया। परिणामस्वरूप राजस्थान की पूंजी भी अन्य प्रान्तों की ओर खिंच गई।

रेलमार्गों के निर्माण से राज्यो को भी शुरू मे काफी हानि उठानी पडी। उन्हे 'राहदारी शुल्क' से होने वाली भारी आय से वचित हो जाना पडा। किशनगढ़ जैसे छोटे राज्यो को इस क्षति के बदले मे अंग्रेज सरकार ने कुछ मुआवजा देकर सतुष्ट

---

२८९. एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट, राजपूताना स्टेट्स (१८९९-१९००), पृ० १६।

२९०. वही, (१८८०-८१)-मेवाड़ एजेंसी, पृ० ४७।

करने का प्रयत्न किया।[२६१] परन्तु अन्य राज्यों को इस प्रकार की राहत न मिली।

## संचार व्यवस्था :

व्यापार वाणिज्य के विकास मे सचार-व्यवस्था का योगदान महत्वपूर्ण है। उन्नीसवीं सदी के उत्तरार्द्ध मे आधुनिक डाक सेवा के लागू होने के पूर्व राजस्थान के अधिकांश राज्यो मे डाक सेवा का काम पैदल हरकारों तथा घुड़सवारो अथवा ऊँट सवारों से किया जाता था। उदाहरणार्थ, जोधपुर से आबू तक डाक लाने ले जाने के लिए नियुक्त हरकारो पर १०० रु० और घुड़सवारो पर ७१८ रु० वार्षिक खर्च किया जाता था।[२६२] अंग्रेजो ने जोधपुर से हैदराबाद डाक लाने ले जाने के लिए ऊँट सवारो को नियुक्त किया था।[२६३] कोटा से अजमेर तक डाक लाने ले जाने के लिए नियुक्त ३२ हरकारो को १६४ रु० प्रतिमास वेतन दिया जाता था।[२६४] कोटा राज्य मे सरकारी और सार्वजनिक डाक-व्यवस्था अलग-अलग थी। राजकीय अधिकारियों को चेतावनी दी जाती थी कि यदि उन्होने सरकारी डाक के साथ निजी पत्र भेजे तो उन पर २५ रु० जुर्माना किया जाएगा।[२६५]

जयपुर, उदयपुर आदि राज्यो मे भी डाक सेवा की व्यवस्था थी। उदयपुर मे इसे 'बामनी डाक' कहा जाता था और इसे महाराणा स्वरूपसिंह (१८४२–६१) ने शुरू किया था। शुरू के कुछ वर्षों मे बामनी डाक-व्यवस्था पर १६२० रु० वार्षिक व्यय किया जाता रहा। यह काम एक ठेकेदार के द्वारा करवाया जाता था।[२६६]

राज्य की डाक के साथ जनता को भी अपने पत्र इत्यादि भेजने की सुविधा थी। कोटा मे एक तोले वजन के पत्र पर एक आना शुल्क लिया जाता था।[२६७] बड़े-बड़े व्यापारियो की अपनी निजी डाक व्यवस्था थी। उदाहरणार्थ, कोटा के सेठ दानमल को अपनी निजी डाक व्यवस्था थी।[२६८] व्यापारियो की डाक मे पत्रों के अलावा

---

२६१ पो० क० 'जनरल' ए, सितम्बर १८६७, नं० ४६–४७।
( किशनगढ़ राज्य को २०,००० रु० वार्षिक मुआवजा दिया गया।)
२६२ जोधपुर रिकार्ड्स-हकीकत बही, वि० सं० १६११।
२६३ पो० क० १६ सितम्बर १८४३ नं० १०६ और ११२।
२६४. कोटा रिकार्ड्स—भंडार नं० ३ बस्ता नं० १५३, वि० सं० १८८६।
२६५. वही भंडार नं० २/२, बस्ता नं० ७८, वि० सं० १६२२।
२६६. जयपुर रिकार्ड्स—(i) बड़ी रोजनामचा देवस्थान नं० ६ वि० सं० १६२७।
(ii) देवस्थान जमा खर्च बही नं० १७, वि० सं० १६२०।
२६७. कोटा रिकार्ड्स—भंडार नं० २/२, बस्ता नं० ७८, वि० सं० १६२२।
२६८. वही, भंडार नं० ३, वि० सं० १८६७।

हल्के वजन की अन्य वस्तुएँ भी जाती थी। उदाहरणार्थ, कोटा की महारानी के लिए हाथीदांत की चूड़ियाँ सेठ दानमल की डाक से आई थी।[२९९]

राजस्थान के विविध राज्यो मे ब्रिटिश सरकार की रेजीडेंसियो तथा एजेंसियो की स्थापना के बाद धीरे-धीरे राजस्थान मे भी अंग्रेजी सरकार के डाकघर स्थापित होने लगे। उदाहरणार्थ, १८३९ ई० मे जोधपुर राज्य मे अंग्रेज रेजीडेंसी की स्थापना के बाद जोधपुर मे पहला अंग्रेजी डाकघर स्थापित हुआ।[३००] परन्तु सार्वजनिक उपयोग की दृष्टि से अंग्रेजी डाक पद्धति की स्थापना काफी देर मे सम्भव हो पाई। इसके लिए अंग्रेज सरकार ने राज्यो के सामने निम्न शर्तें रखी थीं[३०१]

(१) राज्य अंग्रेजी डाकघरो के लिए भवनों की नि शुल्क व्यवस्था करे।

(२) राज्य डाक सेवा की सुरक्षा का दायित्व ले। इसके बदले मे राज्यो को राजकीय पत्रो के लिए सार्वजनिक शुल्क की तुलना मे कम शुल्क की सुविधा देने और इस प्रकार के पत्रों पर 'सर्विस स्टाम्प' लगाने की अनुमति दी गई।

१८६६–६७ मे जयपुर राज्य मे १८ अंग्रेजी डाकघर स्थापित किये गए और डाक की सुरक्षा के लिए विशेष पहरे का प्रबन्ध किया गया।[३०२] १८७२ ई० मे बीकानेर राज्य मे सर्वप्रथम तीन स्थानो–चूरू, रतनगढ और सुजानगढ मे अंग्रेजी डाकघर स्थापित हुए। १८८४ ई० में बीकानेर नगर मे भी अंग्रेजी डाकघर स्थापित हुआ।[३०३] १८७३, १८७४, १८७६ और १८८५ ई० मे क्रमश कोटा, बाँसवाडा झालावाड और जोधपुर राज्यों मे भी अंग्रेजी डाकघर स्थापित हुए। मार्च १८८८ में जैसलमेर मे डाकघर खोला गया। जोधपुर रेलवे के बाड़मेर स्टेशन से जैसलमेर तक डाक लाने ले जाने का काम हरकारे करते थे। आवश्यक डाक ऊँट सवारो के द्वारा भेजी जाती थी।[३०४] उन्नीसवी सदी के अन्त तक लगभग सभी राज्यो मे भारत सरकार के सार्वजनिक डाकघर स्थापित हो चुके थे।

---

२९९. वही।

३००. (क) एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट, जोधपुर स्टेट (१९०७–०८), पृ० ३४।
(ख) रेउ—मारवाड का इतिहास, खण्ड २, पृ० ४३३।

३०१. (क) जोधपुर रिकार्ड्स-रेजीडेन्सी फाइल नं० सी/४, खण्ड ३, पृ० ६।
(ख) पो० क० ३१ दिसम्बर १८५६, नं० १२३०–१२४१।

३०२. डा० धर्मसिंह-हिस्ट्री ऑफ जयपुर, पृ० २०७।

३०३. (क) सोहनलाल-तवारीख राजश्री बीकानेर, पृ० ३२९।
(ख) ओझा—बीकानेर राज्य का इतिहास, खण्ड १, पृ० २६।

३०४. एर्सकाइन-राजपूताना गजेटियर्स, खंड ३, पृ० २७।

आधुनिक डाकघरो की स्थापना के बाद भी बून्दी, धौलपुर, डूंगरपुर, जयपुर, किशनगढ और उदयपुर के राज्यो ने अपनी पुरानी डाक व्यवस्था को भी जारी रखा। बून्दी, जयपुर, किशनगढ आदि राज्यों ने अंग्रेजी पद्धति के अनुसार अपने स्थानीय डाक टिकट जारी किए जबकि कोटा, उदयपुर आदि मे पहले की भाँति नकद पैसे की परिपाटी को जारी रखा गया।[३०५]

तारघरों की स्थापना से सचार व्यवस्था काफी उन्नत हो गई। सर्वप्रथम, १८६४ ई० मे आगरा-अजमेर के बीच तार व्यवस्था चालू की गई।[३०६] इसी वर्ष, अजमेर और जयपुर मे भी तारघर स्थापित किये गए।[३०७] १८८६ ई० मे जोधपुर और बीकानेर राज्यो मे तार व्यवस्था लागू हुई।[३०८] १८९२ ई० मे देवली से कोटा तार लाइन चालू की गई। १८९५ ई० मे उदयपुर मे पहला तारघर स्थापित किया गया। उन्नीसवीं सदी के अन्त तक जैसलमेर के अलावा अन्य सभी राज्यो मे तार घरो की स्थापना हो चुकी थी।[३०९]

तारघरो की स्थापना से राजस्थान के व्यावसायिक केन्द्रों का भारत के प्रसिद्ध व्यावसायिक केन्द्रो के साथ घनिष्ठ सम्पर्क स्थापित हो गया। इससे आयात निर्यात व्यापार को काफी बल मिला और अब स्थानीय मडियो और बाजारो के भाव भारत के अन्य व्यावसायिक केन्द्रो के भावो के अनुसार घटने-बढने लग गए जिससे सट्टेबाजी को काफी प्रोत्साहन मिला।

### आयात-निर्यात के क्षेत्र मे :

उन्नीसवी सदी के उत्तरार्द्ध मे रेलमार्गों के खुल जाने से प्रमुख व्यापारिक केन्द्रो का महत्त्व कम हो गया। आयात-निर्यात की वस्तुओ मे भी काफी परिवर्तन आ गया अब आयात की जाने वाली वस्तुओ मे विलायती कपडा, किराना, दानेदार चीनी, विदेशी धातुएँ एव उनसे निर्मित वस्तुओ का महत्त्व अधिक बढ गया। इसी प्रकार, निर्यात की जाने वाली वस्तुओ मे अनाज रूई, तिलहन, ऊन और ऊनी सामग्री, भेड-बकरियों आदि का महत्त्व बढ गया। नमक और अफीम के निर्यात-व्यापार मे भारी

---

३०५, इम्पीरियल गजेटियर, खड २१, पृ० १३४-१३५।
३०६ हरविलास शारदा-अजमेर, पृ० २२१।
३०७ डा० फतेसिंह-वही, पृ० २०६
३०८. (क) रेउ-मारवाड का इतिहास, खड २, पृ० ४८३।
(ख) ओझा-बीकानेर राज्य का इतिहास, खंड २, पृ० ४६७।
३०९ इम्पीरियल गजेटियर, खड २१, पृ० १३४-१३५।

परिवर्तन आ गया। नमक-उद्योग पर भारत सरकार का एकाधिकार स्थापित होने के बाद, नमक के निर्यात का काम भारत सरकार द्वारा नियुक्त ठेकेदारों की एजेंसियो के माध्यम से किया जाने लगा। भारत सरकार ने मुख्य नमक-उत्पादन केन्द्रों के अलावा दिल्ली, आगरा, पाली, नीमच आदि स्थानो पर भी अपने नमक डिपो कायम किए।[३१०]

उन्नीसवी सदी के उत्तरार्द्ध मे राजस्थान से अफीम के निर्यात मे धीरे-धीरे कमी आती गई।[३११] अफीम के निर्यात मे कमी आने का एक मुख्य कारण चीन मे अफीम की खेती के विकास के फलस्वरूप विदेशी अफीम की माँग मे कमी आ जाना था।[३१२] अफीम के निर्यात मे मन्दी आ जाने से किसानों पर बुरा प्रभाव पड़ा और किसान अपनी अफीम नही बेच पाए। व्यापारी वर्ग भी इस मन्दी से प्रभावित हुआ क्योंकि उसका पिछला स्टाक बम्बई बाजार मे बिक नही पाया था।[३१३]

व्यापारी वर्ग की नई भूमिका :—उन्नीसवी सदी के उत्तरार्द्ध मे परिवर्तित आर्थिक व्यवस्था ने राजस्थानी व्यापारियो की पुरानी भूमिका को बदल दिया। अब उनका मुख्य काम बन्दरगाहो तथा ब्रिटिश प्रान्तो के बडे नगरो से वस्तुओ का आयात कर उन्हें ग्राम स्तर तक पहुँचाना हो गया। शुरू मे, अंग्रेज सरकार ने राजस्थानी व्यापारियो को ब्रिटिश सामान के आयात के सम्बन्ध मे विशेष सुविधाएँ देने का आश्वासन भी दिया।[३१४] रेलमार्गों के खुल जाने के बाद विदेशी वस्तुओ के आयात का क्षेत्र काफी अधिक विस्तृत हो गया और कई प्रमुख व्यापारियो ने यही काम अपना लिया। इस प्रकार, वे विदेशी सामान के एजेंट बन गए।

ब्रिटिश प्रान्तों मे बसने वाले राजस्थानी सेठ-साहूकारों ने शुरू मे वाणिज्य को ही अपनाया। परन्तु इस कार्य मे भी उन्हें प्रारम्भ में ब्रिटिश प्रान्तो म आबाद पुराने स्थानीय व्यापारियो से भारी प्रतिस्पर्धा करनी पडी।[३१५] कलकत्ते मे विलायती कपडे और वस्तुओ के आयात का सारा काम अंग्रेजों के हाथ मे था। उनकी कम्पनियों के इम्पोर्ट हाउस थे जिनको कलकत्ता मे 'हौस' कहा जाता था। उनमे बहुत ही कम हिन्दुस्तानी हिस्सेदार थे। प्राय अंग्रेज कम्पनियो और भारतीय व्यापारियो के बीच

---

३१० एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट—राजपूताना स्टेट्स (१८८२-८३), पृ० २३-२४।

३११. ,, ,, ,, उदयपुर स्टेट (१८९९-१९००), पृ० ११।

३१२. फाइनल रिपोर्ट आफ दी रायल कमीशन ऑन ओपियम (१८९५), पृ० ११०।

३१३ वही।

३१४. पो० क० ८ अगस्त १८३८, न० ५८-५९।

३१५ श्री रामगोपाल मोहता अभिनन्दन ग्रंथ, पृ० २३-२४।

अधिकतर वे दलाल का काम किया करते थे। अंग्रेज कम्पनी वाले भारतीयों के साथ सीधा व्यापार नहीं करते थे। उन्हीं हिन्दुस्तानी दलालों के माफत काम किया जाता था जो कि उनके माल के जामिन होते थे। वे दुहरा काम किया करते थे। पहला यह कि माल डिलीवरी आने पर रुपये का प्रबन्ध करना और दूसरा, व्यापारियों को माल बेचना और उनके यहाँ रकम न डूबने की गारण्टी देना। इसलिए उनको 'गारण्टी ब्रोकर', बेनियन अथवा 'मुत्सद्दी' कहा जाता था। उनके नीचे छोटे दलाल रहा करते थे। बेनियन को एक रुपया सैंकड़ा और छोटे दलालों को ६ आना सैंकड़ा कमीशन मिला करता था। आरम्भ में बेनियन्स का सारा काम प्रायः बंगालियों अथवा खत्रियों के हाथों में था। परन्तु कई कारणों से वे उस काम को सम्भाल न सके और धीरे-धीरे उनका स्थान मारवाड़ी लोगों ने ले लिया।[३१६] उदाहरणार्थ, 'राली' और ग्राम' ब्रिटिश कम्पनियों के सबसे बड़े हौस थे जिनके बेनियन्स का स्थान क्रमशः रामचन्द हरीराम गोयिन्दका और सूरजमल शिवप्रसाद झुंझुनवाला ने ले लिया था।[३१७] बीकानेर राज्य के हरविलास अग्रवाल पहले राजस्थानी थे जिन्होंने १८६८ ई० में आसाम में चाय उद्योग शुरू किया था।[३१८]

राहदारी शुल्क और चुंगी —उन्नीसवीं सदी के पूर्वार्द्ध में अंग्रेजों को कुछ राज्यों में राहदारी शुल्क कम करवाने में सफलता मिल गई थी। सदी के उत्तरार्द्ध में, राहदारी शुल्क को और भी कम करवाने की दिशा में उनके प्रयत्न जारी रहे। १८६८–६६ के अकाल के समय भारत सरकार ने राजपूत राज्यों को इस बात के लिए तैयार कर लिया कि वे अकाल के दिनों में राहदारी शुल्क कम कर देंगे।[३१६] इसके बाद १८६६ ई० में उदयपुर राज्य में पीपलू, देवार, कुचबुल और बनजारी चौकियों के अलावा अन्य सभी स्थानों पर लिए जाने वाला 'राहदारी शुल्क' समाप्त कराया गया।[३२०] १८७१ ई० में भारत सरकार ने उपर्युक्त स्थानों पर भी राहदारी शुल्क को समाप्त कराने का प्रयत्न किया था परन्तु ए० जी० जी० राजस्थान ने लिखा कि इस समय मौजूदा व्यवस्था को बदलना ठीक नहीं रहेगा क्योंकि इससे जोधपुर और

३१६. उस समय में ब्रिटिश प्रान्तों में बसने वाले सभी राजस्थानियों के लिए 'मारवाड़ी' शब्द का प्रयोग किया जाता था।

३१७. श्री रामगोपाल मोहता अभिनन्दन ग्रन्थ, पृ० २४।

३१८ श्री सूरजमल जालान मधुमगम थी, पृ० ५०।

३१६. पो० क० ए' जनरल मार्च १८७१ नं० ३४–३६।

३२० वही, सितम्बर १८६६ नं० ४७–४६।

उदयपुर राज्य मेरवाडा प्रदेश पर हमारे अधिकार के सम्बन्ध मे कही वाद-विवाद न उठा बैठे।[३२१]

रेलमार्गों के खुलने के बाद, भारत सरकार ने राहदारी शुल्क को बिल्कुल समाप्त करवाने के लिए पुन प्रयत्न किया। परिणामस्वरूप १८४४ ई० मे जयपुर और भरतपुर,[३२२] १८८५ ई० मे करौली,[३२३] १८८७ ई० मे उदयपुर,[३२४] और १८६० ई० मे जोधपुर[३२५] आदि राज्यो ने अफीम, शराब आदि वस्तुओ के अलावा अन्य सभी वस्तुओ, विशेषकर कृषि-उत्पादन पर, राहदारी शुल्क समाप्त कर दिया। राहदारी शुल्क को समाप्त करने के पूर्व राजपूत शासको को अपने सामन्तो से काफी लिखा-पढ़ी करनी पडी और कुछ प्रमुख सामन्तो को इसके बदले मे मुआवजा देकर सतुष्ट करना पडा। उदाहरणार्थ, जोधपुर राज्य को महाराजा किशोरसिंह को ४२०० रु०, धानेराव ठाकुर को ५००० रु० और कुचामन ठाकुर को १८००० रु० वार्षिक मुआवजा देना पडा। अन्य जागीरदारो को उनकी जागीरो मे आने जाने वाले सामान पर वसूल की जाने वाली चु गी मे कुछ हिस्सा देना पडा। जैसेकि निम्वाज, रायपुर, रास, आसोप और मालानी के जागीरदारो को एक रुपये मे तीन आना, बडगाँव और आउवा के जागीरदारो को एक रुपये मे दो आना और चडावल ठाकुर को एक रुपये मे डेढ़ आना हिस्सा देना पडा।[३२६]

राहदारी शुल्क को कम करने तथा बाद मे बिल्कुल हटा देने से राज्यो को भारी नुकसान हुआ और उन्होने अपने इस नुकसान को चुगी की दरें बढाकर पूरा किया।[३२७]

सिक्के—उन्नीसवी सदी के उत्तरार्द्ध म भी अग्रेज सरकार ने अपने कलदार को ही विनिमय का एक मात्र सिक्का बनाने का प्रयत्न जारी रखा। १८७६ ई० मे उसने

---

३२१ (क) पो० क० 'जनरल', फरवरी १८७१, न० ४३५ (पत्र दि० ११ फरवरी १८७१)।
(ख) वही, 'पी' अगस्त १८७१, न० ३४४ (पत्र दि० १० अगस्त १८७१)।

३२२ पो० क० मई १८८४, न० २२०-२३४ ए० पो० I, और अक्टूबर १८८४, न० ३७-४३, 'इण्टरनल' ए।

३२३ वही, फरवरी १८८५, नं० १६२-१६७, इण्टरनल बी।

३२४. वही, मई १८८७, न० १७८-१८१, इण्टरनल बी।

३२५. वही, जून १८६०, नं० ५२-५३, एक्सटरनल।

३२६ मुन्शी हरदयालसिंह-रिपोर्ट इतिजाम, राज मारवाड १८८३-८४, पृ० ५३२।

३२७ (क) जोधपुर रिकार्ड्स-हथबही नं० ५, पृ० ४२-४३।
(ख) लखमीचन्द-तवारीख जैसलमेर, पृ० ३२३।
(ग) पाउलेट-गजेटियर ऑफ बीकानेर स्टेट, पृ० १४३।

"देसी मुद्रा नियम" पारित किया जिसके अन्तर्गत कुछ खास शर्तों के पालन करने पर ही राज्यो के सिक्को का चलन वैध माना गया। कलदार सिक्के को अपने राज्यों मे विनिमय का एक मात्र सिक्का स्वीकार करने वाले राज्यो को उनके पुराने सिक्को के बदले मे कलदार सिक्के देने की सुविधा प्रदान की गई। जिन राज्यो ने अपने सिक्को का चलन जारी रखने का निश्चय किया उन्हें अंग्रेज सरकार की टकसालो मे सिक्का ढलवाने की सुविधा प्रदान की गई।[३२८] राजस्थान के अलवर और बीकानेर राज्यो ने इस सुविधा का लाभ उठाकर अपने सिक्के ब्रिटिश टकसालो मे ढलवाने शुरू कर दिए।[३२९] परन्तु कुछ वर्ष बाद ही भारत सरकार ने देशी राज्यों के सिक्के ढलवाने का काम बन्द कर दिया और देशी सिक्को को चाँदी के भाव खरीदना मञ्जूर किया। परिणामस्वरूप कई राज्यो को सिक्के ढलवाने का काम बन्द करना पड़ा और कलदार को ही अपना सिक्का मानने के लिए विवश हो जाना पड़ा। बून्दी, जैसलमेर जयपुर, किशनगढ, टोंक, और उदयपुर अपने अपने सिक्के ढालते रहे।[३३०]

१८९३ ई० के पूर्व राजपूत राज्यो के सिक्को और कलदार रुपयो की विनिमय दर मे अधिक अन्तर नही था परन्तु १८९३ ई० मे भारत सरकार द्वारा कलदार रुपयो को ढालने का काम बन्द कर देने से बाजार मे कलदार की माँग और कीमत बढ़ गई। १८९९-१९०० के भयकर अकाल के समय राजपूत राज्यों को अन्य प्रान्तो से भारी मात्रा मे अनाज तथा घास मँगाना पडा जिसका भुगतान कलदार रुपयो मे करना पडा। इससे राजपूती सिक्को की विनिमय दर काफी गिर गई।[३३१] परिणामस्वरूप अधिकाश राज्यो को अपने सिक्कों का चलन बन्द कर कलदार को ही अपना सिक्का स्वीकार करना पडा।

**हुंडियाँ और ब्याज** —उन्नीसवी सदी के अन्तिम दशको मे हुंडियो से लेन देन का काम लगभग समाप्त सा हो गया। इसका एक कारण तो राज्यो मे आधुनिक ढग के खजाने स्थापित हो जाना था जिससे सेठ-साहूकारो के साथ लेन-देन का क्षेत्र काफी सीमित हो गया।[३३२] १८८२ के बाद भारत सरकार ने अधिकाश राज्यो की खिराज हुंडियों द्वारा लेना बन्द कर दिया और उन्हें उन राज्यो मे स्थापित भारत सरकार के

---

३२८ पो० क० अक्टूबर १८७८, नं० ८ फा० बी०।

३२९ सोहनलाल-तवारीख राजश्री बीकानेर, पृ० २२८-२९।

३३० इम्पीरियल गजेटियर, खण्ड २१, पृ० १४५-१४६।

३३१ ह०लू० वेब-वही पृ० ९-१०।

३३२. जोधपुर रिकार्ड्स—(I) सनद बही नं० १४४, पृ० ४२०।
(II) सनद बही नं० १४६, पृ० १६५-६७।

खजानों में नक्द रुपया जमा कराने को कहा गया।[333] परन्तु जिन राज्यों में भारत सरकार के खजाने नहीं थे, उन्हें सेठों की हुंडियों के द्वारा खिराज जमा कराने की सुविधा पहले की भाँति ही दी जाती रही।[334] ब्रिटिश प्रान्तों में सरकारी तथा निजी बैंकों की स्थापना हो जाने से व्यापारियों में भी हुंडियों का प्रचलन काफी कम हो गया।

उन्नीसवीं सदी के उत्तरार्द्ध में ब्याज की दरों में भी वृद्धि हुई। उदाहरणार्थ, जोधपुर राज्य सेठ सुमेरमल उम्मेदमल को १२ प्रतिशत वार्षिक ब्याज और काटा दिया करता था।[335] १८८० ई० में धौलपुर राज्य भी १२ प्रतिशत वार्षिक ब्याज चुका रहा था।[336] सर्वसाधारण में १२ प्रतिशत से १८ प्रतिशत वार्षिक ब्याज का आम चलन था। कुछ मामलों में २४ प्रतिशत वार्षिक ब्याज का उल्लेख भी मिलता है।[337]

उन्नीसवीं सदी में व्यापार-वाणिज्य के अध्ययन से हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि पहले राज्यों को राहदारी शुल्क के द्वारा अन्य राज्यों के व्यापारियों से काफी आय हो जाती थी। इसलिए राज्यों में चुंगी की दरें कम थी जिससे वस्तुओं के भाव सामान्यतः सस्ते थे। उन्नीसवीं सदी के उत्तरार्द्ध में राहदारी शुल्क के सीमित हो जाने से राज्यों ने अपने राज्य में आने वाली वस्तुओं पर चुंगी की दरें बढ़ा दीं जिससे वस्तुओं के भाव मँहगे होते गए और जनता की आर्थिक स्थिति बिगड़ती गई।



---

३३३. पो० क० जून १८८२, नं० २१६-२२१, पो० ए०।
३३४. वही, अप्रैल १८८४, नं० १-७, ए० फा०।
३३५. मुंशी हरदयालसिंह—वही, पृ० ४७८-८०।
३३६ पो० क० मार्च १८८०, नं० ५६६-६२७, पो० ए०।
३३७. (क) उदयपुर रिकार्ड्स—मेहता संग्रामसिंह कलेक्शन्स फाइल नं० १६९, वि० सं० १९३०।
(ख) जोधपुर „ „ —दीवानी री चिट्ठियों री बही वि० सं० १९२०।

७

# उपसंहार

राजस्थान के इतिहास में उन्नीसवी सदी सक्रमणकालीन सदी थी। इसी सदी में राजपूताना के विभिन्न राज्यो ने मानव सभ्यता के आधुनिक काल में प्रवेश किया। पिछली किसी एक सदी में इतना अधिक परिवर्तन नहीं दिखाई देता जितना कि उन्नीसवी सदी के उत्तरार्द्ध में। इस सदी के प्रारम्भ में जो राज्य स्वतन्त्र थे वे सदी के अन्त तक, पूर्णतया आश्रित राज्य बन चुके थे।

अंग्रेजों ने राजपूत राज्यो में अपनी रेजीडेन्सियाँ और एजेन्सियाँ स्थापित की। अंग्रेजों द्वारा सैनिक रूप से पूर्णत: पराजित न होते हुए भी राजपूत राज्य उनकी सत्ता तथा शक्ति की सर्वोच्चता के कायल थे। पुराने सत्ताधारी वर्गों ने अंग्रेजो के बढ़ते हुए प्रभाव को रोकने के लिए एक-दो पीढ़ियों तक कुछ संघर्ष भी किया। किन्तु प्राय प्रत्येक अवसर पर निर्णय उनके विरुद्ध ही हुआ। फलस्वरूप अंग्रेज अपने प्रति निष्ठावान और स्वामिभक्त नौकरशाही वर्ग की स्थापना करने में सफल हुए और उसके माध्यम से राज्यो के आन्तरिक प्रशासन पर अपना पूर्ण नियन्त्रण स्थापित कर सके।[1] तत्पश्चात् राजपूत राज्यो में नई भूमि व्यवस्था लागू की गई। नई विधि-संहिता के आधार पर नई अदालतें कायम की गई। अंग्रेजी शिक्षा के प्रसार के लिए स्कूल तथा कॉलिज खोले गए। परिणामस्वरूप राज्यो की प्रशासन व्यवस्था अब अवैयक्तिक हो गई जिसमे राजा अथवा किसी एक व्यक्ति का महत्त्व कम हो गया। नये सचार-साधनों, रेलमार्गों, सडको और डाक तार के विकास ने नियन्त्रण को सुदृढ बनाने में सहयोग दिया।

इस परिवर्तित राजनीतिक वातावरण की सर्वाधिक चोट सामन्त-वर्ग पर पडी। सामन्तों के महत्त्व को कम करने के लिए उन्हें सैनिक सेवा के बदले में नकद धनराशि देने के लिए विवश किया गया। उन्हें न्यायिक अधिकारो तथा शान्ति-व्यवस्था के उत्तरदायित्व से वंचित कर दिया गया। सामान्यजन की भाँति चुंगी, आबकारी आदि

---

१. रशब्रूक विलियम्स—दी ब्रिटिश क्राउन एण्ड दी नेटिव स्टेट्स, पृ० ४८।

नियमो के अधीन रहने से उनके विशिष्ट अधिकारो का अन्त होना दिखाई पड़ा। शासन-व्यवस्था पर नये नौकरशाही वर्ग का प्राधान्य स्थापित होने तथा शासकों से कलह[2] होने के कारण भी उनका प्रभाव शीघ्र ही क्षीण हो गया। अब उनके पास पहले की भाँति न तो आय के विविध साधन थे और न ही अधिकार रह पाए थे। फलस्वरूप, समाज का नेतृत्व भी उनके नियन्त्रण से निकल गया।

राजनैतिक क्षेत्र मे होने वाले परिवर्तनो के प्रभाव से सामाजिक जीवन भी अछूता नही रहा। समाज मे राजपूतो का महत्त्व अब पहले की भाँति नही रहा। ब्राह्मणों का स्थान सर्वोपरि बना रहा परन्तु अब उनके नेतृत्व को चुनौती उत्पन्न हो गई थी। वैश्य समाज ने ब्रिटिश सत्ता का विश्वास प्राप्त कर समाज मे अग्रणी स्थान प्राप्त करने का प्रयत्न किया। पेशेवर जातियाँ भी परिवर्तित वातावरण में अपनी सामाजिक स्थिति को आगे बढ़ाने के लिए प्रयत्नशील हुई।

सामाजिक संस्थाओ और प्रथाओं का स्वरूप भी बदलने लगा। नये नियमो ने जाति-पचायतो के अधिकार-क्षेत्र को सीमित कर दिया जिससे उनके महत्त्व मे कमी आ गई। इससे जातीय रीति-रिवाजो तथा नियमो का पालन ढीला पड गया। नये उद्योग-धन्धो, नई व्यावसायिक संरचनाओ, यातायात के नये साधनो आदि के कारण संयुक्त परिवार-प्रथा के विघटन को बढ़ावा मिला।[3] जीवन-मृत्यु से सम्बन्धित संस्कारो के महत्त्व मे कमी आने लगी[4] और कुछ सामाजिक कुप्रथाएँ गैर-कानूनी घोषित करदी गई। समाज के विभिन्न वर्गों ने आगे बढ़ने तथा अंग्रेज सरकार की कृपा प्राप्त करने की आकाक्षा मे माध्यम के रूप मे अंग्रेजी शिक्षा के प्रसार का स्वागत किया।

इस प्रकार के विविध परिवर्तनो के फलस्वरूप सदी के अन्त म एक नये मध्यम-वर्ग का विकास हुआ। यह नया मध्यम-वर्ग किसी प्राचीन व्यवस्था पर आधारित नहीं था। इसमे ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य–सभी जातियो के तथा शिक्षक, वकील, डाक्टर, लिपिक आदि सभी पेशों के लोग सम्मिलित थे। यह मध्यम-वर्ग परम्परागत व्यवस्थाओ,

---

२ पो० म० (i) २६ अगस्त १८२०, नं० २६।
(ii) ११ मार्च १८३१, न० ४५।
(iii) २६ दिसम्बर १८५१, न० ४३५।

३ (क) जोधपुर रिकार्ड्स—(i) अदालती फैसले, वि० सं० १८६०–१९११।
(ii) दफ्तरी रिकार्ड्स–फाइल नं० ५, वि० सं० १९०२।
(ख) ,, ,, —मेहता संग्रामसिंह कलेक्शन, फाइल नं० ८०–८६।

४. श्यामलदास–वीर विनोद, पृ० २०८।

मान्यताओ और आदर्शों के द्वारा प्रगति अथवा सुविधाएँ प्राप्त नही कर सकता था; इसीलिए बीसवी सदी मे इस वर्ग द्वारा इन राजपूत राज्यो मे नयी परम्परा तथा पद्धति को प्रोत्साहन मिला।

उन्नीसवीं सदी मे लोगो के खान-पान तथा रहन-सहन मे भी परिवर्तन दिखाई पडने लगा। चाय, पान, सिगरेट, बर्फ, आलू, टमाटर आदि वस्तुओ का उपयोग बढने लगा।[५] हाथ के बुने वस्त्रो का स्थान मिल के वस्त्रो ने ले लिया। धोती कुर्ते के स्थान पर पैंट-कोट, साफे (पगडी) के स्थान पर हैट (टोप) अथवा टोपी और जूतो के स्थान पर बूँटो का उपयोग भी होने लगा।

प्रशासन पद्धति मे नये सिद्धान्तो के लागू हो जाने से भूमि सम्बन्धी परम्परागत व्यवस्था के स्थान पर नई भूमि व्यवस्था लागू की गई जिसके अन्तर्गत जातिभेद को समाप्त कर पहली बार सभी कृषको के साथ एक समान व्यवहार किया गया। भूमि-कर निर्धारण की विविध पद्धतियो के स्थान पर एक समान पद्धति को लागू किया गया। परन्तु जिन्स के स्थान पर नकद भूमिकर की माँग और हर नये बन्दोबस्त के साथ भूमिकर की बढ़ती हुई दरो ने किसानो की आर्थिक स्थिति को दुर्बल कर दिया।[६]

ब्रिटिश सरक्षण के बाद राजपूत राज्यो मे धीरे-धीरे अग्रेजो वस्तुओ का आयात बढने लगा और उनके बदले मे राजस्थान से अनाज, तिलहन, रूई, ऊन, अफीम का निर्यात शुरू हुआ।[७] इससे किसानो मे खाद्यान्नो के स्थान पर व्यापारिक फसलो को पैदा करने की प्रवृत्ति बढी।[८] अनाज के निर्यात और व्यापारिक फसलो पर अधिक ध्यान देने के फलस्वरूप राजस्थान मे अन्न की कमी होने लगी। परिणामस्वरूप, उन्नीसवी सदी के उत्तरार्द्ध मे राजस्थान मे पडने वाले अकालो की सख्या और उनका स्वरूप अधिक भयकर होता गया।

उन्नीसवी सदी मे अग्रेजो ने राजपूताना के राज्यो म भी अपनी साम्राज्यवादी नीति का अमल शुरू कर दिया। एक और विभिन्न राज्यो मे खानो का उत्खनन बन्द हुआ, नमक उद्योग पर ब्रिटिश सरकार का एकाधिकार कायम हुआ और रेल मार्गों

---

५. जोधपुर रिकार्ड्स-बस्ता न० ४३, फाइल न० २६, १८६५ ई० ।
६. (क) लाटूश की सेटलमेट रिपोर्ट १८७४, पृ० १३२।
   (ख) डी लेस्ली की फेमीन रिपोर्ट १८६२, पृ० २२।
७. (क) एडमिनिस्ट्रेटिव रिपोर्ट, जोधपुर स्टेट (१८८४-८५), पृ० ५४-५५।
   (ख) वही, (१८६५-६६), पृ० ३५-३७।
८. एर्सकाइन-राजपूताना गजेटियर, खण्ड १ 'अ', पृ० १०-११।

के खुल जाने से हजारो बनजारो का व्यवसाय भी सीमित हो गया। दूसरी ओर, राज्यो पर दबाव डालकर उनकी चुंगी व्यवस्था मे भारी परिवर्तन करवाया गया।[६] राहदारी शुल्क को लगभग समाप्त कर दिया गया। इससे होने वाली हानि की पूर्ति राज्यो ने चुंगी की दरें बढाकर की जिससे वस्तुओ के भाव बढते गए और मँहगाई का दौर शुरू हुआ जिसका व्यापक रूप बीसवी सदी मे प्रकट हुआ।

आर्थिक क्षेत्र मे होने वाले परिवर्तनो का व्यापारी-वर्ग पर गम्भीर प्रभाव पडा। *भूमि-बन्दोबस्त और संशोधित चुंगी व्यवस्था के प्रचलन से क्रमशः* भू-राजस्व और सायर वसूली की इजारा प्रथा समाप्त हो गई जो व्यापारी-वर्ग की आय का एक मुख्य आधार थी। राज्यो मे आधुनिक खजानो की स्थापना ने राज्यो के साथ लेन-देन और ब्याज के व्यवसाय को सीमित कर दिया। धन-सम्पत्ति अर्जित करने के परम्परागत साधन सीमित होते गए और नये साधन उपलब्ध नही हुए। ऐसी स्थिति मे, राजस्थानी व्यापारियों और सेठ-साहूकारो को राजस्थान के बाहर ब्रिटिश प्रान्तो मे आबाद होने के लिए विवश होना पडा। यह क्रम बीसवी सदी मे भी जारी रहा। इससे राजस्थान की सदियो से संचित धन-सम्पदा स्थानान्तरित हो गई।

आर्थिक परिवर्तनो का एक अन्य परिणाम पुरानी अर्थ-व्यवस्था के स्थान पर नई अर्थ-व्यवस्था के रूप मे दिखलाई पडा। अठारहवी सदी मे राजपूत राज्यो की आय के मुख्य स्रोत थे— राहदारी और भूमिकर। उन्नीसवी सदी मे राहदारी शुल्क लगभग समाप्त हो गया। भूमिकर राज्य की आय का एक मुख्य साधन तो बना रहा परन्तु उसका महत्त्व घट गया और उसके स्थान पर चुंगी राजस्व, आय का मुख्य स्रोत बन गया। जोधपुर राज्य के निम्न आंकडे इस कथन की पुष्टि करते है :—

| सन् | कुल राजस्व | भू राजस्व | चुंगी राजस्व |
|---|---|---|---|
| १८७४–७५ | ३५,९४,३६२ रु० | ४,२३,३५७ रु० | ४,९४,२०६ रु० |
| १८७९–८० | ४४,४३,१४६ रु० | ४,२१,१२३ रु० | ६,७३ ५१३ रु० |
| १८८२–८३ | ४९,१५ ७३५ रु० | ५,३९,५१० रु० | ९,४४,९४२ रु० |
| १८८४–८५ | ४२,०६,४५४ रु० | ५,३०,४६२ रु० | ११,२९,८४६ रु० |
| १८९४–९५ | ५१,३६ ०२९ रु० | १०,५०,००० रु० | १४,०२,१४२ रु० |

शासकों और ब्रिटिश प्रान्तो मे आबाद राजस्थानी तथा अन्य सेठ-साहूकारो पर ब्रिटिश सरकार द्वारा लगाये गए प्रतिबन्धो के कारण राजस्थान का औद्योगिक विकास सम्भव नही हो पाया और यह प्रदेश मात्र भेड-बकरियो, रूई, कपास, तिलहन आदि वस्तुओ का निर्यात क्षेत्र बना रहा।

---

६. पो० क० 'ए' जनरल, मार्च १८७१, नं० ३४–३६।

# सन्दर्भ ग्रन्थ सूची


अप्रकाशित शोध सामग्री

राजस्थान राज्य अभिलेखागार, बीकानेर (राजस्थान)

(अ) जोधपुर रिकार्ड्स

१ हकीकत बहियाँ (वि० स० १८२१ से १९५७)
२ हकीकत खाता रजिस्टर (वि० स० १८६६ से १९५७)
३ हकीकत खाता बहियें (वि० स० १८६३ से १९३०)
४ खास रुक्का परवाना बहियाँ (वि० स० १८५० से १९५७)
५ हथ बहियाँ (वि० स० १८२४ से १९४०)
६ अर्जी बहियाँ (वि० स० १८२४ से १९५७)
७ खरीता बहियाँ (वि० स० १७९० से १९५७)
८ सनद बहियाँ (वि० स० १८५० से १९५७)
९ ओहदा बहियाँ (वि० स० १८५० से १९५७)
१० ब्याव री बहियाँ न० १, २, ३ और ५
११ हवाला बहियाँ (वि० स० १७७६ से १९५७)
१२. पट्टा बहियाँ (वि० स० १८८२ से १९११)
१३ फुटकर बही, राजीनामा, वि० स० १८६५-१९१३
१४ फुटकर बही, कबूलियत, वि० स० १९०४-०६
१५ दफ्तर हजूर बही न० २३ और २४ (वि० स० १९००-१९२५)
१६ दीवानी चिट्ठियाँ री बही, वि० स० १९१३-२८
१७. दस्तरी रिकार्ड्स बहियाँ न० १० और १३
१८ जमा-खर्च बही न० २०, वि० स० १९०६
१९. ड्योलियाँ रो कोठार, फाइलें, वि० स० १८५० से १९२०

२० दस्तरी रिकार्ड्स, फाइलें, वि० स० १८५० से १९४८
२१. पोर्टफोलियो फाइलें, वि० स० १८५७ से १९००
२२. रेजीडेंसी फाइलें, सन् १८४० से १९०० ई०
२३. अन्य रिकार्ड—
विशेषतः बस्ता न० ४३ (वि० स० १९००–१९२५), न० ८६ (वि० सं० १८८५–१९२२)
बस्ता न० ३४ (वि० स० १९३०–४०), न० ९७ (वि० स० १९२१)
बिलाड़ा फाइल न० ५ ब० (वि० स० १८५६–१९००)

(आ) कोटा रिकार्ड्स—

१ भडार न० १, बस्ता न० ४७ (वि० स० १७९०–९१), नं० ६१ (वि० स० १८६१)
न० ७८ (वि० स० १८६७), न० ६ और ११ (वि० स० १८७०), न० ११२ (वि० सं० १८८७)
न० ४८ (वि० स० १८६४), न० ११७ (वि० स० १८९७), न० ७६ (वि० स० १८९८)
न० १४ (वि० स० १९००), न० १९ और २८ (वि० स० १९००), न० १ (वि० स० १९१७)
न० ७ और २० (वि० स० १९२०),

२ भडार नं० २/१, बस्ता न० ८, १२ और १३ (वि० स० १८८७–१९१०), न० १७० (वि० स० १९१८–१९२६)

३ भण्डार न० २/२, बस्ता न० २ (वि० स० १८५९), न० ११७ (वि० स० १८६२–१९२५),
न० १२८ (वि० स० १८७१–७५), न० १३२ (वि० स० १८७५–१८९५),
न० १४० और १७० (वि० स० १८८४), न० ३ और १४३ (वि० स० १८८७),
न० १२ और ४७ (वि० स० १८९१), न० ४० और ५० (वि० स० १८९४),
न० १६ (वि० स० १९०३), न० २८ और ५६ (वि० स० १९०५),
न० ६६ और १५४ (वि० स० १९११), न० ७६ (वि० स० १९१५), नं० ७८ (वि० स० १९२२),
नं० ११७ और १८१ (वि० स० १९२५),

४. भंडार न० ३, बस्ता न० ११ (वि० स० १८६७), न० ३१ (वि० स० १८८०–१९११),

